कहिने का यह कारण है कि यह शुक्रिय दिवस में तथा अरण्य में पढा जाता है और इस से अन्य वेद का भाग विनानियम के रात्रि दिन अरण्य ग्रामादिक में पढा जाता है

यजुषामनियताक्षरत्वादेकेषां छन्दो नविद्यत इति यजुओं के अनियताक्षर होने से किसी-किसी का छन्द नहीं है अयमर्थः जे यजुः अनियताक्षर हैं अर्थात् जिन्हों के १७. १९. २१. २३. २५. ३१. ३४. ३५. ३७. ३८. ३९. ४१. इत्यादिक अक्षर हैं तिन्हों का छन्द नहीं है और जो इषे त्वादिक नियताक्षर हैं तिन्हों का छन्द है क्यों कि दूसरे खण्ड में उक्त कात्यायनाचार्य कहैगा यथा इषे त्वा शाखानुष्टुबिति इषे त्वा इस मन्त्र का शाखा देवता अनुष्टुपूछन्द तहां अनुष्टुपछन्द तो बत्तीस अक्षर का और यहां पर तीनि अक्षर हैं तो यह कौंनसा अनुष्टुप् है तहां पिङ्गल सूत्र से इस का निर्णय करना यदुक्तम्। छन्दः। गायत्री। दैव्येकम्। आसुरी पञ्चदश। प्राजापत्याष्टौ। यजुषां षट्। साम्नां द्विः। ऋचां त्रिः। द्वौ द्वौ साम्नां वर्धेत। त्रींस्त्रीनृचाम्। चतुरश्चतुरः प्राजापत्यायाः। एकैकं शेषे। जह्यादासुरी। तान्युष्णिगनुष्टुब्बृहती पङ्क्तिस्त्रिष्टुब्जगत्यः। तिस्रस्तिस्रः सनाम्न्य एकैका ब्राह्म्यः प्राग्यजुषामार्ष्ये इति। पिङ्गलछन्दः सूत्र खण्ड ३ अस्यार्थः संक्षेपतः। दैवी गायत्री छन्द एक अक्षर का आसुरी गा० छ० पञ्चदश अ० प्राजापत्या गा० अष्ट अ० याजुषी गा० षट्० साम्नी० द्वादश० आर्ची० अष्टादश० ब्राह्मी० षट्त्रिंशत्० आर्षी० चतुर्विंश-

ति॰ है तहां देवी उष्णिगादि छन्दों पर एक-एक अक्षर बढावे आसुरी से एक-एक घटावे प्राजापत्या पर चारि-चारि बढावे याजुषी पर एक-एक साम्नी पर दो-दो आर्ची पर तीनि-तीनि ब्राह्मी पर छे-छे आर्षी पर चारि-चारि जैसे इस द्वासप्तति ७२ कोष्ठ के यन्त्र में

| छन्द | गा॰ | उ॰ | अ॰ | बृ॰ | प॰ | त्रि॰ | ज॰ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आर्षी | २४ | २८ | ३२ | ३६ | ४० | ४४ | ४८ |
| देवी | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| आसुरी | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ |
| प्राजापत्या | ८ | १२ | १६ | २० | २४ | २८ | ३२ |
| याजुषी | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
| साम्नी | १२ | १४ | १६ | १८ | २० | २२ | २४ |
| आर्ची | १८ | २१ | २४ | २७ | ३० | ३३ | ३६ |
| ब्राह्मी | ३६ | ४२ | ४८ | ५४ | ६० | ६६ | ७२ |

और जहां एक छन्द की संख्या दूसरे के समान हो जैसे देवी त्रिष्टुप् याजुषी गायत्री तथा साम्नी गायत्री याजुषी जगती आसुरी बृहती इत्यादि और यह सन्देह होवे कि यहां कौनसा छन्द है तहां गायत्र्यादि छन्दों के देवताओं से कि जो चतुर्थाध्याय के खण्ड १०॰११॰१२॰ में हैं निर्णय करो और उन देवताओं से व्यतिरिक्त अन्य देवता हो तो जो छन्द होसकें तिन्हों में से चाहे जोनसा छन्द समझे अन्यच्च आर्षीगायत्री से आदि ले सातों छन्द और

+ देवतादितश्च पिङ्ग॰०७॰१॰

पञ्चमाध्यायोक्त गायत्र्यादि सप्त छन्दों की अक्षर संख्या तो समान है परन्तु वोहां पाद नियम है और यहां पाद नियम नहीं और यह सन्देह हो कि उन गायत्र्यादि छन्दों में भी तो कोई-कोई अनवसाना अनियताक्षरा हैं तहां यह समाधान है कि उन गायत्र्यादि छन्दों की ऋचाओं पर आचार्य ने छन्द दिया है और इन्हों पर नहीं इति

ऋषि दैवत छन्दांस्यनुक्रमिष्याम यह पहिले कहा गया अब ऋषि का स्वरूप कहिता है द्रष्टार ऋषयः स्मर्तारः परमेष्ठ्यादय इति

परमेष्ठी से आदिले ऋषि हैं यह युक्त है क्योंकि संहिता की आदि में दर्शपौर्णमास के मन्त्र हैं तिन्हों का परमेष्ठी प्राजापत्य ऋषि है। तहां परमेष्ठी से आदिले जिन्होंनें जिस मंत्र को देखा ते उसके ऋषि हुए। अतएव यास्कः ऋषिर्दर्शनादिति। और देखे हुए के आख्यान को स्मर्ण किया ते ही स्मर्ता हुए। तिन वेद की प्राप्ति के अर्थ तप करते हुओं पुरुषों को स्वयंभू वेद पुरुष प्राप्त हुआ। तथाच श्रूयते। अजान्ह वै पृश्नींस्तपमानान्ब्रह्मस्वयंभ्वभ्यानर्षत ऋषयोऽभवन्निति। तथा अतीन्द्रिय वेद के परमेश्वरानुग्रह करि दर्शन से ऋषित्व है इत्यभिप्रेत्य स्मर्यते। युगान्तेऽन्तर्हितान्वेदान्सेतिहासान्महर्षयः। लेभिरे तपसा पूर्वमनुज्ञाता स्वयंभुवेति। यहां दर्शन मानस है क्योंकि मन्त्रों के वर्णात्मक होने से नेत्रों करि दर्शन असम्भव है

अथ देवता स्वरूपमाह। देवता मन्त्रान्त र्भूता अग्न्यादिका हविर्भाजः स्तुतिभाजो वा। अयमर्थः। जे मन्त्र के मध्य पठे गये अग्निसोमेन्द्रविष्णवादयः देवता तिन्हो में कोई हविभोक्ता कोई सूक्तभोक्ता हैं। तथा च यास्कः। इतीमा देवता अनुक्रान्ताः। सूक्तभाजोहविर्भाज इति निरु॰ ७॰ १३॰। अपि च। यत्काम ऋषिर्यस्यां देवतायामर्थपत्य मिच्छन्स्तुतिं प्रयुंक्ते तद्दैवतः स मन्त्रो भवतीतिनिरु॰ ७॰ १॰। अयमर्थः। जिस कामना को ऋषि जिस देवता में अर्थपत्य को इच्छा करि स्तुति करते हैं तिस मन्त्र का सो देवता हैं।

भला अग्न्यादिक तो देवता हैं परन्तु अनः शाखा ग्राम्या उपवेशादिक कैसे देवता होसकते हैं क्यों कि वे न तो हवि ग्रहण समर्थ और न करी हुई स्तुति को जान सकते हैं। तत्राह। अनःशाखा ग्राम्योपवेषकपालेध्मोलूखलादयश्च प्रतिमाभूता इति यद्यपि अनः शाखादिक अचेतन हैं तथापि तिन्हों के अभिमानीदेवताओं के होने से देवतात्व है। अभिमानीव्यपदेशस्त्वेति व्याससूत्रोक्तेः अ॰ २॰ पा॰ १॰ सू॰ ५॰। मृदब्रवीदापो ऽब्रुवन्निति श्रुतेश्च। अथ वा अग्न्यादिकों से उत्पन्न होंने के कारण तिन्हों के प्रतिनिधि हैं। तथाच श्रुतिः। उतत्यं चमसं नवं त्वष्टुर्देवस्य निष्कृतम्। अकर्त चतुरः पुनः॥ ऋक्सं॰ अष्ट॰ १॰ अध्या॰ २॰ वर्ग २॰ ऋचा ६॰ अस्यार्थः॥ और त्वष्टा देवता के बनाये हुए तिस चमस (सोमधारणक्षम काष्ठपात्रविशेष) को उसके शिष्य ऋभ्वादिकों ने चारि प्रका-

र का किया॥ यद्वा यज्ञ के साधक होंने से देवत्व है। जो अनः श्राखादिकों की स्तुति वोह अग्न्यादिकों की वा यज्ञ की ही है। अपि ह्यदेवता देवतावत्स्तूयन्ते यथाश्वप्रभृतीन्योषधिपर्यन्तानिति यास्कः निरु॰ ०७।४॥

छन्दांसि गायत्र्यादीनि इति अथ छन्दांसि गायत्र्युष्णिगनुष्टुबिति पञ्चमाध्यायोक्त गायत्री आदि छन्द जानने चाहियें। छन्दशब्दस्यायमर्थः। पुरुष के पापसम्बन्ध वारण करने के लिये आच्छादक होने से छन्द यह कहलाया। तथा च ऐतरेयारण्यकाण्डे समाम्नायते। छादन्ति ह वा एनं छन्दांसि पापात्कर्मण इति। अथ वा चीयमान अग्निसन्ताप के आच्छादक होने से छन्दः। तच्च तैत्तिरीया आमनन्ति। प्रजापतिरग्निमचिनुत। स क्षुरपविर्भूत्वातिष्ठत्। तं देवा बिभ्यतो नोपायन्। ते छन्दोभिरात्मानं छादयित्वोपायन्। तच्छन्दसां छन्दस्त्वमिति। यद्वा अप मृत्यु वारण करने के लिये आच्छादन करता है इति छन्दः॥ तदपि छन्दोग्योपनिषद्याम्नातं। देवा वै मृत्योर्बिभ्युः। त्रयीं विद्यां प्राविशन्। तं छन्दोभिरात्मानमाच्छादयन्। यदेभिरच्छादयंस्तच्छन्दसां छन्दस्त्वमिति॥

ऋषिदेवतछन्दों के ज्ञान विना ही अध्ययनादि की सिद्धि है और किस लिये ते कहे गये यह शङ्का हो तहां अनजाननें में अनिष्ट कहिता है। एतान्यविदित्वा योऽधीतेऽनुब्रूते जपति जुहोति यजते याजयते तस्य ब्रह्म निर्वीर्यं यातयाम भवतीति।

इन ऋषिदैवतछन्दों के विन जाने जो वेद पढता और दूसरे को पढाता गायत्र्यादि जपता व्याहृत्यादि होमता अपने अर्थ याग करता दूसरे को ऋत्विज हो याग कराता तिस पुरुष का ब्रह्म (वेद) निर्वीर्य (स्वकार्यसाधन में शक्तिहीन) यातयाम (अकिंचित्कर॰निःफल) होता है॥

अनिष्टान्तरमाह। अथान्तराश्वगर्तं वापद्यते स्थाणुं वर्च्छति प्रमीयते वा पापीयान्भवति। अथानन्तरं (ऋष्यादि विन जाने अध्ययन करने के अनन्तर) श्वगर्त (श्वों का गर्त॰अशुचिस्थान॰नरक) में पडता है। तथा अर्च्छति (अतीन्द्रियप्रलयमूर्ति करि) स्थाणु (वातादिकरि भग्नशाख हुए शुष्कवृक्षयोनि) को प्राप्त होता है। तथा प्रमीयते (इस पाप से अचिर मृत्युको पाता है। अथ वा विप्रमीयते (अन्ध वा वधिर होता है) एष ह वै प्रमायुकोऽन्धो वा वधिरो वेति। तथा पापीयान्भवति (अतिशयेन पापाचारी होता है (पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेनेति श्रुतेः॥ अतिशय पाप करि चाण्डालम्लेच्छादिजाति में उत्पन्न होता है इत्यर्थः॥ तथा च स्मर्यते। अविदित्वा ऋषिं छन्दो दैवतं योगमेव च। योऽध्यापयेज्जपेद्वापि पापीयाञ्जायते तु सः॥ ऋषिच्छन्दोदेवतानि ब्राह्मणार्थं स्वराद्यपि। अविदित्वा प्रयुञ्जानो मन्त्रकण्टक उच्यत इति॥

एवं ऋष्यादि के अज्ञान में अनिष्टप्राप्त कहि कर ज्ञान से इष्ट प्राप्ति कहता है। अथ विज्ञायैतानि योऽधीते त-

स्य वीर्यवदिति। ऋष्यादिकों को विशेषेण जानिकर जो वेद पढ़ता है तिस का वेद वीर्यवान् (बल शक्तियुक्त होता है॥

अर्थज्ञाने फलविशेषमाह। अथ योऽर्थवित्तस्य वीर्यवत्तरं भवतीति। जो द्विज मन्त्रों का ऋष्यादिज्ञानवान् और अर्थ जानने द्वारा तिस का वेद अतिशयेन वीर्यवत् वेद में अर्थज्ञान शून्य की निन्दा और अर्थज्ञ की प्रशंसा सुनियें है तहां शाखान्तर्गत दो वचन यास्क ने उदाहरण किये हैं निरु॰ अ॰ १।१८ स्थाणुरयं भारहारः किलाभूदधीत्य वेदं न विजानाति योऽर्थं। योऽर्थज्ञ इत्सकलं भद्रमश्नुते नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा॥ यद्गृहीतमविज्ञातं निगदेनैव शब्द्यते। अनग्नाविव शुष्कैधो न तज्ज्वलति कर्हिचित्॥

जपित्वा हुत्वेष्ट्वा तत्फलेन युज्यते॥१॥ ऋषि देवत छन्द विनियोग अर्थ के ज्ञानपूर्वक पुरुषों को किये हुए जप होम इष्ट अवश्य फलदायक होते हैं। यतः वेदनविधिश्च स्मर्यते। स्वरो वर्णोऽक्षरं मात्रा विनियोगोऽर्थ एव च। मन्त्र जिज्ञासमानेन वेदितव्यं पदे पद इति॥

इति सर्वानुक्रमणिभाष्ये
गिरिप्रसादरचिते श्रीवेदार्थप्रदीपे प्रथमो खण्डः १

अथ संहितापठितसर्वमन्त्रसाधारणऋषिमाह। इषे त्वादि खं ब्रह्मान्तं विवस्वानपश्यदिति। इषे त्वा इस से आरम्भ करि खं ब्रह्मपर्यन्त (समस्त संहिता) को विवस्वान् ने देखा है

र स्मरण किया। आदित्यानीमानि यजूंषीति वा आहुरिति श्रुतेः॥ ततः प्रतिकर्मविभागेन ब्राह्मणानुसारेण ऋषयोवेदितव्या इति। फिरि सबों का साधारण ऋषि जानिकर सब कर्मों के विभाग करके (इसकर्मकायह–इस कर्मकायह) शतपथादिब्राह्मणानुसार ऋषि जानना। तत एतं परमेष्ठी प्राजापत्यो यज्ञमपश्यद्यद्दर्शपूर्णमासाविति श्रुतेः॥ अथ सर्वेषां दर्शपूर्णमासमन्त्राणां साधारमृषिमाह। परमेष्ठी प्राजापत्यो दर्शपूर्णमासमन्त्राणामृषि इति। पहिले अध्याय से आरम्भकरि दूसरे अध्याय की अष्टाविंशति २८ कण्डिका पर्यन्त दर्शपूर्णमास के मन्त्र हैं तिन्हों का परमेष्ठी प्राजापत्य (प्रजापति से उत्पन्न परमेष्ठी संज्ञक) ऋषि है। और जहां ऋषिविशेष है जैसे पुराघ शर्ठ सो पश्यत वीतिहोत्रं त्वा विश्वावसुरित्यादिकाः (पुरा क्रूरस्येति अघशर्ठसदृष्टा १। २८। वीति होत्रमिति विश्वावसुदृष्टा २। ४।) तहां दोनों ऋषि हैं॥ दर्शपूर्णमासमन्त्राणामेव पुनरपि वैकल्पिकानृषीनाह। देवा वा प्राजापत्या इति। अथवा प्रजापति के पुत्र देवता दर्शपूर्णमास मन्त्रों के ऋषि हैं। ते देवा अकामयन्तेत्युपक्रम्य त एतं हविर्यज्ञदहश्चर्यद्दर्शपूर्णमासाविति श्रुतेः॥ तत्र प्रकृतित्वादादौ दर्शपूर्णमासमन्त्राः। जहां कृत्स्नाङ्गों का उपदेश करिये है वोह प्रकृति। जहां विशेषाङ्गमात्र का उपदेश है और अङ्गान्तर प्रकृति में बताए गये वोह विकृति है॥ तहां प्रकृति तीनि प्रकार की है। अग्निहोत्र १ इष्टि २ और

सोम ३ इति। तहां यद्यपि कृताधान के ही दर्शपूर्णमास में अधिकार से आदि में अग्न्याधान के मन्त्र कहिने उचित थे तथापि आधान में पवमान इष्टियें करनी तिन्हों के अनन्तर आधान की असिद्धि से। और पवमान इष्टियों की दर्शपूर्णमास के विकृतत्व से सोम में भी दीक्षणीयाप्रायणीयादि में दर्शपूर्णमास के सापेक्षत्व से आदि में दर्शपूर्णमास के मन्त्र पढ़ने के लिये युक्त है। ते च इषे त्वादयः भगवान्वेद पुरुष आह। तत्राद्यायां कण्डिकायां पञ्चमन्त्राः। द्वौ त्र्यक्षरौ। तृतीयश्चतुरक्षरः। चतुर्थो द्विषष्ट्यक्षरः। पञ्चमो नवाक्षर इति॥ इषे त्वा शाखानुष्टुबिति। इषे त्वेत्यस्य यजुषः शाखादेवता दैव्यनुष्टुप्छन्दः॥ विनियोगः कल्पकारोक्त इति। विनियोगः कल्पकारोक्तो वेदितव्य इति शेषः॰ इस मन्त्र का किस कर्म में विनियोग है इस से क्या करते हैं यह कल्पकार का कहा जानना चाहिये इति शेषः कर्मानुष्ठान के समय विनियोग का जानना अत्यावश्यक है क्योंकि तिस के न जानने में दोष है। और जो कि कल्पकार महर्षि कात्यायनाचार्य ने नाना शाखागत विधिवाक्यों का संग्रह करि श्रौत सूत्र निर्माण किया। तहां। पर्णशाखां छिनत्ति शमीलीं वेषे त्वेत्यूर्जे त्वेति वा॰ छिनद्मीति वोभयोः साकांक्षत्वात्॰ संनमयामिति वोत रे॰। इत्यादि विनियोग सूत्रों करि कहा है इस हेतु से यहां नहीं कहा। ततः इषे त्वेत्यस्य शाखा छेदने विनियोगः॥ एवमूर्जे त्वेति। ऐसे ही॰ ऊर्जेत्वेत्यस्य शाखा देवता दैव्यनुष्टुप्छन्दः शाखाया अनुमार्जने विनियोगः‡॥

‡ यहां से आदि ले चतुर्थाध्याय के नवमे खण्ड पर्यन्त का अर्थ मन्त्र–मन्त्र की आदि में कहि कर शेष पीछे कहा जायगा

हरिः ओम्

ओ३ँ नमो यज्ञपुरुषाय

श्री शुक्लयजुः सꣳहिता विवस्वद्दृष्टा

ओ३ँ यज्ञात्मकं हिरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्

आनन्ददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपं परं स्तुमः १

तत्रादौ

दर्शपूर्णमासमन्त्राः परमेष्ठी प्राजापत्यदृष्टा देवदृष्टा वा

प्रथमोऽध्यायः १

प्रथमोऽनुवाकः १

इषे त्वोर्जे त्वा वायवस्थ देवो वः सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मणऽआप्यायध्वमघ्न्या इन्द्राय भागं प्रजावतीरनमीवा अयक्ष्मा मा व स्तेन ईशत माघशꣳसो ध्रुवा अस्मिन्गोपतौ स्यात बह्वीर्यजमानस्य पशून्पाहि ॥१॥

इति सꣳहितायां प्रथमोऽनुवाकः १

इषे त्वा ॥१॥ ऊर्जे त्वा ॥२॥ वायव स्थ ॥३॥ देवो वः सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मणऽआप्यायध्वमघ्न्या इन्द्राय भागं प्रजावतीरनमीवा अयक्ष्मा मा व स्तेन ईशत माघशꣳसो ध्रुवा अस्मिन्गोपतौ स्यात बह्वीः ॥४॥ यजमानस्य पशून्पाहि ॥५॥ १॥

इति मन्त्रपाठः

हरिः ओम्
ओं ३ नमो भगवते याज्ञवल्क्याय
राज्ञा गिरिप्रसादेन श्रीवेदार्थप्रदीपके
शाखाद्याज्यग्रहान्तोऽयं वर्ण्यतेऽध्याय आदिमः॥१॥

प्रतिपदा में दर्शयाग करने की इच्छा रखता यजमान अमावास्या में प्रातःसमय का अग्निहोत्र होमिके दर्शयाग के अर्थ कात्यायन मुनिप्रणीत श्रौतसूत्र अध्याय २॰काण्डी १॰सूत्र ३॰ में कहे हुए ममाग्ने वर्चो विहवेष्वस्तु वयं त्वेधानास्तन्वं पुषेम मह्यं नमन्तां प्रदिशश्चतस्रस्त्वयाध्यक्षेण पृतना जयेम इति मन्त्र से अग्निओं में समिदाधानरूप अन्वाधान करिके वत्सापाकरण करे॥ दर्शयाग में तीनि हविये हैं। अष्ट कपालों में पाक किया हुआ अग्निदेवताक ओदन॰ इन्द्रदेवताक दधि॰ इन्द्रदेवताक पय इति तहां प्रतिपदा में दधि होमने के लिये तिस की निष्पत्ति के अर्थ अमावास्या की रात्रि में गौएं दोहनी चाहियें। तिन्हों के दोहने के अर्थ प्रातः लौकिकदोहन के ऊपर अपनी माताओं के साथ चरते वत्साओं को तिन माताओं से पलाशशाखा करि पृथक् करना है। तिस के अर्थ पलाशशाखाछेदन है। गायत्री ने पक्षिरूप धारण करिके जब कि सोमवल्लि का आहरण किया तब सोमवल्लि का पत्र (पत्ता) वा गायत्री का पर्ण (पक्ष) भूमि में गिरा तिस से पलाश हुआ यह श्रुति शतपथब्राह्मण काण्ड १॰अध्याय ७॰ ब्राह्मण १॰काण्डी १॰ तथा अध्या॰८॰ब्रा॰२॰का॰१०॰में

पलाश का प्राशस्त्य और ब्रह्मत्व कहा है तिस हेतु पलाश शाखा छेदन है॥

अथ मन्त्रः॥ इषे त्वा। इषे त्वेति दैव्यनुष्टुप्छन्दः परमेष्ठी प्राजापत्य ऋषिर्देवा वा प्राजापत्याः शाखा देवता पलाशशाखाछेदने विनियोगः। तदुक्तं कात्या॰४॰२॰१॰ चतुर्दशी कि जिस में चन्द्रमा उदय न हो वा अमावास्या में पलाश वृक्ष वा शमीवृक्ष से इषे त्वेति मन्त्र वा ऊर्जे त्वेति मन्त्र से शाखाछेदन करे॥ इति सूत्रार्थः॥ ॥अथ मन्त्रार्थः॥क्रियापदमध्याहारेण। हे शाखे वृष्टि के अर्थ तुझे छेदन करता हूं त्वा इच्छा की जाती है सर्वों से धान्यनिष्पत्ति के अर्थ वोह इट। श्रुति करि वृष्टि कही गई वृष्ट्यै तदाह यदाहेषे त्वेति श्रुतेः शत॰१॰७॰१॰२॰।का॰४॰२॰२॰३॰ पलाशशाखा वा शमीशाखा की यहां विकल्पिता। तिस के छेदन में इषे त्वोर्जे त्वेति दोनों मन्त्रों का विकल्प है। तिन्हों में क्रियापद के आकांक्षत्व से अर्थावबोध के लिये छिनद्मीतिपद अध्याहर्तव्य है इत्येकः पक्षः। इषे त्वेति छेदनार्थो मन्त्रः। ऊर्जे त्वेति संनमनार्थः। संनमन (ऋजूकरण शाखामलधूल्यादि का दूर करना यह पक्षान्तर है अर्थात् यह कर्म काण्वशाखापाठाश्रयों का है परन्तु माध्यन्दिनीय पाठाश्रय लोग दोनों मन्त्रों से विकल्पेन शाखाछेदन करते हैं॥ इति मन्त्रार्थः॥ ऊर्जे त्वा। ऋषिछन्द देवताविनियोगश्च पूर्ववत्॥ मन्त्रार्थस्तु। हे शाखे ऊर्ज (बल यद्वा प्राणन) के अर्थ तुझे छेदन क-

रता हूं वा संनमन करता हूं। ऊर्जेति (सब मनुष्य पश्वादिकों को बलयति) पानादि करि दृढशरीर करती। यद्वा प्राणयति (प्रकर्षेण चेष्टा कराती। इन दोनो व्युत्पत्तिओं से वृष्टिगत जलात्मक रस ऊर्क्शब्द करि कहा। तिस रस के अर्थ तुझे छेदन करता हूं। यो वृष्ट्यादूर्ग्रसो जायते तस्मै तदाहेति श्रुतेः १॰७॰ १॰ २॰। इन दोनों मन्त्रों के पाठसे अध्वर्यु इष्यमाण अन्न और बलकर आज्यक्षीरादि रस को यजमान में संपादन करता है। इषे त्वोर्जे त्वेत्याहेषमेवोर्जं यजमाने दधातीति श्रुतेः तैत्तिरीय ब्राह्मण काण्ड ३॰ प्रपाठ २॰ अनुवाक १॰॥ का॰४॰ २॰७॰ छे ६ गौओं के साथ से छेओ ६ वत्साओं को पृथक् करि प्रतिवत्स को वायव स्थेति मन्त्र से शाखा करि उपस्पर्श करै। इति सूत्रार्थः॥ दैवी बृहती छन्दः वायुर्देवता। मन्त्रार्थस्तु। हे वत्साओ तुम माताओं के सकाश से अन्यत्र चलनहारे होओ। माताओं के साथ चलने से सायं समय दोह न मिलेगा यह अभिप्राय है। यद्वा वायुसदृश्य से वत्सों का वायुत्व है। जैसे पादप्रक्षालन मल मूत्रादि से अशुद्ध हुई भूमि को शोषन करि वायु पवित्र करता है ऐसे वत्सा भी अनुलेपनभूतगोमयादिदान से भूमि को पवित्र करते हैं। अथवा मनुष्यों की जैसे अपने निवास के लिये गृहनिर्माणसामर्थ्य है ऐसे पशुओं की तिस के न होने निरावरण अन्तरिक्ष में चरने से अन्तरिक्ष ही पशुओं का देवता तिस अन्तरिक्ष का वायु अधिपति। और सो वायु अपने अवयव ऐसे

पशुओं को पालन करता है यह पशूओं का वायुरूपत्व है। तैसे पालन के अर्थ पशूओं को वायु के अर्थ समर्पण करने के लिये वायुरूपत्व को संपादन करि वायवस्थेति मन्त्र प्रवर्त हुआ। तदुक्तं तित्तिरिणा। वायव स्थेत्याह वायुर्वा ऽ अन्तरिक्षस्याध्यक्षो ऽन्तरिक्षदेवत्याः खलु पशवो वायव ऽ एवैतान्परिददातीति तै॰ ब्रा॰३॰का॰२॰अ॰१॰अ॰। यद्वा तृणभक्षण के अर्थ दिवस में तिस-तिस आरण्य में चरि करि सायंकाल में वायुवेग करि यजमान के घर में समागमन के अर्थ पशूओं को प्रवर्त करने के लिये वायुरूपत्व कहा गया॥ का॰४॰२॰६॰१०॰ वत्साओं की माता जे ६ गौएँ हैं तिन्हों में से एक गौ को पृथक् करिके देवो व इति मन्त्रेण शाखा करि उपस्पर्श करै। तैसा करते गोसबन्धि दधिरूप हवि इन्द्र वा महेन्द्र का होता है॥ इति सू॰॥ देवो व इति इन्द्रदेवत्यं यजुः॥ हे गौओ सविता (स्वस्वव्यापार में प्रेरणेहारः) देवः (द्योतमानः परमेश्वरः) तुम्हें प्रभूत तृणोपेत वन को प्राप्त करै। किमर्थं कि श्रेष्ठतम कर्म के अर्थ (लोक में चारि ४ प्रकार का कर्म है॰ अप्रशस्त प्रशस्त श्रेष्ठ और श्रेष्ठतम। लोकविरुद्ध बधबन्धचौर्यादिक अप्रशस्त॥१॥ लोक करि श्लाघनीय बन्धुवर्गपोषणादिक प्रशस्त॥२॥ स्मृत्युक्त वापीकूपतडागादिक श्रेष्ठ॥३॥ वेदोक्त यज्ञरूप श्रेष्ठतम है तल्लक्षणं॥४॥ यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्मेति श्रुतिः १॰७॰१॰५॰। हे अघ्न्याः (गावः ऽ गोवध के उपपातकरूप होने से अनमारने योग्या:) तुम इन्द्र के अर्थ भाग (इ-

न्द्र की उद्देश करि संपादयिष्यमाण हवि के हेतुरूपक्षीर) को आप्यायध्वम् (समन्तात् बढाओ, सब गोओं में क्षीर करो। तुम्हें अपहरण के लिये स्तेन (चोर) समर्थ मत हूजियो। अघशंस (भक्षणादि तीव्रपाप करि घातक व्याघ्रादि) भी तुम्हारे को हिंसक मत हूजियो। कैसी हो तुम कि प्रजावतीः (बहुपत्याः। अनमीवाः (अमीवाः, व्याधि सो नही है जिन्हों के ताः कृमिदुष्टत्वादिस्वल्परोगरहिताः) अयक्ष्माः (यक्ष्मा, रोगराजः, प्रबलरोगरहिताः। किं च तुम अपने स्वामी यजमान के यहां बहुविधा होओ॥ का० ४.२.११. अग्न्यागार (आहवनीयागार वा गार्हपत्यागार) के पूर्वभाग में यजमानस्य पशूनिति तिस शाखा को खुरसै॥ याजुषी बृहती शाखा देवत्या। हे पलाशशाखे तू उन्नतप्रदेश में स्थित हो प्रतीक्षा करती हुई यजमान के पशुओं को अरण्य में चरते हुए चोर व्याघ्रादिभय से रक्षा करि। आशय यह है कि शाखा करि रक्षा की हुई गौएं निरुपद्रव पूर्वक सायं समय भले प्रकार घर को लोटैं गी॥१॥ प्रथमा कण्डिका के मन्त्र पूर्ण लिखे गये आगे की कण्डिकाओं के आर्वल पर आद्यन्त के अक्षरों की समस्या से लिखे जावेंगे॥ यथा॥ इषे त्वा इ-त्वा। ऊर्जे त्वा, ऊ-त्वा। वायव स्थ, वा-स्थ। दे-ह्वीः। य-हि॥ और तहां मन्त्रों के पृथक् करने के लिये अकारादि अक्षर दिये जावेंगे। यथा। इ-त्वा। अ०। ऊ-त्वा। इ०। वा-स्थ। उ०। दे-ह्वीः। ऋ०। य-हि। लृ०॥१॥ ॥ इतिश्रीवेदार्थप्रदीपे गिरिधरभाष्ये प्रथमोऽनुवाकः १

अ॰ २॰ वसोः पवित्रमसि द्यौरसि पृथिव्यसि मातरिश्वनो घर्मोऽसि विश्वधा असि। परमेण धाम्ना दृंहस्व मा ह्वार्मा ते यज्ञपतिर्ह्वार्षीत्॥ २॥ +

का॰ ४॰ २॰ १५॰ १६॰ वसोः पवित्रमिति हस्तप्रादेशमात्रा पलाशशाखा में दो वा तीनि कुशा की पवित्री करिके बांधे॥ यजुरुष्णिक् वायुर्देवता। हे दर्भमयपवित्र वसोः + इन्द्रदेवता के निवासहेतु पयका शोधक (पवित्र) तू है॥ का॰ ४॰ २॰ १९॰ द्यौरसीति दुग्धधारण करने की स्थाली (हांडी) को हाथों से गहण करे॥ दैवी जगती उखादेवत्या। हे स्थालि मृदा और जल से निष्पन्ना तू द्यौः जलहेतुवृष्टिप्रदद्युलोकरूपा है॰ द्युसम्बन्धात्तद्रूपत्वमुपचर्यते। तथा पृथिवीरूपा है॰ पृथिवी के सकाश से उठी हुई मृदा करिनिष्पन्नत्व से पृथिवीरूपत्व है॥ का॰ ४॰ २॰ २०॰ मातरिश्वन इति गार्हपत्य से उत्तर में अङ्गारों को निकालि तिन्हों पर उखा (हांडी) को धरे॥ प्राजापत्या जगती उखादेवत्या। हे उखे तू मातरिश्वा (मातः॰ अन्तरिक्ष में निश्वासवच्चेष्टा करने हारे वायु) का घर्म (संचारस्थान प्रदान करि दीपक॰ अभिव्यञ्जक॰ अन्तरिक्षलोकरूपा) है। हे स्थालि तेरे उदर में अन्तरिक्षरूप अवकाश (वायुसंचार) के सद्भाव से तू ही वायु की घर्मरूपा है। द्यौरसि॰ पृथिव्यसि यह पूर्वमन्त्र में लोकद्वयरूपत्व उखा का कहा और यहां मातरिश्वनो घर्मोसीति अन्तरिक्षलोकरूपत्व कहिये है। तिस हेतु इन तीनों लोकों के धारण से विश्वधा (विश्वधारणसमर्था) है। किं च परम

+ व॰ सि॰ अ॰ मै॰ सि॰ पू॰ मा॰ तू॰। ज०॥ २॥

+ पर्णो में कुर्यवसम पवित्रमसि ... (margin note, partly illegible)

धाम (उत्तम बहुक्षीर धारण सामर्थ्य रूप तेज) से हे उखे तू दृढा हो तेरे दृढ होने से क्षीर न गिरेगा नहो कि तेरे भग्न होने से छिद्र करि दुग्ध गिरे। किं च हे उखे कुटिला (टेढी) मत हो। (जो उखा कुटिला होवे तो टेढे मुख होने से तत्स्थ क्षीर गिरे॰ इस कारण क्षीरधारण के लिये दार्ढ्य और अकौटिल्य प्रार्थना किया। किं च तेरा यज्ञपति (सम्बन्धी॰ यजमान) कुटिल नहो क्यों कि त्वन्निष्ठ क्षीरस्कन्दन करि अनुष्ठानविघ्न में ही यजमान का कौटिल्य है और सो तेरे दार्ढ्य और अकौटिल्य से न होगा यह प्रार्थना है ॥ २॥

वसोः पवित्रमसि शतधारं वसोः पवित्रमसि सहस्रधारम्। देवस्त्वा सविता पुनातु वसोः पवित्रेण शतधारेण सुप्वा कामधुक्षः॥३॥+

का॰ ४॰ २॰ २१॰ वसोः पवित्रमिति हांडी के मुख पर प्रागग्र वा उत्तराग्र कुशाओं का पवित्रा शाखा से खोलि वा शाखा बद्ध ही स्थापन करे॥ वायुदेवत्यं यजुः। हे शाखापवित्र वसु (इन्द्र देवता के निवास हेतु पय) का शोधक (पवित्र) तू है। पवित्रा करि ढकने से दुग्ध सहित स्थाली में गिरते तृणपर्णादिकों के बध्यमानत्व से पवित्रा का क्षीरशोधकत्व है। कैसा पवित्रा कि शतसंख्या धाराएँ जिसमें। तथा सहस्र धाराएँ। सूक्ष्मों पवित्र छिद्रों से स्थाली में गिरती क्षीरधाराओं के शतसहस्रसंख्याक होने से शोधकत्व है वसोः पवित्रमिति द्विरुक्तिः+॥ का॰ ४॰॰२॰ २३॰ देवस्त्वेति स्थाली में आसिच्यमान पय विषे अध्वर्यु जपे॥ साम्नी त्रिष्टुप्

+ ब॰ मू॰। अ॰। दे॰ –वा॰। इ॰। का॰ –क्षः॥ उ॰॥ ३॥
+ अभ्यासे भूयांसमर्थं मन्यन्ते निरु॰ १०॰४२॰

पयोदेवत्या। दोहन से ऊर्ध्व स्थाली में सिच्यमान हे दुग्ध सविता (प्रेरक) देव पूर्वोक्त रीति से वसु के शतधार पवित्रा करि मुझे शोधै। कैसे पवित्रा कि भले प्रकार पवित्र करता॥ का॰४॰२॰२४॰ एक गौ के दुहते में दोग्धा को अध्वर्यु पूछे कामधुक्ष इति॥ दैवी बृहती प्रश्नदेवत्या। हे दोग्धः विद्यमान गौओं के मध्य कौनसी दुही॥३॥

सा विश्वायुः सा विश्वकर्मा सा विश्वधायाः। इन्द्रस्यत्वा भागꣳसोमेनातनच्मि विष्णो हव्यꣳरक्ष॥४॥ +

का॰४॰२॰२५॰ पूर्वोक्त प्रश्न के उत्तर में अमुकी गौ यह दोग्धा करि कहते सा विश्वायुरिति मन्त्र करि दोग्धा प्रति अध्वर्यु बोले॥ त्रीणि गोदेवत्यानि १॰ दैवी बृहती २॰३॰ दैवी पङ्क्तयौ। जो गौ तू ने दुही और मैं ने पूछी वोह विश्वायु शब्द करि जानना। विश्वायु (यजमान की सम्पूर्ण आयु की देने हारी है॥ का॰४॰२॰२६॰ जैसे पहिली गौ पूछी ऐसे ही दूसरी तीसरी गौओं को दोहने से ऊपर में कामधुक्ष इति मन्त्र करि पूछे। और दोग्धा करि अमुकी यह उत्तर देते सा विश्वकर्मा सा विश्वधाया इन मन्त्रों से क्रम करि आशिष कहे॥ जो दूसरी गौ तुझ से पूछी वोह विश्वकर्मा (यजमान को समस्त कर्मफल की देने हारी है॥ जो तीसरी तुझ से पूछी वोह विश्वधायाः (सब देवताओं [illegible] क्षीरदध्यादि हवि के दान करि पुष्ट करने हारी वा समस्त इ[illegible] दि देवता-

+ सा-युः। अ॰। सा-र्मा। इ॰। सा-याः। उ॰। इ-च्मि। अ॰। वि-क्ष। ल॰॥४॥

ओं को क्षीरादि हव्य पिलाने हारी है॥का॰ ४॰२॰२३॰ औटे दूध को अग्नि से उतारि मन्दोष्ण (सुहाते) में दधि जमाने के लिये प्रातःकाल के होमावसिष्ट दधि करि आतञ्चन करै (जामन॰ सहेजा॰ दे॥ यजुर्जगती इन्द्रदेवत्या। हे दुग्ध इन्द्र के भाग को तुझे सोमवल्लीरस करि दधि के लिये आतञ्चन (कठिन) करता हूं। यद्यपि यहां आतञ्चनहेतु दधिशेष है तथापि भावना करि तिस का सोमत्व सम्पादन करिये है। जैसे कोई पुरुष बन्धुत्व करि चाहा बन्धु होता है॰ और प्रातिकूल्य करि चाहा शत्रु होता है। तदुक्तं वशिष्ठेन। बन्धुत्वे भावितो बन्धुः परत्वे भावितः परः। विषामृतदृशेवेह स्थितिर्भावनिबन्धिनीति। अथवा भोज्य पदार्थ विषत्व करि भावना किया वान्ति को करता है॰ अमृतत्व करि भावित जीर्ण हो बलहेतु होता है। तैसे यहां दधिशेष का भावना करिके सोमत्व है॥का॰४॰२॰३४॰ विष्णो हव्यमिति दोहस्थाली को जलसहित अमृन्मयपात्र करि ढकै॥यजुर्गायत्री पयदेवत्या। हे विष्णो इस हवि (क्षीर) को रक्षा करि। सर्वत्र सृजन पालन और संहार में ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः अभिमानिदेवता हैं इस हेतु विष्णु को सम्बोधन करि हवि की रक्षा प्रार्थना करिये है॥४॥

अ॰ ३॰ अग्ने व्रतपते व्रतं चरिष्यामि तच्छकेयं तन्मे राध्यताम्। इदमहमनृतात्सत्यमुपैमि॥५॥+

का॰ २॰१॰११॰ यजमान स्फ्य ले गार्हपत्य दक्षिणाग्निओं के आ-

+ अ-म्।अ॰न्ऱ्-मि।दू॰॥५॥

न्तराल से चलिकर आहवनीय के पश्चात् समीप में पूर्वाभिमुख खडे हो आहवनीय को देखते जल को दक्षिण हस्त से स्पर्श करि अग्ने व्रतपते इस मन्त्र अथवा इदमहम् इस मन्त्र से सत्यवदनादि नियमों को अङ्गी करै॥अग्ने व्रतपते आर्ची उष्णिक् इदमहम् सामगायत्री द्वे अग्निदेवत्ये। हे व्रतपते (अनुष्ठेय कर्म के पालक) हे अग्ने तेरी अनुज्ञा करि कर्म को करूंगा। तिस कर्म करने को समर्थ होउं। तेरे प्रसाद से। सो मेरा कर्म निर्विघ्न होके फलपर्यन्त सिद्ध हो+॥इदमहम्। मैं यजमान इस अनृत (मनुष्यजन्मात्मक) से निकलि कर सत्य (देवताशरीर) को प्राप्त होता हूं+॥ ॥शीघ्रविनाशित्व से मनुष्यजन्म अनृत है जैसे स्वप्नगजादिक बोधमा से निवर्त हुए अनृत कहिलाते हैं। बहुकालस्थायित्व से देवजन्म सत्य है जैसे जागरण गजादय:५॥यद्वा लोकप्रसिद्धे सत्यानृते ग्राह्ये। नानृतं वदेदिति (नही झूठ बोले) कर्म में झूठ बोलने के निषेध से। झूठ बोलनें से निकल करि सत्य बोलने को प्राप्त होता हूं। इस हेतु यह सत्यवदन कर्माङ्ग होनें से कर्म काल में पालनीय है॥५॥

कस्त्वा युनक्ति स त्वा युनक्ति कस्मै त्वा युनक्ति तस्मै त्वा युनक्ति। कर्मणे वां वेषाय वाम्॥६॥+

एवं सत्यवदनादिव्रत को अङ्गीकरि ब्रह्मा को वरण करि के अपां प्रणयन करै॥का॰२-३-२॰ ब्रह्मन्नपः प्रणेष्या[illegible] यह य-

+ अग्निर्वै देवानां व्रतपतिरिति श्रुत॰१॰१॰१॰२॰ श्रुतिः॥

+ क-कि॰का॰क-मा॰हूं॥॥

+ सत्यमनुष्ठीयमान कर्मरूपेण प्रत्यक्षमिति मन्वान इदमिति विशि[illegible]है।

५ इदमहमनृतात्सत्यमुपैमीति तन्मनुष्येभ्यो देवानुपावर्तत इति १॰१॰१॰४॰शत॰श्रुतेः।

जमान ब्रह्मा को पूछता है ॥ का॰ २॰ १॰ ८॰ प्रणय यज्ञं देवता व
र्धय त्वं नाकस्य पृष्ठे यजमानोऽस्तु सप्तऽऋषीणाᳫं सुक
तं यत्र लोकस्तत्रेमं यज्ञं यजमानं च धोहि॰ यह धीरे-धीरे ब्र
ह्मा पढ़िकर ओम् प्रणय यह ऊँचे स्वर से अनुज्ञा करे कि जैसे अ
ध्वर्यु सुनें ॥ का २॰ ३॰ ३॰ फिरि अध्वर्यु चमस को लेकर आहवनी
य से उत्तरदिशा में वेदि के बाहिर दर्भों पर प्रणीताचमस को क
स्त्वा युनक्तीति मन्त्र करि सम्प्रति (सीधेसे) स्थापन करे ॥ साम्नी
त्रिष्टुप् प्रजापतिदेवत्या। यहां मन्त्र को प्रयुक्त करता हुआ अध्व
र्यु यज्ञारम्भकर्म में अपना कर्तृत्व त्यागि कर प्रजापति का य
ज्ञकर्तृत्व प्रश्नोत्तररूप मन्त्रवाक्यों से प्रतिपादन करता है। प्र
णीता (जल) के धारक हे पात्र तुझे कौन पुरुष आहवनीय के
उत्तर भाग में स्थापन करता है इति प्रश्नः। सब वेदों में जगन्नि
र्वाहकत्व से प्रसिद्ध जो प्रजापति है सोही परमेश्वर हे पात्र तु
झे स्थापन करता है इति उत्तरम्। पुनरपि किस प्रयोजन के
लिये तुझे स्था॰ इति प्रश्नः। तिस प्रजापति के प्रीत्यर्थ तुझे
स्था॰ इत्युत्तरम् + ॥ परिस्तरण करि दो-दो पात्रों को रखि शू
र्प और अग्निहोत्रहवणी को लेवे। का॰ २॰ ३॰ १०॰ कर्मणे वामि
ति शूर्पाग्निहोत्रहवणी का अध्वर्यु आदान करे ॥ प्राजापत्या
गायत्री स्रुक्शूर्पौ देवते। हे अग्निहोत्रहवणि हे शूर्प तुम दो
नों को कर्म के अर्थ में ग्रहण करता हूं इति शेषः। और सूचित
कर्म के अर्थ तुम दोनों को मैं ग्रहण करता हूं ॥ शकट में अ-

+ सर्वे कर्माणि परमेश्वरप्रीत्यर्थमनुष्ठेयानीति भगवद्गीतास्वर्जुन प्रति भगवतोक्तम् भ॰ गी॰ ४॰ २४॰ ब्रह्मार्पणं ब्रह्म हविर्ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतम्। ब्रह्मैव तेन गन्तव्यं ब्रह्मकर्मसमाधिना ॥ ९॰ २७॰ यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्। यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥ १८॰ ५६ सर्वकर्माण्यपि सदा कुर्वाणो मद्व्यपाश्रयः। मत्प्रसादादवाप्नोति शाश्वतं पदमव्ययम् ॥

वस्थित व्रीहियों का हवि के अर्थ पृथक् करना प्रोक्षण के अर्थ जल धारण करना इत्यादिक अग्निहोत्रहवणि के व्यापार हैं और व्रीहिओं का निर्वाप (फटकने) के लिये धारण उलूखल में डालना फिरि निकालना इत्यादि सूर्प के व्यापार हैं ॥ ६ ॥

प्रत्युष्टꣳ रक्षः प्रत्युष्टा अरातयः निष्टप्तꣳ रक्षो निष्टप्ता अरातयः। उर्वन्तरिक्षमन्वेमि ॥ ७ ॥ +

का॰ २॰ ३॰ ११॰ प्रत्युष्टं वा निष्टप्तमिति अग्निहोत्रहवणि और सूर्प का गार्हपत्य में प्रतपन है ॥ आसुरी बृहत्यो द्वे राक्षसे राक्षसजाति प्रत्येक जलाया अर्थात् इस अग्निहोत्रहवणि और सूर्प में स्थित राक्षसलोग जलाये। और अरातयः (हवि वा दक्षिणादान के प्रतिबन्धकलोग) भी जलाये अर्थात् अन्यथा यज्ञसाधन नही है ॥ सूर्पादि में निगूढ राक्षस निःशेष करि तप्त हुए। और अरातयः भी निष्टप्त हुए ॥ का॰ २॰ ३॰ १२॰ उर्वन्तरिक्षमिति शकट (गाडा॰ छकडा) प्रति जावै ॥ प्राजापत्या गायत्री अन्तरिक्षोऽदेवत्या सर्वत्र ॥ विस्तीर्ण अवकाश को अनुसरण करि चलता हूं। आशय यह है कि चलते हुए पुरुष के पार्श्वस्थित राक्षस इस मन्त्र से निकाले जाते हैं ॥ ७ ॥

धूरसि धूर्व धूर्वन्तं धूर्व तं योऽस्मान्धूर्वति तं धूर्व यं वयं धूर्वामः। देवानामसि वन्हितमꣳ सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतमम् ॥ ८ ॥ +

का॰ २॰ ३॰ १२॰ १३॰ गार्हपत्य के पश्चात् स्थित व्रीहियुक्तसर्वो-

+ प्र-प॰। गु॰। ने-प॰। दृ॰। उ-मि। उ॰ ॥ ७ ॥
+ धू-म॰। श॰। दे-तृ। दृ॰। वि-मृ। उ॰। उ-य। कृ॰। स-स्त। त॰। य-स्व। अ॰ ॥ ८ ॥ ४ ॥

ङ्गोपेत शकट के धुर (बलीवर्द वहन योग्यप्रदेश) को धूरसीति म-
न्त्र करि स्पर्श करे ॥ धूर्देवत्यं यजुः। ब्रीहिरूप हवि के धारक शक-
ट के दोनों बलीवर्दों के (गाता) वहनप्रदेशों में कोइ हिंसक अ-
ग्नि शास्त्रदृष्ट है तिसे प्रार्थना करिये है। हे वन्हे तू धूः (हिंसक) है।
जो कि धूः है इस हेतु हिंसा करते पापी को विनाश करि। किंच जो
राक्षसादि यागविघ्न करि हमारी हिंसा करने को उद्युक्त है तिसे
नाश करि और जिस आलस्यादिरूपवैरि को हम अनुष्ठान कर-
नेहारे हिंसा करने को उद्यत हैं तिसे भी विनाशि। धूरुपस्थिता-
ग्न्यतिक्रमणनिमित्त अपराध दूर करने को अग्न्याधारभूता श-
कट की धूः इस मन्त्र करि स्पर्श करिये है॥का॰ २॰३॰१४॰ देवा-
नामित्यादि ह्वार्षीदित्यन्त मन्त्र करि शकट के दीर्घकाष्ठ ईषाति-
सके अग्र का भूमिस्पर्श नहो इस लिये तिस के आधारत्व क-
रि स्थापित उपस्तम्भनकाष्ठ के पश्चाद्भाग में तिस ईषा( )
कोस्पर्श करे॥ ब्राह्म्यनुष्टुप् शकटदेवत्या। हे शकट तू देवत-
ओं का सम्बन्धि है। कैसा कि अतिशयेन ब्रीहिरूपहवि का प्रापक।
तथा अतिशयेन शुद्ध वा दृढता के अर्थ चर्मादि से अतिशयेन वे-
ष्टित। अतिशयेन ब्रीहिओं से पूरित। देवताओं का अतिशयेन
प्यारा। देवताओं का अतिशयेन आह्वान करनेहारा (ब्रीहिओं से पू-
र्ण शकट को देखि देवता आह्वान करते ही शीघ्र आते हैं)॥८॥

अह्रुतमसि हविर्धानं दृꣳहस्व मा ह्वार्मा ते यज्ञ-
पतिर्ह्वार्षीत्। विष्णुस्त्वा क्रमतामुरु वातायाप-

अग्निर्वा एष धुर्यस्तमेतदत्यवतीति १.१.२.१८ श्रुतेः।

हतꣳ रक्षो यच्छन्तां पञ्च ॥१९॥+

पूर्वमन्त्रशेष ॥ अह्रुत (अकुटिल) है अर्थात् आरोहण में भङ्ग होने की भय नहीं है । व्रीहिरूप हवि का धारक पोषक है । इस हेतु हꣳ हस्व मा ह्वामा ते यज्ञपतिर्ह्वार्षीदिति पूर्ववद्व्याख्येयम् काण्डी २ ॥ का॰ २॰ ३॰ १५॰ पीछे फिरि के विष्णुस्त्वेति दक्षिण चक्र (पहिया) पर चढे ॥ यजुर्गायत्री शकटदेवत्या । हे शकट विष्णु (व्यापक-यज्ञ) तुझे चरण उठाकर चढै भाव यह है कि मैं चढने को समर्थ नहीं हूं ॥ का॰ २॰ ३॰ १६॰ उरु वातायेति हवियों (शकट में भरे हुए धान्य वा यवों) को देखै ॥ दैवीपङ्क्तिर्हविष्या: । हे शकट अपने अन्तर्वर्तिव्रीहिओं में वायुसंचार के अर्थ विस्तीर्ण हो । अर्थात् शकट स्थित व्रीहिओं के तृणादिकों करि आच्छादित होने से संकोच में वायुप्रवेश न होने से आच्छादन को दूर करि जैसे वायु प्रवेश करै तैसे संकोच को त्यागि । वायुरूपप्राणप्रवेश से मन्त्र करि हवि को सप्राण करिये है । किं च वायुप्रवेशरहित सब वस्तु वरुणदेवत्य होतीहै । और वरुण बन्धकारित्व से यज्ञनिरोधक तिस की निवृत्त्यर्थ यह मन्त्र है+ ॥ का॰ २॰३॰ १७॰ १८॰ अपहतमिति व्रीहिओं से अन्यत तृणादिक जो हों तिन्हें निकालै और तृणादिकों के अभाव में व्रीहिओं को ही स्पर्श करै ॥ यजुर्गायत्री राक्षसम् । राक्षस (यज्ञविघातक-तृणादिक) निकाले ॥ का॰ २॰ ३॰ १९॰ यच्छन्तामिति पञ्चाङ्गुलियुक्त हस्त करि व्रीहिओं को ग्रहण करै ॥ दैवीपङ्क्तिर्हविष्या: । पञ्चसंख्याका अङ्गुलियें व्रीहि

+ पूर्वकाण्डकार्या मन्त्राणुक्तानि

रूप हवि को ग्रहण करें॥९॥

देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। अग्नये जुष्टं गृह्णाम्यग्नीषोमाभ्यां जुष्टं गृह्णामि॥१०॥

का०२.३.२०–२२.देवस्य त्वेति अग्निहोत्रहवणी में तीनि मुष्टि मन्त्रपूर्वक चौथी चुपके से डाले. एवं अग्नीषोमीय को.यथा देवत औरों को॥ देवस्य त्वा प्राजापत्या बृहती सवितृदेवत्या सर्वत्र। अग्नये जुष्टम् प्राजापत्या गायत्री लिङ्गोक्तदेवत्या। अग्नीषोमाभ्याम् याजुषी पङ्क्तिः लिङ्गोक्तदेवत्या। हे हविः सविता देवता का प्रेरित में अग्नि के अर्थ तुम प्यारे को ग्रहण करता हूं। और अग्नीषोम व्यासक्तदेवताओं के अर्थ तुम प्या०।कि न्हों करि कि अश्विनीकुमारों के बाहुओं(अंस मणिबन्ध के मध्यभाग दण्डाकार) और पूषा के हस्तों(पञ्चाङ्गुलियुक्त अग्रभाग) करि।क्यों कि अश्विनीकुमार देवताओं के अध्वर्यु हैं और पूषा देवताओं का भागधुक् इस हेतु ग्रहणसाधन में अपनी बाहुओं प्रति अश्विनीकुमार के बाहुओं की भावना करना और हस्तों में पूषा के हस्तों की। अर्थात् सर्वात्मक अग्नि के हवि को तादृश मनुष्य कैसे ग्रहण करने को समर्थ है इस लिये सविता से अनुज्ञात अश्विनीकुमारों के बाहुओं पूषा के हाथों से ग्रहण करता हूं। किं च सत्यं देवा अनृतं मनुष्या इति १.१.२.१७.श्रुतेः देवताओं के सत्यरूपत्व से तिन्हों के

+ ई-मू।अ०।अ-मि।इ०।उ०॥१०॥

स्मरणपूर्वक हवि को ग्रहण करना फलपर्यवसायित्व से सत्य होता है। और देवतास्मरण के अभाव में मनुष्यों के अनृतरूपत्व से सो किया अनुष्ठान निःफलत्व से अनृत होता है यह देवतास्मरण का अभिप्राय है। हवि ग्रहण करते अध्वर्यु को देवता सेवन करते हैं कि मेरा नाम ग्रहण करेगा। विन नाम लिये हवि ग्रहण करते में तिन्हों का कलह होवे यह कि इसे मेरे अर्थ लिया। तिस कलह के निवृत्यर्थ अग्नये जुष्टम् अग्नीषोमाभ्यां जुष्टम् इस देवतानिर्देशपूर्वक हविर्ग्रहण है इत्यभिप्रायः॥१०॥

भूतार्य त्वा नारातये स्वरभिविख्येषं दृꣳहन्तां दुर्याः पृथिव्यामुर्वन्तरिक्षमन्वेमि पृथिव्यास्त्वानाभौ सादयाम्यदित्या उपस्थेऽग्ने हव्यꣳरक्ष॥११॥

का॰ २.३.२३.भूतायत्वेति शकट में जो परिशिष्ट हवि तिसे स्पर्श करे॥ प्राजापत्या गायत्री हविर्देवत्या॥ हे शकटावस्थित व्रीहिशेष भूत (भुवन, यागान्तर, ब्राह्मणभोजन और फिरि भी सद्भाव) के अर्थ तुझे शेष छोड़ना हूं इति शेषः। कुछ अराति (अदान) के अर्थ नही॥ का॰ २.३.२४.स्वरिति पूर्वाभिमुख हो यज्ञभूमि को देखै यजुर्गायत्री सूर्यदेवत्या। मैं स्वः (यज्ञ+) को देखता हूं॥ दृꣳहन्तामिति शकट से उतरे॥ प्राजापत्या गायत्री गृहाः देवताः। पृथिवी में वर्तमानाः दुर्याः (गृहाः) दृढाः हों। हवि लेकर उतरते अध्वर्यु के भार करि गृहक्षोभ की सम्भावना है सो इस मन्त्र से दूर करिये है॥ का॰ २.३.२६.उर्वन्तरिक्षमिति उत्तर देश प-

+ यज्ञो वै स्वः अहर्देवाः सूर्य इति श॰ १.१.२.२१ श्रुतेः॥

+ भू-ये।अ॰।स्व-म्।दृ॰ह-म्।उ॰।उ-मि।पृ॰।पृ-क्ष।त्व॰॥११॥

ति चले॥ व्याख्यातम् काण्डी ७॥ का० २.३.२७. गार्हपत्य वा आह्वनीय के पश्चात् कि जिस में पाक करै तहां शूर्पस्थ हवियों को पृथिव्यास्त्वेति स्थापन करै॥ साम्नी पङ्क्तिः हविर्देवत्या। हे हविः पृथिवि के नाभि(मध्य) में तुम्हें स्थापन करता हूं। जैसे सोते हुए बालक पुत्र को माता अपनी गोदी में स्थापन करती है ऐसे इस हवि को अदिति (अखण्डिता-पृथिवी) के अङ्क में स्थापन करता हूं। हे अग्ने अपने समीप में इस स्थापित हव्य को तू रक्षा करि। पुत्र ऐसे सोते को बाधकों से पालि॥ ११॥

अ० ४. पवित्रे स्थो वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। देवीरापो अग्रेगुवो अग्रेपुवो ग्र इममद्य यज्ञं नयताग्रे यज्ञपतिꣳ सुधातुं यज्ञपतिं देवयुवम्॥ १२॥ +

का० २.३.२२. दो वा तीनि कुशा के अन्तर्गर्भ पत्र साग्र पवित्रे स्थ इति क्षुरिकास्थानीय कुशाओं से छेदे॥ दैवी जगती लिङ्गोक्त देवत्या। हे पवित्रे (शोधके कुशद्वय रूपे) तुम वैष्णव्यौ (यज्ञसम्बन्धिनी +) हो॥ का० २.३.३३. हविग्रहण में जल करि तिन्हों से उत्पवन करै सवितुर्व इति॥ प्राजापत्यापङ्क्तिरापो देवता। सबों के प्रेरक की आज्ञा से हे जल तुम्हें उत्पवन करता हूं किस करि कि अच्छिद्र पवित्र (शोधक वायु रूप) करि के ‡। सूर्य की रश्मिओं करिके उत्पवन करता हूं। वायु और सूर्यरश्मिओं का पाद प्रक्षालनादि करि उपहतभू

+ यज्ञो वै विष्णुरिति श्रुतेः॥ श० १.१.२.१३.

+ प-व्यौ। अ०। स-भिः। र०। दे-पे। उ०। पो-स्य। क्र०। अ-मि। लृ०। आ०। दे-मि। ६०॥ १२॥ १३॥

‡ यो वा अयं पवत एषोऽच्छिद्रं पवित्रमिति १.१.३.६. श्रुतेः।

मि का शुद्धि हेतुत्व प्रसिद्ध है॥ का॰ २ ३ ३५ उत्पूता जल करि पूरिता अग्निहोत्रहवणि को सव्यहस्त में स्थापन करिके देवीराप इति दक्षिणहस्त करि ऊपर को चलावे॥ देवीराप इत्यारभ्य वृत्रतूर्य इत्यन्तस्य यजुषः आपो देवता। हे देवीः (द्योतनात्मिका) आपः तुम आज के दिन में इस प्रवर्तमान यज्ञ को अग्रे नयत (निर्विघ्न समाप्त करो। कैसी हो जल कि पुरतः निम्न देश प्रति गमनशीलाः। तथा अग्रेपुवः (जहां पूर्वभाग में चलती हो तहां अपहतिनिवारण करिके शोधनशीला:। यद्वा अग्रेपुवः (प्रथम सोमरस को पान करती हो। किं च यज्ञपति (यजमान) को फलभोग के अर्थ प्रेरो कैसे यजमान कि भले प्रकार से दक्षिणादानादि करि यज्ञ को पुष्ट करता तिस यज्ञ के पालक को तथा देवयुवम् (देवताओं को यज्ञादि करि मिश्री करते वा चाहते को॥१२॥

युष्मा इन्द्रो वृणीत वृत्रतूर्ये यूयमिन्द्रमवृणीध्वं वृत्रतूर्ये प्रोक्षितास्थ। अग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षाम्यग्नीषोमाभ्यां त्वा जुष्टं प्रोक्षामि। दैव्याय कर्मणे शुन्धध्वं देवयज्यायै यद्वोऽशुद्धाः पराजघ्नुरिदं वस्तच्छुन्धामि॥१३॥ + + पूर्वकण्डिकायां मन्त्राणि

पूर्वमन्त्रशेषः। हे आपः इन्द्रो देवः वृत्रवधनिमित्तभूत में तुम्हें अपने सहाय होने को प्रार्थना करता हुआ और तुमभी उसके सहायक हुए॥ का॰ २ ३ ३६ प्रोक्षिता स्थेति तिन्हों का

हाथ से प्रोक्षण करे॥ दैवी बृहती आपो देवता। हे आपः तुम प्रोक्षिता हो। असंस्कृता अन्यसंस्कारक्षमा नहीं होते॥ का॰ २॰ ३॰ ३७॰ ३८॰ हवि को अग्नयेत्वा॰ अग्नीषोमाभ्यां त्वा॰ और यथादेवत अन्य हवियों को प्रोक्षण करे॥ द्वे लिङ्गोक्ते याजुषी बृहती॰ याजुषी त्रिष्टुप्। हे हवि अग्नि के अर्थ तुम्हारे को प्रोक्षण करता हूं॥ अग्नीषोम॰॥ का॰ २॰ ३॰ ३९॰ कृष्णाजिनोलूखलादि पात्रों को दैव्यायेति प्रोक्षण करे॥ पात्रदेवत्यं यजुः। हे यज्ञपात्रो तुम शुद्ध होओ किमर्थम् कि दैव्य (देवतासम्बन्धि) कर्म के अर्थ। तदेव कर्म विशिष्यते देवयज्या (देवसम्बन्धिनि यागक्रिया दर्शादिका) के अर्थ। किं च नीचजाति तक्षादिकों ने तुम्हारे जिस अङ्ग को पीडा दीई (छेदन तक्षणादिकाल में अपने अशुद्ध हाथों से स्पर्श किया। तिस तुह्मारे अङ्ग को प्रोक्षण करिके शुद्ध करता हूं॥१३॥

अ॰ ५॰ शर्मास्यवधूतꣳ रक्षोऽवधूता अरातयोऽदित्यास्त्वगसि प्रति त्वादितिर्वेत्तु। अद्रिरसि वानस्पत्यो ग्रावासि। पृथुबुध्नः प्रति त्वादित्यास्त्वग्वेत्तु॥१४॥+

का॰ २॰ ४॰ १॰ शर्मासीति कृष्णाजिन को हाथ से ग्रहण करे॥ दैव्यनुष्टुप्। कृष्णाजिनदेवत्या। हे कृष्णाजिन (काले हिरण के चर्म) तू उलूखल के धारणार्थ शर्म (सुखहेतु) है+॥ का॰ २॰ ४॰ २॰ प्राचों से परे कृष्णाजिन को झाडे अवधूतमिति॥ आसुर्यनुष्टुप् राक्षसम्। कृष्णाजिन गुप्त राक्षस झाडने से भूमि में गिराये ऐसे

+ श-सि। अ॰ अ-यः। इ॰। अ-तु। उ॰। अ-त्यः। क्र॰। ग्रा-तु। ल्ह॰॥१४॥
+ अजिनस्य चर्मेति मानुषं नाम शर्मेति दैवं नाम।

अरातयः भी गिराये॥ का॰ २·४·३· अदित्यास्त्वगिति कृष्णाजिन को दोनों हाथों से प्रत्यग्ग्रीव बिछावे॥ आसुर्यनुष्टुप् कृष्णाजिनम्। हे कृष्णाजिन तू अदिति (भूमिदेवता) की त्वग्रूप है तिस हेतु भूमि तुम्हे जानें कि यह मेरी त्वचा है†॥ का॰२·४·४· ५· वामहस्त से न छूटे कृष्णाजिन पर दक्षिणहस्त से अद्रिरसि अथवा ग्रावासि इति उलूखल को स्थापन करे। विकल्पितमन्त्रों में प्रतित्वेति शेष जोडे॥ द्वे उलूखलदेवत्ये यजुरनुष्टुप् आसुरी गायत्री। हे उलूखल यद्यपि तू दारुमय है तथापि दृढत्व से पाषाण है। कैसा कि पृथुबुध्नः (मुसलघातोपद्रव से चाञ्चल्यरहित स्थूलमूलः) हे उलूखल तैसा तू ग्रावा (दार्ढ्येन पाषाणसदृश) है। नीचे बिछाई हुई कृष्णाजिनरूपा भूमि की जो त्वचा है सो तुझे अपना करि के जानें॥ १४॥

> अग्नेस्तनूरसि वाचो विसर्जनं देववीतये त्वा गृह्णामि बृहद्ग्रावासि वानस्पत्यः स इदं देवेभ्यो हविः शमीष्व सुशमि शमीष्व। हविष्कृदेहि हविष्कृदेहि॥१५॥†

का॰ २·४·६· अग्नेस्तनूरिति ओखली में छरने के लिये हवि डाले॥ आर्ची उष्णिक् हविर्देवत्या। हे हविः तू आहवनीयाग्निका शरीर है। जो कि अग्नि डालते ही हवि अग्नि होजाता है इस कारण हवि अग्नि का शरीर है। कैसा हवि कि यजमान की बाणी का खोलने वाला। अपां प्रणयन काल में खोलनेवाला। अ-

†अ-मि। अ॰। वृ॰-त्यः। इ॰। स-ष। उ॰। ह-हि। क्रम॰॥१५॥
पुरा यज्ञो देवेभ्य इष्टः कृष्णमृगो भूत्वागमत्तदा देवा ज्ञात्वा तदीयां त्वचमुत्क्षिप्य जगृहुस्तस्माच्चर्मणोऽभिस्तरणमित्यभिप्रायः श्रुतावाम्नातः। १·१·४·१·।

पां प्रणयनकाल में मौन हुई यजमान वाणी का हवि आवपनका-
ल में विसर्ग होता है। तिस हेतु हवि वाणी का खोलने वाला है।
इस हेतु देवताओं की तृप्ति के अर्थ तुझे ग्रहण करता (उलूख-
ल में डालता) हूं॥ का॰२॰४॰११॰ बृहद्ग्रावेति मुसल को ग्रहण
करै॥ आसुरी जगती मुसल दे॰। हे मुसल तू यद्यपि दा-
रुमय है तथापि दृढता करिके पाषाण सदृश है। तथा दीर्घत्व
करि बडा है॥ का॰ २॰४॰ १२॰ स इदमिति मुसल को उलूखल
में स्थापन करै॥ मुसलदेवत्यं यजुः। हे मुसल तू देवताओं (अ-
ग्न्यादिकों) के उपकारार्थ इस हवि (व्रीहिरूप) को शमन (भक्ष-
णविरोधि तुषों के दूर करने में शान्त) करि। तस्यैव पदस्यव्या-
ख्यानम्। भले प्रकार शान्त जैसे तैसे शमन करि। द्विविधा
शान्ति है बाह्यतुषापनयनाख्या सो पहिले अवयात से होती
है। और अन्तः स्थित मालिन्य के अपनयन से दूसरी फली-
करण करिके होती है। तिस द्विविध तण्डुल संस्कार को करि
इत्यर्थः॥ का॰ २॰४॰ १३॰ हविष्कृदेहीति हवि करने वाली (वाले)
यजमान की पत्नी वा अग्नीध को अध्वर्यु तीनि वार कहि
कर बुलावे॥ यजुः पङ्क्तिः अधिदैवतं वागधियज्ञं पत्नीदे॰।
हे हविष्कृत् (हवि करनेहारी, हारे) यहां आ। तीनि वार कहे अ-
र्थ को देवता मानते हैं इस हेतु तीनिवार आह्वान है॥ १५॥

कुक्कुटोसि मधुजिह्व इषमूर्जमावद त्वया वय-
ꣳ संघातंꣳ संघातं जेष्म वर्षवृद्धमसि प्रति

त्वा वर्षवृद्धं वेतु परापूतꣳ रक्षः परापूता अरातयोऽपहतꣳ रक्षो वायुर्वो विविनक्तु देवो वः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्णात्वछिद्रेण पाणिना ॥१६॥

जिस समय अध्वर्यु हविष्कृदेहि इस से आह्वान करता है तिसी समय साथ ही आग्नीध्र कुक्कुटोसीति मन्त्रकरि शम्या से दोवार दृषद को कूटता है दोनो वार मन्त्र पढ कर उपला को शम्या से एकवार कूटता है इसी मंत्र से॥ आर्ची त्रिष्टुप् वा ग्देवत्या। हे शम्यारूप यज्ञायुधविशेष तू कुक्कुट है असुरों का और मधुजिह्व है देवताओं का। असुरलोग क्व क्व (कहां कहां) यह तिन्हे मारने को इच्छा करि सर्वत्र चलता वोह कुक्कुटः। यद्वा कुक (कुत्सित) शब्दको कुटता (विस्तारता) सो कुक्कुटः। यद्वा कुक्कुटारव्यपक्षिवत् ध्वनिविशेष को असुरों की भय के अर्थ विस्तारता यह कुक्कुट है। मधुजिह्वकनामा कोईक देवताओं का भृत्य है। मधुर्मधुरभाषिणी जिह्वा जिस कोतद्रूप हे यज्ञायुध तू असुरों को पराभव करि के यजमान का अन्न और रस वोलि (अन्न और रस जैसे आवे तैसे शब्द करि। तेरे शब्द करि असुरों के पराभव में तिन्हों के अन्न और रस को यजमान प्राप्त होता है। फिरि तुझ करिके हम असुरों के साथ क्रियमाण संघात-संघात (तिस-तिस सङ्ग्राम) को जीतेंगे (अर्थात् हमलोगों की कभी भी पराजय न होगी

+ कु-ष्मा।अ०व-सि।दृ०।प्र-तु।उ०।प-य।।क्रु०।भ्र-क्ष।।लृ०।वा-क्रु।अ०।दे-ना।दृ०॥१६॥

+ मनक [illegible] संग्रामो युद्ध

मनु राजा का एक वृषभ था तिस में असुरघ्नीवाणी स्थित हो शब्द करती थी तिसे सुन करि असुर मरते थे फिरि किलात और अकुली नामा असुरों के याजकोंनें मनु के निकट जाकर तिस ही वृषभ से यज्ञ कराया तिस वृषभ के मरते वोह वाणी मनु की स्त्री में प्रविष्ट हुई फिरि तिस स्त्री से भी तिन्हों नें मनु को यज्ञ कराया ततः सो वाणी यज्ञपात्रों में प्रविष्ट हुई इस हेतु से असुरों के पराभव के लिये तिस वाणी के प्रकटनार्थ शम्या करि दृषत् और उपल का हननन है इति श्रुत्युक्तोऽभिप्रायः शत॰१॰१॰४॰१४॰॥ का॰२॰४॰१६॰ तुषों के विमुक्त होने पर अध्वर्यु शूर्प को हाथों से ग्रहण करै वर्षवृद्धमसीति॥यजुर्गायत्री शूर्पदेवत्या।हे शूर्प तू वर्षवृद्ध है(वर्षा में बढे बंश की शलाकाओं से बनने के हेतु शूर्प का वर्षवृद्धत्व है)॥का॰२॰४॰१७॰ प्रति त्वेति उलूखल से बाहिर निकाल कर हवि को शूर्प में डाले॥ यजुर्बृहती हविदेवत्या।हे हविः वर्षवृद्ध(शूर्प) तुझे अपना करिके जाने ब्रीहि शूर्प का वर्षवृद्धत्व में भ्रातत्व है॥का॰२॰४॰१८ परापूतमिति तुषों को फटकें॥आसुरी उष्णिक् राक्षसम्। राक्षसलोग निकाले (शूर्प करिके तुषों के निकालने में राक्षस भी तिन्हों के साथ भूमि में गिराये। और अरातयः (हवि के प्रतिकूल आलस्यादि शत्रु) निकाले॥का॰२॰४॰१९॰ अपहतमिति पृथिवी में गिरे तुषों को भेले करि उत्करदेशमें डाले॥ यजुर्गायत्री राक्षसम्। राक्षसलोग दूर में चला-

के मारे॥ का० २.४.२०. वायुर्वे इति सतुषों और निस्तुषों को पृथक् करे॥ यजुरुष्णिक् तण्डुलदेवत्या। हे तण्डुलो शूर्प चलने से उठा वायु तुम्हें सूक्ष्मकणों से पृथक् करे॥ का० २.४.२१. सूर्प में स्थित तण्डुलों को पात्र में रखि देवो व इति मन्त्र से अभिमन्त्रण करे॥ साम्नी त्रिष्टुप् तण्डुल देवत्या। हे तण्डुलो सविता देवता तुम्हें अछिद्र पाणि (मिली अङ्गुलियों के हाथ) करि ग्रहण करे॥ पात्री प्रक्षेपसमय भूमि में पतन न हो इस हेतु सवितृ ग्रहण प्रार्थना करिये हैं। कैसा सविता कि हिरण्यपाणि। (हिरण्य युक्त अङ्गुलीयादि आभरण युक्त पाणि जिसके यज्ञ दैत्यों से प्राशित्रहार करि छिन्न हुए सविता के हाथ देवताओं ने स्वर्णमय किये यह सविता का हिरण्यपाणित्व है इति बह्वृच श्रुतो कथा॥१६॥

अ० ६. धृष्टिरस्यपाग्नेऽअग्निमामादं जहि निष्क्रव्यादꣳ सेधा देवयजं वह। ध्रुवमसि पृथिवीं दृꣳह ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि सजातवन्युपदधामि भ्रातृव्यस्य वधाय॥१७॥+

का० २.४.२६. धृष्टिरसीति उपवेष को ग्रहण करिके+॥ दैवी बृहती उपवेषदेवत्या। हे उपवेष तू धृष्टि (प्रगल्भ धीठ) है तीव्र अङ्गारों के इधर उधर चलाने में प्रभुत्व से इस का प्रागल्भ्य है॥ का० २.४.२६. अपाग्न इति उपवेष से खरस्य अपरभाग अङ्गारों को खर के प्राग्भाग में करे। तहां

+ का० २.४.२२. पलाश शाखा के मूल से उपवेश बनावे

+ धृ-सि। अ०।अ-ध। द्०। आ-ह। उ। ध्रु-य। ऋ०॥१७॥

तीनि अग्नियें हैं। पहिली आमात् (अपक्व को भक्षण करने वाला लौकिकोऽग्नि। दूसरा क्रव्यात् (मांस का खानेवाला चिताग्नि। तीसरा देवयज (यागयोग्य। तैसे तीनि अङ्गारों को गार्हपत्य से अग्रभाग में पृथक् करि के तिन्हों में से यागयोग्यताहीन आमात् क्रव्यात्संज्ञक दोनों अग्नियों को छोडि गार्हपत्य प्रति कहिता है॥ प्राजपत्यानुष्टुप् अग्निदेवत्या। हे अग्ने हे गार्हपत्य आमादग्नि को परित्याग करि। तथा क्रव्यादग्नि को दूरि में छोडि॥ का० २·४·२७· उपवेश करि दूरस्थ अङ्गारों से आदेवयजमिति एक अङ्गारे को लेकर॥ दैवी जगती अग्निदेवत्या॥ हे गार्हपत्य देवताओं के योग्य तीसरे अङ्गार को समीप में ला॥ का० २·४·२७· ध्रुवमसीति देवयज अङ्गार को कपाल करि ढके॥ कपालदेवत्यं यजुः॥ हे कपाल तू स्थिर है (अङ्गार के ऊपर में होने से भी इधर उधर नहीं गिरता) पृथिवी को दृढी करि अर्थात् पुरोडाशपाकसमय में तेरे किये व्यवधान से भूमि का दाहकृत शैथिल्य न होगा। किं च तुझे अङ्गार परस्थापन करता हूं। किस लिये कि भ्रातृव्य (शत्रु० असुर० पापी) के बधके अर्थ। कैसे तुझे कि ब्राह्मण ने पुरोडानिष्पत्ति के अर्थ स्वीकार किया। तथा क्षत्रियों ने और समान कुल में हुए यजमानों ने पुरो०–किया॥ २७॥

अग्ने ब्रह्म गृभ्णीष्व धरुणमस्यन्तरिक्षं दृंह ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि सजातवन्युपदधामिभ्रा-

न्व्यस्य बुधाययाधर्त्रमसि दिवं दृꣳह ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि सजातवन्युपदधामि भ्रातृव्यस्य वधाय। विश्वाभ्यस्त्वाशाभ्य उपदधामि चित स्थोर्ध्वचितो भृगूणामङ्गिरसां तपसा तप्यध्वम्॥१८॥

का॰ २॰४॰ ३॰ मध्यम कपाल को उपधानान्तर सव्याङ्गुलि के बिन छोडे अग्ने ब्रह्मेति मध्यम कपाल में अङ्गार स्थापन करे॥ याजुषी उष्णिक् अग्निर्देवता। हे अग्ने निधीयमानाङ्गार रूप हम लोगों करि क्रियमाण ब्रह्म(वेद) कर्म को ग्रहण करि॥ नाशक राक्षसों के बध करिके अनुग्रहण करि यज्ञमुम ब्राह्मण को अनुग्रहण करि अर्थात् मुम अङ्गुलिदानासक्त को दृढ करि॥ का॰२॰४॰ ३१॰ पूर्ववत् स्थापित कपाल के पश्चिम भाग में दूसरे कपाल को धरुणमिति स्थापन करे॥ कपाल देवत्यं यजुः। हे द्वितीय कपाल तू पुरोडाश काधारक है इस हेतु अन्तरि को दृढ करि। पुरोडाश पाकोत्पन्नाज्वाला करि अन्तरिक्ष लोकोपद्रव जैसे नहो तैसे करि। यद्यपि यह कपाल ज्वाला और अन्तरिक्ष के मध्य में व्यवधायक नहीं है तथापि अन्तरिक्ष को दृढता के अर्थ कपालदेवता प्रार्थना करिये है। ब्रह्मवनीत्यादि पूर्ववत्॥ का॰ २॰४॰ ३२॰ मध्यम के पूर्व भाग में धर्त्रमिति तीसरे को स्थापन करे आर्ची त्रिष्टुप् कपाल देवत्या। हे कपाल तू धारक है। दिव को दृढ करि ज्वालाग्र करि दाहका अभाव द्युलोक का दार्ढ्य है

+ अ-ध।अ०।क्ष-य।इ०।उ०।वि-मि।ऋ०।चि-त।।लृ०।भृ-मृ।आ०।।१८।।

अन्यत्पूर्ववत् का॰ २॰४॰३३॰ प्रथम के दक्षिणभाग में चौथे को विश्वाभ्य इति स्थापन करै॥ यजुस्त्रिष्टुप्। हे चतुर्थ कपाल सब दिशाओं की दृढता के अर्थ तुम्हें स्थापन करता हूं। एवं तीन्यों कपालों के उपधान करि तीनों लोकों को जीतता है। चौथे से दिशाओं को जीतता है। आशय यह है कि तप्त पुरोडाश लोकत्रयरूप होके देवताओं को तृप्त करता है। का॰ २॰४॰३४॰ आग्नेयपुरोडाश के अष्टाकपालत्व और चारों के स्थापितत्व से अवशिष्ट चारों के मध्य में दो-दो दक्षिण और उत्तर में चितस्थेति प्रत्येक को स्थापन करै॥ यजुर्गायत्री कपालदेवत्या। हे कपालविशेषाः तुम प्रथम कपालोपचयकारिणः हो तथा ऊर्ध्व उपहित द्वितीयादि कपालों के उपचय कारिणः हो॥ का॰ २॰४॰३८॰ भृगूणामिति अङ्गारों से कपालों को आच्छादन करै॥ आसुर्यनुष्टुप् कपालदेवत्या। हे कपालओ तुम भृगुनाम को और अङ्गिरानाम को देवर्षियों के तपोरूप इस अग्नि करि तप्त होओ। इस अग्नि का तदीय तपोरूप से भावना करै इत्यर्थः॥ १८॥ +

अ॰ ७॰ शर्मास्यवधूतꣳ रक्षोऽवधूता अरातयोऽदित्यास्त्वगसि प्रति त्वादितिर्वेत्तु। धिषणासि पर्वती प्रति त्वादित्यास्त्वग्वेत्तु दिव स्कम्भनीरसि धिषणासि पार्वतेयी प्रति त्वा पर्वती वेत्तु॥ १९॥ +

का॰ २॰५॰२॰ जैसे अन्वारम्भ के अर्थ कृष्णाजिन प्रयोग है तै-

+ श-सि। अ॰। अ-यः। द्रू॰। अ-तु। उ॰। धि-तु। अ॰। दि-सि। त्व॰। धि-तु। आ॰॥ १९॥

से यहां भी॥ शर्मासि। अवधूतम्। अदित्याः इति मन्त्रत्रयं व्याख्यातम् काण्डी १४॥ का॰ २॰५॰३॰ तिस चर्म पर धिषणासीति दृषद् (चाकी के नीचिरले पाट) को स्थापन करे॥ आसुरी गायत्री दृषद्देवत्या। हे शिले पेषणाधारभूते तू पवनात्मिका तदुत्पन्ना तू धिषणा (बुद्धि वा कर्म को व्याप्त वा देती) है वा पर्वतवत् धारण करने वाली है। अदिति (भूमि) की त्वचा कृष्णाजिनरूपा तुम नैसी और तेरे अवस्थान को अनुजानें॥ का॰ २॰५॰४॰ दृषद के पश्चिमभाग में नीचे को शम्या स्थापन करे दिव इति। यजुरुष्णिक् शम्यादेवत्या। हे शम्ये द्युलोक की स्तम्भन करने वाली तू है। पतनवारण के अर्थ अन्तरिक्षरूप करि स्तम्भन कारित्व है †॥ का॰ २॰५॰५॰ धिषणासीति दृषद पर उपला (चाकी के ऊपरले पाट) को स्थापन करे॥ प्राजापत्यानुष्टुप् उपलादेवत्या। हे उपले (उपरितनशिल) तू धिषणा व्यापार धारिका है। कैसी कि पार्वतेयी (अधस्तनदृषद की पुत्री बाल स्वरूपा ‡ अतः पर्वती मातृसमा तुम पुत्री को जानें॥ १९॥

धान्यमसि धिनुहि देवान्प्राणाय त्वोदानाय त्वा व्यानाय त्वा। दीर्घामनु प्रसितिमायुषे धां देवो वः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वा महीनां पयोऽसि॥ २०॥ +

का॰ २॰५॰६॰ धान्यमसीति तण्डुलों को चाकी में डालिकर

† अन्तरिक्षेण हीमे द्यावापृथिवी विष्टब्धे इति श्रुतेः १॰२॰१॰१६॥

+ धा-न्॰। अ॰। प्रा-त्वा। दू॰। उ- त्वा। उ॰। व्या-त्वा। त्र॰। दी-ना। त्व॰। च-त्वा। त्रा॰। म-सि। ई॰॥ २०॥

‡ कनीयसी ह्येषा दुहितेव भवतीति श्रुतेः १॰२॰१॰१६॰

प्राणाय त्वेति प्रतिमन्त्र करि पीसै॥ धान्यमसीतिषण्णां हविर्देवता १॰ यजुर्बृहती २॰४॰६॰ दैवी बृहती ३॰ दैवी पङ्क्तिः ५॰ प्राची त्रिष्टुप्। हे हविः तू धान्य (तृप्तिकरनेवाला) है इस कारण अग्न्यादिक देवताओं को तृप्त करि॥१॥ हे तण्डुलो तुम्हें प्राण (प्रकर्षेण अनिति सर्वदा मुख में चेष्टा करने वाले श्वास वायु प्राणदान) के अर्थ पीसता हूं इति शेषः एवमुत्तरमन्त्रयोर्योज्यम्॥२॥ उदान (ऊपर [illegible] चेष्टा करनेवाले उत्क्रान्त वायुदान) के अर्थ॥३॥ व्यान (व्याप्त हो चेष्टा करनेवाले बलहेतु वायुः) के अर्थ॥ अभिप्राय यह है कि देवताओं का हवि सजीव होता है इस हेतु इन मन्त्रों से हवि का प्राणादिदान करि सजीवत्व करियें है॥४॥ का॰२॰५॰७॰ दीर्घामिति पिसे तण्डुलों को कृष्णाजिनपर पतन करै॥ दीर्घा (अविछिन्ना) प्रसिति (कर्मसंतति) को अनुलक्षण करि आयु (यजमान की आयुवृद्धि) के अर्थ हे हवि तुम्हें कृष्णाजिन पर स्थापन करता हूं। भाव यह है कि यजमान की आयुवृद्धि के होते में कर्मसंतति वर्त्ते है। यद्वायमर्थः। पूर्वमन्त्रों से हवि का प्राणादिदान करि सजीवत्व किया इस करि पुनः आयु दीजिये है। हे हविः दीर्घा प्रसिति (कृष्णाजिनाख्या) में तुम्हें स्थापन करता हूं। किमर्थम् कि तेरी आयु की वृद्धि के लिये †। देवो व इत्यादिमन्त्रशेषो व्याख्यातः काण्डी १६॰ ई०॥ का॰२॰५॰८॰ कृष्णाजिन पर रखे पिष्ट को चक्षुषे त्वेति देखै॥ हे हवि यजमान की

† प्रसितिः प्रसपनात्तन्तुर्वा जालं वेति निरु॰ ६॰१२॰ यास्कोक्तेः पिष्टग्राहकत्वात्प्रसिति शब्देन कृष्णाजिनमुच्यते।

चक्षुपाटव के अर्थ तुझे देखता हूं इति शेषः। यद्वा चक्षु आदि वाह्येन्द्रियादिदान के अर्थ तुझे देखता हूं। भाव यह है कि हवि के सजीवत्व करने में चक्षुरादि कों की अपेक्षा होती है सो इस से करिये है॥का॰२.५.९॰ पात्रान्तर से आज्यस्थाली में आज्य को करै महीनासिति॥आज्य देवत्या दैवी त्रिष्टुप्॥हे आज्य तू महीओं (गौओं) का पय (क्षीर) है+॥२०॥

अ॰ ८॰ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवे ऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। सं वपामि समाप ओषधीभिः समोषधयो रसेन। सꣳ रेवतीर्जगतीभिः पृच्यन्ताꣳ सं मधुमतीर्मधुमतीभिः पृच्यन्ताम्॥ २१॥+

का॰२.५.१०॰ पवित्र सहित वडे पात्र में देवस्य त्वेत्यादि संवपामीति पिष्टें को आवपन करै॥देवस्य त्वेत्यादि हस्ताभ्यामित्यन्तं व्याख्यातम् कण्डिका १०॰अ॰। संवपामि दैवी बृहती हविर्देवत्या॥ इन पिष्टें (पिसेहुओं) को वडे पात्र में भले प्रकार स्थापन करता हूं॥का॰ २.५.१२.१३॰ उपसर्जन्य (पिष्ट में डालने योग्य जल) आग्नीध्र के डालते अध्वर्यु पवित्राओं से ग्रहण करै समाप इति॥समापो यजुः आपो देवता। उपसर्जनीरूप जल पिष्टरूप ओषधीओं के साथ भले प्रकार एकी हों। तथा ओषधीएं (पिसीहुई) रस (उपसर्जनीरूपजल) करि भले प्रकार एकी हों*। तथा रेवत्यः (जल) ओषधीओं (पिष्टाख्याओं) करि भले॰ ५॥ मधुमत्तीः (माधुर्यो-

+ दे-मू। अ॰। सं-मि। इ॰। स-मू। उ॰॥२१॥
* आपो हि ओषधीनां रसः। ५ रेवत्य आपो जगत्य ओषधय इतिश्रुतेः

पेता जल) माधुर्यो पेतों (पिष्टरूपा ओषधीओं के साथ भले०। अर्थात् जल और ओषधीओं के परस्पर प्रीति हेतुत्व से संपर्क होवे ॥२१॥

जनयत्यै त्वा संयौमीदमग्नेरिदमग्नीषोमयोरिषे त्वा घर्मोऽसि विश्वायुरुरुप्रथा उरु प्रथस्वोरु ते यज्ञपतिः प्रथतामग्निष्टे त्वचं मा हिंसीद्देवस्त्वा सविता श्रपयतु वर्षिष्ठेऽधि नाके ॥२२॥

का॰ २॰५॰१४॰ जल और पिष्टों को मिश्रित करे जनयत्यै त्वेति॥ प्राजापत्या गायत्री हविर्देवत्या। हे जलपिष्ट रूपपदार्थद्वय तुम्हें भली भाँति मिश्री करता हूं। किमर्थं कि यजमान की प्रजा के उत्पादनार्थं। जल और पिष्ट का जैसे मिश्रण तैसे शुक्रशोणित के मिश्रण करि यजमान की प्रजोत्पत्ति होती है तिस लिये तुम्हें मिश्रण करता हूं। यद्वा पुरोडाश की उत्पत्ति के अर्थ तुम्हें मिश्र०॥ का॰ २॰५॰१५॰ मिश्री किये पिष्ट के अवदानाकृति समान दो पिण्ड बनाकर पुनः विन मिलाये इदमग्नेः इदमग्नीषोमयोरिति क्रमपूर्वक स्पर्श करे॥ हे हवि देवते १ दैवी बृहती २ दैवी जगती। यह अग्निसम्बन्धि होवे॥ यह अग्नीषोमसम्बन्धि हो॥ का॰ २॰५॰१७॰ इषे त्वेति आज्य को गलाने के अर्थ पात्र में अग्नि पर रखे॥ देव्यनुष्टुप् आज्यदेवत्या। हे आज्य वृष्टि के अर्थ तुम्हें गलाता हूं॥ का॰ २॰५॰१८॰ घर्मोऽसीति पुरोडाश (पिण्ड) को

† ज-मि॰।अ॰ई-ग्नेः॥ इ॰ इ-यो॥ उ॰ इ-त्वा॥ ऋ॰ घ-यु॥ लृ॰ उ-मृ॥ आ॰ अ-तु॥ ई॰ हे-के॥ ऊ॰॥२१॥

त्थी तीनि समिधाएँ उसी घृत में डुबो समिधाग्निमिति तीनि ऋचाओं से प्रत्येक समिधा को अग्नि में आधान करै। पहिली दूसरी तीसरी ऋचा से आधान करै चौथी को जपै। वा पहिली से आधान करि दूसरी को जपै फिरि तीसरी चौथी करि आधान करै॥ चतसृणां गायत्रीछन्दोऽग्निर्देवता १ विरूपाङ्गिरसदृष्टा २ वसुश्रुतः ३ भरद्वाजः॥ मन्त्रार्थस्तु॥ हे ऋत्विजः तुम समिधा (भलीभाँति से दीपन करियै है अग्नि तिस काष्ठरूपा समित्) करि अग्नि को परिचरो। पूर्णाहुति सम्बन्धि होष्यमाण घृत करि अतिथि (आतिथ्यकर्म करि पूजनीय अग्नि) को बोधन (प्रज्वलित) कराओ। इस प्रज्वलित अग्नि में नानाविध हविओं को सर्वतः होमो॥ १॥

सुसमिद्धाय शोचिषे घृतं तीव्रं जुहोतन। अग्नये जातवेदसे॥ २॥

हे ऋत्विजः अग्नि के अर्थ तुम घृत करि के होम करो। कैसे अग्नि कि सुसमिद्ध (शोभनदीप्त) अत एव शोचिष्मन्त (ज्वलित) जातवेद (जातं वेत्ति वा वेदयति वा जात प्रज्ञान। कैसे घृत कि तीव्र (स्वादुतम वा समग्र वा पटुतर ग्रहणोद्वासनाधिश्रयणावेक्षणादि करि संस्कृत॥ २॥

तं त्वा समिद्भिरङ्गिरो घृतेन वर्धयामसि। बृहच्छोचा यविष्ठ्य॥ ३॥

हे अङ्गिरः (तत्तद्यागों में गमन्वन्नग्ने) तिस (उक्तगुणस्तथाविध) तुम्हे समिधाओं और संस्कृताज्य से प्रवृद्ध करते हैं। हे यवि-

ष्ठ्र (कदाचिदपि स्थविरत्वरहित) प्रवृद्ध जैसे तैसे दीप्त हो॥अ

उप त्वाग्ने हविष्मतीर्घृताचीर्यन्तु हर्यत। जुषस्व समिधो मम॥४॥

हे अग्ने हविर्युक्ता घृताक्ताः ये समिधाएँ तुम प्रति प्राप्त हों। हे हर्यत (प्रेप्सावन्) मेरी समिधाएँ तू सेवन (अङ्गी) करि॥४॥

अ॰ २॰ भूर्भुवः स्वर्द्यौरिव भूम्ना पृथिवीव वरिम्णा। तस्यास्ते पृथिवि देवयजनि पृष्ठेऽग्निमन्नादमन्नाद्यायादधे॥५॥ +

का॰ ४॰८॰१॰१६॰ आपः हिरण्य ऊषा आखूत्कर और शर्कर इन पाँच सम्भारों का सम्पादन करि स्फ्य से लिखी हुई शुद्ध भूमि में तिन सम्भारों को स्थापि तिन्हों पर यज्ञियकाष्ठ करि ज्वलित अग्नि को भूर्भुवः इन तीनि अक्षरों का उच्चारण करि आधान करै। यह आहवनीय का आधान है। एवं अष्टाक्षर होने से अग्नि का गायत्री होना श्रुति में कहा है। गायत्री सहित अग्नि का प्रजापति के मुख से उत्पन्न होने से इति सूत्रार्थः॥ मन्त्रार्थस्तु। भूरिति दैवी गायत्री अग्निर्देवता। भुवरिति दैव्युष्णिग्वायुर्देवता। सुवरिति दैवीगायत्रीसूर्यो देवता। इन आधानमन्त्रों में ये तीनों व्याहृतिएँ हैं। ये ही तीनों व्याहृतिएँ पृथिव्यादि तीनों लोकों के नाम हैं। इन्हों के उच्चारण पूर्वक प्रजापति करि तीनों लोकों के उत्पन्न होने से। अतः इनों से स्थापन करि तीनों लोकों को इन्हों करि स्मरण करै इन व्याहृतिओं की महिमा हो। यद्वा भूर्भुवः स्वः शब्द करि ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य तीनों जातियें वा आत्म प्रजा पशु ये सब मेरे वशवर्तिनः हों यह प्रार्थना

+ भू- स्वः। अ॰। द्यौ-धे। इ॰॥५॥

करि अग्निओं को स्थापन करै इत्यर्थः॥का॰४॰५॰१७॰फिरि यजमान ईंधन के पूर्वार्ध को ग्रहण करि द्यौरिव भूम्नेति जपै॥यजुषो यजमानाशीर्लिङ्गोक्तदेवता।हे पृथिवि देवयजनि (देवता पूजियें हैं जिस में वोह) तिस तेरे पृष्ठ (ऊपर) में अन्नाद(अन्न की आहुति के भक्षण करनेहारे) अग्नि (गार्हपत्यादिरूप) को स्थापन कर्ता हूं। किमर्थम् कि भक्षणयोग्य अन्न की सिद्धि के अर्थ वा अन्न भक्षण के अर्थ।जिस पृष्ठ में अग्नि रखि के जैसे आकाश में तारे बहुत हैं ऐसे हम पुत्र पश्वादि करि बहुत होवें इति शेषः।जैसे पृथिवी सब प्राणियें का आश्रय है ऐसे हम॰।यद्वा पूर्वार्धस्यायमर्थः।कैसे अग्नि को कि जैसे द्यौः नक्षत्रादि बहुत करि युक्त है तैसे ज्वालाबहुत्व करि युक्त को। किंच जैसे पृथिवी सब प्राणिओं के आश्रयत्व रूप करि श्रेष्ठत्व से युक्त है तैसे सब बस्तुओं के शोधकत्व रूप करि श्रेष्ठत्व से युक्त को। अत एव क्वचिद्विधिवाक्ये अग्नये पावकायेत्याम्नातम्॥५॥

आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन्मातरं पुरः।पितरं च प्रयन्त्स्वः॥६॥

का॰४॰५॰१८॰१६॰ और आयं गौरिति तीनि ऋचाओं सार्पराज्ञीनामाओं से आहवनीय का उपस्थान करै।फिरि अध्वर्यु गार्हपत्य से कर्पर करि अग्नि ले दक्षिणाग्नि को आधान करै आयं गौरिति तिसृणामृचां सार्पराज्ञी (कद्रू पृथिव्यभिमानी) दृष्टी गायत्रीछन्द अग्निःपरावररूपेण देवता।अग्निः परावररूपेण स्तूयते।यह दृश्यमान अग्निः सर्वतः आहवनीय गार्हपत्य दक्षिणाग्निस्थानों में क्रमेण (पादविक्षेप) करता हुआ।केसा अग्नि कि यज्ञनिष्पत्ति के अर्थ तिस-ति-

स यजमानगृह में चलता। तथा चित्रवर्ण (लोहितशुक्लादिबहुविधज्वालो-पेत। आक्रमण में वाह। प्राचीदिशा में माता (पृथिवी) को आहवनीयरू-प करि प्राप्त हुआ और तैसेही आदित्यरूपकरि स्वर्ग में चलता पिता (द्यु-लोक) को प्राप्त हुआ +॥६॥

अन्तश्चरति रोचनास्य प्राणादपानती। व्यख्यन्महिषो दिवम्॥७॥

एवमादित्य रूपेणाग्निं स्तुत्वा वायुरूपेण स्तौति। इस अग्नि की दीप्ति कोइक शक्ति वायुनामा अन्तः (द्यावापृथिवी के शरीर मध्य में) चल-ती ‡। क्या करती कि प्राणादपानती (सर्वशरीरों में प्राणव्यापार के अनन्त-र अपान व्यापार को करती। अपान के अनन्तर प्राणतीत्यप्यर्थोलभ्य-ते सामर्थ्य से प्राणापानवायुविशेष का प्रेरक है इत्यर्थः। क्योंकि जठ-राग्नि में जीवनहेतु उष्णता के सद्भाव से शरीर में प्राणापान प्रवर्त्ते हैं तिस हेतु से अग्नि प्राणापान रूप है। एवं स्वशक्तिभूत वाय्वादित्य करि इस जगत को अनुग्रह करिके जो ऐसे को उपतिष्ठे है तिस का क्या करता है इत्याह। कि महिषोऽग्निः दिवं व्यख्यत् (द्युलोकभो-गस्थान को अनुष्ठाताओं के अर्थ विशेषेण प्रकाश करता हुआ औ-र प्रकाश करता है। महि (महात्म्य याग कर्तृस्वरूप) को देता ✱॥७॥

त्रिंशद्धाम विराजति वाक्पतङ्गाय धीयते। प्रति वस्तो-रह द्युभिः॥८॥

त्रिंशत् धामों (तीस ३० मुहूर्तनामा स्थानों ॐ) में जो वाणी विरा-जै (शोभै) है सो स्तूयमाना वाणी पतङ्ग (अग्नि ☋) के अर्थ उ-च्चारण करियै है (सर्वदेवसम्बन्धिनी स्तुतिओं करि अग्नि ही स-

+ स्वः शब्देन सूर्यः निघ॰ १.४ द्युलोक सूर्लोकयोर्माता पितृत्वमन्यत्रापि श्रूयते। द्यौः पिता पृथिवी मातेति।

‡ अन्तरिक्षे ऽयं निर्यन्प्राणः पवत इति श्रुतेः।

✱ अग्निर्वै महिषः स इदं जातो महानिति श्रुतेः।

ॐ धामानि त्रयाणि भवन्ति स्थानानि नामानि जन्मानीति निरु॰ ९. २८. २९। अत्र धामशब्देन स्थानमुच्य-ते। अहोरात्रस्य त्रिंशन्मुहूर्ता धाम शब्देनाभिप्रेताः।　☋ पतन् गच्छति पतङ्गः। अग्निः। सह्यरण्योः पतन् गार्हपत्यभावं गच्छति गार्हपत्यात्पतन्नाहवनीयतामित्यादि।

र्वात्मक होंने से स्तुति करिये है। केवल त्रिंशत् धामों में जो वाणी विराजे है सो ही अग्नि के अर्थ उच्चारण करिये है यही नहीं किंतु प्रति वस्तोः (दिन) में जो स्तुति लक्षण वाणी और जो द्युओं (यागपारायणद्युत्सवभूत दिनों) करि स्तुतिलक्षणवाणी विराजे है सो अग्नि॰। नही अन्यदेवता के अर्थ+। सब काल में सब स्तुति वाचा अग्नि के ही अर्थ है इत्यर्थः॥ यद्वास्या ऋचोऽयमर्थः। धाम (स्थान) और सो त्रिंशत्संख्याकमासगतदिनभेद करिके विशेषेण राजे (दीपे) है (आलस्यरहित यजमानों के अनुष्ठान करि आहवनीयाद्यग्नीओं का स्थान मास गतत्रिंशत्संख्याक दिनों में विशेषेण शोभे है। स्तुति रूपा वाणी पतङ्ग (अग्नि) के अर्थ उच्चारण करिये है। पतङ्गः पक्षी तिसके सदृश होने से अग्नि पतङ्ग है क्योंकि जैसे पक्षी एक स्थान से दूसरे स्थान को जाता है तैसे अग्निभी गार्हपत्यस्थान से आहवनीयस्थान को जाता है। अहेति निपातः पूर्वोक्तनिषेधार्थः॥ इस ऋचा के पूर्वार्द्ध में अग्निमाहात्म्यज्ञापक दो वाक्यों करि जो दो अर्थ कहे गये तैसे ही नहीं होता किंतु और भी कहिये है इत्यर्थः। प्रति वस्तः (दिन) द्युओं (द्योतनों) करि यह अग्नि स्तुति करिये है इत्यध्याहारः॥ ८॥ इत्यग्न्याध्येयमन्त्राः समाप्ताः॥ ॥ इति द्वितीयोनुवाकः २

अथाग्निहोत्रहोममन्त्राः प्रजापतिदृष्टाः

अ॰ ३ अ॒ग्निर्ज्योति॒र्ज्योति॑र॒ग्निः स्वाहा॒ सूर्यो॒ ज्योति॒र्ज्योतिः॒ सूर्यः॒ स्वाहा॑॥ अ॒ग्निर्वर्चो॒ ज्योति॒र्वर्चः॒ स्वाहा॒ सूर्यो॒ वर्चो॒ ज्यो-

+ वस्तोः द्युः भानुरित्यहर्नामसु पठितम्। निघ॰ १.९॰ अहेति निपातो विनिग्रहे।

तिर्वर्चः स्वाहा ॥ ज्योतिः सूर्यः सूर्यो ज्योतिः स्वाहा ॥ ९ ॥ +
अग्निर्ज्योतिरिति दो कण्डिकाओं में अग्निहोत्र के मन्त्र हैं। समलिङ्गोक्तदेवता। पञ्चैकपदा गायत्र्यः। द्वे गायत्र्यौ। अग्निर्ज्योतिः सूर्यो ज्योतिः एते द्वे तक्षा मुनिरपश्यत्। ज्योतिः सूर्यः इमां चेलकस्य पुत्रो जीवल ऋषिरपश्यत्॥ का॰ ४॰ १४॰ १४॰ प्रकाशित समिध के मध्य में अग्निर्ज्योति इस मन्त्र से होम करे॥ काण्वशाखीया वाजसनेयसꣳहिता के अध्या॰ ३॰ अनु॰ २॰ मन्त्र १॰ अग्निर्ज्योतिषं त्वा वायुमतीं प्राणवतीम्॥ स्वर्ग्याꣳ स्वर्गायोपदधामि भास्वतीम्॥ अग्निर्ज्योतिर्ज्योतिरग्निः स्वाहा॥ से समित्प्रक्षेप है॥ मन्त्रार्थस्तु। जो यह अग्निदेव सो ही ज्योति (दृश्यमानज्योतिःस्वरूप) है। जो यह दृश्यमान ज्योति सो ही अग्निदेव है। देव और ज्योति का कभी भी अवियोग से एकत्व करि प्रतिपादन है। स्वाहा (ज्योतीरूप अग्नि के अर्थ हवि दिया। अयं सायंकालीनोऽग्निहोत्रहोममन्त्रः॥ काण्व ३॰ २॰ २॰ सूर्यज्योतिषं॰ स्वाहा॥ प्रातर्होममन्त्रः॥ सायं होममन्त्र व्याख्येयः। सूर्यसम्बन्धि तेज रात्रि में अग्नि को प्रवेश करता है इस हेतु सायंसमय अग्निर्ज्योति यह मन्त्र युक्त हुआ। उदयकाल में अग्निसम्बन्धि ज्योति सूर्य को प्रवेश करती है तिस से प्रातः समय सूर्योज्योतिः यह मन्त्र है +॥ का॰ ४॰ १४॰ १५॰ ब्रह्मतेज का चाहनेवाला अग्निर्वर्चः सूर्यो वर्चः इन्हों से साँझ और सवेरे होम करे॥ जो अग्नि वर्चः (ब्रह्मतेज) अनन्यभूत है। जिस का सो ज्योति वर्चः अनन्यभूत है। तिस के अर्थ सुहुत हो। एवं सूर्यो वर्च इति॥ का॰ ४॰ १५॰ ११॰ अथ वा प्रातःसमय ज्यो-

+ अ-हा। अ॰। सू-हा। इ॰। अ-हा। उ॰। सू-हा। ऋ॰। ज्यो-हा। लृ॰ ॥ ९ ॥
+ अग्निमादित्यः सायं प्रविशति तस्मादग्निर्दूरान्नक्तं ददृशे। उभे हि तेजसी सम्पद्येते उद्यन्तं वादित्यमग्निरनु समारोहति। तस्माद्धूम एवाग्नेर्दिवा ददृश इति तित्तिरिश्रुतेः॥

तिः सूर्य इति होम करे॥ जो ज्योति सो सूर्य ही है। जो सूर्य सो ज्योति ही है। तिस के अर्थ सुहुत हो॥४॥

सजूर्देवेन सवित्रा सजू रात्र्येन्द्रवत्या॥ जुषाणो ऽअग्निर्वेतु स्वाहा॥ सजूर्देवेन सवित्रा सजूरुषसेन्द्रवत्या। जुषाणः सूर्यो वेतु स्वाहा॥१०॥† इतिसं॰अ॰३॰

का॰४॰१४॰१४॰ पूर्वोक्त मन्त्रों (अग्निर्ज्योतिः सूर्योज्योतिः) के साथ ये दोनों मन्त्र विकल्पित हैं॥ मन्त्रार्थः॥ अग्निः वेतु (हमारे कर्म को प्राप्त हो यद्वा आहुति को भक्षण करे। कैसा अग्नि कि सविता देव (प्रेरक परमेश्वर) करि सहित सजूः (सामानप्रीति जिस की वो है। तथा इन्द्रवती (इन्द्रदेवयुक्ता) रात्रि देवता करि सजूः। तथा हमारे विषे प्रीतियुक्त। जो उक्तगुणवान् अग्निदेव तिस के अर्थ स्वाहा हूयमान यह द्रव्य दिया॥ प्रातः सूर्य उच्यते। अग्निमन्त्रवदयं सूर्यमन्त्रो व्याख्येयः। पूर्वार्धे रात्रिदेवतायाः स्थाने उषोदेवता योजनीया॥१०॥

यजमानाग्न्युपस्थानं बृहदुपस्थानं देवदृष्टम्

अ॰४॰ उपप्रयन्तो ऽअध्वरं मन्त्रं वोचेमाग्नये। आरे ऽअस्मे च शृण्वते॥११॥

का॰४॰१२॰१—३॰ सायंसमय के अग्निहोत्र होम में काण्व॰३॰३॰ मन्त्र ८ समिदसि समिद्धो मे ऽअग्ने दीदिहि॥ समेद्धा ते अग्ने दीद्यासम्॥ से समिधाधान के अनन्तर उप प्रयन्त ११॰ से ले एरि ते ३६॰ तलक वात्सप्रसंज्ञक उपस्थान करिके आहवनीय

† स-हा॰अ॰२॰॥१०॥

गार्हपत्य दोनो अग्नियों को उपतिष्ठे अध्यवान करै। तहां उपस्थानपक्ष में उप प्रयन्त ११ अस्य प्रत्ना १९ परि ते ३६ इन तीनों ऋचाओं और चित्रावसविति १८ ई॰ को यथा स्थानस्थित तीनि-तीनि वार जपे॥ आद्ये द्वे आग्नेय्यौ गायत्र्यौ क्रमेण गोतम विरूपाभ्यामपि + दृष्टे॥ आहवनीयोपस्थानमन्त्रा आदौ। हम अनुष्ठान करनेहारे अग्नि के अर्थ मन्त्र (मनन करिके त्राण करने वाला शब्दसमूह) कहते हैं। कैसे हैं हम कि अध्वर (यज्ञ) को समीप में चलते। कैसे अग्नि कि दूर और समीप में इतिशेषः हमारे वाक्य सुनने को उद्युक्त॥११॥

अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत्पतिः पृथिव्या अयम्।
अपाꣳ रेताꣳसि जिन्वति॥१२॥

यह अग्नि जलों के रेतों (द्युलोक में वृष्टिरूप करि गिरतीहुई जलों के सार व्रीहियवादिरूपों करि परिणतों को प्रीति करता (बढाता) है। यद्वा जलों के कारणों को पुष्ट करता है। आहुति परिणाम करि वृष्टि को उत्पन्न करता है इत्यर्थः ‡। कैसा अग्नि कि द्युलोक के शिरः समान (जैसे शिर शरीर के ऊपर में वर्तै है तैसे अग्नि दिन में अपने तेज करि आदित्य में प्रविष्ट होंने से आदित्यरूप करि द्युलोक के ऊपर में वर्तै है। तथा ककुत् (गोपृष्ठवत् आदित्यरूप करि सर्वोपरिस्थित होने से ककुत्सदृश है। यद्वा महत् जगत्कारण है ५। तथा पृथिवी का पालक। दाह पाक प्रकाश करि भूलोकस्थों का उपकारी होने सै॥१२॥

‡ ते वा एते आहुती उत्क्रामत इत्यादि श्रुतेः। अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यगादित्यमुपतिष्ठते। आदित्याज्जायते वृष्टि र्वृष्टेरन्नं ततः प्रजेति स्मृतेश्च।
५ ककुदमिति महन्नाम निघ॰ ३॰ ३॰

उभा वामिन्द्राग्नी आहुवध्या उभा राधसः सह मादयध्यै। उभा दातारावियाथ्ं रयीणामुभा वाजस्य सातये हुवे वाम्॥ १३॥

भारद्वाजदृष्टा ऐन्द्राग्नी त्रिष्टुप्। इन्द्रशब्देनाहवनीयः। तस्य यज्ञसाधकत्वरूपैश्वर्ययुक्तत्वात्। अग्निशब्देन गार्हपत्यः। अग्रे नीयत इत्यग्निरिति यास्कव्युत्पत्तेः। स हि प्रथममाधीयते। हे इन्द्राग्नी तुम दोनों को बुलाने की इच्छा रखता हूं इति शेषः। और हविर्लक्षण धन से तुम दोनों को प्रसन्न करने के लिये इच्छा॰। क्यों कि तुम दोनों अन्न और धन के दातार हो इस लिये अन्नदान के अर्थ तुम दोनों को बुलाता हूं॥१३॥

अयं ते योनिर्ऋत्वियो यतो जातो अरोचथाः। तं जानन्नग्न आरोहाथा नो वर्धया रयिम्॥१४॥

भारतौ देवश्रवादेववातश्च दृष्टाग्निदेवत्यानुष्टुप्। हे अग्ने (आहवनीय) तेरी यह गार्हपत्य योनि (उत्पत्तिस्थान) है। कैसी कि ऋत्वियः (उत्पादनयोग्य काल को प्राप्त+) जिस ऋतुकालोपेत गार्हपत्य से उत्पन्न हो तू कर्मकाल में दीप्त हुआ। हे अग्ने तिस गार्हपत्य अपने जनक को आरोहणकरि (पुनः उद्धरण के अर्थ कर्म के अन्त में प्रवेश करि। अथानन्तर हमारे अर्थ धन वढाय (पुनर्याग के अर्थ समृद्ध करि॥१४॥

+ प्राप्त ऋत्वियः काले उत्पादनयोग्य पाणि।

अयमिह प्रथमो धायि धातृभिर्होता यजिष्ठो अध्वरेष्वीड्यः। यमप्नवानो भृगवो विरुरुचुर्वनेषु चि-

त्रं विभ्वं विशेविशे॥२५॥

आग्नेयी वामदेवदृष्टा जगती। यह आहवनीय इस कर्मानुष्ठानस्थान में मुख्य होते आधान कर्ताओं करि आहित हुआ। कैसा कि होता (देवताओं का बुलानेवाला। अतिशयेन यष्टा। तथा अध्वरों (सोमयागादिकों) में ऋत्विजों करि स्तुतियोग्य। अप्नवानः (पुत्रवन्तः) भृगुवंश में हुए मुनयः वा अप्नवान् (भृगुप्रभृति मुनिलोग) जिस आहवनीय को विशेविशे (वनों में वा विडिति मनुष्यनाम निघं०२.२. यजमानरूपमनुष्यों के अर्थ ग्राम से वाहिर यजनाख्य अरण्य प्रदेश में) दीपन करते हुए कैसे जिस अग्नि को कि चित्र (विविधकर्मोपयोगित्व करि आश्चर्यकारि। अत एव विभूत्व शक्तियुक्त को॥२५॥

अस्य प्रत्नामनु द्युतं शुक्रं दुदुह्रे अह्रयः। पयः सहस्रसामृषिम्॥२६॥

गायत्र्यवत्सारदृष्टा गोऽग्निपयोदेवत्या। इस अग्नि की प्रत्ना (चिरंतनकालभवा) ज्योति को अनुसरण करि के अह्रय (लज्जारहिता दोग्धारः) ऋषि (दोहस्थान में चलती गौ) को होम के अर्थ शुद्ध पय दुहते हुए। सायंदोहनकाल में अग्नि के प्रकाश न होने से दुहा दुग्ध भूमि में गिरेगा इस शंका करि दोग्धाओं को लज्जा होती है जब कि अग्नि का प्रकाश हुआ फिरि यह शंका कहां। कैसी ऋषि कि सहस्रसंख्याककर्मों को क्षीरदध्यादिहविः प्रदान करि समाप्त करती॥ यद्वास्या ऋचोऽर्थान्तरम्। गा-

म्प्रक्तत्याग्निहोत्रब्राह्मणे श्रूयते २॰ २॰ ४॰ १५॰ तासु ह्याग्निरभिदध्या वित्यादि। तदभिप्रायमेषा ऋग्वदति। अह्रय:(अलज्जा उज्वला प्रशस्या) गौएं इस अग्नि की अपने में चिरंतनी अनुषक्ता शुक्र रूपापन्ना दीप्ति(पय) को क्षरती हैं। अग्नि करि शुक्ररूप से सींची अपनी कान्ति को ही गौएं दुग्धरूप से झरती हैं इत्यर्थ:। कैसे पय कि सहस्र सा(चातुर्मास्य पशुसोम के सम्भक्तार। तथा ऋषि द्रष्टार्) को॥ यद्वा सहस्रमृषिमिति विभक्ति लिङ्ग वचनव्यत्ययेन अह्रय इत्यस्य विशेषणद्वयम्। कैसे अह्रय: कि सहस्रसा: ऋषय:। पूर्ववदर्थो वा॥१६॥

तनूपा अग्नेऽसि तन्वं मे पाह्यायुर्दा अग्नेऽस्यायुर्मे देहि वर्चोदा अग्नेऽसि वर्चो मे देहि। अग्ने यन्मे तन्वा ऊनं तन्म आपृण॥१७॥+

चत्वार्यग्निदेवत्यानि यजूंषि १॰ तनूपा आसुरीपंक्ति:२॰ आयुर्दा आसुरीत्रिष्टुप् ३॰ वर्चोदा आसुरीपङ्क्ति: ४॰ अग्ने आसुर्यनुष्टुप्। हे अग्ने तू स्वभाव से ही तनूओं(अग्निहोत्रिओं के शरीरों) का पालक है। उदराग्नि के होते अन्न के जीर्ण होने में शरीर का पालन है अत: मेरे शरीर को पालि॥१॥ हे अग्ने तू आयु का दाता है अत: मुझे आयु दे। अपमृत्यु परिहार करिके। जितने काल शरीर में उष्णता दीखै है तितनें नहीं मरता यह प्रसिद्ध है २॥ हे अग्ने तू वर्च:(वैदिकानुष्ठान प्रयुक्त तेज ‡) का दाता है अत: मुझे वर्च: दे॥३॥ किंच हे अग्ने मेरे शरीर के जो अङ्ग

‡ [illegible] के दर्शन से मनुष्यों की ... शुद्धि होती है कि यह ब्राह्मण बड़ा अग्नि ऐसे प्रकाशित है।

+ त-हि। अ॰। आ-हि। इ॰। व-हि। उ॰। अ-ण। ऋ॰॥१७॥
+ गवि वर्तमानं द्रष्टृत्वं पयस्युपचर्यते। सा हैनानुदीक्ष्यहिंकारेत्युपक्रम्य ते देवा विदां चक्रुरेष साम्नो हिंकार इत्यादिना ग्रन्थेन गोभिर्हिंकारे दृष्ट इति प्रत्यपादि।

(चक्षु श्रोत्रादिरूप) ऊन (दृष्टिपाटवादिरहित) तिन मेरे अङ्गों को सर्वतः पूरि॥४॥१७॥

इन्धानास्त्वा शतꣳ हिमा द्युमन्तꣳ समिधीमहि। वयस्वन्तो वयस्कृतꣳ सहस्वन्तः सहस्कृतम्। अग्ने सपत्नदम्भनमदब्धासोऽअदाभ्यम्। चित्रावसो स्वस्ति ते पारमशीय॥१८॥ + इ-म्। अ॰ चि-प। इ॰॥१८॥

इन्धानास्त्वेति महापङ्क्तिस्त्र्यवसानाग्निदेवत्या। हे अग्ने शतवर्ष पर्यन्त हम अपनी आयु में वर्तमान तुझे निरन्तर दीपन करते रहें। हम कैसे कि तेरे अनुग्रह करि के दीप्यमान तथा अन्नवन्त तथा वलवन्त किसी करि भी न मारे जावें। तुझ कैसे को कि दीप्तिमन्त। अन्न के करनेवाले। वल करनेवाले। शत्रुओं के मारनेहारे। किसी करिके भी मारने के लिये अयोग्य को॥ चित्रावसो। इति रात्रिदेवत्यं ऋषिदृष्टं यजुर्जगतीछन्दः। हे चित्रावसो (चित्र विविध चन्द्रनक्षत्रान्धकाररूप वास करते जिस में + रात्रे) जैसे कल्याण हो तैसे तेरे पार (समाप्ति) को पहुंचूं। जैसे लोक में मनुष्यों के सोंने पर घर में चोर प्रवेश करते हैं तैसे यहां देवयजन में राक्षस प्रवेश करते हैं इस शंका के निवारणार्थ रात्रि से प्रार्थना है॥१८॥

सं त्वमग्ने सूर्यस्य वर्चसागथाः समृषीणाꣳ स्तुतेन। सं प्रियेण धाम्ना समहमायुषा सं वर्चसा सं प्रजया सꣳ रायस्पोषेण ग्मिषीय॥१९॥

+ रात्रिर्वै चित्रावसुः सा हीयꣳ संगृह्येव चित्राणि वसतीति २।३।४।२२। श्रुतेश्चित्रावसुशब्देन रात्रिः।

का॰ ४॰ १२॰ ४॰ उपप्रयन्त इत्यादि चित्रावसो इत्यन्त मन्त्रों करि खड़े होके उपस्थान है इस से बैठ कर यह विशेष है ॥ अग्नि देवत्या ब्राह्म्यनुष्टुप्। हे अग्ने तू सूर्य के तेज करि रात्रि में संगत है †। ऋषीओं (मन्त्रों) के स्तोत्रों करि संगत है (बहुत से मन्त्र अग्नि की स्तुति करते हैं ‡। प्रिय धामों (आहुतिओं) करि सं॰ ५। जैसे तू इन तीनों करि सं॰। तैसे मैं भी तेरे प्रसाद से आयु (अपमृत्यु दोष राहित्य) करि संगत होंउँ। तथा वर्च (विद्यैश्वर्यादि तेज) करि सं॰। तथा प्रजा (पुत्रादि) करि सं॰। तथा रायस्पोष (धन की पुष्टि) करि सं॰। आयुरादि मेरे हों इत्यर्थः॥ १९॥

अन्ध स्थान्धो वो भक्षीय महस्थ महो वो भक्षीयोर्ज स्थोर्जं वो भक्षीय रायस्पोष स्थ रायस्पोषं वो भक्षीय॥ २०॥

का॰ ४॰ १२॰ ५॰ अन्धस्थ॰ रेवती रमध्वम् इन दो मन्त्रों से गौ प्रति जावे॥ त्रीणि गोदेवत्यानि १॰ यजुः २॰ प्राजापत्या त्रिष्टुप्। हे गोओ तुम अन्ध (अन्न रूपा) हो। क्षीराज्यादि रूप अन्न के जनक होने से। अतः तुम्हारे प्रसाद से तुमसम्बन्धि क्षीराज्यादि रूप अन्न को मैं भक्षण करूं। तथा तुम महः (पूज्य) हो अतः तुम पूज्यों के प्रसाद से भी पूज्य होंउँ+। यद्वा महः शब्द करि दश वीर्य कहियें हैं। यथा गोर्वै प्रतिधुक् तस्यै शृतं तस्यै शरस्तस्यै दधि तस्यै मस्तु तस्या आतञ्च-

+ गौणी यद्वा सम्बध्यते ... स्मृतेर्गवां पूज्यत्वं प्रसिद्धम्।

† तद्यदस्तयन्नादित्य आहवनीयं प्रविशति ते नैतदाहोते श्रुतेः २॰ ३॰ ४॰ २४॰
‡ तद्यदुपतिष्ठते ते नैतदाहेति श्रुतेः २॰ ३॰ ४॰ २४॰
५ आहुतयो वा अस्य प्रियधामेति श्रुतेः २॰ ३॰ ४॰ २५॰।

नं तस्यै नवनीतं तस्यै घृतं तस्या आमिक्षा तस्यै वाजिनमिति श्रुत्युक्तानि। प्रतिधुक् सद्यदुग्ध १ शृत उष्णादुग्ध २ शार दुग्ध का मगड ३ दधि दही ४ मस्तु दही का रस ५ आतञ्चन दही का पिण्डा ६ नवनीत लोंनी ७ घृत घी ८ आमिक्षा फटादुग्ध ९ वाजिन फटे दुग्ध का जल १० इति श्रुत्यर्थः। ये दशवीर्यरूपा तुम हो अतः तुम दश० पाओ के प्रसाद से मैं दशवीर्य सेवन करूं। तथा तुम ऊर्ज (बलरूपा) हो गौ के क्षीरादि बल का हेतु होंने से बलरूपत्व है। तुम्हारे प्रसाद से मैं बल का सेवन करूं। तथा धन पुष्टिरूपा हो। क्योंकि वैश्य लोग क्षीराज्यादि विक्रय करि धन को पुष्ट करते हैं। अतः धनपुष्टित्वोपचारः। तुम्हारे प्रसाद से धन की पुष्टि को सेवन करूं॥२०॥

रेवती रमध्वमस्मिन्योनावस्मिन्गोष्ठेऽस्मिंल्लोकेऽस्मिन्क्षये॥ इहैव स्त मापगात॥२१॥

हे रेवत्यः (धनवती गौओ†) इस योनि (अग्निहोत्रहविर्दोहन स्थान) में तुम रमो (क्रीडा करो) दोहन के ऊपर इस यजमानसम्बन्धि गोष्ठ* (गौत) में रमो। सर्वदा इस लोक (यजमान की दृष्टि) में रमो। रात्रि समय इस यजमान के घर में रमो। इस यजमान के घर में ही रहो। अन्यत्र मत जाओ॥२१॥

संहितासि विश्वरूप्यूर्जा माविश गौपत्येन। उप त्वाग्ने दिवेदिवे दोषावस्तर्धिया वयम्। नमो

† धनहेतुत्वेन धनवत्त्वं गवाम्। रयिर्विद्यते यासां ता रेवत्यः। पशवो वै रेवन्त इति श्रुतेः २।३।४।२६

* गोष्ठशब्देन गृहाद्बहिर्विश्रम्भेण संचारप्रदेशः।

+ शत० ३.३.४.२६ श्रौ० ९.८.८

भरन्त एमसि॥२२॥+ स-न।अ॰।उ-सि।दृ॰॥२२॥

का॰ ४॰१२॰६॰ गौत में जाकर सहिंतेति गौ को हाथ से ग्रहण करे॥ ३॰साम्न्यनुष्टुप्। हे गौः तू संहिता (क्षीराज्यरूप हविर्दान के अर्थ यज्ञकर्मों करि संयुक्त) है। कैसी कि विश्वरूपी (शुक्लकृष्णादिबहुरूप युक्ता। सो तू क्षीरादिरस और गोपतित्व करि मुझ में सर्वतः प्रवेश करि (तेरे प्रसाद से मेरे बहुविध रस और बहु विध गोस्वामित्व होवे॥ का॰ ४॰१२॰७॰ गार्हपत्य प्रति चलिकर उप त्वेति तृच से सर्वतः उपस्थान करे॥ तिस्रो गायत्र्य आग्नेय्यो विश्वामित्रसुतमधुछन्दोदृष्टाः हे अग्ने दोषावस्तः (रात्रि में वास करने हारे- अजस्त्रं धार्यमाणत्वान्नोपशाम्यति यद्वा अग्नेौ ह देवा इत्युपक्रम्य तेः संगृह्य रात्रिं प्रविवेश इस इतिहास करि अग्नि में रात्रि के समय प्रवेश कहा तिसे यह मन्त्र कहिता है। हे दोषावस्तः (रात्रिमें वसनशीलगार्हपत्य) प्रति दिन हम यजमान तुझ प्रति गमन करते हैं। कैसे हम कि धी (श्रद्धायुक्त बुद्धि) करि नमः (नमस्कार) करते वा नमः (हवि+) देते॥२२॥

राजन्तमध्वराणां गोपामृतस्य दीदिविम्। वर्धमानꣳ स्वे दमे॥२३॥

क्रियापदमनुवर्तते। हम ऐसे अग्नि को गमन करते हैं। कैसे को कि दीप्यमान यज्ञों का रक्षक। सत्यवदनलक्षणाव्रतका प्रकाश करने हारा आशय यह है कि अग्नि समीप में व्रत लेके

+ सत्य दृष्टार्थे मिथ्या ॰३॰१।

सत्य बोले। हमारे घर में वर्धमान (चातुर्मास्य सोम पश्वादि करि वृद्धि को प्राप्त॥२३॥

स नः॑ पि॒तेव॑ सू॒नवेऽग्ने॑ सूपाय॒नो भ॑व। सच॑स्वा नः स्व॒स्तये॑॥२४॥

हे अग्ने गार्हपत्य सो पूर्वोक्त गुणयुक्त तू हमारा सूपायनः (सुख करिके समीप में प्राप्त होने के लिये समर्थ) हो। तत्र दृष्टान्तः। जैसे पुत्र के अर्थ पिता विना भय के सुख क॰-मर्थ है। किं च हमारी क्षेम के अर्थ सचस्व (इस कर्म करि समवेता हो वा सेवन करि॥२४॥

अग्ने॒ त्वं नो॒ऽअन्त॑म उ॒त त्रा॒ता शि॒वो भ॑वा वरू॒थ्यः॥
वसु॑र॒ग्निर्वसु॑श्रवा॒ अच्छा॑ नक्षि द्यु॒मत्त॑मꣳ र॒यिं दाः॥२५॥

चतस्रो द्विपदा विराज आग्नेय्यः बन्धुः सुबन्धुः श्रुतबन्धु विप्रबन्धु दृष्टाः क्रमेण। हे अग्ने गार्हपत्य तू हमारे सर्वदा समीपवर्ती वा साधु हो। और पालन करने हारा। शान्त। वरूथ्य (पुत्रादि समूह वा घर के अर्थ हित) हो। कैसा है तू जनों का वास करानेवाला। तथा अग्निः (आहवनीयादि रूप करि गमनशील। तथा वसुश्रवा (धन करिके कीर्ति जिस की॰ धन देनेवाला यह कीर्ति जिस की। किं च हे अग्ने तू हमलोगों को अच्छा नक्षि (अभिव्याप्त हो वा हे निर्मलस्वभाव अग्ने हमारे होमस्थान को प्राप्त हो॰ जब-जब हम होम करें तब-तब भले प्रकार आगमन करि। किं च अतिदीप्तियुक्त धन दे॥२५॥

क॰ अ॰-ध्य॥ अ॰व-दा॥ द्व॰॥२५॥

तं त्वा शोचिष्ठ दीदिवः सुम्नाय नूनमीमहे स-
खिभ्यः। सनोबोधि श्रुधी हवमुरुष्याणो॰ अघाय-
तः समस्मात् ॥२६॥ + तं-भ्यः। अ॰। स-त्। दृ॰॥२६॥

हे शोचिष्ठ (दीप्तिमत्तम) हे दीदिवः (सब के प्रकाश करनेहा-
रे) तिस (पूर्वोक्त गुणयुक्त) तुम्हें सखिओं के अर्थ सुखकोनि-
श्चयेन याचना करते हैं। वा सुख के अर्थ और सखीओं के
उपकारार्थ तुम्हें याचना करते हैं। सो तू हम (अपनेसेवकों) को बो-
धन करि हमारे आह्वानों को सुनि सब शत्रुओं से हमें रक्षा करि ॥२६॥

इड॰ एह्यदित॰ एहि काम्या एत। मयि वः काम-
धरणं भूयात् ॥२७॥ + इ-हि। अ॰। का-त। दृ॰॥२७॥

का॰४॰१२॰८॰ इड॰ एहीति फिरि तिसी गौ प्रति जावे॥ गोदेव-
त्या प्राजापत्या गायत्री। हे इडे (मनुपुत्री) आगमन करि। हे
अदिते (देवमाता) आगमन करि होमस्थान को। इडा मनु
को ऐसे हमलोगों प्रति आ। अदिति आदित्यों को ऐसे हम
लोगों प्रति आ॥ का॰४॰१२॰९॰ काम्या एतेति तिस गौ का
ग्रहण करै॥ साम्नी उष्णिग्गोदेवत्या। हे काम्याः (सबों
करि कामयितव्याः +) तुम आओ तुम्हारा अपेक्षितफल
धारकत्व मुझ अनुष्ठातार विषें होवे (तुम्हारे प्रसाद से मैं
अभीष्टफल का धारयिता होऊँ *) ॥२७॥

सोमानꣳ स्वरणं कृणुहि ब्रह्मणस्पते। कक्षीव-
न्तं य औशिजः ॥२८॥

* अहं वः प्रियो भूयासमिति श्रुतिर्व्याचष्टे २॰३॰४॰३४॰

+ मनःकामनाः [illegible] कामाः प्रतिष्ठा इति काम्याः

का॰ ४॰१२॰१० 'व्रतोपायनवत्' (का॰ २॰१॰११॰) विना जलका उपस्पर्श किये आहवनीय को पूर्व में खडे हो देखता हुआ सोमानमिति नौ २८–३६॰ ऋचाओं को जपे॥ सोमानꣳस्वरणं तृचो गायत्रो ब्रह्मणस्पतिदेवत्यस्तेनैव दृष्टो मेधातिथिदृष्टो वा। अग्निमीक्षमाणस्य यजमानस्य जपे विनियुक्तः॥ हे ब्रह्मणस्पते (वेद के पालक) सोमान (सोमयागकर्त्तार) और स्तुतिरूपशब्दयुक्त धनप्रदान करिके मुझे करि। तत्रोपमानमुच्यते। जैसा कि कक्षीवन्त (दीर्घतमा के पुत्र कक्षीवन्नामक ऋषि को सोमयागयुक्त और स्तुतियुक्त किया तैसा मुझे करि +। कौन कक्षीवान् कि जो उशिजा (अङ्गराजाकी दासी) में हुआ॥२८॥

यो रेवान्यो ऽअमीवहा वसुवित्पुष्टिवर्धनः। स नः सिषक्तु यस्तुरः॥२९॥

जो ब्रह्मणस्पति धनवान् और जो रोगहन्ता धन का दाता पुष्टि का बढानेवाला और जो अविलम्बकारी सो हमें सेवन करे॥ यद्वानयर्चा पुत्रः प्रार्थ्यते। जो पुत्र धनवान् और जो जपादि करि व्याधि का हन्ता जो धन का लाने वाला और पुष्टि का बढाने वाला जो शीघ्रकारी तैसा पुत्र हे अग्ने तेरे प्रसाद से हमें सेवन करे॥२९॥

मा नः शꣳसो ऽअररुषो धूर्तिः प्रणङ्मर्त्यस्य। रक्षा णो ब्रह्मणस्पते॥३०॥

+ कक्षीवतोऽनुष्ठातृषु मुनिषु प्रसिद्धिस्तैत्तिरीये एम्नायते। एवंधे पर आहारः कक्षीवानौशिजो वीतहव्यः आयसस्त्रसदस्युः प्रजाकामा अचिन्वतेति। ऋगन्तरेऽप्यृषित्वकथनेनानुष्ठातृत्व प्रसिद्धिः सूच्यते। अहं कक्षीवां ऋषिरस्मि विप्र इति। तस्मादस्यानुष्ठातारं प्रति दृष्टान्तत्वं युक्तम्।

अररुषः (हविर्दान को न करने वाला वा उपद्रवी मनुष्य) का शंसन (अनिष्टचिन्तन) और धूर्ति (हिंसा) हमें प्रकर्षेण व्याप्त नहो अर्थात् शत्रुकृतमनिष्टचिन्तन और शत्रुकृताहिंसा हमें व्याप्त नहो। तिस के लिये हे ब्रह्मणस्पते (वेदके पालक अग्ने) हमें रक्षा करि॥ ३०॥

महि त्रीणामवोऽस्तु द्युक्षं मित्रस्यार्यम्णः। दुराधर्षं वरुणस्य॥ ३१॥

वरुणसुतसत्यधृतिदृष्ट आदित्यदेवत्यस्तृचो गायत्रो जपे विनियुक्तः पथिजप्त उपद्रवनाशकश्च। मित्र अर्यमा वरुण इन तीनों देव सम्बन्धि पालन हो। कैसा पालन कि बडा तथा जिस पालन में सुवर्णादि द्रव्य वास करती हैं तैसा। तिरस्कार करने को अशक्य॥ ३१॥

नहि तेषाममा चन नाध्वसु वारणेषु। ईशे रिपुरघशंसः॥ ३२॥

अमाओं (घरों +) में भी वर्तमानों तथा वारणों (चोरव्याघ्रादिक जहां स्थित हुए निवारण करते हैं पथिकों को तिन्हों) में अथवा चोरव्याघ्रभयाढ्यमार्गों में वर्तमान तिन मित्र अर्यमा वरुण तीनों देवताओं करि पालन किये यजमानों को उपद्रव के अर्थ इति शेषः। अघशंस (सर्वदा पाप का प्रशंसक) शत्रु समर्थ नहीं होता। अर्थात् मित्रादि करि पालित हम लोगों को घर और वन में शत्रुबाधा नहीं है॥ ३२॥

ते हि पुत्रासो अदितेः प्र जीवसे मर्त्याय। ज्योतिर्य-

+ अमा पर्याणां गृहनामसु निघ० ३। ४।

छन्त्यजस्रम् ॥ ३३ ॥

कैसे तिन्हों करि रक्षा किये यजमानों को शत्रुभय नहीं होती तहां कहिता है। क्योंकि ते अदिति (अखण्डितशक्ति देवमाता) के पुत्र (पूर्वोक्त मित्रार्यमवरुण) मनुष्य (यजमान) के अर्थ निरन्तर अनुपक्षीण तेज देते हैं। किस लिये कि जीवन को। जैसे चिरजीवन हो तैसे तिस के उपाय का ज्ञान देते हैं इत्यर्थः ॥ ३३ ॥

कदा चन स्तरीरसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे। उपोपेन्नु मघवन्भूय इन्नु ते दानं देवस्य पृच्यते ॥ ३४ ॥

ऐन्द्री पथ्याबृहती मधुच्छन्दोदृष्टा जपे विनियुक्ता। हे इन्द्र परमैश्वर्ययुक्त कदापि तू स्तरीः (हिंसक) नहीं है किं तर्हि हविदेनेवाले यजमान को सेवन करता है। किं च हे मघवन् (धनवन्) तेरा प्रकाशमान बहुतर दान यजमान के साथ सम्पर्क को प्राप्त होता है। भाव यह है कि कभी यजमान प्रति क्रुद्ध नहीं होता और सेवन कर्ता है तिस तेरा बहुतर धन यजमान को सम्पर्क होता है ॥ ३४ ॥

तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात् ॥ ३५ ॥

विश्वामित्रदृष्टा गायत्री सावित्री जपे विनियुक्ता। 'यः' जो सविता देव 'नः' हमारे 'धियः' धर्मादिविषया कर्मों वा बुद्धि को 'प्रचोदयात्' प्रेरणा करता है 'तत्' तिस 'देवस्य' प्रकाशमान 'सवितुः' सर्वों के अन्तर्यामि प्रेरक जगत् स्र-

जनेवाले परमेश्वर विज्ञानानन्दस्वभाव वा हिरण्यगर्भोपाध्यव-
छिन्न वा आदित्यान्तरपुरुष वा ब्रह्म के, 'वरेण्यं' सबों से उपासना
और ज्ञान करि के संभजनीय (श्रद्धापूर्वक सेवनीय), 'भर्गो' अ-
विद्या के कार्यों सब पापों और सब संसार के भर्जनसमर्थ. सत्य-
ज्ञानादि वेदान्तप्रतिपाद्य स्वयंज्योतिः परब्रह्मात्मक तेज को,
'धीमहि' हम ध्याय करते हैं॥ यद्वा तदिति भर्गोविशेषणम्। मण्ड-
लं पुरुषो रश्मय इति त्रयं भर्गः शब्दवाच्यम्। भर्गो वीर्य्यं वा। वरु-
णाद्व वा अभिषिषिचानाद्भर्गोऽपचक्राम। वीर्य्यं वै भर्ग इति ५॰
४॰५॰१॰ श्रुतेः। 'सवितुर्देवस्य' सविता देवता के, 'तत्' तैसे, भर्ग
को ध्यान करते हैं। तिस कैसे को कि जो भर्ग धियः प्रचोदया
त् तिसे ध्यान करते हैं इति समन्वयः॥ यद्वा जो सविता (सूर्य) धि-
यः कर्मो को सत्कर्मानुष्ठान के अर्थ, 'प्रचोदयात्' प्रेरणा करता
है, तिस 'सवितुः' सब के प्रसविता, 'देवस्य' द्योतमान सूर्य के,
'तत्' सबों से दृश्यमान करि के प्रसिद्ध, 'वरेण्यं' सबोंकरि संभ-
जनीय, 'भर्गः' पापों के तपानेवाले तेजोमण्ड को, 'धीमहि' मनसे
ध्यान करिके धारण करते हैं॥ यद्वा भर्गः शब्देनान्नमभिधीयते।
जो सविता देव धियः प्रचोदयात् तिस के प्रसाद से अन्नादिलक्ष-
ण फल को 'धीमहि' धारण करते हैं (अर्थात् तिस के आधार भूता
होवें॥ भर्गः शब्दस्यान्नपरत्वे धी शब्दस्य कर्मपरत्वे चाथर्वणम्।
वेदांश्छन्दांसि सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य कवयोऽन्नमाहुः क-
र्माणि धियस्तदु ते प्रब्रवीमि प्रचोदयंत्सविता याभिरेतीति।

गोपथ ब्रा०१·३२·॥ अयमर्थः सायनानुसारेण (ऋक्संहिताभाष्यवेदार्थप्रकाश अष्टक ३·अध्याय ४·वर्ग १०·मण्डल ३·अनुवाक ५·सूक्त ६२·ऋचा १०) महीधरानुसारेण च॥३५॥

परि ते दूडभो रथोऽस्माँ २॥ अश्नोतु विश्वतः। येन रक्षसि दाशुषः॥३६॥

आग्नेयी गायत्र्यनिरुक्ता वामदेवदृष्टा जपे विनियुक्ता। हे अग्ने तेरा रथ हम यजमानों को सब दिशाओं में परितः व्याप्त हो (हमारी रक्षा के अर्थ सर्वतः तिष्ठै। कैसा रथ कि किसी करि भी सहसा हिंसा करने के लिये अशक्य। जिस रथ करि तू यजमानों की रक्षा करता है॥३६॥ इति बृहदुपस्थानं समाप्तम्॥

अथ क्षुल्लकोपस्थानमासुरिदृष्टम्

अ०५· भूर्भुवः स्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्याᳫं सुवीरो वीरैः सुपोषः पोषैः॥

प्रवत्स्यदुपस्थानमागतोपस्थानंचादित्यदृष्टम्

नर्य प्रजां मे पाहि शᳫंस्य पशून्मे पाह्यथर्य पितुं मे पाहि॥३७॥+

का०४·१२·१२· अथवा पूर्वोक्त उपप्रयन्त इत्यादि करि कहे हुए उपस्थान के स्थान में भूर्भुवः स्वरित्यादि सुपोषः पोषैरित्यन्त मन्त्र करि आहवनीय का उपस्थान करिके इसी से गार्हपत्य का उपस्थान करै॥ आहवनीयगार्हपत्यदेवत्यं यजुः। हे अग्ने भूर्भुवः स्वः तू व्याहृतित्रयात्मक वा तिस के अर्थ भूतलो-

भू-पै॥ अ०।न-हि।इ०।श-हि।उ०।अ-हि।ऋ०॥३७॥

कत्रयात्मक है। अतः तेरे प्रसाद से मैं प्रजा (वन्धुभृत्यादिरूपा) करि के सुप्रजाः (अनुकूलत्वेन शोभनप्रजावाला) होंउं। तथा वीरों (पुत्रों) करि सुवीर (शास्त्रीयमार्गवर्ति शोभनपुत्रयुक्त) होंउं॥ क्षुल्लकोपस्थानं + समाप्तम्॥

का॰ ४॰१२॰१३॰ जब यजमान प्रवास ‡ करै (अपने ग्राम से दूसरे ग्राम को जावे) तब सब अग्नियों को नर्येत्यादिमन्त्रों करि उपतिष्ठे॥ नर्य प्रजामिति गार्हपत्यो देवता यजुरुष्णिक्छन्दः। गार्हपत्योपस्थाने विनि॰। हे नर्य (मनुष्यों-यजमानों-के अर्थ हितकारी गार्हपत्य) मेरी प्रजा को रक्षा करि॥ शंस्येति आहवनीयो देवता यजुरुष्णिक् आहवनीयोपस्थाने वि॰। हे शंस्य (अनुष्ठाताओं करि शंसा करने के लिये योग्य आहवनीय) मेरी प्रजा पुत्रादिका को पालि॥ अथर्येति दक्षिणाग्निर्देवता प्राजापत्या गायत्री दक्षिणाग्न्युपस्था॰। हे अथर्य (गार्हपत्य से अपने स्थान को चलंत दक्षिणाग्ने) मेरे पितु (अन्न) को रक्षा करि॥३७॥ प्रवत्स्यदुपस्थानं समाप्तम्॥ ॥

आगन्म विश्ववेदसमस्मभ्यं वसुवित्तमम्॥ अग्ने सम्राडभि द्युम्नमभि सह आयच्छस्व॥३८॥

का॰४॰१२॰१८॰ अन्यग्राम से लौटि अपने ग्राम को प्राप्तहुआ समिधा हाथ में लिये उपस्थान से पहिले पिता गुरु वा राजा के निकट न जावे तथा अपने समीप में आये हुओं को भी नमस्कारादि न करै तत्काल स्नान करि अग्न्यागार में प्राप्त हो आगन्मेत्या-

+ पूर्वोक्तैर्यैरुपस्थानं क्रियते तत्क्षुल्लकोपस्थानम्।

‡ प्रवासशब्दार्थमाह कारिकाकारः। ग्रामान्तरे नगर्यां वा पल्ल्यां वान्यत्र वा क्वचित्। सीमामतीत्य चेद्रात्रौ वासः प्रवसनं स्मृतमिति॥

दि तीनों मन्त्रों से आहवनीयादिकों को उपतिष्ठे॥ आद्यावाहवनी
यमुपतिष्ठते। अनुष्टुबाहवनीयदेवत्या। हे अग्ने सम्राट् (सम्यक्
राजमान् आहवनीय) हम तुम को उद्देश करि ग्रामान्तर से लौटि
के आये। तुम कैसे को कि विश्ववेदा (सर्वज्ञ वा सर्वधन) तथा हमा
रे अर्थ धन के लब्धार को। किं च हे अग्ने हमारे विषें द्युम्न (यश वा
अन्न †) तथा सह (बल ‡) को आयच्छस्व॰ (आगमन वा स्थापन करि॥३८॥

अयमग्निर्गृहपतिर्गार्हपत्यः प्रजाया वसुवित्तमः। अग्ने गृ
हपतेऽभि द्युम्नमभि सह आयच्छस्व॥३९॥

गार्हपत्यमुपतिष्ठते। न्यङ्कुसारिणी बृहती गार्हपत्याग्निदेवत्या।
यह सामने उपस्थित गार्हपत्यनामा अग्नि घर का पालक है।
प्रजा (पुत्र पौत्रादिका) के अनुग्रहार्थ अतिशयेन धन का
लब्धा। हे अग्ने गृहपते सो तू द्युम्न और सह दे॥३९॥

अयमग्निः पुरीष्यो रयिमान्पुष्टिवर्धनः। अग्ने पुरीष्या
भि द्युम्नमभि सह आयच्छस्व॥४०॥

दक्षिणाग्निमुपतिष्ठते। दक्षिणाग्निदेवत्यानुष्टुप्। जो यह अ
ग्नि पुरीष्य (पशव्य) धनवान् पुष्टिका वढानेवाला है तिसे याचना
करता हूं। हे अग्ने पशुहित द्युम्न और सह सर्वतः दे॥४०॥

अ॰६॰ गृहा मा बिभीत मा वेपध्वमूर्जं बिभ्रत एमसि। ऊर्जं
बिभ्रद्वः सुमनाः सुमेधा गृहानैमि मनसा मोदमानः॥४१॥

का॰४॰१२॰२२॰ गृहामेत्यादि घर को प्राप्त होवे॥ तिस्रोऽपि वास्तुदे
वत्याः बृहस्पतिसुत शंम्युदृष्टाः। आद्या त्रिष्टुब्विराड्रूपा। हे घर

† द्युम्नं द्योततेर्यशो वान्नं वा निरु॰ ५.५॥

‡ सह इति बलनाम निघ॰२.९॰

ओ तुम भय मत करो यह कि पालक यजमान गया। और कोई शत्रु आके विनाश करेगा यह बुद्धि करिके मत कांपो। क्यों कि हम ऊर्जं (अक्षीणअन्न) को धारण किये तुम में आये। जैसे तुम ऊर्ज धारण किये हो तैसे हम भी ऊर्ज को धारण किये शोभनमनस्क शोभनधारणप्रज्ञोपेतं मन से दुःख रहित करि प्रसन्न तुम घरों को आये हैं॥४१॥

येषामध्येति प्रवसन्येषु सौमनसो बहुः। गृहानुपह्वयामहे ते नो जानन्तु जानतः॥४२॥

अनुष्टुप्। देशान्तर को गया यजमान जिन गृहों का स्मरण करता (गृहविशेषक्षेम को सदाचिन्तवन करता) है। तथा जिन गृहों में यजमान की बहुत करिके प्रीति है। हम तिन गृहों कों वुलाते हैं (गृहाभिनानीदेव हमारे समीप आवे। ते गृहदेवा आकर के हमें उपकाराभिज्ञ जानें (येकृतज्ञ नही हुए यहजानें॥४२॥

उपहूता इह गाव उपहूता अजावयः। अथो अन्नस्य कीलाल उपहूतो गृहेषु नः। क्षेमाय वः शान्त्यै प्रपद्ये शिवꣳ शग्मꣳ शंय्योः शंय्योः +॥४३॥

न्यवसानामहापङ्क्तिः। इन घरों में गौएं और बलीवर्द सुख करिकें तिष्ठें यह हमने आज्ञा दी। तथा छेरियें और भेडियें सुखपूर्वक रहें यह हमने आज्ञा दी। और अन्न सम्बन्धि रसविशेष हमारे घरों मे समृद्ध हो ऐसी हमने आज्ञा दी॥ का॰४॰१२॰२३॰ क्षेमाय व इति गृह में प्रवेश करे॥ हे गृहओ तुम को

+ शंयोः शंयोः इति वा पाठः।

प्राप्त होता हूं। किमर्थम् कि क्षेम (विद्यमान धन की रक्षा) के अर्थ। शान्ति (अपने सर्वानिष्ट शमन) के अर्थ। मुरुशग्म्य (सुख चाहने हारे+) का शिव (ऐहिक सुख) शग्म (आमुष्मिक सुख)‡ उभयविध सुख होवे इति शेष:॥ शग्म्योरित्यभ्यासोऽत्यादरार्थः॥४३॥ इत्युपस्थानमन्त्राः समाप्ताः॥

अथ चातुर्मास्यमन्त्राः प्रजापतिदृष्टाः

अ०७. प्रघासिनो हवामहे मरुतश्च रिशादसः। करम्भेण सजोषसः॥४४॥

चातुर्मास्य के मन्त्र प्रजापति ने देखे। सो चातुर्मास्यनामा यज्ञ पर्वचतुष्टयात्मक है। वैश्वदेव १. वरुणप्रघास २. साकमेध ३. शुनासीरीय ४. नामा चारि पर्व हैं। तहां वरुणप्रघासाख्य दूसरे पर्व में दक्षिणोत्तर दोनों वेदियों पर हविओं के रखने में प्रतिप्रस्थाता यजमानपत्नी से पूछे केन चरसि अपने पति से व्यतिरिक्त किस पुरुष के साथ मैथुनसुख का अनुभव करती है। यदि लज्जा करि जार का नाम न कहे तदा प्रति जार का एक-एक तृण हाथ से गृहण करे। और जो जार न हो तो भर्तृव्यतिरेकेण न केनापि चरामि भर्तार से व्यतिरिक्त किसी से भी मैथुन नहीं करती-यह कहे॥ का०५.५.१०. पत्नी करि प्रतिवचन देते प्रतिप्रस्थाता तिस पत्नी को उठाकर आहवनीय प्रति लाके प्रघासिनः यह मन्त्र बुलवावे॥ मारुती गायत्री। हम मरुतों और¶ तदीयपरि

‡ शिवं शग्ममिति द्वे सुखनामनी निघ०३.६.।

¶ चकारेण तदीयपरिचारका समुच्चीयन्ते

+ शग्मोः शग्ममिति सुखनाम निघ०३.६. तत्कामयते इति शग्मयुः। इदम्सुखमिच्छन्त इति निरु०६.३. शग्माकामाः।

चारकों को बुलाते हैं। कैसे मरुतों कि प्रघासिनः (प्रकर्षेण भक्षण करिये है- हविर्विशेष तिस युक्तों प्रघासीनामाओं॰ तदुपलक्षितों+) को। पुनः कैसों कि रिशादसों (वैरिकृता हिंसा के नाश क रनेवालों वा हिंसकों के मारनेवालों) को। तथा करम्भ (यवमय हविर्विशेष) से समान प्रीति है जिन्हों की तिन्हों को ॥४४॥

यद्ग्रामे यदरण्ये यत्सभायां यदिन्द्रिये। यदेनश्चकृमा वयमिदं तदवयजामहे स्वाहा॥४५॥

का॰५॰५॰११॰ यवपिष्ट करि बनाये एकाधिक संतानपरीमित वर्तुलादिरूप करम्भ पात्रों को जुहूस्थानापन्न शूर्प करिके दक्षिणाग्नि में पत्नी होमें इत्येकःपक्षः। अथवा जायापती दोनों होमें इत्यपरपक्षः। और सो जायापती दक्षिणमार्गे करि तिन पात्रों को लेके वेदि के पूर्व दिशा वा पश्चिमदिशा में स्थित हो होमें॥ मरुद्देवत्यानुष्टुबनिरुक्ता। ग्राम में वास करि जो हमनें ग्रामोपद्रवरूप पाप किया। तथा अरण्य में वास करि जो पाप मृगोपद्रवरूप किया। तथा सभा में स्थित हो जो पाप महाजनतिरस्कारादिक किया। तथा इन्द्रियों जिह्वोपस्थरूपाओं करि हमनें प्रीति करिके जो पाप कलञ्ज भक्षण परस्त्रीगमनादि किया। तथा अन्यत्र भी भृत्यस्वाम्यादि में जो पाप ताडनावज्ञादिक किया तिस इस सब पाप को नाश करते हैं। स्वाहा (यह हवि पापविनाशिनी देवता के अर्थ दिया ॥४५॥

+ शुक्रज्योतिरित्यादयः सप्त सप्तका मारुता गणाः। तत्र स्वतवांश्च प्रघासी चेति पठ्यते अध्या॰१७॰८५॰।

मो षू ण॑ इन्द्रा॒त्र पृत्सु दे॒वैरस्ति॒ हि ष्मा॑ ते शुष्मि-
न्नव॒याः। म॒हश्चि॒द्यस्य॑ मी॒ढुषो॑ य॒व्या ह॒विष्म॑तो
म॒रुतो॒ वन्द॑ते॒ गीः॥४६॥

का० ५.५.१२. त्याग के अनन्तर यजमान जपे॥ आगस्त्यहु-
ष्टा ऐन्द्रमरुद्देवत्या चतुष्पदा विराट्। हे इन्द्र इन संग्रामों में
वर्तमान सख्य को प्राप्त मरुद्देवताओं सहित हमलोगों को वि-
नाश न करि इति शेषः। मोशब्दो निषेधार्थः सुशब्दो विना-
शाभावस्य सौष्ठवं ब्रूते। तथा सति विनाशलेश न हो इत्यर्थः
संपद्यते। क उपकार इति चेत्। हे शुष्मिन् (बलवन्निन्द्र +)
तेरा अवयाः (अवयुतो यागः पृथग्भागः) विद्यमान है।
हे मीढुषः (वृष्टिप्रदत्वेन सेक्तुः)। तुम हविर्योग्य की यव्या
(यवमय- करम्भपात्रों करि निष्पन्ना) होमक्रिया महश्चि-
त्पूजा है भाव यह है कि तिस तुम यथोक्त पूजोपेत का हम-
लोगों में कृपालुत्व युक्त है। किंच मेरी स्तुति रूपा वाणी तेरे
मरुत् सखाओं को नमस्कार करती है। अर्थात् मरुद्विषय-
नमस्कार करि तुम तुष्ट की कृपा युक्त है ‡॥४६॥

अक्र॒न्कर्म॑ कर्म॒कृतः॑ स॒ह वा॒चा म॑यो॒भुवा॑। दे॒वेभ्यः॒
कर्म॑ कृ॒त्वास्तं॒ प्रेत॑ सचाभुवः॥४७॥

का० ५.५.१३. यजमान जपे॥ आग्नेय्यनुष्टुबनिरुक्ता। वरुण-
प्रघासाख्यकर्मकारिणः ऋत्विजलोग स्तुतिरूपा वाणी सहित
वरुणप्रघासानुष्ठान रूपकरते हुए। कैसी वाणी कि मयोभुवा (सुख

+ शुष्ममिति बलनाम निघ० २.९।

‡ नमो मरुद्भ्य इत्येवमाकारायाः स्तुतेर्नमस्कार रूपत्वात्।

होता है जिस करि तिस मन्त्ररूपस्तुति से। हे सचाभुवः (सहभवनशीलाः) परस्पर यजमान वा पत्नी करि इस कर्म में साथ बैठे ऋत्विज लोगो) देवताओं के अर्थ वरुणप्रघासाख्य कर्म करि के घरों को जाओ॥४७॥

अवभृथ निचुम्पुण निचेरुरसि निचुम्पुणः। अव देवैर्देवकृतमेनोऽयासिषमव मर्त्यैर्मर्त्यकृतं पुरुराव्णो देव रिषस्पाहि॥४८॥

का॰ ५·५·३०·३१॰ वरुणप्रघास कर्म के अन्त में तदङ्गभूत जो अवभृथनामा कर्म जलसमीप में होता है तहां। दम्पती (यजमान यजमान्या) इस मन्त्र करि जल में स्नान करते हैं॥ यज्ञदेवत्यम्, ब्राह्म्यनुष्टुप्। हे अवभृथ (अवाचीनपात्र जलमें डालते हैं तिस यज्ञविशेष में सो) हे निचुम्पुण (निरन्तर मन्द चलनेहारे यद्वा नीचशब्द करि कर्म करते हैं) तथाविधावभृथ यद्यपि तू निचेरुः (निरन्तर गमनशील) है तथापि यहां निचुम्पुण हो। किस प्रजयोन को सो कहिता है। देवों (द्योतनात्मकों अपनी इन्द्रियों) करि देवकृत (हविःस्वामिओं देवताओं में किया) जो पाप है सो इस जल में डालता हूं। तथा मनुष्यों (अपने सहायभूत ऋत्विजों) करि किया मनुष्यों (यज्ञदर्शनार्थ आये हुओं) में अवज्ञारूप जो पाप है तिसे भी जल में डालता हूं। यह मेरा त्यागा हुआ पाप जैसे तुझे व्याप्त न हो तैसे मन्द चलि इति भावः। किं च हे देव (अवभृथाख्य यज्ञ) रिषः (बध)

से रक्षा करि। कैसा रिषः कि पुरुराव्णः (बहुत विरुद्ध फल को देता। अर्थात् विरुद्ध फलदायी बध तेरे प्रसाद हमलोगों को न हो ॥४८॥

अ॰८॰ पूर्णा दर्वि परा पत सुपूर्णा पुनरापत। वस्नेव विक्रीणावहा इषमूर्जꣳ शतक्रतो ॥४९॥

साकमेधगतं कर्म किंचिदुच्यते॥ का॰५॰६॰३६॰ पूर्णा दर्वीति दर्वी करि स्थाली से ओदन ग्रहण करे॥ हे ऐन्द्र्यावनुष्टुभौ और्णवाभदृष्टे। हे दर्वि (अन्नप्रदान साधनभूते काष्ठादिनिर्मिते) तू पूर्णा (स्थाली) के सकाश से अन्न ग्रहण करिके पूर्णा (पूर्णत्वसे ही उत्कृष्टा) हुई परा (इन्द्र प्रति गमन करि। सुपूर्णा (कर्मफल करि भलीभाँति से पूर्णा) हुई फिरि हमारे प्रति आगमन करि। एवं दर्वीमुक्त्वा इन्द्रमाह। हे शतक्रतो (बहुकर्मन् इन्द्र) तू और हम दोनों वस्नेव (मूल्यकरिके ही। इष (अभीष्ट हवि रूप अन्न) और ऊर्ज (हविर्दानफल रूप रस विशेष) को विक्रीणावहै (परस्पर द्रव्यविनियमरूप विक्रय करें। मैं तेरे अर्थ हवि देता हूं तू मेरे अर्थ फल दे इत्यर्थः ॥४९॥

देहि मे ददामि ते नि मे धेहि नि ते दधे। निहारं च हरासि मे निहारं निहराणि ते स्वाहा ॥५०॥

का॰५॰६॰४०॰ देहि मे इस से होम करे॥ इन्द्र कहिता है। हे यजमान तू मुझ इन्द्र के अर्थ प्रथम हवि दे। पश्चात् तुझ यजमान के अर्थ मैं अपेक्षित देता हूं। एवं प्रथमपादोक्त एवार्थो द्वितीयपादेनादरार्थं पुनरुच्यते। पहिले मुझ इन्द्र के अर्थ निरन्तर हवि

दे। तुभ्य यजमान के अर्थ अपेक्षित फल निरन्तर देता हूं। ऐसा इन्द्र का वाक्य सुनि उत्तरार्ध करि यजमान कहिता है। निहार (मूल्यकरि क्रेतव्य वस्तुरूपफल) मुभ्य यजमान के अर्थ दे। निहार (मूल्यभूत हवि) तुभ्य इन्द्र के अर्थ निरन्तर समर्पण करता हूं। स्वाहाशब्दो हविर्दानार्थः। पूर्वार्ध में दो पादों से आदर करि इन्द्र के दो वार कहे अर्थ को उत्तरार्ध करि यजमान भली भांति से अङ्गीकार करता है इत्यर्थः॥५०॥

अ॰७४॰ अक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रिया अधूषत। अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजा न्विन्द्र ते हरी॥५१॥

साकमेधगतपितृयज्ञाख्यकर्मणि आहवनीयोपस्थानम्॥

का॰ ५॰९॰२१॰ सव्य यज्ञोपवीत करि सब ऋत्विग्यजमान निकलि के उत्तराभिमुख हो आहवनीय के समीप में अक्षन्नमीमदन्त सुसंदृशं त्वेति दो कण्डिकाओं करि आहवनीय को उपतिष्ठें॥ हे इन्द्रदेवत्ये गोतमदृष्टे पञ्चपदा पङ्क्ती। पितृयज्ञाख्य कर्म में जे पितर हैं ते हमलोगों करि दिये हविःस्वरूप अन्न को भक्षण करते हुए। यह कैसे जाना। यों कि हमारी भक्ति को जानि प्रीतियुक्त हो अपने शिरों को कम्पाते हुए वा अपनी प्यारी देही को कम्पाते हुए। किंच स्वभानवः (स्वयंदीप्तियुक्ताः) विप्राः (मेधाविनः) नवीन बुद्धि करिके युक्त स्तुति करते हुए (अहो बहुत स्वादिष्ट अन्न हमको दिया भली भक्ति है) अतः हे इन्द्र क्षिप्र अपने हरीनामा (हरितवर्ण) घोडे रथ में जोडि। अपनी अभीष्टा पितृतृप्ति करि संपन्न होने से

तिन पितरों के साथ तुझे जाना चाहिये इत्यर्थः ॥५१॥

सुसंदृशं त्वा वयं मघवन्वन्दिषीमहि। प्र नूनं पूर्णव-
न्धुर स्तुतो यासि वशाँ२॥ अनु योजा न्विन्द्र ते हरी॥५२॥

हे मघवन् हम तुझे (तेरे) स्तुति करने वाले हों यह प्रार्थना करते हैं।
कैसे तुझे कि शोभनदर्शन (अनुग्रहदृष्टि करि सब के द्रष्टार को।
ऐसे हमलोगों करि स्तुति किया तू कामयमानयजमानों को ल-
खिके अवश्य जाता है कैसा कि पूर्णवन्धुरः(स्तोतृओं के अर्थ दात-
व्य धन करिके सम्पूर्णरथनीडोपेत होके जाता है। हे इन्द्र सो तू क्षिप्र०॥५२॥

मनो न्वाह्वामहे नाराशꣳसेन स्तोमेन। पितृणां च म-
न्मभिः॥५३॥

का॰५.९.२२॰मनो न्वाह्वामहे इन तीनि ऋचाओं करि गार्हपत्य
को उपतिष्ठे॥तिस्र ऋचो मनोदेवत्या गायत्र्यो बन्धुदृष्टाः। हम शीघ्र
मन को बुलाते हैं (पितृयज्ञानुष्ठान करि चित्त पितृलोक को
गया था अतः बुलाइये है। यद्वा मनोऽभिमानि देवता को बु-
लाते हैं। किस साधन कि स्तोम (स्तोत्र) करिके कैसे स्तोत्र कि ना-
राशंस (मनुष्यों के योग्य शंस- नराशंस तिस सम्बन्धि) करिके।
स्तोत्र द्विविध है एक दैव दूसरा मानुष जहां देवता स्तुति करियें हैं
सो दैव और जहां मनुष्य प्रशंसा करियें हैं सो मानुष तैसे मानुष स्तो-
त्र करिके यह युक्त है। किं च पितर जिस स्तोत्र को मानते हैं
तैसे स्तोत्र करि के बुलाते हैं॥५३॥

आ न एतु मनः पुनः क्रत्वे दक्षाय जीवसे। ज्यो-

क्र सूर्यं दृशे ॥ ५४ ॥

हमारा मन (पूर्वोक्त चित्त) फिरिके आगमन करै किमर्थं कि क्रतु (यज्ञसंकल्प) के लिये दक्ष (कर्म में उत्साह) के लिये †। ज्योग्जीवन (चिरजीवन) के लिये और सूर्यावलोकन के लिये। इन संकल्पादिकों की सिद्धि के अर्थ मनः पुनः आगमन करै ॥ ५४ ॥

पुनर्नः पितरो मनो ददातु दैव्यो जनः। जीवं व्रातं सचेमहि ॥ ५५ ॥

हे पितरो आपकी अनुज्ञा करि देवसम्बन्धि पुरुष हमारे अर्थ पूर्वोक्त चित्त को पुनः देवै (प्रेरणा करै)। तथा सति अनुष्ठान करिके आपके प्रसाद से जीवनवन्त व्रात (पुत्रपश्वादिगण) को हम सेवन करें ॥ ५५ ॥

वयं सोम व्रते तव मनस्तनूषु बिभ्रतः। प्रजावन्तः सचेमहि ॥ ५६ ॥

सोमदेवत्या गायत्री बन्धुदृष्टा जपे विनियुक्ता। अत्र पितृयज्ञे सोम नामको देवोऽस्ति। सोमाय पितृमते २॰२९॰इ॰ इत्येवं हविषो विहितत्वात्। हे सोम हम यजमानाः तेरे व्रत (कर्म) में वर्तमानाः तेरे शरीरों में अपने चित्त को धारण करते हुए तेरी करुणा से प्रजावन्तः (पुत्रपौत्रादिसंपन्नाः) होकर सेवन करते हैं सेवितव्य वस्तुओं को इति शेषः। यद्वा सर्वदा तेरे सम्बद्ध हों ॥ ५६ ॥

अ॰ १०॰ एष ते रुद्र भागः सह स्वस्राम्बिकया तं जुषस्व स्वाहैष ते रुद्र भाग आखुस्ते पशुः ॥ ५७ ॥ +

साकमेधगतत्र्यम्बकहविर्विषया मन्त्रा उच्यन्ते ॥ ॥ का॰

† तथा च श्रुतिः यदेव मनसा कामयत इदं मे स्यादिदं कुर्वीयेति स एव क्रतुरथ यदस्मै तत्समृध्यते स दक्ष इति। + ए- हा। अ॰ ०। ए- श्रु॥ इ॰ ॥ ५७ ॥

॰१०॰१२॰ एष ते इस से होमें॥ एष ते हे रौद्रे यजुषी १॰प्राजापत्या बृहती अवदान होमे विनि॰। हे रुद्र (विरोधियों के भाँतिभाँति से रुलानेवाले) तेरी स्वसा (भगिनी-बहनि) अम्बिकानाम्नी करि सहित यह हमलोगों करि दीयमान पुरोडाश भाग (भजनीय-स्वीकरने के लिये योग्य) है। तिस तैसे पुरोडाश को तू सेवन करि स्वाहा (यह दिया हवि सुहुत हो॥ अम्बिका का रुद्र की भगिनी होना श्रुति में कहा है। शत॰२॰६॰२॰७॰ अम्बिका ह वैनामास्य स्वसा तयास्यैष सह भाग इति। जो यह रुद्रनामा क्रूरदेव है तिस की विरोधि को मारने के लिये इच्छा होती है तब इस भगिनी क्रूरदेवता साधन भूता करि तिसे मारता है। और सो अम्बिका शरद्रूप को प्राप्त हो जरादिक को उत्पन्न करि तिस विरोधि को मारती है। तिन रुद्र और अम्बिका का उग्रत्व इस हवि करिके प्रशान्त होता है। तथा च तित्तिरिः। एष ते रुद्र भागः सह स्वस्राम्बिकयेत्याह शरद्वा॰ अस्याम्बिका साभिया॰ एषा हिनस्ति यꣳ हिनस्ति तयैवैनꣳ सह शमयतीति॥ का॰५॰१०॰१॰२॰१३॰ यजमान के जितने पुत्रभृत्यादिक पुरुष हैं तिन्हें गिनिकर प्रति पुरुष एक-एक पुरोडाश बनाकर फिरि एक अधिक बनावे सो अतिरिक्त कहिलाता है। तहां जो यह अतिरिक्त तिसे न होमें किंतु उत्तर दिशा में जाकर मूसेओं की खोदी हुई मृदा में प्रवेश कराय के ढकि देवे॥२॰एष ते यजुर्जगती। हे रुद्र यह हमलोगों करि उपकीर्यमाण अति-

रिक्त पुरोडाश तेरा भाग (तुम करि भजनीय) है तथा तेरा आखुः मूषक मूसा चूहा पशुत्व करिके समर्पित है। अर्थात् आखुदान करि [illegible] हुआ रुद्र अम्बिका करि यजमान के पशुओं को नहीं मारता॥ [illegible]

एवं रुद्रमदीमह्यव देवं त्र्यम्बकम्। यथा नो वस्य सस्करद्यथा नः श्रेयसस्करद्यथा नो व्यवसाययात्॥५८॥

का॰ ५·१०·१४· तहां से लौटि करि अव रुद्रमदीमहीति जपै॥ द्वे रुद्रदेवत्ये प्रथमा पञ्चपदापङ्क्तिर्द्वितीया अनुष्टुप् द्वयोर्जपे विनि॰ रुद्रमव [illegible] असौ रुद्र इति, यह रुद्र है यह मन करि तिसे जानना· तेरे अनुग्रह से हम अन्न को भक्षण करैं तथा त्र्यम्बक इस देव के तीनि नेत्र हैं यह मन॰। यद्वा अन्यदेवताओं से पृथक् करिके रुद्र को भोजन कराते हैं। अन्य दे॰— के त्र्यम्बक को भोजन कराते हैं। जैसे यह हमलोगों को वसनशील करै। और जैसे हम को ज्ञाति में प्रशस्यतर करै। और जैसे हम को सबकार्यों में निश्चययुक्त करै। तैसे इसे जपते हैं इत्यर्थः। आशीरियम्॥५८॥

भेषजमसि भेषजं गवेऽश्वाय पुरुषाय भेषजम्॥ सुखं मेषाय मेष्यै॥५९॥

हे रुद्र तू भेषज (औषधवत्सर्वोपद्रवनिवारक) है इस कारण हमारे गो अश्व और पुरुषों के अर्थ सर्वव्याधिनिवारक औषध दे। मेष और मेषी के अर्थ सुख (सुहित है प्राणों के अर्थ) दे। अनेन मन्त्रेण गृहपशूनां क्षेमप्राप्तिर्भवति॥५९॥

त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम्। उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्॥ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पतिवेदनम्। उर्वारुकमिव बन्धनादितो मुक्षीय मामुतः॥ ६०॥ + त्र्य॰ तृ॰ अ॰। त्र्य॰ तः। रु॰।

का॰ ५॰ १०॰ १५॰ १६॰ जैसे पितृमेध में पुत्रादयः पुरुषाः अपनी वामोरू को ताडना करते तीनिवार अप्रदक्षिणा फिरते हैं। और जैसे देवता सेवा में दक्षिणोरू को ताडन करते तीनि प्रदक्षिणा फिरते हैं। एवं यहां पुरुषाः पहिले त्र्यम्बकमन्त्र करिके अग्नि को तीनि अप्रदक्षिणा और तीनि प्रदक्षिणा फिरें। तहां एक-एक मन्त्र पूर्वक और दो-दो चुपके से परंतु अप्रदक्षिणा फिरते अपसव्य न होवें॥ हे अनुष्टुभो पूर्वस्यां वसिष्ठदृष्टा। सुगन्धि (दिव्य गन्धोपेत) मर्त्यधर्म हीन पुष्टिवर्धन (धनधान्यादि पुष्टि के बढानेहारे) त्र्यम्बक (तीनि नेत्रयुक्त) रुद्र को पूजन करते हैं। ततः रुद्र के प्रसाद से मृत्यु (अपमृत्यु और संसारमृत्यु) से मुक्त होवेंगे और अमृत (स्वर्गरूप और मुक्तिरूप) से मुक्त न होवेंगे (मेरा अभ्युदयनिःश्रेयसरूप दोनों फलों से भ्रंश न हो इत्यर्थः। मृत्यो र्मोचने दृष्टान्तः। उर्वारुकमिव बन्धनादिति जैसे बदरी आदि फल अत्यन्त पक्क होने पर अपने डँठरे से छूटता है तद्वत्॥ का॰ ५॰ १०॰ १७॰ और यजमानसम्बन्धिन्यः कुमार्यः (विन विवाही पुत्रीएं) पूर्वोक्त पुरुषवत् अग्नि को तीनि-तीनि फेरे देवें एक-एक वार उत्तर त्र्यम्बक मन्त्र पढिकर दो-दो वार चुपके से इति॥ हम त्र्यम्बक को पूजती हैं। कैसे को कि पतिवेदन (भर्तार के देनेवाले)

+ इत आरभ्याध्यायसमाप्तिपर्यन्तं सर्वमाशिषदेवत्यं। आशीः पाद्यमित्युक्तत्वात् कात्या॰ अनु॰ १॰ १५॰।

को। अन्यत्पूर्ववत्। इतो मुक्षीय, मातृपितृभ्रातृवर्ग से छूटें अमु
तो मा, विवाह से ऊपर पति से न छूटें (पिता के गोत्र और घर को छोडि के पति के गोत्र और घर में त्र्यम्बक प्रसाद से सर्वदा वास करें।
सा यदित इत्याह ज्ञातिभ्यस्तदाह मामुत इति पतिभ्यस्तदाहेति श॰
त॰ २॰ ६॰ २॰ १४॰ श्रुतेरितो ऽमुतः शब्दाभ्यां पितृपतिवर्गौ ग्राह्यौ॥ ६०॥

एतत्ते॑ रुद्राव॒सं तेन॑ प॒रो मूज॑व॒तो ऽती॑हि। अव॑ततध॒न्वा पिना॑कावसः॒ कृत्ति॑वासा॒ अहि॑ꣳसन्नः शि॒वो ऽती॑हि॥ ६१॥

का॰ ५॰ १०॰ २१॰ व्रीहियवादिकों को वहने के अर्थ तृणवंशादिनिर्मित पात्रविशेष मूत कहिलाता है। तैसे दो मूतों में त्र्यम्बक के हविःशेषों को डालिकर अपने कन्धों से वहने योग्य वंश वा यज्ञिय काष्ठ की लाठी में तिन दोनो मूतों को बाँधि उन्नत स्थाणु (ठूँठ) वा वृक्ष वा वंश वा वल्मीक पर दोनों मूतयुक्त लाठी को छोडि दे। तैसे गौएँ न सूँघ सकें इस से गौओं को रोग नहीं होता। गेद्रा स्तारपङ्क्तिः। हे रुद्र यह तेरा अवस + (हविःशेषाख्य भोज्य) है तिस सहित तू मूजवान्पर्वत ‡ से परभागवर्ती हो अतिक्रम्य जा। कैसा है तू कि अवततधन्वा (अवरोपितधनुष्कः- हमारे विरोधियों के तुम करि निवारतत्व से इस पीछे धनुष में ज्या चढाने का प्रयोजन नरहिने से यहां अवरोपण युक्त है। तथा पिनाकावसः (पिनाकनामा अपनी धनुष को सर्वतः ढाँपता। जैसे धनुष को देखि प्राणी न डरें तैसे वस्त्रादि से ढाँपि के गमन करि इत्यर्थः॥ का॰ ५॰ १०॰ २२॰ २३॰ कृत्तिवासेति

+ अवसशब्देन देशान्तरं गच्छतां मार्गमध्ये तत्कालहितसमीपे भोक्तव्य को दत्तविषयोग उच्यते

‡ मूजवान्नाम कश्चित्पर्वतो रुद्रस्य वासस्थानम्।

दोनों मूर्तों को निश्चल करे केचित् वहांसे लौटते हुए दोनोंमूर्तों को न देखते वेदी के समीप में आकर जल का स्पर्श करें ॥ मन्त्रार्थस्तु हे रुद्र तू कृत्तिवासाः (चर्माम्बरः) हमलोगों को न मारते शिव (हमारी पूजा करि संतुष्ट हुआ कोपरहित) होके पर्वत को अतिक्रम्य गमन करि ॥ ६१ ॥

त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम्। यद्देवेषु त्र्यायुषं तन्नो ऽअस्तु त्र्यायुषम् ॥ ६२ ॥

का० ५·२·१६ वपनसमय संहितास्वर से यजमान जपे ॥ नारायणदृष्टआशी देवताशाक्। जमदग्नि मुनि का जो त्र्यायुष (बाल्ययौवनस्थाविर तीनों अवस्थाओं का समाहार) तथा कश्यपनामा प्रजापति का जो त्र्यायुष तथा देवताओं (इन्द्रादिकों) में जो त्र्यायुष है सो सब त्र्यायुष हम यजमानों का हो। जमदग्न्यादिकों का बाल्यादि में जैसा चलन तैसा हमारा होवे इत्यर्थः ॥ ६२ ॥

शिवो नामासि स्वधितिस्ते पिता नमस्ते ऽअस्तु मा मा हिंसीः। निवर्तयाम्यायुषेऽन्नाद्याय प्रजननाय रायस्पोषाय सुप्रजास्त्वाय सुवीर्याय ॥ ६३ ॥+

इतिश्री संहितायां दशमोनुवाकः १०

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिनीशाखीयायां वाजसनेयसंहितायां दीर्घपाठे तृतीयोध्यायः ३

का० ५·२·१७ शिवो नामेति लोहे का क्षुरा लेकर निवर्तयामीति वपे ॥ शिवो नामेति प्राजापत्या बृहती क्षुरदे० १ निवर्तयामीति यजुर्लिङ्गोक्त (यजमान) दे० २ आशीः शायम्। मन्त्रार्थस्तु।

+ शि-सीः अ० नि-प। इ० ॥ ६३

हे क्षुर तू नाम करिके शिव (प्रशान्त) है स्वधितिः (वज्र) तेरा पिता तेरेअर्थ मेरी नमस्कार मुझको मत मारि ॥१॥ हे यजमान तेरा मुण्डन कर्ता हूं किसलिये कि जीवन के अर्थ अन्न भक्षण॰ सन्तान॰ धन की पुष्टि॰ शोभनप्रजा॰ शोभनसामर्थ्य के अर्थ ॥२॥६३॥

श्री वेदार्थ प्रदीपेन तमोहार्दं निवारयन्
पुमार्थांश्चतरो देयाद्यज्ञपुरुषः सनातनः ३

इति श्री गिरिधर भाष्ये दशमोनुवाकः १०

श्री मच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गत माध्यन्दिनीयशाखाध्येतृवैयाघ्रपद्यान्वय विश्वामित्र पुराधिप श्रीमज्जय किशोर देव वर्म्मात्मज गोविन्दगेय नृपतिगिरिप्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थ प्रदीपे गिरिधरभाष्ये गिरिप्रसाद सर्वस्वे अग्न्याधानादिपित्र्यान्तस्तृतीयोध्यायः ॥३॥

हरिः ओम्

ओं नमो यज्ञ पुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्
स्वानंद दायकं वन्दे ब्रह्म रूपं परं शुभम् ४

अथाग्निष्टोममन्त्रास्तेषां प्रजापतिर्ऋषिः

अ॰ ०१ एदमगन्म देवयजनं पृथिव्या यत्र देवासो॰

अजुषन्तविश्वे॥ ऋक्सामाभ्याᳬसन्तरन्तोयजुर्भी रायस्पोषेण समिषा मदेम॥ इमा ऽ आपः शमु मे सन्तु देवीरोषधे त्रायस्व स्वधिते मैनᳬहिᳬसीः॥१॥

ॐनमो याज्ञवल्क्याय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके

शालागमाद्वाचनान्तश्चतुर्थोऽध्यायईर्यते४॰

आधान कण्डिका १-८ अग्निहोत्र ९-१० उपस्थान ११-४३ चातुर्मास्य ४४-६३ के मंत्र तीसरे अध्याय में कहे चौथे अध्याय की आदि से ले आठवें अध्याय की बत्तीस ३२ कण्डिका पर्यन्त अग्निष्टोम के मंत्र कहियें हें। तिन्हों का प्रजापति ऋषि हे॥ तहां चौथे में यजमान के संस्कार पूर्वक सोमक्रय के मंत्र प्रधान करि कहियें हें तहां पहिले यजमान सोल्हे १६॰ ऋत्विजों का वरण करि के अरणी में अग्नि का आरोपण करि शाला में जावे॥का॰७॰१॰१६॰ अग्निका आरोपण करिके शाला के स्तंभ का पूर्वभाग गृहण करि अरणी हाथ में ले एदमगन्म पढे॥एदमगन्म १॰ आपो अस्मान् २॰ दोनों कण्डिकाओं का व्यवसाना अत्यष्टीछन्द और तिनो में मंत्र सात ७ हें। एदमगन्म॰ ऋक्सामाभ्याम् द्वे यजुषी द्वे वयजन देवत्ये॥ ॥मंत्रार्थः॥ इदम् यह हाथ से संकेत करि दिखलाता है। हम यजमान इस पृथिवी संबंधी देवयजन (देवताओं की पूजा के स्थान) में आये हें। यह कैसा हे कि जिस देवयजन में सब देवता प्रीति पूर्वक देठे हें और हम धनकी

प्रात॰ ३॰ ३॰ १॰ ८॰ तेरे यहां पशु होवें ॥३॥ मे राय इति दै- अ॰ का॰ ७॰ ६॰ २२॰ स्थाली में स्थितपद को यजमान ग्रहण करै ॥ अर्थः ॥ गुरु यजमान विषें धन वा पशु [illegible] करि तिष्ठियो ॥४॥ मा वयमिति या- त्रि॰ का॰ ७॰ ६॰ २३॰ अध्वर्यु हृदय का स्पर्श करै ॥ अर्थः ॥ हम अध्वर्यु से आदि ले धन की पुष्टि करि वियुक्त न होवें ॥५॥ तोतो राय इति दे- ब्रू॰ का॰ ७॰ ६॰ २४॰ २५॰ अध्वर्यु यजमान से ले पत्नी को देवे॰ अनेक पत्नी होने से नेष्टा सब पत्नीयों से कहवावे ॥ अर्थः ॥ पत्नी के यहां धन वा पशु पदरूपेण तिष्ठियो अथवा तोता [illegible] तेरे धन वा पशु [illegible] ॥६॥२२॥

सम॰ [illegible] ॥ [illegible] प्रिया [illegible] यो रुचे क्षसा ॥ [illegible] आयुः

[illegible] अहन्तद वीरम्बिं देयतवं देवि सन्दृशि ॥२३॥

आस्तारपङ्क्तिः पत्न्याशी॰ सोमक्रयणी से पत्नी आशीष मांगती है का॰ ७॰ ६॰ २६॰ सोम क्रयणी को देखती हुई पत्नी को अध्वर्यु पढवावे ॥ अर्थः ॥ हे सोम क्रयणी अपनी प्रकाशमान बुद्धि पूर्वक मुझे देखि। कैसी अपनी कि दक्षिणायोग्य तथा बहुत देखने वाली। ऐसी तू मुरु पत्नी की आयु को खण्डित न करि क्यों कि में तेरी आयु को खण्डित नही करती। किंच हे देवि मैं तेरे दर्शन से वीर (पुत्र) मिले ॥२३॥

अ॰ ८॰ एषते ॥ गायत्रो भाग॰ इति मे सोमाय ब्रूता देषते त्रैष्टुभो भाग॰ इति मे सोमाय ब्रूता देषते जागतो भाग॰ इति मे सोमाय ब्रूताच्छन्दो ना माना थं साम्म्राज्यं गु॰ छेति-

* तोतः शब्दः कलत्रवाची अव्ययम्। यद्वाव्ययानामनेकार्थत्वात्तोतः शब्दो युष्मत्पर्यायः ॥

मे सोमाय ब्रूता दास्माकोऽसि शुक्रस्ते ग्रह्यो विचिनस्त्वा विचिन्वन्तु ॥ २४ ॥ ग-तु ॥ अ० ॥ आ-तु ॥ दृ० ॥

एषते द्वे यजुषी लिङ्गोक्त देवता का०७.७.८. चारि मन्त्रों को यजमान पढ़े ॥ अर्थः ॥ हे अध्वर्यो सोमाभिमानी देवता के अर्थ यह मेरा वचन तू कहि। यह क्या कि हे सोम तेरा यह दृश्यमान भाग गायत्री संबन्धी है। गायत्री छन्द के अर्थ तेरा क्रय है कुछ बधके अर्थ नहीं यह यजमान का अभिप्राय है। तिस मेरे अभिप्राय को सोम के अर्थ कहि २ तेरा यह त्रिष्टुप् छन्द सम्बन्धी भाग इस मेरे अभिप्राय को सोम के अर्थ कहि ३ ऐसे ही आगे भी जगती छन्द सम्बन्धी इत्यादि अर्थ पहिले समान ३ छन्द है नाम जिनों का ऐसे उष्णिक् से आदि ले तिन्हों के आधिपत्यत्व को प्राप्त हो। यह मेरा वचन सोम के अर्थ कहि। ४। जो सोम के अर्थ छन्दों का आधिपत्य देके लाता है सो अपनों का आधिपत्य पाता है। तदुक्तं तित्तिरिणा। योवै सोमꣳ राजानꣳ साम्राज्य लोकं गमयित्वा क्रीणाति गच्छति स्वानाꣳ साम्राज्यमिति। इस हेतु इन मन्त्रों से सोम की राज्य प्राप्ति सूचित है। गायत्री से आदि ले छन्दोदेवता जहां रहते हैं सो छन्दों का लोक तिस के आधिपत्य को प्राप्ति कर सोम को लायके अपनों के आधिपत्य का भागी होता है यह अभिप्राय है ॥ का०७.७.९. बैठि करि आस्माकोसि इस मंत्र से सोम को स्पर्श करै ॥ अर्थः ॥ हे सोम तू क्रय मार्ग होकर आने से आस्माक है शुक्र + ऐन्द्रवायव से आदि ले सब तेरे ग्रह हैं। विवेक पूर्वक चयन के करने वाले तुम्हें सार असार का विवेक करिके सारभूत को इकट्ठा करें ॥ २४ ॥

+ शुक्रपदमैन्द्रवायवादिग्रहाणामुपलक्षणम्।

म को मत देखियो। तथा वृका (लिरिये वा दुर्ज्जन) तुमको मति देखियो कैसे हैं वृका: कि पराये पाप करने की इच्छा करते। किञ्च श्येन (शीघ्रगामी पक्षी) का रूप धारण करि वा श्येन वत झपट करि। यजमान के घर को चलि तिस यजमान के घर में तेरे और मेरे लिये सर्वोपकरण संयुक्त स्थान है॥ ३४॥

नमो मित्रस्य॥ नमो मित्रस्य वरुणस्य चक्षसे महो देवाय तदृतꣳ सपर्यत। दूरेदृशे देवजाताय केतवे दिवस्पुत्राय सूर्य्याय शꣳसत॥ ३५॥

अभितपन सूर्य्य दृष्टा जगती छन्दस्का सूर्य्य देवत्या का॰ ७॰ ८॰ २१॰ २२॰ शाला के पूर्व में प्रति अस्थाता पशु को लेके ठेरे कृष्ण सारंग स्थूल वा लोहित सारंग को यजमान [illegible] पशुका [illegible] करावे नमो मित्रस्य पढवावै॥ अर्थ:॥ इस मन्त्र में सूर्य्य [illegible] और सोम की स्तुति करते हैं। तिसे सूर्य के अर्थ हमारी नमस्कार। कैसे सूर्य्य के अर्थ कि मित्र और वरुण देवता रूप करि वर्तमान। मित्र जगत के हित करने वाले वरुण अपनी किरणों से जगत को प्रकाश करने वाले। देखने वाले के अर्थ॥ यद्वायमर्थ:॥ मित्रस्य वरुणस्य चक्षुसे (सब जगत के देखने वाले के अर्थ +) तथा तेजरूपी के अर्थ। प्रकाशवान के अर्थ। तैसे ही दूर मे वर्त्तमान प्राणियों का दीखे जिसके। अथवा दूर में देखता है तिस के परमात्मा से उत्पन्न हुआ तिस के अथवा देवताओं के अनुग्रहार्थ उत्पन्न हुआ वा देवता जिस से उत्पन्न हुए तिस के। विज्ञानघन के अर्थ। द्यु लोक के पुत्रवत् प्यारे के ‡। वा द्यु लोक के पालक के

‡ द्युलोकादिपुत्रं त्रायते

+ मित्रावरुणशब्देन सर्वं जगल्लक्ष्यते।

अर्थ। ऐसे सूर्य्य के अर्थ तिस अवश्य फलके देनेवाले ज्योतिष्टोम रूप कर्म्मको हे रित्विजओ तुम अनुष्ठान से पूजाकरो। वातिससूर्य्य रूप ब्रह्म को पूजो। किंच सूर्य्य की प्रीति के अर्थ स्तुतिकरो। अर्थात् शास्त्रों को पढो क्यों कि यागा नुष्ठान में तिसका आवश्यकत्व है॥ ३५॥

वरुणस्योत्तम्भनम्। वरुणस्योत्तम्भनमसि वरुणस्य स्कम्भसर्ज्जनी स्थो वरुणस्य ऋतसदन्यसि वरुणस्य ऋतसदनमसि वरुणस्य ऋतसदनमासीद ॥३६॥†

वरुणस्येति पञ्च वारुणानि प्रथमा आसुरी जगती का०७·९·२५· शाला के समीप शाकट को पूर्वमुख वा उत्तर मुख खड़ा कर उत्तम्भन काष्ठ (तिपाये) से बांधै। अर्थ। हे काष्ठ तू वरुण‡ (वस्त्र से बंधे सोम) का उत्तम्भन है। कुछ शाकट का नहीं॥ [illegible] वरुणस्येति द्वे याजुषी पंक्ती॥ का० ७·९·२६· उत्तम्भन काष्ठ पर [illegible] शम्याओं (सौलें) ऊपर को निकालिलै। अर्थ॥ हे [illegible] (बैलों को इधर उधर [illegible] वाली हो। [illegible] का०७·९·२७·२८ [illegible] नाभि समान मञ्चिका [illegible] शाकट [illegible] रखि वरुणस्य ऋतसदन्यसि करि अध्वर्यु हाथ से स्पर्शै। अर्थः। हे आसन्दी तू सोम की यज्ञार्थ बिठलाने वाली है। याजुषी त्रिष्टुप् का० ७·९·२९· तिस आसन्दी पर कृष्णाजिन को पूर्व मुख करि बिछावै॥ अर्थः॥ हे कृष्णाजिन वस्त्र बंधे हुए सोम के यज्ञार्थ बैठने का स्थान है। ४ साम्नी गायत्री॥ का० ७·९·३०· तिस पर सोम को स्थापन करै॥ अर्थ॥ हे सोम तू यज्ञार्थ बैठने के स्थान भूत आसन्दी संस्थित हो॥

†व-सि।अ०।व-स्य।।। द्व०। व-सि। उ०। व-सि। ऋ०। व-द। ल०।। ३६

‡ब्रियते वेष्ट्यते वस्त्रादिनेति वरुण शब्देनात्र वस्त्रवद्धः सोम उच्यते॰

जिनपर सुखपूर्वक बैठि॥३७॥

याते॥ याते धामानि हविषा यजन्ति ताते विश्वा परिभूर-स्तु यज्ञम्॥ गयस्फानः प्रतरणः सुवीरोऽवीरहा प्रचरा सोम दुर्यान्॥३७॥

इति संहितायां दशमोऽनुवाकः१०

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिन शाखीयायां वाजसने-यसंहितायां दीर्घपाठे चतुर्थोऽध्यायः॥४॥

गोतम दृष्टा त्रिष्टुप् छन्दस्का सोम देवत्या का०७।९।३२। सोम के प्रवेश्य हुए पीछे अध्वर्यु यजमान को पढवावै॥अर्थः॥हे सोम तेरे जिन प्रातः सवन से आदि ले स्थानों को प्राप्त हो ऋत्विज तेरे रस-रूप हवि से याग करते हैं। यज्ञ को देखि करि इति शेषः॥तिन सब स्थानों को तू प्राप्त हो। अर्थात् ऋत्विज जिन स्थानों में यजन करें तिन को तू प्राप्त हो। अथवा ऋत्विज जिन स्थानों को प्राप्त हो यजन करें ते सब तेरे यज्ञ के हों। किंच हे सोम तू घरों को प्राप्त हो। कैसा है तू कि घरों को बढाने वाला। आपदा से तिराने वाला। अथवा यज्ञ के पार का प्राप्त कराने वाला। तेरे प्रसाद से पाये हैं हमनें सपूत बेटा नाती। अवीरहा (नहीं है वीरों का मारने वाला) अर्थात् बेटा नातियों का परिपालक॥३७॥

इति श्री गिरिधरभाष्ये दशमोऽनुवाकः॥१०॥

श्रीवेदार्थप्रदीपेन तमो हार्दं निवारयन्

पुमार्थांश्चतुरो देयाद्यज्ञपुरुषः सनातनः॥४॥

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीयशाखाध्येतृव्याघ्रपादान्वय
विश्वामित्रपुराधिपति श्रीमज्जयकिशोरदेववर्म्मात्मजरौक्मिणेय
नृपतिगिरिप्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थप्रदीपेगिरिधरभाष्येगिरिप्रस
द सर्वस्वे शालागमाद्वाचनान्तश्चतुर्थोऽध्यायः॥४॥

हरिः ओम्

ओंनमोयज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकंद्विरूपंच साधनैर्वहुरूपकम्

स्वानंददायकंकृष्णं ब्रह्मरूपंपरंस्तुमः ५

अ॰५॰ अग्नेस्तनूः॥ अग्नेस्तनूरसिविष्णवेत्वा सोमस्यतनूरसि
विष्णवेत्वातिथेरातिथ्यमसिविष्णवेत्वा श्येनायत्वा सो
मभृते विष्णवेत्वाग्नये त्वा रायस्पोषदे विष्णवेत्वा॥१॥

ओंनमोयाज्ञवल्क्याय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्री वेदार्थ प्रदीपके॥

आतिथ्यात्स्थाणुहोमान्तःपञ्चमोऽध्यायईर्यते ५

चौथे अध्याय में ऋत्विजसहित यजमानके शालाप्रवेशसे ले क्रीत
सोम के शाला प्रवेशतलक मन्त्रकहे॥ अव पाँचवाँ अध्याय तिस
की आदि में आतिथ्य के आठ हविग्रहणसेलेमन्त्रकहियेंहैं॥का॰
८॰१॰४॰ अग्नेस्तनूः इसपहलीकंडिकाके पांचमन्त्रों से हविग्रह
ण करे। वैष्णवानि पञ्च यजूꣳषि १ या-पं॰ २ या-नि॰ ३॰४॰या-ज
५ आसु॰ अ॰॥ अर्थः॥ हे हविः तू अग्निकाशरीर है। अग्नि संज्ञक
जो देवता सोम राजाका भृत्य तिसका गायत्री छन्द अधिष्ठातार

न्होंका शरीर (तृप्तिकरनेवाला) है तैसे हे हवि विष्णु (वृहद्यज्ञव्यापक सोम) की प्रीतिके अर्थ तुझको ग्रहण करताहूं १ सोम नामा सोम राजाका भृत्य त्रिष्टुप छन्द अधिष्ठाता तिसका शरीर (तृप्तिकाहेतु है) और अर्थ पहिलेके समान २ अतिथि संज्ञक सोमराजा का अनुचर जगती छन्द अधिष्ठाता। हे हवि तू अतिथि संज्ञक सोमके भृत्य का आतिथ्य नामक संस्कार रूप (अर्थात् विना तिथिके क्षुधाकरि पीडित विप्रके आने पर तिसके पैर धोने भोजन कराने से आदिले संस्कारोंको आतिथ्य कहितेहैं सो) है। और अर्थ पूर्ववत् ३ श्येन नामदेवता सोम राजाका अनुचर स्वर्गसे सोमको लाने वाला श्येन रूप धरने वाली गायत्री अधिष्ठाता तिस श्येन और विष्णु, सोमके अर्थ तुझको ग्रहण करताहूं। कैसे श्येनके अर्थ कि सोमका लानेवाला तिसके ४ धनकी पुष्टिका देनेवाला तिसके, राजाके धनको लेनदेनसे बहुत बढायकर राजा को देवे सोरायस्पोषदा, अग्नि संज्ञक और सोमका अनुचर है अनुक्त छन्द अधिष्ठाता देवता तिस धनकी पुष्टि देनेवाले अग्निके अर्थ हे हवि तुझको ग्रहण करता हूं। विष्णवेत्वेति पूर्ववत् ५ विष्णु शब्दाभिधेय सोम राजा के हविमें तिसके अनुचर अग्न्यादिक देवताओं और तिनद्वारा तिनके सम्बन्धी गायत्र्यादि छन्दोंकी तृप्ति होतीहै ॥१॥

अथाग्निमन्थनमंत्राः

अग्नेर्जनित्रम्॥ अग्नेर्जनित्रमसि वृषणौस्थ उर्वश्यस्यायुरसि पुरूरवा असि॥ गायत्रेण त्वा छन्दसा

मन्थामि त्रैष्टुभेन त्वा छन्दसा मन्थामि जागतेन त्वा-
छन्दसा मन्थामि ॥ २॥ +

अग्नेर्जनित्रमिती या-उ॰ शकल देवता का॰ ५॰ १॰ २८॰ इससे शकल ले वेदीपर उत्तराग्र रखे ॥ अर्थः ॥ हे शकल तू अग्नि के उत्पन्न होनेका आधार भूत है ॥ १॥ वृषणौस्थः इति कुशतरुणं २ उर्वश्यसीति ३ आयुरसीति त्रयाणां देवीबृहती॰ ४ पुरूरवा असीति या-गा॰ त्रयाणां लिङ्गोक्तादेवता ५ का॰ ५॰ १॰ २९॰ पूर्वको अगाडी कर कुशतरुण तिस पर रखे ॥ अर्थः ॥ हे दर्भौ तुम वृषणौ (सींचनेवाली) हो। जैसे पुत्रजनने के अर्थ स्त्री पुरुष वीर्य के सींचने वाले तैसे तुम दोनों अरणियोंको अग्निजनन सामर्थ्य सम्पादक हो २॥ का॰ ॥ ५॰ १॰ ३०॰ कुशतरुणों के ऊपर उत्तराग्र अधरारणि नीचे की अरणि) रखे ॥ अर्थः ॥ हे अधरारणे तू उर्वशी है। जैसे उर्वशी पुरूरवा राजाके भोगके अर्थ नीचे प्राप्त है तैसे ही तू नीचे स्थित है ॥३॥ का॰ ५॰ १॰ ३१॰ उत्तरारणि से आज्यस्थाली गत आज्य का स्पर्श करे ॥ अर्थः ॥ हे स्थाली गत आज्य तू आयु (अर्थात् दो अरणि से उत्पन्न हुए अग्निको आयुका देनेवाला) है ४ का॰ ५॰ १॰ ३१ उत्तरारणिको अधरारणि के ऊपर रखे ॥ अर्थः ॥ हे उत्तरारणि तू पुरूरवा है। जैसे पुरूरवा राजा उर्वशी के ऊपर वर्तै है तैसे तू भी है ५ उर्वशी से आदिले तीन मंत्र श्रुति में कहे हैं शत॰ ३॰ ४॰ १॰ २२॥ गायत्रेणेति॰ त्रयाणां या-त्रि॰ आग्निर्दे॰ का॰ ५॰ २॰ २॰ तीन्यों मंत्रों से अध्वर्यु अरणियों का मंथन करे ॥ हे अग्ने गायत्री छन्द के अभिमा

+ अ-सि॥ अ॰॥ वृ-स्थः॥ द्वि॰॥ उ-सि॥ उ॰॥ आ-सि॥ क्र॰॥ पु-सि॥ ल्ह॰॥ गा-मि॥ आ॰॥ त्रै-मि॥ ई॰॥ जा-मि॥ ल्ह॰॥

नी देवता सैं मैं तुम को मन्थन करता (अरणि के मन्थन से उत्पन्न करता) हूं ॥६॥ त्रैष्टुभेन ७ जागतेन ८ दोनो मंत्रों का अर्थ पहिले के समान २

भवतन्नः ॥ भवतन्नः समनसौ सचेतसावरेपसौ ॥ मायज्ञ हिꣳहिꣳसिष्टम्मा यज्ञपतिञ्जातवेदसौ शिवौ भवतमद्यनः ३

पङ्क्तिः ३ अग्नावग्निः पङ्क्तिर्विराज एतयोर्निमथ्याहवनीयावग्नि देवते का० ५.२.४. मंथन करकै उठे अग्नि को आहवनीय में प्रक्षेप करै ॥ हे जातवेदसौ (दोनों अग्नि) हमारे अर्थ ऐसे हो। कैसे हो दोनों कि मनसा सहित। तथा परस्पर समानं चित्त युक्त अन्य विषय से मन को निकाल हमारे अनुग्रह को मन सहित परस्पर विप्रतिपत्ति रहित सचेत। तथा पापरहित (अर्थात् भूल से हमारे किये पाप के विषे कोप नहीं करते। तिसको स्पष्ट करते हैं। हमारे यज्ञ कर्म्म को नहीं विनाश करते और यज्ञपति यजमान को नहीं विनाश करते। तथा इस अनुष्ठान के दिन में हमारे अर्थ कल्याणकारी हो ३

अग्नावग्निः ॥ अग्नावग्निश्चरति प्रविष्ट ऋषीणा म्पुत्रो अभिशस्तिपावा ॥ सनः स्योनः सुयजायजेह देवेभ्यो हव्यꣳसदमप्प्रयुच्छन्त्स्वाहा ॥ ४ ॥

का० ५.२.६. स्थाली से घृत ले स्रुवा करि होमे। अर्थः ॥ मथ्यमान अग्नि आहवनीय में प्रविष्ट हो जैसे हवि का भक्षण करता है। कैसा है अग्नि कि ऋत्विजे तथा विकलता के निमि ग्नें तैसा तू हमारे लिये स

मेंइन्द्रादिकदेवताओंकोसोमादिरूपहविदे(अर्थात्हमारेदियेहविको देवोंप्रतिपहुंचा। क्याकरि केसदाप्रमादछोडिके। स्वाहा यह आज्यतुम्को हुनहूजियो) अथवासोअग्निहमाराहविदेवताओंको देवे ॥४॥

अ॰ २ आपतयेत्वा॥ आपतयेत्वा परिपतये गृह्णामितनूनप्त्रे शाक्कराय शक्कन ओजिष्ठाय॥ अनाधृष्टमस्यनाधृष्य न्देवानामोजोनभिशास्त्यभिशस्तिपा अनभिशस्ते- न्यमञ्जसासत्यमुपगेषछंस्वितेमाधाः॥५॥ †

† शस्त्येन्यमञ्ज सा इतिवापाठः

आपतयेत्वेति प्रा–त्रि॰वायुर्दे॰का॰ ८॰१॰१७॰२०॰जिसपात्रकर केदेतेहें तिसपात्रमें ध्रुवास्थ आज्यको ग्रहणकरे॰ ऐसैही स्थालीमें सैं स्रुवाकरि व्रतप्रदान पात्रमें तनूनप्त्रेशाक्कराय॰ शक्कन ओजिष्ठा य सैं आज्यग्रहणकरे॥ अर्थः॥ सततगति वायुतिसके अर्थ हे आज्य तुम्को ग्रहण करताहूं॥ कैसेके अर्थकि सर्वव्यापी॥तयावि श्वके विस्तार करने वाले (आत्मा)केनाती॥ आकाशकेवेटा तिसके। सव करनेको समर्थ तिसके। वडे वलवान॥ अथवा इसका दूसराअ र्थ तित्तिरे में कहा॥ हे आज्य तुम्को प्राण देवता की प्रीतिके अर्थइ सपात्र मे लेताहूं। मनकी प्रीतिके अर्थ ग्रहण करताहूं। जठराग्निदे वताकी प्रीतिके अर्थ तुम्कोग्रहण करताहूं। शक्तिमान पुरुषतिस के शक्ति स्वरूपाभिमानी देवता की प्रीतिके अर्थ तुम्को ग्रहण करता हूं। शक्तिमान पुरुषमें जोसारहै तिस साराभिमानी देवताकीप्रीति

॥ अनाधृष्टमित्याज्यदेवतं य

ज्यहै॰ तिसतानूनप्त्र आज्य

को वेदी के दक्षिण श्रोणी पर रक्खि के ऋत्विज यजमान अनाधृष्ट॰ मंत्र पढि स्पर्श करें। जिनों नें साथ तानूनप्त्र आज्य का स्पर्श किया सो तानूनप्त्र तिनोंके साथ द्रोह न करे॥ अर्थः॥ हे आज्य तू ऐसा है। कैसा- कि- किसीने भी तिरस्कार नहीं किया न तिरस्कार कियाजावे किसी से। अग्न्यादिक देवताओं का ओज, सारभूत। नहीं है निन्दा जिसकी सो। ऋत्विजों को निन्दन (आपसके विरोध) से रक्षा करता है। अ निन्दित स्वर्गादिकों को पहुंचाता है! जो कि तू ऐसा है इसलिये हे ता नूनप्त्र आज्य हम ऋत्विज मनसा की कुटिलता छोडिकर सत्य आज्य स्पर्शरूपी शपथ करते हैं। किंच हे आज्य शोभन मार्ग यज्ञकर्म्म में हम को तू स्थापन कर॥ ५॥

अग्ने व्रतपाः॥ अग्ने व्रतपा स्त्वे व्रतपा या तव तनूरियꣳ सामयि यो मम तनूरेषा सा त्वयि॥ सह नौ व्रतपते व्रतान्यनु मे दीक्षान्दीक्षापतिर्म्मन्यं तामनु तपस्तपस्पतिः॥ ६॥

आग्नेयं यजुः का॰ ८.२.४. इससे आहवनीय में समिध डाले॥ यजमान इस यजुः से अग्नि के शरीर और अपने शरीर को एक करे॥ अर्थः॥ हे व्रतपा (सम्पूर्ण व्रतों के पालन करने वाले अग्ने) तू हमारे वर्त्तमान व्रतका पालक हो। तुम्हें से व्रत पालक का जो शरीर है सो यह शरीर मेरा हो। और जो यह मेरा शरीर सो यह तेरा होवै॥ तैसेही हे व्रतपते व्रतके पालक अग्ने अनुष्ठान किये हुए कर्म्म नो (हमारे तेरे) एक हैं। जितना व्रतोंमें मुरुको आदर इतना ही तुम

को भी हो। किंच दीक्षा का पति सोम मुझे दीक्षा की आज्ञा देवै। तथा उपसद्रूप तप का पति सोम तप की मुझको आज्ञा दे ॥६॥

अंशुरंशुष्टे॥ देव सोमाप्यायतामिन्द्रायैकधनविदे॥ आ तुभ्यमिन्द्रः प्यायतामात्वमिन्द्राय प्यायस्व॥ आप्याययास्मान्त्सखीन्त्सन्न्या मेधया स्वस्ति ते देव सोम सुत्यामशीय॥ एष्टा रायः प्रेषे भगाय ऋतमृतवादिभ्यो नमो द्यावापृथिवीभ्याम्॥७॥

चतुरवसाना प्रकृति सौम्यम् अंत्योऽर्द्धर्चो लिङ्गोक्त देव॰ का॰ ८॰२॰६॰ ब्रह्मा॰ उद्गाता॰ होता॰ अध्वर्यु॰ आग्नीध्र॰ यजमान॰ सोम को आलंभन करें॥ अर्थः॥ हे सोमदेव तेरे अंशु अंशु (सम्पूर्ण अवयव) इन्द्र की प्रीति के अर्थ बढें। पुराने सोम के जो अवयव म्लान और शुष्क सो दोनो इससे बढते हैं इति तित्तिरिः॥ कैसे इन्द्र के अर्थ कि एक मुख्य धन सोम रूप को प्राप्त होता है। अथवा दूसरा अर्थ सोम कंडन के अर्थ जिनसे जल लाते हैं ते घडे एकधनाः (एकधन सोम रूप जिनमें यह जानता है। अर्थात् सोम कंडन के अर्थ जल के घडे आये। किंच हे सोम तेरे पान के अर्थ इन्द्र बढो। हे सोम तू भी इन्द्र के पान के अर्थ अच्छे प्रकार वृद्धि को प्राप्त हो। किंच हे सोम प्यारे हम ऋत्विजों को सन्या (धन के दान) और मेधया (अर्थ की धारणा शक्ति) से बढा। किंच हे सोमदेव तेरा कल्याण हूजियो। तेरे प्रसाद से हम सोमाभिषवक्रिया समाप्त दिन को पहुंचें॥ का॰ ८॰ २॰ ७॰ सब ऋत्विज प्रस्तर के ऊपर दोनो हाथों को ऊंचा करके अथवा दहिने हाथ को ऊपर रख

कर सोम न गिरै ऐसीपरिचर्याकरें॥अर्थः॥ सोम तेरे प्रसादसे हमारे धन हूजियो अथवा दक्षिणा सब ओडीसे हूजियो। किसलिये कि प्रेषे भगाय। तिस प्रेष्यमान ऐश्वर्यके अर्थ। अथवा अन्न और ऐश्वर्यके अर्थ। किंच अग्निहोत्रियोंको अवश्य होंनहार फलापेत कर्म्म संपादन कर। अथवा हम ऋतवादियोंको कर्म्मका फल हो। द्यावा पृथिवी तिनके अभिमानी देवतोंको नमस्कार है। तिनके अनुग्रहसे यजमानके अर्थ निर्विघ्नताकी स्थित होती है इस हेतु नमस्कार करतेहैं॥७॥

याते॑ऽअग्नेयः॒शया त॒नूर्वर्षि॑ष्ठा गह्वरे॒ष्ठा। उ॒ग्रम्वचो॒ऽअपा॑वधीत्त्वे॒षम्वचो॒ऽअपा॑वधी॒त्स्वाहा॑॥ याते॑ऽअग्ने रजः॒शया त॒नूर्वर्षि॑ष्ठा गह्वरे॒ष्ठा॥ उ॒ग्रम्वचो॒ऽअपा॑वधीत्त्वे॒षम्वचो॒ऽअपा॑वधी॒त्स्वाहा॑॥ याते॑ऽअग्ने हरि॒शया त॒नूर्वर्षि॑ष्ठा गह्वरे॒ष्ठा॥ उ॒ग्रम्वचो॒ऽअपा॑वधीत्त्वे॒षम्वचो॒ऽअपा॑वधी॒त्स्वाहा॥८॥ या–हा॥अ॰॥या–हा॥इ॰॥या–हा॥उ॰॥

आग्नेयानित्रीणि यजुःषि का॰ ८.२.३५ स्रुवाकरि उपसदसंज्ञकहोम करै॥अर्थः॥ यहां कथा है † देवताओंसे हारिकर असुरोंने तप तपकैं तीन्यों लोकोंमें तीनि पुर बनाये लोहेका पृथिवीमें चांदीका अन्तरिक्षमें सोनेका दिविमें। तब देवताओंने तिनके जलाने को उपसद नामा अग्निकी आराधनाकी फिर उपसद्देवतारूपी अग्निनें जब तिन पुरोंमें प्रवेश करिकैं तिनको जलाया तब तीन्यों पुर अग्निके शरीर हुए। सो अभिप्राय इसमन्त्रमेंहै॥ मन्त्रार्थसु॥

† श॰३.४.४.३।

हे अग्ने जो तेरी लोह मयी देही देवताओं को अति प्राय करिके अभिमत फल की वरसने वाली। तथा असुरों के विषम देशमें ठेरी है तिस तेरी देहीने काठफांस इत्यादिक असुरों का कहा तीव्र वचन विनाश किया। तैसे ही असुरों का कहा त्वेषं वचः (देवाधिक्षेप रूपी प्रदीप्त वचन) विनाश किया। स्वाहा (तैसे ही उपकार के लिये तुरु अग्नि के अर्थ हवि दिया॥१॥ उग्रवचन और त्वेष वचन का दूसरा अर्थ करते हैं। जैसे असुरों से हारे देवताओं ने न पाने अन्न और जल के भूष प्यास से हम दुषी यह कहा सो उग्रंवचः तैसे ही किंवा वीर हत्यादिक महा पातक हमने किया यह क्लेश पाय जो कहा सो ती ब्रं वचः॥ तदाह तित्तिरिः। अशनाया पिपासे ह वा उग्रंवच एनश्च वे वीर हत्यंच त्वेषंवच इति।का० ८।२।३८ याते अग्ने रजःशया से दूसरे और याते अग्ने हरिः शया से तीसरे दिन आहुति दे॥ अर्थः॥ रजःशया चांदी की देही।२। हरिः शया सोंनेमयी ३ और अर्थ पहिले के समान॥८॥ इति भाष्ये द्वितीयोऽनुवाकः॥२॥

अ०३ तप्तायनी मेसि वित्तायनी मेस्यवतान्मा नाथितादवतान्मा व्यथितात्॥ विदेदग्निर्नभो नामाग्ने अङ्गिरः आयुना नाम्नेहि योस्याम्पृथिव्या मसि यत्ते नाधृष्टन्नाम यज्ञियन्तेन त्वादधे विदेदग्निर्नभो नामाग्ने अङ्गिरः आयुना नाम्नेहि यो द्वितीयस्याम्पृथिव्यामसि यत्तेनाधृष्टन्नाम यज्ञियन्तेन त्वादधे विदेदग्निर्नभो नामाग्ने अङ्गिरः आयुना नाम्नेहि यस्तृतीयस्याम्पृथिव्या

मसि यत्तेनां धृष्टन्नामयुक्ति यन्तेनत्वादधे॥ अनुत्वादेववीतये॥२५॥ +

इस कंडिकामेंचोदह १४ यजुषिः हैं तप्तायनी॰ वितायनी॰ दोंनोंदै॰ त्रि॰ अवतान्॰ अवतान्॰ दोंनोंदै॰ ज॰ चारोंका पृथिवी देवताका॰ ५॰३॰ २०—२५॰ उत्तर वेदीकरनेको जो पृथिवीका प्रदेशखोदतेहैंउसेचात्वाल कहतेहैं तिसके निर्माण करनेको उत्तराग्र शम्यारखिकरतिसकी बराबर उसके पूर्वमें स्फ्यले रेखाकरै फिरितिसके पूर्वमें तैसेही रखि रेखाकरैऐसेही दक्षिणउत्तरमें।तप्तायनी॰ इत्यादि प्रतिमंत्रकरि प्रति-दिशामें रेखाकरै॥मंत्रार्थस्तु॥ हे पृथिवी तू मेरे अनुग्रहके अर्थतप्तायनीहै। अर्थात् जोदारिद्रीकि क्षेत्ररहितमें ऐसे दुखकरतप्तहै तिसतापकी शांतिके अर्थ प्राप्त होतीहै। अथवा तप्त होनेपर मनुष्यजिसको प्राप्तहोताहै सो तप्तायनी॰ मेरेलियेहै॥१॥ वित्तके अर्थ मनुष्यजिसको प्राप्तहोताहै। अथवावित्तके अर्थनिर्धनपुरुष प्रतिप्राप्तहोती है।कारण यह कि पृथिवीमें प्राप्तहुए पर खेती द्वारा बहुतधन मिलताहै॥२॥हे पृथिवी मागनेसे मुझको तू रक्षाकर॥जैसे किसी सैनमांगोंतैसा मुझकोकर॥३॥भय औरस्थानभ्रंशसे मुझे रक्षाकर॥४॥ का॰ ५॰३॰२६॰ विदेदग्नि॰ इस मंत्रसे चात्वालकी मट्टीखोदै प्रा॰ गा॰ अग्निर्देवता॥अर्थः॥हेचात्वालगतमृत्तिकेनभनामा ते रअधिष्ठाताअग्नि मेरी खोदीहुई तुझको जाने।शत॰३॰५॰१॰३१॰ अग्निकेनामोच्चारणपूर्वक खोदै॥का॰५॰३॰२७॰ अग्नेऽअङ्गिरः इससे पुरीष(खोदीहुई मृदा) को हाथ वा स्फ्य करिलेवे आसु॰—पं॰ इस मंत्रसेलेकेसा

+ त-सि॥अ॰।वि-सि।इ॰।अ-नु।उ॰।ऋ॰।वि-मा।ल॰।अ-हि।आ॰।पो-धे।ई॰।वि-म। ऊ॰। ।अ-हि।ऋ॰।यो-धै।लृ॰।वि-म।क॰।अ-हि।च॰।यो-अ।ट॰।अ-य।त॰।

नौ० कालिङ्गोक्त देवता॥अर्थः॥हे अग्ने-हे अङ्गिरः (गतिवान तू आयु नामसे इस यज्ञमें प्राप्तहो॥ कारणयह कि अधिष्ठाताके आनेपर अधिष्ठेय आताहै इसलिये अग्निको आनेकी प्रार्थनाकी॥६ का० ५.३.२८. योस्याम्-इससे उत्तर वेदी के पूर्वमें मृदाकी राशिकरै सा-वि॰ ॥अर्थः॥हे अग्नेजो तू इस दृश्यमान पृथिवीमेंहै। किंच ते राय ज्ञ के योग्य जो अग्नि नाम प्रसिद्ध किसी याज्ञकसे नहीं तिरस्कार कियागया तिस नामयुक्त तुम्हको स्थापन करताहूं॥७॥का० ५.३.३०-३१ जैसे पहिले तीनि मन्त्रों से मृदा खोदके लेके पटकी फिरि भी दोनों मन्त्रों से पूर्वोक्त कर्म्म करै तहां अस्यां पदके स्थानमें द्वितीयस्यां तृतीयस्यां यह पाठहै॥ वि-म।खोदै॥८॥अ-हि।लेवे।९।योद्वितीयस्याम् यजुः।पटकै।१०।वि-म।खोदे।११।अ-हि।लेवे १२ यो तृतीयस्याम् यजुः।पटकै।१३। ॥अर्थः॥यद्यपि पृथिवी शब्दसे भूमिही है-तथापि द्वितीयस्यां तृतीयस्यां इस विशेषणसे दूसरी पृथिवीका अन्तरिक्ष तीसरी पृथिवीका द्यौः अर्थकरना।औरअर्थ पहिलेकेसमान॥८।९।१०।११।१२।१३॥का० ५.३.३२. अनुत्वा प्रा-गा.सेजैसेकिपहिलेतीनिपर्यायोंमे मृदा लेके पटकी ऐसे चौथेंभी प्रक्षेपणपर्यन्त मृदाहरणकरै॥ इतिसूत्रार्थः॥देवताओंकीप्रीतिको हे मृतिके तुम्हको पूर्वोक्त तीन्यो आहरण करिकें लेताहूं।१४॥९॥

सिᳬ ह्यसि॥ सिᳬ ह्यसि सपत्नसाही देवेभ्यः कल्पस्व सिᳬ ह्यसि सपत्नसाही देवेभ्यः शुन्धस्व सिᳬ ह्यसि सपत्नसाही देवेभ्यः शुम्भस्व॥१०॥ †

त्रयाणांसा॰—उ॰वेदिर्देवता का॰ ५॰३॰३२॰ इससे शम्यामात्र वेदीको मृदासे सम करै ॥ प्रात॰ ३॰५॰१॰३२॰ दूकतीहुई पृथिवी सिंहिनी हो असुरों प्रति चली॰ सो अभिप्राय इस मंत्र में कहिते हैं ॥ मन्त्रार्थः ॥ हे उत्तरवेदे जो तू सिंह समान हो शत्रुओं प्रति चलती है ॥ इस हेतु देवताओं के उपकार के अर्थ उत्तरवेदि रूप करि संपन्न हो ॥१॥ का॰५॰३॰३॰ प्रोक्षण करै २ शर्करा डाले ३ सिर्ठ ही प्रति मंत्र से ॥ अर्थः ॥ हे उत्तरवेदे तू शुद्ध हो। और अर्थ पहिले के समान ॥२॥ हे उत्तरवेदे तू सिकता के प्रक्षेप से शोभित हो। और अर्थ पूर्ववत् ।३।१०। इति॰ भाष्ये॰ त्व॰ वाकः ॥३॥

अ॰४ इन्द्रघोषस्त्वा॑ वसुभिः पुरस्ता॑त्पातु प्रचे॑तास्त्वा रुद्रैः प॒श्चात्पा॑तु मनो॑जवास्त्वा पि॒तृभि॑र्दक्षिण॒तः पा॑तु वि॒श्वक॑र्म्मा त्वादि॒त्यैरु॑त्तर॒तः पा॑त्वि॒दम॒हन्त॒प्तम्वा॒र्वहि॒र्द्धा य॒ज्ञान्निः सृ॑जामि ॥११॥ †

का॰५॰४॰११॰ अध्वर्यु वेदी के भीतर जल रखकर इन्द्रघोषस्त्वा प्रति मन्त्र करि प्रति दिशा में उत्तर वेदी का प्रोक्षण करै ॥ इन्द्रघोषस्त्वा॰ आसु॰—अ॰।१। प्रचेतास्त्वा आसु॰—त्रि॰।२॥ मनोजवास्त्वा॰ सा॰—उ॰।३॥ विश्वकर्म्मा त्वा॰ आसु॰—अ॰।४। चारों का उत्तर वेदी देवता ॥ अर्थः ॥ इंद्रघोष (विस्पष्ट कहने वाला देवता) वसुभिः आठ संख्याक गण देवताओं से युक्त हे उत्तर वेदे तुझको पूर्व दिशा में रक्षा करै ॥१॥ प्रचेता (प्रकृष्ट प्रज्ञ) वरुण रुद्रैः (एकादश संख्याक गण देवों सहित पश्चिम दिशा में तुझको रक्षा करै ॥२॥ मनका सा वेग युक्त यम देवता पितरों † सहित दक्षिण दिशा में तुझको रक्षा करै ॥३॥ जगत की

† स्वलोकनिवासी देवताविशेष

इ॰—तु॥ अ॰प्र॰—तु॥ इ॰म॰—तु॥ उ॰वि॰—तु॥ अ॰इ॰—पि॥ ल॰

उत्पत्यादिक करनेवाला विश्वकर्म्मा आदित्यैः ( बारह संख्याके देवगण सहित उत्तरदिशामें तुमको रक्षाकीजियो॥४॥ एकसमय असुर देवताओंके मारने को आये तब देवताओंकी सैनाके अधिपति इन्द्रघोषादिकोंने चारोंदिशासे तिन असुरोंकोंदूरकिया इसहेतु इनमन्त्रोंसे चारोंदिशाकीरक्षाकोप्रार्थनाहै- असुरवज्रमुद्यम्य,इत्यादितित्तिरिमेंहै॥का० ५.४.१२. प्रोक्षणीके शेष जलको इदमहम् इसमंत्रसैवेदीके वाहर डाले आ- अ० अपापोदे०॥अर्थः॥असुरोंके दूरकरनेको जिसजलसे प्रोक्षण किया तिसजलको उग्ररूप होनेसे तप्तकहतेहैं। इस तप्त जल(प्रोक्षणकेशेष)कोयज्ञ प्रदेशसे वाह्य प्रदेशमें पटकताहूं ॥५॥११॥

सिꣳह्यसि॥ सिꣳह्यसि स्वाहा सिꣳह्यस्यादित्यवनिः स्वाहा सिꣳह्यसि ब्रह्मवनिः क्षत्रवनिः स्वाहा सिꣳह्यसि सुप्रजावनी रायस्पोषवनिः स्वाहा सिꣳह्यस्यावह देवान्यजमानाय स्वाहा भूतेभ्यस्त्वा॥१२॥ सि-हा०अ०इ०उ०ऋ०ल०भू-स्वा०आ०॥

१ सिꣳह्यसिदे- पं०२ या-वृ०३ आसु-अ०४ सा-अ०५ सा-उ०पांचोंका वागदेवता का० ५.४.१४. जो यह उत्तर वेदी का नाभिनामा तिसके अंस(आग्नेय-ईशानकोण)श्रोणी(वायव्यनैऋत्यकोण) और तिन चारों के वीचमें जुहूा करि पांचवार लिये आज्यसे होमकरै॥ इतिसूत्रार्थः॥ पहिले कभी उत्तर वेदी देवता किसी निमित्तकर देवताओंसे भिन्न असुरोंसे अप्राप्त दोनों देवासुरसेनाओंकेवीच सिंह रूपधारणकरि ठहरी॥ तेभ्योऽपक्रम्येत्यादि तित्तिरिमेंकहा॥

इस अभिप्राय से सिंही कहिते हैं॥ मन्त्रार्थस्तु॥ हे उत्तरवेदी तू सिंहरूपा है तैसी तुरूको हविदिया॥१॥ कैसी सिंही है कि आदित्यों को प्रसन्न करनेवाली। और अर्थ पहिले के समान॥२॥ ब्राह्मणजाति और क्षत्रीजाति की प्रसन्न करनेवाली॥३॥ पुत्र पौत्रादि शोभन प्रजा का सम्पादन करने वाली सुवर्ण रजतादि धन की पुष्टि करने वाली॥४॥ ऐसी ही यजमान के उपकार के अर्थ देवताओं को ला॥५॥ भूतेभ्यस्त्वेति दे॰ स्रु॰ स्रुग्दे॰ का॰ ५.४.१५. होम के अर्थ स्रुचि को ऊंची करे॥ अर्थः भूतेभ्यः अण्डज॰ उद्भिज॰ जरायज॰ स्वेदज॰ चारों प्रकार के प्राणियों की प्रीति के अर्थ हे होम विशेष आज्य युक्त जुहू तुझ्को ऊंची करता हूं ६॥ भूतेभ्यस्त्वेति स्रुचमुद्गृह्णातीत्यादिति न रि:॥१२॥

ध्रुवोसि॥ ध्रुवोसि पृथिवीन्दृꣳह ध्रुवक्षिदस्यन्तरिक्षन्दृꣳह अच्युतक्षिदसि दिवन्दृꣳह अग्नेः पुरीषमसि॥१३॥ +

१ ध्रुवोसि॰ प्रा॰ गा॥ २॰ ३ या॰ पं॰ त्रयाणां परिधयो दे॰। का॰ ५.४.१६. पीतदारु (देवदारु) के परिधिओं को उत्तर बेदी के मध्य देश (नाभि) पर स्थापन करे॥ अर्थः॥ हे मध्यम परिधे तू स्थिर है इस हेतु पृथिवी को दृढ करि॥ हे दक्षिण परिधे तू स्थिर यज्ञ में रहता है तिस कारण अन्तरिक्ष को दृढ करि॥ विनाशरहित यज्ञ में वास करने वाले हे उत्तरपरिधे तू तैसा ही है तिसलिये द्युलोक को दृढ करि॥ अग्नेः पुरीषमसि दे॰ ज॰ गुग्गुलादिक संभारो दे॰ का॰ ५.४.१७. से गुग्गुल (धूपका द्रव्य) सुगन्धि तेजन (तृणविशेष) मेंढा के रोम इन्हों को नाभि में डाले॥ अर्थः॥ हे गुग्गुल प्रभृति सम्भार समूह तुम अग्नि के पूरक हो॥१३॥

+ ध्रु॰ दृ॥ अ॰॥ ध्रु॰ दृ॥ इ॰॥ ध्रु॰ दृ॥ उ॰॥ अ॰ सि॥ ऋ॰

अ० ५ युञ्जतेमनः ॥ युञ्जतेमनऽउतयुञ्जतेधियोविप्राविप्रस्यवृहतोविपश्चितः ॥ विहोत्रादधेवयुनाविदेकऽइन्मही देवस्यसवितुःपरिष्टुतिःस्वाहा ॥ १४ ॥

है तिनने प्राचीनवंश शाला। और तिस में आहवनीयादि तीन्यों अग्निके इष्टकी वेदी है। तिस शालाके साम्ने छतीस ३६ पद दीर्घा सोमिकी वेदी वनावे। तिस वेदी के अग्रभागमें पूर्वोक्त उत्तर वेदी तिसके पीछे को वीचमें हविर्धान नामा मण्डप वनाके और तिसके पीछे सदोभिधान उदग्वंश शालानिर्माण करे। तिसके स्थानमें प्राचीन शालाके साम्ने दक्षिण उत्तर भागकरि हविर्धान संज्ञिक दो शकट स्थापन करे। तिन दोनों शकटों को आगें चलाय के तिन के आवरण करने को हविर्धान नामा मण्डप वनावै। तिन दोनों शकटों को सावित्र होमके पीछे चलाना। तदाह तित्तिरिः। सावित्र्यर्चा हुत्वा हविर्धाने प्रवर्त्तयतीति ॥

युञ्जतेति श्यावाश्व ऋषिर्जगतीछन्दः सविता देवता का० ८.३.२९.३० प्राचीन शालाके द्वार के समीप पूर्वसिद्ध आहवनीय वर्तै है तिसमें चारवार लिये आज्य को होमै और सो पहिले आहवनीय होनेसे उत्तर वेदी के दूसरे आहवनीय के निष्पन्न होनेतक तिसमें गार्हपत्य के कार्य करे ॥ अर्थः ॥ यजमान के संवंधी ऋत्विज लौकिक चिंताओं में सें मन को निकाल यज्ञचिंता में डालते हैं ॥ और इन्द्रियों को भी यज्ञकार्य्य में प्रवेश करते हैं कैसे यजमान के किमहतः (वेद का पढनेवाला) तथा विपश्चितः (सर्वज्ञ- अर्थका जाननेवाला। कैसे हैं ऋत्विज कि होमके करनेवाले। सो इन ऋत्विजों ने मन को एक किया। कैसा एक कि सव प्राणियों की मनकी वृत्तिका जाननेवाला ॥ यों कहो कि एक को सर्वसृष्टि के

जानने की कहां सामर्थ्य है। तहां कहते हैं। जहां कि प्रेरणा करने वाले अन्तर्यामी देवता की सब वेदों मे कही स्तुति वडी है। तथा चाथर्वणिका॥ यः सर्वज्ञः सर्वविद्यस्य ज्ञानमयं तप इति॥ बृहदारण्यके पिमा॰ ४·२·२४· का॰ ४·४·२१· स एव सर्वस्य वशी सर्वस्येशानः सर्वस्याधिपतिः सर्वमिदं प्रशास्ति यदिदं किंचेति॥ श्वेताश्वतरश्च। परस्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया चेति॥ अथवा इस मन्त्र का दूसरा अर्थ। ऋत्विज सर्वज्ञ यज्ञ में मन बुद्धि और वाणी को लगाते हैं। कैसा है यज्ञ कि विशेष करिके फलका पूर्ण करने वाला। तथा सर्व साधन संपन्न। सातौ वषट्कर्त्ता अपने अपने कर्म्म करते हैं। तिन के वीच तीन वेद का जानने वाला ब्रह्मा संज्ञक एक ही है। सविता देवता की वडी स्तुति है। ब्रह्मा से आदि ले ऋत्विज जो कर्म करें सो सविता की प्रेरणा से हैं यह सविता की वडी स्तुति है॥ १४॥

इदम्विष्णुः॥ इदं विष्णुश्चक्रमे त्रेधा निदधे पदम्॥ समूढमस्य पाꣳसुरे स्वाहा॥ १५॥

विष्णु देवत्या गायत्री मेधातिथिदृष्टा का॰ ८·३·३१· दक्षिणा शकटसंबंधी दक्षिण चक्र(पइया) के मार्ग में हिरण्य रखकर होम करै॥ अर्थः॥ विष्णु त्रिविक्रम (वावन) अवतार करके इस विश्व का विभाग करि चला सो कहते हैं तीन प्रकार से चरण रखा पृथिवी में एक पद अन्तरिक्ष में दूसरे दिवि में तीसरे को इस क्रम से अग्नि॰ वायु॰ सूर्य्य॰ रूप करिके। पांसवः॰ भूम्यादि तीन्यो लोक विद्यमान हैं जिस में सो पांसुरं तिस पांसु अर्थात् इस विष्णु के पद में सम्पूर्ण विश्व अन्तर्भूत है॥ अथ

वा दूसरा अर्थ इसविष्णुका पद अद्वैतस्वरूप अज्ञातात्मा औंकरि गुप्तहै कैसे कि जैसे। पांसुरे-इव लुप्तोपमानम् रजस्वल-रजमय प्रदेश विषें निहित जैसे नहीजाना जाता तद्वत्॥ तदुक्तं अध्या॰६॰५ तद्विष्णो रित्यादि॰॥ स्वाहा तस्मै विष्णवे हविर्दत्तम्॥१५॥

इरावती धेनुमती॥ इरावती धेनुमती हि भूतꣳ सूयवसिनी मनवे दशस्या॥ व्यस्कभ्ना रोदसी विष्णवेते दाधर्थ पृथिवी मभितो मयूखैः स्वाहा॥१६॥

वैष्णवी त्रिष्टुब्वसिष्ठदृष्टा का॰८॰३॰३५ः जैसे दक्षिण चक्र मार्ग में अध्वर्यु ने होम किया तैसे उत्तर शकट के उत्तर चक्र मार्ग में प्रतिप्रस्थाता होम करै॥ अर्थः॥ हे द्यावा पृथिवी औ तुम ऐसी हो। कैसी हो कि अन्नवती वा सत्यवती। बहुत धेनयुक्त। अभ्य वहार वस्तु युक्त। तथा यजमानके अर्थ यज्ञ के साधनों को देने वाली। ऐसे द्यावा पृथिवी से प्रार्थना करि विष्णु प्रति कहता है। हे विष्णो इन द्यावा पृथिवि यों को तुमने विभाग करि थांभा है। किंच पृथिवी को अपने तेज रूप अनेक जीवों वा वराहादि अवतारें करि धारण किया है। स्वाहा तस्मै विष्णवे हविर्दत्तम्॥ १६॥

देवश्रुतौ देवेषु॥ देवश्रुतौ देवेष्वाघोषतं प्राची प्रेतमध्वरं कल्पयन्तीः ऊर्ध्वं यज्ञन्नयतम्मा जिह्वरतम्॥ स्वङ्गोष्ठमावदतन्देवी दुर्य्ये आयुर्म्मा निर्व्वादिष्टम्प्रजां मा निर्व्वादिष्टमत्र रमेथां वर्ष्मन्पृथिव्याः॥ १७॥ †

देवश्रुतौ १ या जुषी पङ्क्ति अक्षधुरौ देवते का॰८॰३॰३२॰ प्रतिप्रस्थातासे लाई पत्नी होम के शेष घृत से अक्ष के दोनों अग्र भागों को

† दे-म्।अ-प्रा-म्।इ॰।स्व-मू।उ॰।अ-व्या॥क॰॥१७॥

आंजे (औंगे)॥ अर्थः॥ हे अक्षधुरो (अर्थात् देवताओं की सभामेंसु ने प्रसिद्ध अक्षके दोनों अग्रभाग) तुम यजमान यह पूजा करताहै देवताओं में ऊंची ध्वनि करिके कहो॥१॥ प्राची प्रेत॰ २ स्वं गोष्ठं॰ द्वे यजुषि ३ अत्र रमेथाम्॰ याजुषीपं॰ ४ तीनों का हविर्धान दे॰ का॰ ८॰४॰३॰ दोनो हविर्धान शकट जब चलें तब यजमान २ पढे॥ अर्थः॥ हे दोनो शकट तुम सामने को शीघ्र चलो। कैसे हो तुम कि इस कर्मके कराने को समर्थ किंच इस यज्ञ को देवताओं प्रति प्राप्ति कराने वाले। नहीं कुटिल होनेवाले॥२॥ का॰ ८॰४॰४॰ चलते हुए शकटों के अक्षकी ध्वनि करते यजमान ३ पढे॥ अर्थः॥ हे देवी दुर्यैघर सदृश दोनो शकट देवते अपने गोस्थान को कहो। जो यह अक्ष का शब्द है तिससे यजमान के घर में बहुत सी गोओं को जैसे स्थान हो तैसे कहो क्योंकि तुमारे उच्चारण से तैसा हो होगा। किंच आयुर्मोनिर्वा दिष्टं॰ यजमान की जितनी आयु है तितनी सब मत दूरि करो। अथवा पशुधन रहित मत उच्चारण करो। यजमान की पुत्र पौत्रादिरूप प्रजाका दूरीकरण मत करो। अर्थात् इस अक्षके शब्द से आयु और प्रजा का निराकरण मत हो॥३॥ उभय बद्धजो अक्षहै सो दुष्ट बोलने में वरुण देव रूपहै॰ शत॰३॰५॰३॰१८॰॥ तिस हेतु शाप रूप दुर्वाक्य के परिहार के लिये आशीर्वाद रूप सुवाक्य की इस मंत्र से प्रार्थना करते हैं॥ ॥का॰ ८॰४॰५॰ उत्तर वेदीकीतीन्यों परिक्रमा हुए पीछे वेदी के निकट दोनों शकटों को स्थापन करि ४ से अभिमंत्रितकरें॥ अर्थः॥ हे दोनो शकट पृथिवी के शरीर

भूत इस देव यजन में तुम रमण करो॥४॥ ॥देव यजन को पृथि वी का शरीरत्व तित्तिरि में कहा है॰ वर्ष्मेह्येतत्पृथिव्या यद्देवय जनमिति॥१७॥

विष्णोर्नु॥कं वीर्याणि प्रवोचं यः पार्थिवानि विममे रजांसि॥ यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थं विचक्रमाणस्त्रेधो रुगायो विष्णवे त्वा॥१८॥ वि-य॰। अ॰वि-त्वा।द्वि॰॥

तिस्रो ३ वैष्णव्यस्त्रिष्टुभः।प्रथमा॰द्वितीया॰विष्णवे त्वा यजुः१८-१९ विष्णोर्नु १८ प्रतत् २० द्वे उतथ्यपुत्रो दीर्घतमा दृष्टा का॰८-४-६॰ अध्वर्यु दक्षिण शकट के अग्र को काष्ट के खंभपर खडा करै॥अ र्थः॥नुकं यह अव्यय है अवधारण के अर्थ।विष्णु के ऐसे कर्म्मों को हम कहैं कैसे कर्म्मों को सो कहते हैं।कि जिस विष्णुनें पृथिवी अ न्तरिक्ष द्युलोक स्थानो को गिना।अथवा जिसने पृथिवी के परमा णों को गिना।और जिस विष्णुने देवताओं के रहने के स्थान द्युलो क रूप को जैसे नीचे न गिरे तैसे थांभा।कैसा विष्णु है कि तीन प्रका र करि तीन्यो लोक मै अग्नि॰वायु॰सूर्य्य रूप करि तीन्यो पद धार ण किये।तैसे उंचा गमन है जिसका वा महात्मा औं करि गाया गया का॰ ८-४-७॰विष्णवे त्वा इससे शकट के बांधने के अर्थ खंभको अ ग्नि कोण में गाडै॥अर्थः॥हे स्थूण काष्ट(काठ के थून)हविर्द्धान शकटाभिमानी विष्णु की प्रीति के अर्थ तुम्हको गाडता हूं॥१८॥

दिवो वा॥ विष्ण उत वा पृथिव्या महो वा विष्ण उरोरन्त रिक्षात्॥उभा हि हस्ता वसुना पृणस्वा प्रयच्छ दक्षिणा

द्दोतसब्या द्विष्णोवेत्वा ॥१९॥ दि-त्। अ॰वि-त्वा। इ॰। का॰ ८.४.८.९ जैसे अध्वर्य्यु ने दक्षिण शकट को मन्त्र से खडा करि विष्णवेत्वा इससे खंभगाडणे सेही प्रतिप्रस्थाता उत्तर शकट प्रति करै ॥ अर्थः ॥ हे विष्णो द्यूलोक और पृथिवी और बडे विस्तीर्ण अन्तरिक्ष लोक से लाये हव्य से अपने दोनो हाथों को पूर्ण करि। फिर धन से पूर्ण दाहिने और वांये हाथसे मणि मुक्तादि धन हम को दे ॥ विष्णवेत्वा इसका अर्थ पहिले के समान ॥१९॥

प्रतत् ॥ प्रतद्विष्णु स्तवते वीर्य्येण मृगोन भीमः कुचरो गिरिष्ठाः ॥ यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा ॥२०॥

का॰ ८.४.१३॰ मध्यम छदी का स्पर्श करणपढै ॥ अर्थः ॥ सो प्रसिद्ध विष्णु असाधारण वीर कर्म्म करि स्तुति करियेहै। कैसा विष्णु है मृगः शोधन करने वाला नपाद पूरण के अर्थ भीमः विभेदन करने वाला। कुचरः पृथिवी में मत्स्यादि रूप करि चलने वाला गिरिष्ठा वेदवाणी वा देही में ठहरने वाला। अथवा न इव के अर्थ मे। पर्वत पै स्थित कुचलनी प्राणियों के वधसे जीवे भयंकर ऐसा सिंह सो जैसे वीर्य्य करि स्तुति करियेहै तैसा। सो कौन कि विष्णु यह कहते हैं। कि जिस विष्णु के उत्पन्न हुए तीन्यो पाद प्रक्षेपण स्थानों (लोकों) में सब प्राणी मात्र वास करते हैं। सो स्तुति करियेहै ॥२०॥

विष्णो रराटम् ॥ विष्णो रराटमसि विष्णोः श्नप्त्रे स्थो विष्णोः स्यूरसि विष्णो र्ध्रुवोसि ॥ वैष्णवमसि विष्णवे त्वा ॥२१॥ †

† वि-सि। अ॰। वि-स्थः। इ॰। वि-सि। अ॰। ऋ॰। वै-त्वा। त्रि॰।

विष्णोरराटम्॰ या–उ॰ पांचो मन्त्रों का विष्णु देवता॰का॰ ८॰४॰१५ रराट(ललाट) का स्पर्श करि पढै। हविर्द्धान नामा दोनों शकटोंको दक्षिण उत्तर में स्थापन करिकै तिनके आवरण करि ऊपर को हविर्द्धान नामा मंडप बनावै और तिसमंडपकोविष्णु देवता कहोने से विष्णु कहते हैं। और मूर्तिधारी विष्णु के सब अवयवों के सद्भाव से ललाट संज्ञक अवयव है तैसे हविर्द्धान मंडप के भी पूर्व द्वार प्रति दोनों खंभोंके बीच कोई दर्भोंकी माला गुंधती है। तिस माला वा तिसके बंधन के आधार तिरछे बांसको संबोधन दे पुरुष के ललाटत्व करि उपचरण करते हैं॥ अर्थः॥ हे दर्भमय माला के आधार वंश तू मूर्तित्व करि उपचरण किये विष्णु (हविर्द्धान मंडप) का ललाटस्थानीय है॥१॥ विष्णोःश्नप्त्रेस्थः॰ तीन्यों का दैवी पंक्ति का॰ ८॰४॰१६॰ विष्णोःश्नप्त्रेस्थइससे उच्छ्राईयों (रराटियोंकेप्रांत) को स्पर्श करि पढै अर्थः॥ हे रराटी के प्रांतो तुम विष्णु नामा हविर्द्धान मंडफ के ओष्ठ (होंठ) संधि रूपी हो॥२॥का॰ ८॰४॰१८॰ विष्णोः स्यूरसि सै लस्यूजनी (काठकी सुई) में रस्सी डालि द्वार शाखा को सीवै॥ अर्थः॥ हे लस्यूजनी तू विष्णु (हविर्द्धान) की सुई है॥३॥ का॰ ८॰४॰१९॰ विष्णोर्ध्रुवोसि इससे गांठि लगावै॥ अर्थः॥ हे रस्सीकी गांठि तू विष्णु हविर्द्धानकी ग्रंथि है॥४॥ वैष्णवमसि याजुषी बृहती– का॰ ८॰४॰२१॰ पूर्व को अगाडी करि बांसों का मंडप बनाइ इस मन्त्र से स्पर्श करै॥ अर्थः॥ हे हविर्द्धान तू विष्णु देवता क होने से तिसका संबंधी है। तिसहेतुसे विष्णुकी प्रीतिके अर्थ तुझे स्पर्श कर्त्ता हूं॥५॥ २१॥

अथउपरवमन्त्राः

अ॰६ देवस्यत्वा॥ सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्॥ आददे नार्यसीदमह ँरक्षसाङ्ग्रीवाऽअपिकृन्तामि॥ बृहन्नसिबृहद्रवा बृहतीमिन्द्राय वाचम्वद॥ २२॥ †

यहांसेले देवस्यत्वा क॰ २६ पहिले उपरव के मन्त्र हैं॥ का॰ ८·४·२५ ५·१· जैसे यूपके लिये अवट करते हैं तैसे यहां भी उपरव संज्ञिक चारि गर्तो को अभ्रिलेने से आदिले परिलेखन पूर्वक करै। अवट के अर्थ अभ्रिका स्वीकार कहते हैं का॰ ६·२·८· देवस्य त्वा से अभ्रि (काष्ठका बना हुआ खोदने का हथियार) लेकर। देवस्यत्वा·प्राबृ॰ आददे·या–गा॰ अभ्रि देवता॥ अर्थः॥ हे अभ्रे सविता देवतामें वर्तमान होकर अश्विनीकुमार के बाहुओं पूषा के हाथोंकर तुझको ग्रहण कर्ताहूं। तू खोदनेकेसाधनकरि कर्म्मके उपयोगी होनेसे अनुष्ठान करनेवालोंकी संबंधिनी है॥१॥ इदमहमित्यासुरी·उष्णिग्हम् रक्षोघ्नम् का॰ ६·२·८· से यूपके अवट करने को लिखै॥ अर्थः॥ जो कि मै चारों अवटोंको लिखताहूं। और इस परिलेखन से राक्षसों यज्ञघ्नों की ग्रीवा काटताहूं॥२॥ बृहन्नसीत्या रम्य वेष्णवी मित्यंतमार्षीपङ्क्ति उपरवदे॰ का॰ ८·५·७· अग्नि कोणसे ले चारोंविदिशामें चारों उपरव खोदने की भूमि लिखी तिस परिलेखन क्रमसे अवट खोदै॥ अर्थः॥ हे उपरवनामा गर्त्त तू बड़ा है (अर्थात् वर्तुल गर्त्त को प्रादेश मात्र व्यासहोने और बाहु परिमाण खात होनेसे बड़ंपन है। तैसा तू बड़ी ध्वनियुक्त। कारण यह कि खोदने के समय प्रश्ना

† दे–मृ॰अ॰आ–सि॰इ॰इ–मि॰ र॰बृ–भा॰ऋ॰ उ–ना॰ल॰आ॰इ॰ ऋ॰ उ–मि॰ ऋ॰

र करि पृथिवी मै वडी ध्वनि होती है तिस हेतु सै तू इन्द्र की प्रीति के अर्थ वडी ध्वनि युक्त वाणी कहि ॥२२॥

रक्षोहणम्वलगहनम् ॥ वैष्णवीमिदमहन्तम्वलगमुत्किरामि यम्मे निष्ट्यो यममात्यो निचखानेदमहन्तंवलगमुत्किरामि यम्मे समानो यमसमानो निचखानेदमहन्तंवलगमुत्किरामि यम्मे सवन्धुर्यमसवन्धुर्निचखानेदमहन्तंवलगमुत्किरामि यम्मे सजातो यमसजातो निचखानोत्कृत्याङ्किरामि ॥२३॥

कैसी वाणी कि रक्षोहणम् (राक्षसों के वध विषयक) तथा वलगहनम् (वलगों की मारने वाली) पराजय को प्राप्त हो भागे हुए राक्षसों ने इंद्र के वध के अर्थ अभिचार रूप करि पृथ्वी खोदि कै अस्थि केश नख आदि पदार्थ कृत्या विशेष वलग वाहु मात्र में गाडे। इस हेतु उन्हों के निकालने को वाहु मात्र खोदे † तदाह तित्तिरिः॥ असुरा वै निर्यन्तो देवानामित्यादि०॥ तथा वैष्णवी (यज्ञ के रक्षक विष्णु की संबंधिनी) ऐसी वोली इन्द्र के अर्थ वोलि॥३॥ इदमहमिति १ आर्षी अनु०२।३।४।यजुषि० उत्कृत्यामिति याजुषी गा०४ पञ्च लिङ्गोक्तानि। का०८।५।८। जिस क्रम से चारों गर्त्त खोदे तिस ही क्रम से चारों गर्त्तों के खुदे मृदतृण आदि को को निकालें॥ अर्थः॥ किसी निमित्त करि कोप मैं आ पुत्र वा अमात्य नें मेरे वध के लिये जो वलग डाले तिन वलगों को मैं निकाल कर अन्यत्र फेंकता हूं। यह जैसे प्रतिक्ष हो तैसे निकालता हूं ॥१॥ दूसरे के मृदतृण निकाले॥ समान (धन कुल आदिकों से वरावर

† श्रुत०३।५।४।५।

असमान (छोटा वा वडा) और अर्थ पहिले के समान॥२॥ तीसरे के निकाले। सबंधुः (कुल शील आदि से समान॰ अर्थात् मामा॰ फूफी के वेटे आदि) असबन्धुः तिन्हों के विपरीत अन्यत्पूर्ववत् ॥३॥ चौथे के निकाले। सजातः (समानजन्मा॰ अर्थात् भाई असजातः॰ तिसके विपरीत अन्यत्पूर्ववत्॥४॥ का॰८॰५॰८ चारों असाधारणमन्त्रों करि पूर्वोक्तक्रम से उत्किरण करे पीछे। उक्तत्यांकिरामि ५ साधारण मन्त्र से चारों गर्तों की मृदादि निकाले॥ अर्थः॥ जो यह कृत्या वलग रूपा अभिचार करने वाले शत्रुओं ने संपादन की तिस को निकालकर दूर मे फेंकता हूं॥५॥ २३॥

स्वराडसि॥ सपत्नहासं त्रराडस्यभिमातिहाजंन राडसिर क्षोहासर्वराडस्यमित्रहा॥ २४ †

स्वराडसि १॰३॰४॰ प्राजापत्या गायत्री २ याजुषी बृहती चारों का उपर व देवता का॰८॰५॰१३॰ खनन क्रम से चारों गर्तों में यजमान के हाथ का चारों मन्त्रों से स्पर्श करावे॥ अर्थः॥ पहिले को॥ हे पहिले गर्त तू आपही प्रकाशमान है इस हेतु से शत्रुओं का मारनेवाला हो॥१॥ दूसरे॰ यजमानों में राजमान॥२॥ तीसरे यज्ञ के विनाश करने वाले राक्षसों का घाती-३॥ चौथे। सर्वराट् वैरियों का मारने वाला॥२४॥

रक्षोहणोवः॥ रक्षोहणोवोबलगहनः प्रोक्षामिवैष्णवा-न्रक्षोहणोवोबलगहनोवनयामिवैष्णवान्रक्षोहणोवोबलगहनोवस्तृणामिवैष्णवान्रक्षोहणौवांबलगहना उपदधामिवैष्णवीरक्षोहणौवांबलगहनौ पर्यूहामिवैष्णवी

† स्व-हा॥ अ॰॥ म-हा॥ दू॰॥ न-हा॥ ३॰ स-हा॥ च॰॥

वीवैष्णवमसि वैष्णवास्थ ॥२५॥ †

रक्षोहणोव: १ प्रा-अ०२·३·५·यजु:४ आर्षीगा·६दै-प·७दै-बृ सातों का विष्णु देवता का० ८·५·२२·२३· अध्वर्यु जलकरि एकहाथसे उपरवों का मार्जन करै॥अर्थ:॥प्रोक्षणका मंत्र।विष्णु देवताक गर्तो तुमको प्रोक्षण कर्ताहूं कैसेहो किराक्षसोंके मारनेवालेवलगहन-अभिचारके साधन के मारनेवाले॥१॥का० ८·५·२४· गर्तोमें प्रोक्षण के शेषजलका सीचना (अवनयन) दर्भोंसे आच्छादन करना (संस्तरण) सो दोनों मंत्रोंसेकरै॥अर्थ:॥ अवनयामि-सींचताहूं। और अर्थ पहिले के समान ॥२॥ अवस्तृणामि, दर्भोंसे आच्छादन कर्ताहूं। अन्यत् पूर्ववत्॥३॥ का० ८·५·२५· जिन फलकोंके ऊपर सोम निचोडतेहैं सो दोनों अधिषवण फलका तिनदोनोके वीच दो अंगुलका वीचदे अरत्नी प्रमाण संतृण्णा कुछ वंधन सहित चारों गर्तों के ऊपर स्थापन करै तिन्हों के ऊपर मृदालगावै॥अर्थ:॥उपधानका मंत्र।जो दोनो अधिषवण फलक विशेष राक्षसों के नाश करने वाले कृत्याके विनाश करने वाले वैष्णव तिन दोनो को चारों गर्तोपर (अर्थात् दो गर्तोपर एक- दो गर्तोपर एक स्थापन करताहूं॥४॥ अथ पर्य्यूहण मन्त्र:॥ मृदाकरि ऊपरसे आछादन करताहूं। अन्यत्पूर्वत्॥५॥ का० ८·५·२६· जिस चर्ममेंसोम टपकाते हैं सो अधिषवण। अग्रभाग छिन्न लोहित वर्ण तिन फलकों के ऊपर स्थापन करै॥अर्थ:॥ हे चर्म तू वैष्णव (यज्ञके रक्षक विष्णु का संवंधी है॥६॥ का० ८·५·२७· तिस चर्ममेंसोम

† र-नू।अ०।इ०उ०।र-वी।ऋ०।नृ०।वै-सि।आ०।वै-स्था।दृ०

के अभिषवण के हेतु पांच ५ पाषाणों को स्थापन करें॥ अर्थ:॥ हे ग्रावाणो तुम यज्ञरक्षक विष्णु संबंधी हो॥७॥२५॥ इत्योपरवाणिसमाप्ता

अथौदुम्बरीमंत्रा:

अ॰ ७ देवस्यत्वा॥ सवितुः प्रसवेश्विनो र्वाहुभ्यांम्पूष्णोहस्ताभ्याम्॥ आददेनार्यसीदमहंरक्षसाङ्ग्रीवा अपिकृन्तामि॥ यवोसियवयास्मद्द्वेषो यवयारातीर्द्दिवेत्वान्तरिक्षायत्वापृथिव्यैत्वा शुन्धन्ताँल्लोकाः पितृषदनाः पितृषदनमसि॥२६॥ +

यहां से औदुंबरी के मंत्र का॰ ८॰ ५॰ ३१-३३॰ उदंवर (गूलर) के वृक्ष से उत्पन्न हुई किसी शाखा को यजमान की देही की बराबर सदना मा मंडफ के बीच गाडे और तिस शाखा गाडने से पहिले यूपवत् भूमि मे पडे रहने पर यूप के अवट खोदने के अभ्रि स्वीकार से लेद भी के उपस्तरण पर्यंत पदार्थो को मंत्रों से करें॥ यूप के अवट प्रदेश मे का॰ ६॰ २॰ ८॰ देवस्यत्वा से अभ्रिलेकर। मंत्र की व्याख्या की। का॰ ६॰ २॰ ८॰ इदमह से यूपके अवट करने को लिखे इसकी भी व्याख्या की॥१॥२॥ यवोसि॰ आसुरी उष्णिह यव दे॰ का॰ ६॰ २॰ १५॰ से पात्र में भरे जल में यव (जौ) डाल कर॥ अर्थ:॥ हे धान्य विशेष तू यव है जिस कारण द्वेश करने वाले शत्रुओं वा दुर्भाग्य को हम से पृथक करि और तैसे ही निर्धनता को दूर कर॥ इस मे सौभाग्य और धन की प्रार्थना करते है॥ २॥ दिवेत्वेति या॰- ज॰ औदुंबरी दे॰ का॰ ६॰ २॰ १५- १६॰ यवों के जल से अग्र मध्य मूल को दिवे

+ दे॰ मू॰ अ॰ आ- त्रि॰ द्॰ द्-मि॰ उ॰ यि-ती॰ त्र॰ दि-त्वा॰ लू॰ भु-नाः॰ आ॰ पि-मि॰ दे॰॥-

त्वादि प्रति मंत्र करि प्रोक्षण करै॥ दिवेत्वा प्रोक्षामि १० हे औदुंबरी के अग्रभाग द्युलोक की प्रीति के अर्थ तुझे प्रोक्षण करता हूं॥ अन्तरिक्षाय त्वा प्रोक्षामि २० हे मध्यभाग अन्तरिक्ष की प्रीति-हूं। पृथिव्यैत्वा प्रोक्षामि २० हे मूलभाग पृथिवी की-हूं॥ ३॥ शुन्धन्ताम्· या-पं०॥ ४॥ पितृषदनम्·देवीज० हे पित्र्ये। का० ६·२·१७·शुंधंताम् से प्रोक्षण के शेष जल को अवट में सींचे॥ अर्थः॥ जिन लोकों में पितर निवास करते हैं ते लोक इस जल के सींचने से शुद्ध हों॥ ५॥ का० ६·२·१८·तिस अवट मे पितृ षदनम् से प्रागग्र उत्तराग्र दर्भों डाले॥ अर्थः॥ हे बर्हि तू पितरों के बैठने की जगह है॥ ६॥ २६॥

उद्दिवम्॥ उद्दिवᳬं स्तभानान्तरिक्षम्पृणदृᳬंहस्व पृथिव्यान्द्युतानस्त्वा मारुतो मिनोतु मित्रावरुणौ ध्रुवेण धर्म्मणा॥ ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि रायस्पोषवनि पर्यूहामि॥ ब्रह्म दृᳬंह क्षत्रं दृᳬंहायुर्दृᳬंह प्रजां दृᳬंह॥ २७॥ †

पांच मंत्रों का औदुंबरीदे० उद्दिवं यजुः का० ८·५·३४· औदुंबरी को खडा करै॥ अर्थः॥ हे औदुंबरी तू द्युलोक को थांभि अन्तरिक्ष को पूर्ण करि। पृथिवी में दृढ हो अथवा पृथिवी को दृढ करि॥ १॥ द्युतानस्त्वेति आर्षी·-उ०का० ८·५·३५· शाखा को गर्त्त में डाले॥ अर्थः॥ हे औदुंबरि दीप्यमान वायु स्थिर धारण करि तुझे गर्त में डालियो। तथा मित्र वरुण-देवते स्थिर धारण करि तुझे गर्त में डालियों॥ २॥ ब्रह्मवनि त्वा यजुः का० ८·५·३६· पर्यूहण से ले उपसेचन पर्यन्त जैसे यूप के करते हैं तैसें यहां भी करि कै। तहां यूप स्थान में का० ६·३·१०·

† उ-म। अ०। द्यु-ण। दृ०। ब्र-मि। उ०। ब्र-ह। त्र०

ब्रह्म वनित्वा से मृदा करि पर्यूहण करै † ॥ अर्थः॥ हे औदुंवरी तेरे फेरमें मृदा पटकताहूं कैसीहै तू कि ब्राह्मण जाति को भजती क्षत्रीजातिको भजती धन की पुष्टिको भजती॥३॥ ब्रह्मदृंहं आसुरी गा॰ का॰ ६॰३॰११॰ अध्वर्यु तिस मृदा से पूरित गर्त्तको मैत्रा वरुण दंड करि तीनि वार कूटकै मृदाको अवट के भीतर प्रवेश करै॥ अर्थः॥ हे औदुंवरी ब्राह्मण जाति क्षत्रीजातिकी आयु औरप्रजाको दृढ करि॥२७॥

ध्रुवासि॥ध्रुवोयं यजमानोस्मिन्नायतने प्रजया पशुभिर्भूयात्॥घृतेनद्यावापृथिवी पूर्येथामिन्द्रस्य छदिरसि विश्वजनस्यछाया॥२८॥ ध्रु-त्।अ॰घृ-म्।ई॰।इ-या।उ॰।

ध्रुवा सीति यजुः का॰८॰५॰२६॰ औदुम्बरीका आलम्भन करि पढै॥ अर्थः॥ हे औदुम्बरी तूस्थिर है ऐसेही यह यजमान इस अपने घरमें पुत्रादि प्रजा और गवादि पशुओंकरि स्थिर हूजियो॥५॥ घृतेनेतियात्रि॰ द्यावापृथिवी दे॰ का॰ ८॰५॰३८ औदुम्बरी शाखाके विशाखानाम प्रदेश में अध्वर्यु स्रुवा करि होमकरै॥ अर्थः॥ इस होम कियेघृत से द्यावा पृथिवी पूरित हूजियों॥१॥ इन्द्रस्येति सा-उ॰ इन्द्रो दे॰ का॰ ८॰६॰१॰ औदुम्बरी गाडने के पीछे सद नामा मंडप निर्माण करि तिस के ऊपर आवरणके अर्थ मध्यमें छर्दि (तृणनिर्मित कट) आरोपण करै॥ अर्थः॥ हे तृणमय कट तू इन्द्रका छदिहै इस कारण सदके मध्यवर्त्ति सर्वजन-यजमान ऋत्विज प्रभृतिका छाया हो॥ सदको इन्द्र देवता क होंने से तिस की छदिको इन्द्र संबंधित्व है॥२८॥

परित्वा॥गिर्वणोगिर इमाभवन्तु विश्वतः॥ वृद्धायुम

† माध्यं॰सं॰ अ॰६ का॰३।इ॰।

नुवृद्धंयोजुष्टांभवन्तुजुष्टंयः॥२९॥

ऐन्द्री॰ अनुष्टुवनिरुक्ता॰ मधुच्छन्दोदृष्टा॰ का॰८॰६॰१२॰ ऊपरसंआच्छादन करिकै॥अर्थः॥गीर्भीः॰ अर्थात् स्तुतियोंकरिभजनीयसदोभिमानी देवता इन्द्र॥हेगिर्वण इन्द्र स्तोत्र शास्त्ररूपा गिरा तुमेंसब ओडीसे करतरूप करि गृहण कीजियो। कैसे तुमकोकि वृद्धायुमू॰ बहुत हैं यजमानादिक मनुष्य वा मरुत जिसके तिसको। अथवा महा मनुष्यको। कैसीहै गिरा कि अनुवृद्धयः सवनके क्रमसें वृद्धि हैं जिसकीसो अर्थात् धीरेसे प्रातः सवन॰तिससे ऊंची माध्यन्दिन सवन॰तिससे ऊंची तृतीय सवन॰में।किंच हमारी सेवा तेरी प्यारी हूजियो॥२९॥

इन्द्रस्यस्यूः॥इन्द्रस्यस्यूरसीन्द्रस्यध्रुवोसि॥ऐन्द्रमसिवैश्वदेवमसि॥३०॥

इन्द्रस्येतिद्वेया-गा॰१॰२॰ऐन्द्रमसीतिदे-वृ॰३॰ऐन्द्राणि त्रीणि का॰८॰६॰१२॰ तीनों इन्द्र देवता क मन्त्रोंसेपरिषीवण१ ग्रन्थि२ अभिमर्शन३ क्रम पूर्वककरे॥अर्थः॥हे रज्जो तू इन्द्र सदोभिमानी देवता की संबंधिनी सींवने की वस्तुहै॥१॥हे ग्रन्थि तू इन्द्र संबंधिनी होकेस्थिर है॥२॥हे सद तू इन्द्र संबंधीहै॥३॥वैश्वदेवमसि॰या-गा॰विश्वेदेवादे॰का॰८॰६॰१३॰१४॰हविर्धान मंडप के वायव्य कोणके उत्तर भागमें किंचित् आग्नीध्रनामा अग्निस्थापन करिकै तिसका स्पर्शकरे॥अर्थः॥हे आग्नीध्र तू सर्व देवसंबंधीहै॥४॥३०॥ इतिभाष्ये सप्तमोनुवाकः॥७॥

अथषोडशधिष्ण्यमंत्राः

अ॰८ विभूरसि॥ प्रवाहणो वन्हिरसि हव्यवाहनः॥श्वात्रोसिप्रचेता स्तुथोसि विश्ववेदा उशिगसि॥३१॥†

यहां से ऊपर षोडश धिष्ण्यो के मंत्र॥तदाह कात्यायनः ८·६·१५·धिष्ण्या ओं अर्थात् अग्नीध्रादिकोंके बैठने की मृदा से बनाई हुई छोटी वेदियों को उदङ्मुख बैठ अध्वर्यु विभूरसि प्रति मंत्र से पुरीष करि संभाले॥ विभूरसीति अष्ट यजुषा धिष्ण्या अग्नयो देवताः॥ विभूरसीति षा-गा॰ का॰ ८·६·१६· प्रथम आग्नीध्र की वेदी को संभाले॥ अर्थः॥ विभू·शब्द· प्रवाहण·शब्द· दोनों आग्नीध्रीय धिष्ण्या के नाम हैं शत॰ ३·६·२·४· हे-आग्नीध्रीय धिष्ण्य तू विभू और प्रवाहण है॥ अनेक प्रकार होने और इसी धिष्ण्य से और औरधिष्ण्या ओं में अग्नि विहरण के कारण इसको विभुत्व है।तिस के दक्षिण उत्तर में ऋत्विजों के चलने अथवा हवि के प्रवाहण से प्रवाहणत्व है॥धिष्ण्य गत आग्नीन् प्रति और देवता ओं ने कहा कि प्रत्येक अपने नाम को सम्पादन करो॥तदाह तित्तिरिः॥ तान्देवा अब्रुवन्नूद्वे-द्वेनामनी कुरुतेति॥१॥ मैत्रावरुण·होतृ·ब्राह्मणाच्छंसि·पोतृ·नेष्टृ·अच्छावाक·के धिष्ण्या ओं को सदस में करै वन्हिरसीतिया-त्र॰ तदाह का॰ ८·६·१८·-३१ आग्नीध्रीय के निवाप के अनन्तर में छै धिष्ण्या ओं को संभाले॰ पूर्व मे सद का द्वार जिसके उत्तर में होता की धिष्ण्य तिसको प्रत्यङ्मुख हो अध्वर्यु संभाले॰ औ दुम्बरी के अग्निकोण दिशा में मैत्रावरुण के धिष्ण्य को उदङ्मुख हो संभाले॰ होतृ धिष्ण्य के उत्तर में ब्राह्मणाच्छंसि·पोतृ·नेष्टृ·अच्छावाक चारों के धिष्ण्या ओं को तुल्य अन्तर दे संभाले॥ अर्थः॥ हे होतृ धिष्ण्य तू वन्हि और हव्य वाहन है॥यज्ञकर्म

† वि-णः। अ॰। व-नः। दु॰। श्वा-ताः। उ॰। तु-दाः। त्र॰

कानिर्वाह करै इस हेतु वन्हि और देवताओं प्रति हविके पहुंचाने से हव्यवाहन। जैसे आग्नीध्रीय धिष्ण्य के दो नाम कहे तैसे ही होत्रादि धिष्ण्याओं कों जानना॥ ३॥ ध्वान्त्रोसीति या-गा॰ हे मैत्रावरुण धिष्ण्य तू ध्वान्त्र और प्रचेता है॥ ध्वान्त्र क्षिप्र गतिवान् मित्रः प्रचेता प्रकृष्ट ज्ञानवान् वरुण॥ ४॥ तुथोसीति दे-ज॰ हे ब्राह्मणाछंसि धिष्ण्य तू तुथ और विश्ववेदा है॥ तुथ ब्रह्म रूप है। शत॰ ४। ३। ४। १५। ब्रह्मवै तुथ इति श्रुतेः। विश्ववेदाः सर्वज्ञ है। यद्वा तुथ शब्द करि देवताओं प्रति दक्षिणाका विभाग करनेवाला पुरुष सूचित होता है। तदाह तित्तिरिः॥ तुथो ह स्म वै विश्ववेदा देवानां दक्षिणा विभजतीति॥ ३१॥

उ॒शि॒गसि क॒विरङ्घा॑रिरसि॒ बम्भा॑रिरव॒स्यूर॑सि॒ दुव॑स्वाञ्छु॒न्ध्यूर॑सि मार्जा॒लीयः॑ स॒म्राड॑सि कृ॒शानुः॑ परि॒षद्यो॑ऽसि॒ पव॑मानो॒ नभो॑ऽसि प्र॒तक्वा॑ मृ॒ष्टो॑ऽसि हव्य॒सूद॑न ऋ॒तधा॑मासि॒ स्व॑र्ज्योतिः॥ ३२ +

उशिगसीति या-गा॰ हे पोतृ धिष्ण्य तू उशिक् और कवि है॥ उशिक् कामनीय कविः विद्वान्॥ ५॥ अंघारिरसीति या-अ॰। हे नेष्टृ धिष्ण्य तू अंघारी और बंभारी है॥ पापका वैरी अंघारी पोषण करने वाला बंभारी॥ दिवि मे दो सोम के रक्षक अंघारी और बंभारी सो सोम रक्षक मंत्र स्थान भाजाङ्घारे बम्भारे मे कहे गये अध्या॰ ४। काण्डी २७॥ ६॥ अवस्यूरसीति या-अ॰। हे अच्छावाक धिष्ण्य तू अवस्यू और दुवस्वान है। अन्नका इच्छा करनेवाला अवस्यू और हविष्मान है कारण यह कि अच्छावाक ही पुरोडाश के भागको पाता है॥ ७॥ ऐसे होत्रादिकों के धिष्ण्याओंको सदमें निर्माण करि॥ का॰ ८। ६। २२। वेदी के दक्षिण भाग में मार्जा

+ उ-वि॥ अ॰। अ-रि॥ इ॰। अ-न। उ॰। शु-य॥ ऋ॰। स-नु॥ ल॰। प-न॥ आ॰। न-का। ई॰। मृ-न॥ ऊ॰। ऋ-तिः॥ ऋ॰

लीयका निर्माण करै॥ अर्थः॥ शुंध्यूरसि०या०—अ० शुद्ध करनेवाला शुंध्यूः माजनेवाला माजोली तहां पात्रोंको धोतेहैं॥८॥ का०८०६०२३० आठो धिष्ण्याओं के निवापके अनंतर अध्वर्यु सदके द्वार के पूर्वभागमें स्थित हो सम्राडसिसे आदिले आठों ८ मंत्रोंकरि क्रमपूर्वक आहवनीयादिकोंको देखै॥ सम्राडसीत्यादि आठ मंत्रो के आहवनीय १ वहिष्पवमानदेश २ चात्वाल ३ शामित्र ४ औदुम्वरी ५ ब्रह्मासन ६ शाला द्वार्य ७ प्राजहित ८ देवता॥१ दै—गा०॥ अर्थः॥ हे उत्तरवेदिगत आहवनीय तू वहुविधि आहुतिके आधार होनेसे सम्राट् और पयोव्रतादिकरि कृश (क्षीन) हुए यजमान प्रति प्राप्ति होनेसे कृशानु है॥१॥ परिषद्योसि० या—बृ०॥ अर्थः॥ हे वहिष्पवमान देश तू स्तुति समेत ऋत्विजः (परिषत्) तिसके योग्य परिषद्यः और शुद्ध होने से पवमान है॥२॥ नभोसि०या—गा०॥ अर्थः॥ हे चात्वाल तू खनन करि छिद्ररूप होने वान दीखनेसे नभः तथा ऋत्विजोंके प्रदक्षिण चलने से प्रतक्का है॥३॥ मृष्टोसि०प्रा—गा॥ अर्थः हे शामित्र पशुविशसन प्रदेश तू मृष्ट अर्थात् पशुविशसनके विहित होनेसे अंशुद्ध हेतुत्वके अभावकरि निश्चय विशसनके अर्थ शुद्ध है। यद्वा मृष्टमीठा पक्क हवि और तैसेही हृदय जिह्वादिरूपकरि हविके पाकका हेतु है॥४॥ ऋतधामासि०प्रा—गा०॥ अर्थः॥ हे औदुम्बरि तू सामगान उपवेशन स्थान है। कारण यह कि औदुम्बरीका स्पर्श करि गाते है। उन्नतत्वकरि स्वर्गमें प्रकाशमान वा सूर्य ज्योति है॥५॥३२॥

समुद्रोसि॥ विश्वव्य्चा अजोस्येकपादहिरसिबुध्न्योवाग

सैन्द्रमसिसदोस्यृतस्यद्वारौमामासन्ताप्तमध्वनामध्वप
तेप्रमातिरस्वस्तिमेस्मिन्पथिदेवयानेभूयान्मित्रस्य

मा॥३॥ स–वाः। अ॰अ–नृ। इ॰अ–ध्या। उ॰ना॰सि। सा॰ग॰ऋ–मू। लु॰अ–नृ। आ॰।

समुद्रोसिअ–गा॰॥अर्थः॥ हे ब्रह्मासन तू समुद्र सब देवता अच्छे प्रकार द्रवैं हें जहां वोह अथवा समुद्रवत् ज्ञानकरि गाढ ब्रह्माजहां बैठता है सो। और विश्वव्यचा॰ सब यज्ञ के कर्ता कृत देखने प्रतिजाता है सोहै॥६॥ अजोसिदे–पं॰॥ हे प्राचीन वंश शाला द्वार वर्तिन् अग्ने तू अज आहवनीय रूपकरि यज्ञप्रदेश में जाता अथवा परब्रह्मत्व करि उपचरण करियेहै। और एकपात् एकही पालन करनेवाला वा एक पाद है॥ अ॰था॰३१॰काण्डी॰३ पादोस्य विश्वाभूतानीति॥७॥ अहिरसि॰दे–त्रि॰हेप्राजहितपत्नीशालाकेपश्चिमभागवर्तीगार्हपत्यअग्नितू अहे शालाद्वारीय नूतनगार्हपत्य केउत्पन्नहोनेपरभीअपनेस्वरूप करि नहीं हीन होता और बुध्न्य॰ आधानकाल में प्रथम आहितहोंने से मूल अर्थात् प्रथम मंथन करतेहैं सो है॥८॥ नामोंकरि यहांभी धिष्णयों की स्तुति है॥ इतिषोडशधिष्ण्यमंत्राः समाप्ताः॥ वागसीतिया–द्व॰ सदो दे॰ का॰४॰८॰१५॰ सदका अभिमर्शन करै॥ अर्थः॥ हे सद तू वाक् है। क्योंकि वाक् जिसमें कर्म करतीहै वाक्शब्द करि अभेदोपचारण से सद कहतेहैं। और इन्द्र देवता है। सीदंति॰ बैठते है जिस में वोह सद॥१॥ ऋतस्ये॰तिया–यं॰ द्वार्ये दे॰ का॰४॰८॰२०॰ सदकी द्वार शाखाओं का अभिमर्शन करै॥ अर्थः॥ हे ऋत (यज्ञ) के द्वार देश में स्थापन कीहुई शाखाओतुम मुझे मत संतापक

रे॥२॥ अध्वनामिति यजुः सूर्यो दे॰ का॰ ७॰ ८॰२१॰ यहां से तीनमं त्रों करि अभि मंत्रण करै॰ अध्वनाम् से सूर्य का अभि मंत्रण करै॥ अर्थः॥ हे मार्गों के पालक रवे (मार्गों के वीचवर्तमान) मुझको तुम वढाओ किंच इस देवयान प्रापक पथि (यज्ञमार्ग) में मेरा कल्याणहो॥१॥३३

मित्रस्य मा चक्षुषेक्षध्व मग्नंयः सगराः सगराःस्थ सगरेण नाम्ना रौद्रेणानीकेनपात माग्नयः पिपृत माग्नयो गोपा यत मा नमो वोस्तु मा मा हिंसिष्ट॥३४॥ मि॰म॰अ॰अ॰अष्टौ॥०।

मित्रस्य मा या-वृ॰ ऋत्विजो दे॰ का॰ ७॰ ८॰२३॰ यजमान सव ऋत्विजो का अभि मंत्रण करै॥ अर्थः॥ हे ऋत्विज मित्र (आदित्य) के नेत्रों से मुझे देखो। अथवा जैसे सखा सखा को देखता है तैसे मुझे देखो॥२॥ अग्नयः यजुः धिष्णया दे॰ का॰ ७॰ ८॰२४॰ आग्नीध्रीयादिक आठो धिष्णया ओं को यजमान अभि मंत्रण करै॥ अर्थः॥ हे अग्नयः सगराः स्तुति सहित आग्नीध्रीयादिको तुम स्तुति सहित धिष्णया नाम करि समान स्तुति हो। हे अग्नयः तुम शत्रु विनाशक अपनी उग्र सैन्य करि मेरी रक्षा करो अथवा रुद्र देवता के मुख करि के मुझे रक्षा करो †। हे अग्नयः मुझे धनादिकों से पूरण करो। मुझे निरन्तर में रक्षा करो। तुम को नमस्कार है मुझे मत मारो निर्विघ्न पूर्वक यज्ञ कराओ ३॥३४॥ इति भाष्ये अष्टमोनुवाकः॥८॥

अ॰०७॰ ज्योतिरसि॥ विश्वरूपं विश्वेषान्देवानां समित्॥ त्वꣳसोम तनूकृद्भ्यो द्वेषोभ्योन्यकृतेभ्य उरुयन्तासि वरूथꣳ स्वाहा जुषाणो अप्तुराज्यस्य वेतु स्वाहा॥३५॥†

† अग्नीके मुख से रुद्र के रक्षक पढ़ें

† ज्यो-तू॰अ॰त्व-हा॰द्॰जु-हा॰उ॰।

साम्म्यनुष्टुप् विश्वे देवादे॰का॰ ५.४.२६ ध्रुवामें सै पृषदाज्य आज्य को पांच वार ज्योति रसीत्यादि समिदन्न मन्त्र सैं ग्रहण करै॥ अर्थ॥ हे आज्य तू ज्योति है कैसा कि सर्व रूप, वहुत आहुतियों मे युक्त होनेंसे सर्व रूप कहा। आज्यत्व वादीप्यमानत्व सैं ज्योतिष्ट है। सव देवताओं का दीपक अर्थात् देवता आज्य का भोजनकरि दिपते हैं॥ त्वंसोमे त्यनवसाना गायत्री भृगु सुत क्रतुदृष्टा सोम देवत्या का॰ ८.७.१ अदी प्रइध्मके ऊपर प्रचरणी अर्थात् जुहू सैं होमकरै॥ शरीर के छेदने वाले अर्थात् राक्षसों। द्वेषकरनेवाले दौर्भाग्य। और भी हमारे वैरियों के मेरे हुए छेदन। हे सोम तू तिनों को जानता है। जैसै वे हमको न वाधाकरैं तैसै हमको सुरक्षित प्रदेशमें स्थापनकरि पालनकरता है। तिस हेतु तू ही हमारा उरु प्रभूत वल है तैसे तुरूको यह हुत हो। सोमने ताको उद्देशकरि यह आज्याहुति होमें इतिभावः॥ जुषाणो अप्तुर्दे वत्यैकपदा विराड्जु रन्ता॥ का॰ ८.७.२ फिरि प्रचरणी से एक वार आज्यले होमकरै॥ अर्थः॥ प्रीयमाण अप्तुः (सोम) आज्य को पान करो। स्वाहा तिसके अर्थ सुहुत हो॥ ३५॥

अग्ने नय॥ सुपथा राये अस्मान्विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्॥ युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठान्ते नमं उक्तिं विधेम॥ ३६॥

आग्नेयी त्रिष्टुवगस्त्यदृष्टा का॰ ८.७.६ आग्नीध्र प्रति गमन के अर्थ प्रवृत्त यजमानको अध्वर्यु पढै॥ अर्थः॥ हे अग्ने हे देव स व मार्गों वा ज्ञानों के जाननेवाले तू हम अनुष्ठान करनेवालों को

अवसान हीना अवसान रहिता

धन अर्थात् यज्ञफल के अर्थ शोभन मार्गमें प्राप्त करि॥ किंच हम अनुष्ठान करने वालों से पापको पृथक करि। कैसा है पाप कि हमको टेढे करने की इच्छा कर्ता अर्थात् अविलम्बित क्रिया का प्रतिबंधक है॥ किंच तेरे लिये बहुत बडी हविका याज्या पुरोनुवाक्या रूपी वचन करूं अथवा नमस्कार विषया उक्तिका संपादन करूं॥३६॥

अयन्न॥ अयन्नो॑ऽ अ॒ग्निर्वरि॑वस्कृणोत्व॒यम्मृधः॑ पु॒रऽए॑तु प्र॒भिन्दन्न्॥ अ॒यम्वाजा॑ञ्जयतु॒ वाज॑साताव॒यꣳ शत्रू॑ञ्जयतु॒ जर्हृ॑षाणः॒ स्वाहा॑॥३७॥

आग्नेयं त्रिष्टुप् यजुरंता का॰ ८.७.७-८. शालामुखीय अग्नि और ग्रावादिकों को सदके उत्तर भागमें लेजाके आग्नीध्र मंडपमें रख तहां धिष्ण्यगत अग्नि में घृत से होम करे॥ इति॥ यह अग्नि हमारे लिये धन को करो यही अग्नि संग्रामों को विदीर्ण करि आगे आओ यही अग्नि अन्नो के संभजन के निमित्त शत्रु संबंधी अन्नो को हमारे देने को जीतो तब यही अग्नि अतिशय हंसकर शत्रुओं को जीतो॥ स्वाहा तुम को सुहुत हो॥३७॥

उरुविष्णो॥ उरु॑विष्णो॒ विक्र॑मस्वो॒रु क्षया॑य नस्कृधि॥ घृ॒तङ्घृ॑तयोने पिब॒ प्रप्र॑ य॒ज्ञप॑तिन्तिर॒ स्वाहा॑॥३८॥

वैष्णव्यनुष्टुब्यजुरन्ता॰ का॰ ८. ७. १५. पूर्व मंत्र करि आग्नीध्रीय में होम है इस मंत्र से आहवनीय में होम करे॥ मंत्रार्थस्तु॥ हे विष्णो (व्यापी आहवनीय) शत्रुओं प्रति बडा पराक्रम करि किंच ब्रह्म गृह निवास के अर्थ हम को बहुत जैसे तैसे करि हे घृतयोने +(अग्ने) हु

+अग्नि ये स्यै योनेर सृज्यत तस्ये घृत मुल्व मासी दिति श्रुते घृतयोनित्वम्

यमान इस आज्य को पान करि। किंच यज्ञपति (यजमान) को अतिशय बढा। स्वाहा तैसे तुझको सुहुत हो॥ ३८॥

देवसवितः॥ देव सवितरेषते सोमस्तꣳ रक्षस्व मा त्वा दभन्॥ एतत्त्वं देव सोम देवो देवाँ२॥ उपागा इदमहं मनुष्यान्त्सह रायस्पोषेण स्वाहा निर्वरुणस्य पाशान्मुच्ये॥ ३९॥ दे-न्।अ॰।ए-ण।इ॰।स्वा-च्ये।उ॰।

देव सवितः आर्षी गा॰ सावित्रम् का॰ ८.७.१७. दक्षिण हविर्धान शाकट में कृष्णाजिन बिछाय तिसपर सोम रखै॥ अर्थः॥ हे सबके प्रेरक देव यह सोम तेरे अर्पण किया तिस सोमको तू पालन करि सोम के रक्षा करने वाले तुझको असुर मत हिंसा करै॥ एतत्त्वम्. प्रा-त्रि॰ सौम्यम्। का॰ ८.७.१८. कृष्णाजिन पर स्थापन किये वद्ध सोम को छोडि उपस्थान करै॥ अर्थः॥ हे सोम देव तू देव ही अपने देवताओं प्रति ऐसे प्राप्त है मैं यजमान अपने मनुष्यों प्रति ऐसे ही धनकी पुष्टि (पश्वादिधन) सहित लौटूं॥ स्वाहा निरिति या-त्रि॰ लिंगोक्त देवतम् का॰ ८.७.१९ हविर्धान मण्डप से निकल॥ अर्थः॥ *सोम से आत्मा को निकाल आत्मीही मेरा है। अथवा स्वाहा सोमरूप अन्न देवताओं को दिया इस सोम प्रदान करि मैं वरुणपाश से छूटा॥ ३९॥

अग्ने व्रतपास्त्वे व्रतपा या तव तनूर्मय्यभूदेषा सा त्वयि यो मम तनूस्त्वय्यभूदियꣳ सा मयि॥ यथायथं नौ व्रतपते व्रतान्यनु मे दीक्षां दीक्षापतिरमꣳस्तानु तपस्तपस्पतिः॥ ४०॥

का॰ ८.७.२९. अग्ने व्रतपाः इस से आहवनीय में समिध

* हुतं हुतमहा अहारिं स्वाहा स्वसमाग:

डालि। आग्नेयं यजुः यजमान अग्निके के शरीर से अपने शरीरको पृथक करि अधस्तन कर्म कलाप करिके॥ अब जैसे अपने शरीर प्रतिक्रिया सो कहते हैं। हे अग्ने स्वभाव करि सब व्रतों का पालक है तिस कारण यहां भी तू मेरे व्रत का पालक हो। हे अग्ने व्रतकी प्रार्थना के समय तेरी संबन्धिनी जो देही मेरी थी सो यह तेरी हो। और जो तेरी देही तेरी हुई तो यह मेरी हो। हे व्रतके पालक अग्ने हमारे तुम्हारे व्रत(कर्म्म) जो के त्यों हों अर्थात् अनुष्ठान रूप व्रत मेरा और तिस के पालन रूप व्रत तेरा हो किंच दीक्षा का पालक अग्नि मेरी दीक्षा के अर्थ नियम को अंगीकार करे। तप का पति अग्नि मेरे उपसद को स्वीकार करे॥४०॥ इतिनवमोनुवाकः॥

अ॰१० उरुविष्णो॥ उरु विष्णो वि क्रम स्वो रु क्षया॑ यन स्कृधि॥ घृतं घृतयोने पिब प्रप्र य॒ज्ञ पतिं तिर स्वाहा॥४१॥

इदानीं यूप सम्पादन मन्त्राः॥ का॰ ६।१।३-४। घरमें चारिवारलिये आज्य करि उरु विष्णुः इस मंत्र से आहवनीय में यूपाहुतिं अर्थात् यूप छेदने के अर्थ होमें॥ काण्डी ३८ में व्याख्या की गई॥४१॥

अत्यन्या न्॥ अत्यन्न्या रँ॥ऽ अगां नान्या रँ॥ऽ उपागाम॒र्वाक्त्वा परेभ्यो वि॑दम्प॒रो वरेभ्यः॥ तंत्वा जुषामहे देववनस्पते देवयज्ज्यायै देवास्त्वा देवयज्ज्यायै जुषन्ताम्विष्णवे त्वा॥ ओषधे त्रायस्व स्वधिते मैनंꣳ हिꣳसीः॥४२॥ †

अत्यन्या रँ॥ वनस्पति दैवतम् यजुः का॰ ६।१।५-७ यूपाहुति के शेष आज्य सहित यूपं तक्षण के अर्थ वन में जाकर यूप का स्पर्श वा अभिमंत्रण करे॥ इतिसूत्रार्थः॥ वृक्षदोप्रकार के यूप्या॰ अयूप्या॰ पलाश॰

† अ-त्वा॥ अ॰ ओ-स॥ इ॰ स-सीः॥ उ॰

खदिर॰ विल्वादिक यूप्या॰ निम्ब॰ जम्बीरादि अयूप्या हैं॥ हे पुरोवर्ति यूप वृक्ष तुम्से अन्य यूपों को सम प्रदेश जन्मादि लक्षण रहितदेखताहूं और भी अन्य अयूपों को नहीं जाता किंच दूर वर्ती वृक्षों सैनिकट तुम्को पाया और हे वनस्पते (वनके पालक) हे दीप्य मान वृक्षदेवताओं के यागके अर्थ तेसे तुम्को मैं सेवन करूं और देवता देवयज्या में तेरा सेवनकरें॥ का॰६॰१॰११॰ घृताक्त स्रुवा करि छेदने के स्थान विष्णवेत्वा सै उपस्पर्शनकरै॥ हेयूप वृक्ष तुमै विष्णु (यज्ञ) के अर्थ उप स्पर्शनकरताहूं †॥ ओषध इति या॰गा॰ कुश तरुणो दे॰ का॰ ६॰१॰१२॰ यूप वृक्ष के कुशको अन्तर्धान करिकै॥ हे ओषधे तू स्वधिति भय से मुझे रक्षाकर॥ स्वधित इति दे॰ज॰ परशु दे॰ का॰६॰१॰१२॰ परशुसे प्रहारकरै॥ हे परशो इस यूपको मत हिंसा करि॥४२॥†

द्याम्मा॥ लेखी रन्तरीक्षम्माहिꣳसीः पृथिव्या सम्भव॥ अयꣳहि त्वा स्वधितिस्तेतिजानः प्रणिनाय महते सौभगाय॥ अतस्त्वन्देव वनस्पते शतवल्शो विरोह सहस्रवल्शा वि वयꣳरुहेम॥४३॥† इतिसंहितायां दशमोनुवाकः॥१०॥

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिनी शाखीयायां वाजसनेयसꣳहितायां दीर्घपाठे पंचमोऽध्यायः ५

द्यांमा लेखी वनस्पति दैवतं यजुः का॰६॰१॰१६॰ गिरते हुए यूपको अभिमंत्रणकरै॥ अर्थः॥ हे यूप वृक्ष द्युलोक तेरी मतहिंसा करो अन्तरिक्ष मतहिंसा करो पृथिवी के साथ संगतहो॥ यूपको वज्ररूप होने सेलोकों की शांति चाहते हैं इतिभावः॥ का॰६॰१॰१७-१८॰ अयꣳहित्वासेछिन्न

† यज्ञोवै विष्णुरितिश्रुतेः

† ध्यो॰या॰अ॰अ॰म॰इ॰।

जो यूप वृक्ष है उसका कुठार करि शोधन (शाखा पर्णादिकों का पतन) करै १० अथवा यह अभिमंत्रण का शेष है शोधन चुप केसे करै॥ अर्थ जिस कारण है छिन्न वृक्ष अति तीक्ष्ण यह कुठार बडे सौभाग्य-दर्शनीय अथवा यज्ञ के अर्थ तुम्हे यूप होने को प्राप्त करेगा। इस हेतु तुम्हे छेदने को नहीं भेदता हूं इतिभावः॥ अतस्त्वमिति आर्षी वृ० वनस्पतिर्दे० का० ६.१.२.२१ स्थाली में सें जुहू करि लिये आज्य से होम करि छेदन प्रदेश को संस्त्रान करै अथवा यूप में इस आहुति को होमें॥ मंत्रार्थस्तु हे देव वनस्पते इस स्थाणु सें तू बहु अंकुर सहित होके विशेष करि उत्पन्न होओ और हम भी पुत्र पौत्रादिकों करि बहुप्ररोहोपेत होवें॥४३॥

इति श्री गिरिधरभाष्ये दशमोनुवाकः॥१०॥

श्री वेदार्थप्रदीपेन तमो हार्दं निवारयन्॥
पुमार्थाश्चतुरो देयाद्यज्ञपुरुषः सनातनः॥१॥

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गत माध्यन्दिनी शाख्येन व्याघ्रपादान्वय विश्वामित्र पुराधिपति श्रीमज्जयकिशोरदेव वर्म्मात्मजेन क्षत्रियनृपति गिरिप्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थप्रदीपे गिरिधरभाष्ये स्थाणुहोमान्त वर्णनो नाम पञ्चमोध्यायः॥५॥

हरिः ओम्

ओंनमो यज्ञपुरुषाय

यज्ञात्मकंद्विरूपंचसाधनैर्वेदरूपकम्
स्वानंददायकंकृष्णंब्रह्मरूपपरंस्तुम:१

अ०१ देवस्यत्वा॥देवस्यत्वा सवितुः प्रसवेश्विनोर्बाहुभ्यांपूष्णो हस्ताभ्याम्॥ आददेनार्यसीदमहꣳरक्षसांग्रीवाऽअपिकृन्तामि॥ यवोसि यवयास्मद्द्वेषो यवयारातीर्दिवेत्वान्तरिक्षायत्वा पृथिव्यैत्वा शुन्धन्ताँल्लोकाः पितृषदनाः पितृषदनमसि॥१॥†

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके ॥ ॥
अभ्यादाना द्वाचनान्तः षष्ठोध्यायःसमीर्यते

सोमिक वेदीके प्रधानकरि पांचवे अध्याय में आतिथ्य से ले यूप निर्म्माण पर्य्यन्त मंत्र कहे॥ अग्नीषोमीय पशुके प्रधान करि छठे अध्याय में यूप संस्कार से ले सोमाभिषवके उद्योग पर्य्यन्त मन्त्र कहते हैं का०६·२·८·देवस्यत्वा से अभ्रि लेकर। इदमहं से यूपके अवट करने की लिखे। दोनो मन्त्रोंकी अध्या०५·काण्डी २२मेंव्याख्या की॥ का०६·१५-१८·यवोसि से पात्र में भरे जल में जौ डालकर। यवों के जल से अग्र मध्य मूलको दिवेत्वादि तीन मन्त्रों करि प्रोक्षणकरे शुन्धन्ताम् से प्रोक्षण के शेषजल को अवट में सींचे। पितृषदनसे प्रागग्र उत्तराग्र दर्भा रेंडाले॥ इनचारों मन्त्रों कीभी औदुम्बरी विषय में ५·२६· व्याख्या की॥१॥

† दे-मू।अ०भा-सि।रू०रू-मि।उ०य-ती।ऋ०दि-त्वा।ल०शु-ना।आ०पि-सि।ई०।१॥

अग्रेणीरसि ॥ स्वावेशः उन्नेतृणामेतस्य वित्तादधितिष्ठत्वास्यास्यति देवस्त्वा सविता मध्वानक्तु सुपिप्पलाभ्यस्त्वौषधीभ्यः ॥ द्यामग्रेणास्पृक्ष आन्तरिक्षम्मध्येनाप्राः पृथिवीमुपरेणादृꣳहीः ॥२॥+

अग्रेणीः शकल दैवत्यं यजुः का०६ २.१९. यूपके अवट में प्रथम शकल कू डाले ॥ अर्थ ॥ हे यूप शकल तू छिद्यमान यूपका प्रथम अवयव है अथवा प्रथम यूपको अवट प्रति पहुंचानेवाली है। कैसी है तू कि उन्नयन करनेवाले अध्वर्यु ओंकी सुख पूर्वक बिठाने वाली. ते इस यूपके अवट में छोटे होने के कारण सुख पूर्वक बिठलाते हैं। सो तू इस कर्म को जानि वोह कौन कर्म कि जो यूप तेरे ऊपर अवस्थान करैगा सो तुझे समझना उचित है ॥ देवस्त्वा. या. पं. यूप दैवत्यं का०६.३.२. यूपके ऊपर दे घृत को छोडि अंजन करै ॥ हे यूप सविता देवता मधुर आज्य करि तुझे आंजे ॥ सुपिप्पलाभ्यः. चषालदे. या. त्रि०का०६.३.४. नीचे ऊपर आज्य करि लिप्त चषाल को यूपके आगे स्थापन करै ॥ अर्थ ॥ हे चषाल तुझे यूपके आगे छोडता हूं किसलिये कि व्रीह्यादि ओषधी की निष्पत्ति के अर्थ कैसी औषधी कि शोभन फलयुक्त ॥ द्यामग्रेणेति यूपदे० यजुः का०६.३.७. से ऊँचा करै ॥ अर्थः ॥ यूपकी महिमा कहिते हैं। हे यूप तूने अग्र भाग करि दिवी को स्पर्श किया है। मध्यभाग करि अन्तरिक्षको पूरित किया है। अधोभाग करि पृथिवी को दृढ किया है ॥२॥

याते ॥ या ते धामान्युश्मसि गमध्यै यत्र गावो भूरिशृङ्गा अयासः ॥ अत्राह तदुरुगायस्य विष्णोः परमम्पदमव भारि भूरि ॥ ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि रायस्पोषवनि पर्यूहामि ॥

+ अ- नि। अ०दे- क्तु। इ०। सु- भ्य। उ०। द्या- ही। कर०॥२॥

ब्रह्म दृꣳह क्षत्रं दृꣳहायुर्दृꣳह प्रजान्दृꣳह ॥ ३ ॥ †

याते दीर्घ तमा ऋ० त्रिष्टु० यूपदे० का० ६ । ३ । ८ । अवट में यूपको डाले ॥
अर्थः ॥ हे यूप जिन तेरे धामों (स्थानों) के जानें को हम कामना करते हैं। किंच जिन तेरे स्थानों में किरिणें वर्तें हैं कैसी हैं किरिणें कि बहुत हैं दीप्ति जिनकी । इस विष्णोः ० व्यापक ब्रह्म का सो परम उत्कृष्ट पद बडा आदित्य मंडल रूपी यहां दीखता है । अथवा भूरि बहुत प्रकार इन स्थानों में शोभित है कैसे विष्णु का कि बडी है गति जिसकी अथवा महात्माओं करि स्तुति किया गया तिसका । तैसे स्थान की प्राप्ति के हेतु भूत कर्म्म के अर्थ हे यूप तू इस अवट में ठहिर ॥ का० ६ । ३ । १० । ११ । ब्रह्म वनि त्वा से मृदा करि पूर्ण करै । ब्रह्मꣳह से मैत्रा वरुण दंड करि तीनि फेर से कूटै ॥ दोनों यजुषिः औदुंबरी में व्याख्या की अध्या० ५ कांडी २७ ॥ ३ ॥

विष्णोः कर्म्माणि ॥ पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे ॥ इन्द्रस्य युज्यः सखा ॥ ४ ॥

हे वैष्णव्यो गायत्र्यो मेधा तिथि दृष्टे का० ६ । ३ । १२ । विष्णोः कर्म्माणि यूपको स्पर्श करते हुए यजमान प्रति पढे ॥ अर्थः ॥ हे ऋत्विज ओ यज्ञ के अधिष्ठाता विष्णु के कर्मों (सृष्टि संहारादि चरितों) को तुम देखो जिन कर्म्मों करि तुम्हारे लौकिक वैदिक कर्म्म निर्माण हुए। सो विष्णु इन्द्र का वृत्र वधादि कर्म्मों में अनुरूप सखा हुआ ॥ अथवा विष्णोः अर्थात् यज्ञ के कर्म्माणि० वीर्यों को देखो कि जिन वीर्यों से व्रतानि० आधान पशु सोमादिक कर्म पस्पशे० आत्म में निर्माण किये यद्वा जिन

† या-रि। अ० ३-मि। यू०। ब्र-ह। ३०॥ ३॥

वीर्यो करि व्रतानि, कर्म अग्नि वायु सूर्यादिकों मे अपने अपने अप मनहोकरैयह निबद्ध किया। सिष्टं समानं ॥४॥

तद्विष्णोः परमम्पदर्ठ सदा पश्यन्ति सूरयः॥ दिवीव चक्षुराततम्॥५॥

का॰ ६।३।१३॰ चषाल को देखते हुए यजमान प्रति पढे॥सूरयः वेदान्तपारगाः विद्वान विष्णु के तिस परमपद(स्वरूप)को सदा देखते हैंकैसे कोकि आकाश में चक्षु ऐसे वाव्रहैं। यद्वा जिसने आकाशमें आदि मंडल को विस्तार किया॥ चक्षु शब्द से यहां मंडल लेना चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्य ७।४२।तच्चक्षुर्देवहितम् ३६।२४॥५॥

परिवीरसि॥ परिवीरसि परित्वा देवीर्विशो व्ययन्ताम्परीमं यजमानर्ठ रायो मनुष्याणाम्॥ दिवः सूनुरस्येषते पृथिव्याँल्लोकऽआरण्यस्ते पशुः॥६॥ +

परिवीरितिप्राजा- त्रि॰ यूपदे॰ का॰ ६।३।१५। तीनि अवयवोंकरि सम्यादित कुशओंकी जोरसना(लेज)तिससे यजमान की नाभिवराबरि यूप प्रदेश में तीनि आवृति जैसे हों तैसे यूपका आवेष्टन करै॥ अर्थः॥ हे यूप तू ऊपर से रसना करि वेष्टितहै।अथवाहमलोगोंकरिपरिवेष्टितहै किंच देव संबंधिनीमरुद्गणादिक प्रजा तुझे वेष्टन करै। अथवापशु तुझे वेष्टन करै।किंच मनुष्यों के संबंधीधन इस यजमानको सवओडी से वेष्टन कीजियो अथवा मनुष्यों के वीचधन इस यजमानको सवओडी से वेष्टन कीजियो॥दिवः सूनुरसि देवी॰ त्रि॰ स्वरुदेवत्या का॰ ६।३।१७॰ अपष्टास्त्रि यूप कीजो अस्त्रि अग्निके समीमें स्थित सो अग्निष्ठा

+प-मू।अ॰।दि-सि।दू॰ए-म्रु।उ॰॥६॥

तिस के उत्तरभाग रसना में स्वरु नामा शकल को प्रवेश करै॥ अर्थः हे स्वरो तू द्युलोकका पुत्र है द्युलोक से वर्षे नव यूप उत्पन्न हो यूपसे स्वरु इस प्रणालिका करि दिवि का पुत्र स्वरु॥ एषते सा०-उ० यूपदे० का०८० ८०२३० यूपे का दर्शिनी पक्षे यूपके दक्षिणभागमें विनछिला बारमां यूप स्थापन करै उसे न गाडें॥ अर्थः॥ हे यूप पृथिवी में यह तेरा स्थान है। ननु पशवो वै यूप मुच्छ्रयंतितिश्रुतेः शत० ३०७०३०४० वन में वर्त्तमान पशुनेरे ही हैं॥ ६॥

अ०२ उपावीरसि॥ उपा वीरस्युपदेवान्दैवीर्विशः प्रागुरुशिजोवन्हि तमान्॥ देवत्वष्टर्वसुरमहव्यातेस्वदन्ताम्॥ ७॥

उपावीरसि दे० यं० तृणदे० का०६०३०१९० तृणलेके॥ अर्थः॥ हे तृण विशेषतू समीप में आता है। अथवा समीप में अवस्थित रक्षा कर्ता है पशु का दूसरा सखा तू है॥ उपदेवानिति यजुः लिंगोक्तम् का०६०३०१९० सामने तिस से स्थित पशु का स्पर्श करै॥ अर्थः॥ पशु अग्नीषोमादिक देवता ओं प्रति प्राप्त हूजियों कैसे देवता ओं प्रति कि मेधावि। अथवा हवि के चाहने वाले वन्हितमान् बहुत चलानेवाले अर्थात् यजमान को स्वर्गप्र ति प्राप्त करने वाले देवता ओं के बीच बहुत श्रेष्ठ। ऐसे पशु ओं को प्रार्थ ना करि त्वष्टा प्रति कहिता है। हे देव हे त्वष्टः तू पशु लक्षणधनको रमण क रि। ऐसे त्वष्टा से कहि के फिरि पशु से कहता है। हे पशो तेरी हवि स्वादित हू जियों अथवा हवियों को देवता स्वीकार कीजियों॥ ७॥

रेवती रमध्वम्॥ रेवती रमध्वम्बृहस्पते धारया वसूनि॥ ऋतस्यत्वा देवहविः पाशेन प्रतिमुञ्चामि धर्षामानुषः॥ ८॥

+ उ-सिं। अ०। उ-नि। दू०। ऋ-ष०। उ०। ७०। ८०॥

हे क्षीराधिधनवंत पशुओ तुम यजमान के घरमें अच्छी प्रकार क्रीडाकरो। ऐसे पशुओंसे कहिकरि बृहस्पतिसे कहिताहै। हे बृहस्पते हे ब्रह्मन् पशुओंको निश्चल करो। ऋतस्यत्वा आर्षी॰—उ॰ पशु दे॰ का॰ ६·३·२७· दुहरी कुशाओंकी रस्सीका नागपाश बनाय शृंगोंके बीच पशुके बांधे दक्षिणशृंगके सामने पाशको बांधे ॥ अर्थः॥ हे देवताओंके हविरूपपशु अवश्य भाभि फलोपेत यज्ञ पाशकरि तुम्हें बांधताहूं। ऐसे पशु को संबोधन करि शमित्रके अर्थ समपर्ण करे। मानुषः (शमिता) धर्षो धृष्णोतु॰ शमयतुं॰ शक्नोतु॰ समर्थहूजियो इतिभावः॥८॥

देवस्यत्वा॥ सवितुः प्प्रसवेश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णोहस्ताभ्याम् अग्नीषोमाभ्यां जुष्टन्नियुनज्मि॥ अद्भ्यस्त्वौषधीभ्योनुत्वा माता मन्यतामनुपितानुभ्राता सगर्भ्योनुसखासयूथ्यः अग्नीषोमाभ्यान्त्वाजुष्टम्प्रोक्षामि॥९॥ †

देवस्यत्वा॰ प्रा॰—तृ॰ का॰ ६·३·२८· यूपसे पशुको बांधे व्याख्याता ५·२६· अग्नीषोमाभ्यां या॰—त्रि॰ लिंगोक्तं अग्नीषोम देवताओंको अभिरुचित पशुको बांधताहूं॥ अद्भ्यस्त्वेति यजुः का॰ ६·३·३१· पशुको प्रोक्षणीसे प्रोक्षणकरे॥ अर्थः॥ हे पशो जल और ओषधी करिकै तुम्हें प्रोक्षण(मेध्य) कर्ताहूं कैसे तुमकी कि अग्नीषोमकी प्रीतिको॥ दर्भ और जल के पवित्र होने से ओषधीओंको भी प्रोक्षण साधनत्व है। अपनी माता के भक्षित तृण और उदक करके उत्पन्न होने से तिन दोनोकर प्रोक्षण युक्त है। तदाह तित्तिरिः अद्भ्यस्त्वौषधीभ्यः प्रोक्षामीत्याहाद्भ्यो ह्येष ओषधीभ्यः संभवतियत्पशुरिति। किंच हे पशो ऐसे॰ प्रोक्षित तुमको माता पृथिवी

† दे—मृ। अ॰। अ—ज्मि। ई॰ आ—मि। उ॰॥ ९॥

आज्ञा दीजियो तथा पिता आकाश आज्ञादीजियो सोदर भ्राता आज्ञा दीजियो समान यूथीसखा आज्ञा दीजियो॥९॥

अपाम्पेरुः॥ अपाम्पेरुरस्यापो देवीः स्वदन्तु स्वात्तं चित्सद्देवहविः॥ सन्ते प्प्राणो वातेन गच्छताꣳ समङ्गानि यजत्रैः संयज्ञपतिराशिषा॥१०॥ †

अपाम्पेरु या॰—गा॰ यपशुदे॰ का॰ ६॰३॰३२॰ पशुके मुखके नीचे पीने के अर्थ प्रोक्षणी को थांभे॥ अर्थः॥ हे पशो तू पानियों का पीने वाला है इस हेतु इसको पी॥ आपो देवी रित्यासुरी गा॰ आपो दे॰ का॰ ६॰३॰३३॰ पशु के उदर हृदय का प्रोक्षण करे॥ हे पशो जलरूप देवी तुझे भक्षण करो। अथवा आपो देवी पशु का भक्षण करो। क्या गुण सो कहते हैं कि जैसे देवताओं का पशु लक्षण हवि आस्वादित होने से शोभन देवयोग्य होवे इति शेषः। अग्न स्त्वेत्यादि तीन मंत्रों करि ऊपर॰ मुख॰ नीचे में पशु के प्रोक्षण करने से सब को मेध्य करे यह तित्तिरि ने प्रति पादन किया तदाह उपरिष्टात्प्रोक्षत्युपरिष्टाद्देवैनं मेध्यं करोति पाय यत्यन्तरत एवैनं मेध्यं करोत्यधस्तादुपोक्षति सर्वमेवैनं मेध्यं करोतीति॥ संतेयजुः पशु दे॰ का॰ ६॰४॰२॰ उत्तराघार होम के अनन्तर ध्रुवा समञ्जन से पहिले पशुके ललाट स्कन्धों और दक्षिणोत्तर कटियों को जुहूस्थ आज्य करि तीन्यों प्रति मंत्र से अंजन करे॥ ललाटाञ्जन मंत्रः॥ हे पशो तेरे प्राण वाह्य वात में पहुंचो॥ अथांसयोर्मंत्रावृत्तिः। अंसादिक अंग यागमें पहुंचो॥ अथ श्रोण्योः। यज्ञपति (यजमान) आशिषा (यज्ञफल में पहुंचो॥१०॥

घृतेनाक्तौ पशुं स्त्रायेथाꣳ रेवति यजमाने प्रियन्धा आविं

† अ-सि॰ अ॰ आ-वि॰। इ॰। स-षा। उ॰॥१०॥

षा॥ उरोरन्तरिक्षात्सजूर्देवेन वातेनास्य हविषस्त्मनायज समस्य तन्वा भव॥ वर्षो वर्षीयसि यज्ञे यज्ञपतिन्धाः स्वाहा देवेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा॥ ११॥ † इतिद्वितीयोनुवाकः २

घृतेनाक्तौ·या–अ०स्वरुशाशदैवतम् का० ६·४·१२·विशासित्रादियेक्ष ए शास(कटारी) को गृहण करि आपही यूपसे स्वरुले तिन कटारी और स्वरु को जुहूके अग्रमेंघृतसेचुपरितिन कटारी और स्वरु करि पशुके ललाट का स्पर्श करे इति॥ हे स्वरुशास तुम घी करि सींचे हुए इस पशुका पालन करो॥ रेवतीति ब्राह्मी उष्णिग् वाग्देवतम् का० ६·५·११· यजमान प्रतिपदे हे रेवति(धनवति) वाग्देवते † यजमान विषें इस अभिप्रेत को स्थापन करि। ज्ञान प्रदान करि यजमान में प्रवेश करि। किंच हे रेवति वात देवता करि समान प्रीति हो कर विस्तीर्ण अन्तरिक्ष से यजमानको रक्षा करि इति शेषः। किंच इस पशु लक्षण हविसे अपने को पूजि। किंच इस पशुके शरीर करि एकहो हे रेवति यजमान रूप और पशु रूप करि एक हो और अपने को पूजि इति तात्पर्यार्थः॥ वर्षो वर्षीयसि आसु–अ०तृणदे० का० ६·५·१५· शामित्र के पीछे हस्तस्थ दो तृणों के बीच एकको पटके विशसनीय(हिंसनीय) पशु के भूमि स्पर्श के परिहार के अर्थ इतिसूत्रार्थः॥ हे वर्षा से उत्पन्न हुए हे तृण अथवा विस्तीर्ण-बहुत विस्तीर्ण यज्ञ में यज्ञपति(यजमान) को स्थापन करि॥ स्वाहा देवेभ्यः-देवेभ्यः स्वाहा·द्वे दे–यं० का० ६·५·२२·२४· होम करे॥ अर्थ:॥ दोनो मंत्रों का अर्थ एक है परन्तु पाठ भेद का तात्पर्य तित्तिरी ने कहा है॥ पुरस्तात्स्वाहाकृतयोऽन्ये देवा उपरिष्टात्स्वाहाकृतयोऽन्ये स्वाहा देवेभ्यो देवेभ्यः स्वाहेति॥ ११॥ इतिभा० द्वितीयोनुवाकः २

+ वाग्वै रेवतीतिश्रुत ३.८.०.१९

† घृ–म्।अ०रे–व।उ०व–धाः। उ०स्वा–भ्यः। त्र०दे–हा। ल०॥ ११

अ॰ ३ मर्हि। ॥मार्हिर्भूर्मा पृदाकुर्नमस्त ऽआतानानर्वा प्रेर्हि॥ घृतस्य कुल्या ऽउप ऽऋतस्य पथ्या ऽअनु॥१२॥ †

माहिर्द्वे-ज॰रज्जु दे॰ का॰६.५.२६. वपाश्र पणीभ्यां॰ वपाश्रपणके दोनों काष्ठों में करिके नियोजनी(पशुबंधनरज्जु)को दुहरी चात्वालमें रखै॥ अर्थः॥ हे रज्जो तू सर्पोकारा मत हो और अजगराकारा मत हो॥ नमस्ते प्रा॰-पं॰ यज्ञ दे॰ का॰६.६.२ पान्नेजन हस्तां अर्थात् पैर धोनेके अर्थ॰ पादग्रहण से औरभी मुखाद्यवयव जानना तिन्हों के शोधन के अर्थ जल कलश हाथमें जिसके वोह पान्नेजन हस्ता तिस पत्नी को गार्हपत्य केसमीप से लाकर इस मंत्रको प्रतिप्रस्थाता तिस पत्नीप्रति पढै॥ अर्थः॥ सव ओडी से विस्तार करते हैं वोह यज्ञ शत॰३.८.२-२॥ हे आताना यज्ञ तुझको नमस्कार तू शत्रू रहित होके समाप्त पर्यंत प्रकर्ष करिआ। किंच यज्ञ के मार्गमें घीकी नदी को देखिकर आ। सान्नायि(प्रषदाज्य कुल्योपलक्षण)के अर्थ में घृतकुल्या लेना। कारण यह कि इस यज्ञ में बहुत घीका होमहै॥१२॥

देवीरापः शुद्धावोढ्वं सुपरिविष्टा देवेषु सुपरिविष्टा वयम्परिवेष्टारो भूयास्म॥१३॥

ऐसे यज्ञ की स्तुति करि जल की स्तुति करते हैं। यजुः अर्धमर्च्चे वत्य मर्धमाशीर्दैवतम्॥ आपो देवी तुम इस पशुको देवता ओं प्रति प्राप्त करो कै सीहो तुम कि स्वभाव करि शुद्ध तथा पान्नेजनी पात्र में सव ओडीसे निविष्ट। किंचहमभी देवताओंके बीच अवस्थित तिन देवताओं से तर्पित हों तिनही देवताओं के परिवेषण करिनेवाले होवें॥१३॥

† मा-कु॥अ॰।न-मु।इ॰।१२

वाचन्ते ॥ शुन्धामि प्प्राणन्ते शुन्धामि चक्षुस्ते शुन्धामि श्रोत्रन्ते शुन्धामि नाभिन्ते शुन्धामि मेढ्रन्ते शुन्धामि पायुन्ते शुन्धामि चरित्राँस्ते शुन्धामि ॥ १४ ॥ †

वाचन्ते॰ अष्टौ पशुदेवतानि॰ सप्तानां दै॰ त्रि॰ अष्टमी दै॰ ज॰ का॰ ६.६.२.३. पत्नी पशुके समीप बैठ मरे हुए पशुके मुखादिक आठो प्राणायतनोंको प्रति मंत्रसे शोधन (जलकरिस्पर्श) करै ॥ अर्थः ॥ हे पशो मैं तेरी वाक् इन्द्री को शोधन करतीहूं । ऐसे आगेभी प्राणेन्द्री को चक्षुरिन्द्रीको श्रोत्रेन्द्रीको नाभिछिद्र को लिंगको गुदाको पैरोंको । ऐसे तेरी सब इन्द्रियों को शोधन करतीहूं ॥ १४ ॥

मनस्त ॥ मनस्त ऽआप्यायतां वाक्त ऽआप्यायताम्प्प्राणस्त ऽआप्यायताञ्चक्षुस्त ऽआप्यायताᳪं श्रोत्रन्त ऽआप्यायताम् ॥ यत्ते क्रूरं यदास्थितन्तत्त ऽआप्यायतान्निष्ट्यायतान्तत्ते शुध्यतु शमहोभ्यः ॥ ओषधे त्रायस्व स्वधिते मैनᳪं हिᳪंसीः ॥ १५ ॥ ‡

मनस्ते षट् ६ पशुदेवतानि॰ १.३.४.५. दै॰ ज॰ २.दै॰ त्रि॰ ६. यजु॰ का॰ ६.६.४.५. पान्नेजन के बचे जल से यजमान और अध्वर्यु पशुके शिर आदि अंगों का अनुषिंचन करें। तहां शिरके सींचने का मंत्र कहतेहैं। अर्थ ॥ हे पशो तेरा मन पूरितहो † वाक्ते इससे मुखको ॰ प्राण स्ते इससे नासिका को ॰ चक्षुस्ते इससे आंखोंको ॰ श्रोत्रंते इससे कानोंको । ये मुखादिक तेरे पूरितहों ॥ का॰ ६.६.६. यन्ते ६. से सब अवशिष्ट अंगोंका अनुषिंचन करै ॥ हे पशो जो तेरे क्रूर, बंधन निरोधादिक हमने किये

† वा-मि । अ॰ । प्रा-मि । इ॰ । च-मि । उ॰ । श्रो-मि । ऋ॰ । ना-मि । लृ॰ । मे-मि । ल॰ । पा-मि । ई॰ । च-मि । उ॰
‡ म-मू । अ॰ । वा-मू । इ॰ । प्रा-मू । उ॰ । च-मू । ऋ॰ । श्रो-मू । लृ॰ । य-तु । आ॰ । ओ-भ्यः । ई॰ । ओ-स्व ः । ऊ॰ । स्व-सी ः ॥ १५

\+ मनःशब्दके विलिंगहोने (शिरकहने) से इसका विनियोग कहा वाकूते इत्यादिक मंत्रोंका लिंग से विनियोग सिद्ध है इसकारण सूत्रकारने न कहा ॥

और जो छेदादिक करने को शमित्रा उपस्थित है सो सब तेरे पूरित हों। किंच सो सब संहत अर्थात् संघात में अनुन्न हों सो सब तेरा पशु हो॥ शमहोभ्यः दे०-द्व०लिंगोक्तं का०६.६.७. पशुके जंघाओंपर पान्नेजन केशेषजल को सींचे॥ अर्थः॥ दिवसादिकाल विशेषों में सुख हम को वा पशु को हो॥ ओषधेया-गा०तृणदे०का०६.६.८. अध्वर्यु पशुको ऊंचा करि नाभि के आगे चारि अंगुल त्यागि के प्रागग्र तृण रखे इति सूत्रार्थः॥ मंत्रो व्याख्याता अध्या०४.१.॥ स्वधिते दे०ज०असि दे०का०६.६.८. किये हुए चिन्ह घी से चुपरी हुई असिकी धारा, तृणके ऊपर असि की धारा को रखकर चुपके से तृण सहित उदर की त्वचा को छेदे॥ अर्थः॥ इस पशु को हे असि मति हिंसे॥१५॥

रक्षसाम्भागः॥ रक्षसाम्भागोसि निरस्तꣳरक्षऽइदमहꣳरक्षोभितिष्ठामीदमहꣳरक्षोवबाधऽइदमहꣳरक्षोधमन्तमोनयामि॥ घृतेन द्यावापृथिवी प्रोर्णुवाथां वायो वे स्तोकानामग्निराज्यस्य वेतु स्वाहा स्वाहाकृतेऽऊर्द्ध्वनभसम्मारुतङ्गच्छतम्॥१६॥+

रक्षसां०या-गा०लिंगोक्तम् का०६.६.८. जो तृण नाभि के अग्रमें स्थापन किया तिस छिन्न तृणके अग्रको वाम हस्तमें रखकर दक्षिण हस्तमें मूलको रख तिसे दुहरा कर अग्र और मूल को पशु छेदन से निकले रक्त से लेपे॥ अर्थः॥ हे लोहिताक्त तृण तू राक्षसों का भाग है॥ निरस्तम्०दे-पं०द्वे रक्षोघ्नम् का०६.६.१०. लोहिताक्त तृणको उत्कर में फैंके॥ जो यज्ञविघातक राक्षस है तिसे त्याग किया॥ इदमहम्०यजुः का०६.६.११.उत्क

+ र-सि।अ०।नि-क्षः।इ०।इ-मि।उ०।घृ-म्।ऋ०।वा-म्।स्त०।म-हा।आ०।स्वा-म्।ई०।१६

रमें फेंके रुधिरक्त तृण को यजमान पैर से दाव करि खड़ा हो॥ जो तृण रूप राक्षस का अध्वर्युने त्याग किया तिस इस राक्षस को मैं यजमान पैरसे दाव खड़ाहोताहूं। कुछ खड़ाही नहीं होता किंतु मैं इस राक्षसका अवाचीन जैसे होतैसे नाश करताहूं किंच मैं इस राक्षसको नरक मेंपहुंचाताहूं॥ घृतेन॰ या॰ ज॰ द्यावा पृथिवी दे॰ का॰ ६.६.१२. पशुके उदरसे वपा को निकाल तिस वपा से वपाश्रपणीयों को आच्छादन करै।॥ वपाश्रपणीयों को द्यावा पृथिवी की उपमा दे कहतेहैं। हे द्यावा पृथिवी तुम घृत (उदक) करि आत्मा को आच्छादन करौ॥ यह आहुति परिणाम का अभिप्रायहै॥ तथाचोक्तम् तेवा॰ एते॰ आहुती हुते॰ उत्क्रामतइत्युपक्रम्याहुतिपरिणाममिदं जगदिति॥ वायो॰ या॰ गा॰ वायुर्दे॰ का॰ ६.६.१५. वाम हस्तमें रखे तृणाग्र को आहवनीयमें डाले॥ हे वायो नृस्तोकों (वपा संबंधियों) को जान कर पीइत्यर्थः॥ ते यहां हैं रहैं॥ अग्निराज्यस्य॰ या॰ बृ॰ आग्नेयमृ॰ का॰ ६.६.१७. स्रुवा करि वपा का होम करै॥ आहवनीयाग्नि आज्य का पान करौ स्वाहा सुहुतमस्तु॥ स्वाहाकृते॰ आसु॰ गा॰ वपाश्रपण्यौ दे॰ का॰ ६.६.२०. वपा को होम कर उत्तर में वैठि वपाश्रपणीयों को आहवनीयमें डाले तिसका प्रकार यहहै कि विशाखा (द्विशृंगा) को प्रागग्र डाले औ एक शृंगा को प्रत्यग्र इति॥ स्वाहाकार से आहुति भाव के उपगत होकर तुम वायु को प्राप्त हो औ। कैसीहो कि नभ (आकाश) के विषें वर्त्तमानहो॥ १६॥

इदमापः॥ इदमा॑पः॒ प्रव॑हतावद्यञ्च॒ मलं॑ञ्च॒ यत्॥ यच्चा॑भिदु॒द्रोहानृ॑तं॒ यच्च॑ शे॒पे॑ अ॒भीरु॑णम्॥ आपो॑ मा॒तस्मा॑दे

नेसः पर्वमानश्च सुञ्चतु ॥ १७॥

अब्देवत्या त्र्यवसाना महापङ्क्तिः पावमानश्चान्त्यः पादः का० ६·६·२९· सब ऋत्विज यजमान चात्वाल के समीप में जल से आत्मा (अपने) को मार्जन करें॥ हे आपः, जल इस पशु संज्ञपन निमित्त पाप को वहा औ किंच जो कुछ अन कहने योग्य, अभिशापादि और जो मल, शरीर का मैल तिसे दूर करो। किंच जो हमने अनृत कहा द्रोह किया और अनपराधी प्रति जो हमने शाप दिया आपः, जल तिस पाप से हम को पृथक कीजियें और पवमान अर्थात् सोम वा वायु तिस पाप से मुझे छुडा औ ॥१७॥

अ०४ संते॥ सन्ते मनो मनसा सम्प्राणः प्राणेन गच्छताम्। रेडं स्यग्निष्ट्वा श्रीणात्वापस्त्वा समरिणन्वातस्य त्वाध्राज्यै पूष्णो रꣳह्या ऽ ऊष्मणो व्यथिषत्प्रयुतन्द्वेषः ॥१८॥+

संते· प्राजापत्यानुष्टुप्· हृदय देवम् का० ६·८·६· जुहूस्थ पृषदाज्य करि पहिले हृदय को अभिघारन करि चुप के से सब पशु को अभिघारन करे॥ हे हृदय पृषदाज्य करि अभिघारन से तेरे पशु का मन देवताओं की मनसा के संगत है। और तेरे प्राण अभिघारण किये से देवताओं के प्राण करि संगत हैं। रेडसीति आर्षी· -पं·वसा दे० का० ६·८·१२· मांस पाक करने के भांड में स्थित स्नेहात्मक द्रव्य विशेष (वस) को ग्रहण करै॥ हे वसे तू अ ल्प है। अग्नि तुझे पाक करि भूयसि करे अथवा आहवनीअग्नि तुझे स्वीकार करे किंच जल तुझे पोषे अथवा जल तुझ को अच्छे

+ सं-म्। अ०रे-त्। ऊ·प्र-ष॥ उ०॥१८॥

प्रकार प्राप्त हो अर्थात् तेरा शोष मत हो। जलही पच्यमान पशु के अंगो से जो रस उत्पादन कर्त्ता है उसे वसा कहते है तिस तुम्हे गृहण कर्त्ता हूं इतिशेषः। किसलिये कि वातकी अन्तरिक्षमें गति हो यह० तथा आदित्य की द्युलोक में गति हो यह अर्थात् वायु आदित्य के अप्रतिहत गमन की सिद्धि के अर्थ तुम्हे गृहण कर्त्ता हूं। किंच ऊष्मणः० अन्तरिक्ष की वसा व्यथा करे अथवा ऊष्मा व्यथा को प्राप्त हो अर्थात् वसा को पीके तृषणा के वढाने से जैसा रहै तैसा वसारूप हवि हो। अंतरिक्षस्य हविरसि १९० होमके मंत्र में। अर्थात् यह वसा अन्तरिक्ष की तृप्ति करिके अतिरिक्त हो और अन्तरिक्षकी तृप्ति होने से वायु और सूर्य्य की अपने कर्म्म में कुशलता होती है तिस हेतु वातस्यत्वधाज्या इत्यादि कहते हैं॥प्रयुतंद्वेषः द्वे०-पं० लिंगोक्त दे० का० ६-८-१२० असि वा कटारी करिके वसा और घी को दोवार मिलावे। वसा से घी मिलाने के कारण द्वेष दौर्भाग्य प्रथक हुआ॥१८॥

घृतं घृतपावानः॥ पिवत वसां वसापावनः पिवतान्तरिक्षस्य हविरसि स्वाहा॥ दिशः प्रदिशऽआदिशो विदिशऽउद्दिशो दिग्भ्यः स्वाहा॥१९॥ †

घृत मित्यार्षी०-पं० वैश्वदेवम् का० ६-८-१७० वसाहोम हवनी करि वसा का एक देश होमे॥ अर्थः॥ वसा को दो विरियां अभिघारण करने से घृत कहते हैं॥ हे घृत के पान करनेवाले तुम घृत को पीओ। हे वसा के पीने वाले तुम वसा को पीओ। ऐसे देवता ओंसे क

† घृ-हा०।अ०।दि-शः।इ०।प्र-शः।उ०।आ-शः।ऋ०।वि-शः।ऌ०।उ-शः।आर्द्दि-

घृ०।उ०फं।

हिके वसा प्रति कहताहै हे वसे तू अंतरिक्षका हवि है स्वाहा सुहुतमस्तु का॰ ६. ८. २१. जैसे शेष वाजिन-फटे दूधके पानी से दिशाओंकाव्याघारण कहा तैसेही यहांकरे तद्यथा का॰ ४. ४. १६. १७. दिशाओंकों व्याघारण करै दिशा इति प्रति मंत्र करिचारोंको पहिले प्रदक्षिणाकरि उद्दिशः-दिग्भ्यः सेक्रमपूर्वक अग्नि के वीच और पूर्वभागमें व्याघारण करै षट् दिग् देवतानि १. ६. दे. -उ. २. ३. ४. ५. दे. -अ. का॰ ४. ४. १८. स्वाहाकारकासर्वत्रयोजन करै॥ अर्थः॥ दिग्भ्यः स्वाहा १ प्रदिग्भ्यः स्वाहा २ आदिग्भ्यः स्वाहा ३ विदिग्भ्यः स्वाहा ४ उद्दिग्भ्यः स्वाहा ५ सर्वाभ्यः दिग्भ्यः सुहुतमस्तु अर्थात् उक्त दिशाओंको सुहुतहो॥ १९

ऐन्द्रः प्राणः॥ ऐन्द्रः प्राणो॒ अङ्गे॑अङ्गे॒ निदी॑ध्यदै॒न्द्र उ॑दा॒नो अङ्गे॑अङ्गे॒ निधी॑तः॥ देव॑ त्वष्ट॒र्भूरि॑ ते॒ सꣳस॑मेतु॒ सल॑क्ष्मा॒ यद्वि॑षु॒रूपं॒ भवा॑ति॥ दे॒व॒त्रा यन्त॒मव॑से॒ सखा॒योऽनु॑ त्वा मा॒ता पि॒तरो॑ मदन्तु॥ २०॥ +

ऐन्द्रः प्राणः पश्वङ्ग प्राणदानम् लिंगोक्तम् यजुः का॰ ६. ८. १. पशु रूप हवि का स्पर्शकरै॥ अर्थः॥ इन्द्र आत्मा के संवंधी प्राण प्राणवायु इस पशु के सव अंगों में निधीद्यत्-धारणकरै। तथा इन्द्र संवंधी उदान वायु पशु के समस्त अंगोमें निधीत-डाला ऐसे इस यजु करि पशु के अंगो में प्राण देकें त्वष्टा से कहता है॥ देवत्वष्टरिति त्वाष्ट्री-त्रि॥ हे त्वष्ट नामा देव जो पशु के अंगोंका समानलक्षण छेदने से नाना रूप हुवा वोह सव तेरे अनुग्रह से अत्यन्तकरि अच्छे प्रकार एक हो॥ फिरि पशु को कहता है। हे पशो ऐसे प्राणों

+ ऐ-तः। अ॰। दे-तु। इ॰। २०॥

और अंगो के इस मंत्र करि हटकिये देवताओं प्रति जाते हुए तुमको मित्रभूत इतर पशु और माता पिता अनुमदन्तु· अभ्यनुजानन्तु जाने। अथवा अवसे·तुम करिके अपने सब कुल को स्वर्ग पहुंचा जानें॥२०॥

अ॰ ५ समुद्रङ्गच्छ॥ समुद्रङ्गच्छ स्वाहान्तरिक्षङ्गच्छ स्वाहा देवꣳ सवितारङ्गच्छ स्वाहा मित्रावरुणौ गच्छ स्वाहा होरात्रे गच्छ स्वाहा छन्दाꣳसि गच्छ स्वाहा द्यावापृथिवी गच्छ स्वाहा यज्ञङ्गच्छ स्वाहा सोमङ्गच्छ स्वाहा दिव्यन्नभो गच्छ स्वाहाग्निं वैश्वानरङ्गच्छ स्वाहा मनो मे हार्दि यच्छ दिवन्ते धूमो गच्छतु स्वर्ज्योतिः पृथिवीम्भस्मनापृण स्वाहा॥ २१॥ †

का॰ ६·८·१० होम किये हुए अनुयाजों से पूर्व स्थापित गुदा के तीसरे भाग को प्रति प्रस्थाता इग्यारह खंड का टि प्रति मंत्र करि होमें समुद्रं लिंगोक्तानि द्वादश १·६·१२·या-उ·२·प्रा-गा·३·११·या·पं·४·७या·-त्रि·५·१०या·-अनु·८·८·या·-गा·॥अर्थः॥ हे हवि गुदा के अवयव रूप तू समुद्रादि नामा देवताओं प्रति प्राप्त हो·तृप्ति के अर्थ इति शेषः। स्वाहा सुहुतमस्तु॥का॰६·८·११·प्रति वषट्कार करि एक एक गुदा के कांड को होमके सबके अंत में १२ वें से मुख को स्पर्श करे॥ अर्थः॥ हे समुद्रादि देवता समूह हृदय संबंधी मेरे मन को यच्छ अर्थात् निबद्ध करो निबद्ध मन अपने स्थान से न टरे। दिवन्ते· आर्षी·- उ·स्वरु देवतं का॰६·८·१२· अनुयाज के अन्त में स्वरु को होमें॥अर्थः॥ हे स्वरो तेरा धूआं वृष्टि के अर्थ

† स-हा।अं॰।अ-हा।इ॰।दे·हा।उ॰।मि-हा।ऋ॰।अ-हा।लृ॰।छ-हा।ए॰।द्या-हा।ऐ॰।य-हा।ऊ॰।सो-हा।ॠ॰।दि-हा।लॄ॰।अ-हा।क॰।म·छ।च॰।दि-हा।ट॰। २१॥

द्यु लोक को जावे। तेरी ज्वाला आदित्य वा अन्तरिक्ष को जावे। भस्म करि पृथिवी को सब ओडी से पूरि। स्वाहा सुहुतमस्तु॥२१

मापः॥ मापो मौषधीर्हिꣳसीर्धाम्नोधाम्नो राजँस्ततो वरुण नो मुञ्च॥ यदाहुरघ्न्या इति वरुणेति शपामहे ततो वरुण नो मुञ्च॥ सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः॥२२†

मापो दे॰ – ज॰ हृदय शूल देवतं का॰ ६। १०। ३। जल में प्रवेश करि आलब्ध किये हुए पशु का हृदयस्थ मांस जिस में पाक किया वोह हृदय शूल तिस हृदय शूल को, शुगसि॰ मापः – दोनों मंत्रों करि शुष्क आर्द्र भू प्रदेश की सन्धि में अधोमुख डाले॥ अर्थः॥ हे हृदय शूल तू जल और ओषधी को मत हिंस॥ धाम्नो–धाम्न साम्नी उष्णि॰ वरुण दे॰, यदाहुर्वारुणी गायत्र्य नवसाना, सुमित्रियानः यजुः आपो दे॰, का॰ ६। १०। ५। समस्त ऋत्विग्यजमान धाम्न–सुमित्रियान दोनो मंत्रों से जल का स्पर्श करैं॥ अर्थः॥ हे राजन् वरुण जिन-जिन तेरी पाश सहित स्थानो से हम डरे तिन-तिन स्थानों से हम को छुडाय। अघ्न्या गौ से कहिते हैं निघं २। ११। परन्तु यहां अनू वन्ध्या लेना वहुवचन वहुतों के अर्थ में और एक अनूवंध्या के पक्ष में पूजा के अर्थ है॥ अघ्न्या इति यदाहुः – वेद स्मृति लोकों के वाक्य अघ्न्या अहंतव्या अर्थात् अवध्या पूजनीया पूजा के योग्य यह कहिते हैं। इस करने से वाक्य का अर्थ अभिनय करि दीखता है॥ हे वरुण हमने इति शपामहे इस विधि करि अघ्न्या को हिंसा किया

† मा–मीः। अ॰। धा–च। इ॰। य–च। उ॰। सु–ष्मः। क॰। २२॥

अर्थ इस हेतु तुमै याञ्चा करते हैं कि हे वरुण तिस अघ्न्या वधजात पाप से हम को छुड़ाय॥ सुमित्रिया:॥ जल और ओषधी हमारे अर्थ सुमित्रिया: ॰ साधु मित्रत्व करि अवस्थित हूजियों। जो शत्रु हमसे द्वेष करे और जिस शत्रु से हम द्वेष करें तिन दोनों प्रकार के शत्रुओं के अर्थ आप और ओषधी दुर्मित्रिया ॰ अमित्रत्व करि अवस्थित हूजियो॥ का॰ ६॰ १०॰ ६॰ ७॰ अथवा धाम्नो धाम्न यह मंत्र शूलोप गूहन मंत्र का शेष ॰ और सुमित्रिया यह मंत्र जल के अभिमन्त्रण के अर्थ॥ पूर्वोक्त सूत्र के साथ इसका विकल्प है और का॰ ६॰ १०॰ ५॰ का कर्म काण्व शाखा वालों का और यह माध्यन्दिनी शाखा वालों का†॥२२॥ इति भाष्ये तृतीयो नुवाक:॥ एवमग्नीषोमीय: पशु: समाप्त:॥

अथ सोमाभिषव युक्तानां वसतीवरीसंज्ञानाम पां गृहणमभिधीयते

अ॰ ६ हविष्मतीरिमा:॥ हविष्मती रिमा आपो हविष्मा २॥ आविवासति॥ हविष्मान्देवो अध्वरो हविष्मा २॥ अस्तु सूर्य:॥२३॥

का॰ ८॰ ९॰ ७-१०॰ अग्नीषोमीय पशु के वपा मार्जन पर्यन्त कर्म किये पीछे विना अस्त हुए सूर्य के वहते हुए जल के एक देश से वसतीवरी संज्ञिक सोम के अर्थ हविष्मती: इस मंत्र करि जल ग्रहण करे। जो रवि अस्त को प्राप्त हुआ और यजमान पुराना सोम याजी तो घर में ही खोदे हुए मणिका (तडाग) से वसती वरी को ग्रहण करे। और जो यजमान पहिला सोम याजी नहीं तो समीप में स्थित अन्य सोम याजी के मणिका से ग्रहण करे। अपने और अन्य के यज्ञ कर्त्तृत्व के अभाव में उल्का वा कनक को वहती हुई जल के समीप रख वहती हुई से वसती वरी का ग्र

ह्रण करे॥ अनुष्टुब्लिङ्गोक्तदेव॰ ॥ अर्थः॥ हवि करि संयुक्त यजमान हवि संयुक्ता इस जल की वसती वरी की परिचर्या करता है॰ जब कि यज्ञका शिर छेद हुआ तिसका रस चलकर जलमें प्रवेश करता हुआ † इसहेतु जल को हविष्मत्व है॰ तिस कारण द्योतमान अध्वर (याग) भी अपने शरीर की निष्पत्ति के अर्थ जल करिके हविष्मान् हो॥ किंच सूर्य देव भी यजमान के फलदान और तृप्तिके अर्थ हविष्मान् होवे। एतस्मै वै गृह्णाति य एष तपतीति शत॰ ३.९.२.१२॰ इस श्रुति से वसती वरी करि सूर्य का हविष्मत्व है॥२३॥

अग्नेर्वः॥ अग्नेर्वोपन्नगृहस्य सदसि सादयामीन्द्राग्न्योर्भागधेयी स्थ मित्रावरुणयोर्भागधेयी स्थ विश्वेषान्देवानां म्भागधेयी स्थ॥ अमूर्या उप सूर्ये याभिर्वा सूर्यः सह॥ ता नो हिन्वन्त्वध्वरम्॥२४॥ †

चत्वारि यजूंषि अब्दैवत्यानि अग्नेर्वः आसु-गा॰ का॰ ८.९.११॰ नूतन गार्हपत्य से पश्चिम भागमें तिस वसती वरी का आसादन करे॥ अर्थः॥ हे वसती वरी तुम को शाला द्वारीय अग्नि के निकट स्थानमें स्थापन करता हूं॥१॥ इन्द्राग्न्योः प्रा-गा॰ का॰ ८.९.१८॰ शालाद्वार्यसमीपस्था वसती वरी को ले शाला के दक्षिण द्वारमें होकर उत्तर वेदी के दक्षिण श्रोणी पर रक्खे॥ हे वसती वरी तुम इंद्राग्नी देवताओं का भाग रूपा हो॥२॥ मित्रा॰ छं॰ ३.४॰ या-त्रि॰ का॰ ८.९.२१.२२॰ पूर्ववत् इन्द्राग्न्यो इस मन्त्र अथवा मित्रावरुणयो इस मंत्र से उत्तर वेदी के उत्तर श्रोणी पर वसती वरी को रक्खे॥ हे वसती वरी संज्ञक जल तुम मित्रा वरुण देवताओं

† शत॰ ३.९.२.१॰ यज्ञस्य शिरोऽच्छिद्यत॥

† अ-मि। अ॰। दृ-म्या। द्धा। मि-स्थ। उ॰। वि-स्थ। अ॰। अ-मू। ल॰॥२४॥

काभागरूपाहो ॥३॥ का॰८॰८॰२३॰ विश्वेषां देवेनां ४ करि उत्तर वेदीकी श्रोणीमेंसे वसती वरी को लेकर आग्नीध्रीय के पीछे रखै ॥ हे वसती वरीतुम सव देवताओंकी भागरूपाहो ॥४॥ यह अभिनय से दिखला कर कहता है। अमूर्य्याः ऋक् मेधा तिथि दृष्टा अब्देवत्या पादनृच द्गायत्री। जो प्रसिद्ध दृश्यमान वसती वरी नामा जल सूर्य्य के समीप में स्थित है। विभक्तिव्यत्ययः वा शब्दः समुच्चये। और जिस जल सहित सूर्य्य चलता है सो जल हमारे यज्ञको तृप्त करो ॥२४॥ इति भाष्ये षष्टो नुवाकः ॥६॥

अ॰७ हृदेत्वा ॥ हृदेत्वा मनसेत्वा दिवेत्वा सूर्यायत्वा ॥ ऊर्ध्वमिममध्वरन्दिविदेवेषु होत्रायच्छ ॥२५॥

सोम देवत्या नुष्टुप् का॰०८॰१॰५॰ आज्य सादन पर्यन्त कर्म करिके सोम ले हविर्धान मे जाकर सोम को खोलि तिसके आधे को दक्षिण शकट के नीचे के चर्म के ऊपर अभिषवण के अर्थ पाषाणों के स्थूल भागमें रखै ॥ हे सोम हृदे बुद्धे निश्चयात्मिका अर्थात् यह मेरा है ऐसी काम रूपा के अर्थ तुझे उपावहरामि अभिषवण करता हूं। सङ्कल्पविकल्पात्मक मनके अर्थ तुझे उपावहरण करता हूं। द्युलोक की प्राप्ति के अर्थ तुझे उ॰ हू। सूर्य को आगे दे देवताओं की तृप्ति के अर्थ तुझे उ॰ हूं॥ अथवा यह अर्थ ॥ हे सोम हृदय वद्भ्यः मनुष्यों के अर्थ। मनस्विभ्यः पितरों के अर्थ। द्युलोक वासी देवताओं और विशेष करि सूर्य के अर्थ त्वा मुपावहरामीति शेषः यह तित्तिरि में कहा ॥ सवा अध्वर्युः सोम मुपावहरन्त्सर्वाभ्यो देवताभ्य उपावहरे दितिहृदे त्वेत्याह मनुष्येभ्य एवैतेन करोति मनसे त्वेत्याह पितृभ्य एवैतेन करोति दिवेत्वा सूर्याय

त्त्याह देवेभ्य एवैतेन करोत्येतावतीर्वै देवतास्ताभ्य एवैनꣳ सर्वाभ्य उपावहरतीति॥ किंच ऐसे उपावहरण और अभिषवण किया तू इस मेरे यज्ञ को उत्कृष्ट द्युलोक मे वर्त्तमान देवताओं प्रति होत्राः॰वषट्कारवादी सातों होताओं प्रतिनिवद्ध करि॥२५॥

सोमं राजन्॥ सोमं राजन्विश्वास्त्वम्प्रजा ऽउपावरोह विश्वास्त्वाम्प्रजा ऽउपावरोहन्तु॥ शृणोत्वग्निः समिधाहवम्मे शृण्वन्त्वापो धिषणाश्च देवीः॥ श्रोता ग्रावाणो विदुषो न यज्ञꣳ शृणोतु देवः सविता हवम्मे स्वाहा॥२६॥†

सोम राजन् सा—उ॰ सोम दे॰ किंच। हे सोम राजन् समस्त प्रजा के आधिपत्य को करि॥ विश्वास्त्वाय—त्रि॰का॰४॰ १॰६॰ ग्रावाणों के ऊपर स्थापित सोम को छोडि उपस्थान करे॥ हे सोम समस्त प्रजा तुमै प्रत्युत्थान (अभिवादन) आदि करि प्राप्त हो॥ शृणोत्वग्निः त्रिष्टुभ लिंगो दे॰ का॰ ८॰२॰२४॰॰३॰१॰ अभूत् इस मंत्र से होत्रा करि प्राप्यमान अध्वर्य्यु प्रचरणी संज्ञक स्रुवा से चारिवार आज्य को ले अति प्रणीता में होम करे॥ अग्निः समित् पूर्वक आहुति कर मेरे आह्वान को सुनो जल मेरे आह्वान को सुनियों। और वाक् देवी मेरे आह्वान को सुनियों। तृतीय। पाद को प्रत्यक्ष करि कहते हैं। हे ग्रावाणो अभिषव के अर्थ यहां उपस्थित तुम मेरे आह्वान को सुनों। जैसे विद्वान प्रत्यक्ष करि यज्ञ को सुनते हें तैसें तुम सुनों तथा सविता देव मेरे आह्वान को सुनों स्वाहा सुहुत मस्तु अथवा स्वा (वाक्) आह, वचन कहते हें॥२६॥

† सो—ह्वा अ॰ वि—न्तु। इ॰। श्र—हा। उ॰ २६

देवीरापः॥ देवीरापो ऽअपान्नपाद्यो वऽऊर्म्मिर्हविष्यऽइन्द्रियावान्मदिन्तमः॥ तन्देवेभ्यो देवत्रा दत्त शुक्रपेभ्यो येषाम्भागस्थ स्वाहा॥ २७॥

अब देवत्या पंचपदा पंक्तिः का॰ ९॰ ३॰ ७॰ जिस चारिवार लिये आज्यको साथलिया तिसे जल प्रति जाइके होमें॥ अर्थ॥ हे आपो देवी तुम्हारा अपांनपात् आपत्य रूपजो यह ऊर्मि अर्थात् अप्सङ्घात ऽ कल्लोल है तिस देवता ओंप्रति जाने योग्य ऊर्मिको देवताओंकेअर्थ देओ कि जिनदेवताओं का भाग रूप हो। कैसाहै ऊर्मि कि हविष्य तथा इन्द्रियवान अर्थात् पीतेही इन्द्रियों के वीर्यकी वृद्धि करने वाला तथा मदिन्तमः पीने वाले को अत्यन्त हर्ष करने वाला ऽ अतिशय तृप्त करने वाला। कैसे देवताओंके अर्थ कि शुक्रपेभ्यः अर्थात् शुक्रादिक सोमग्रहों केपीने वाले अथवा शुक्र (दीप्ति ऽ सोम) के पीने वाले। स्वाहा यह आज्य तुम को हुतहो॥ गृहीष्यमाण जलके मूल्यत्व करि यह आहुति तित्तिरिनेकही। देवीरापो ऽ अपां नपादित्याह हुत्या वै निष्क्रीय गृह्णातीति॥ २७॥

कार्षिरसि॥ समुद्रस्यत्वाक्षित्याऽउन्नयामि॥ समापोऽअद्भिरग्मत समोषधीभिरोषधीः॥ २८॥

कार्षिरषित्यादि तीनि मंत्रोंको मिलाकरि अनुष्टुभ छन्द पहिलेका आज्य दे॰ का॰ ९॰ ३॰ ८॰ जलमें होमे आज्य को कार्षिरसि इस मन्त्रकरि मैत्रावरुण चमस से दूरिकरे॥ हे आज्य पदार्थ तू कार्षि ऽ आकृष्ट अर्थात् देवता करिभक्षितहै अथवा अन्तर्गत शमलापकानेताहै। तदाह तित्तिरिः। कार्षिरसीत्याह शमलमेवासामपप्लावय

का॰ सि। अ॰। स-मि। दृ॰। स-धीः। उ॰॥ २८॥

तीति ॥ का॰ ९॰ ३॰ ९॰ समद्रस्य त्वा इस करि मैत्रा वरुण चमससे तडागादिस्थ जल को ग्रहण करै। इ यजुषि आपे। आपो वै समुद्र प्रात॰ ३॰ ९॰ ३॰ २७॰॥ वसती वरी लक्षण जल को अक्षीणत्व के अर्थ हे जल तुम को गृहण करता हूं॥ वसती वरी की वृद्ध के अर्थ इस जल को गृहण करते हैं॥ का॰ ९॰ ३॰ १२॰ समाप इस करि जलाशयसे लौटि चात्वाल के ऊपर मैत्रा वरुण चमसस्थ जल को वसती वरी में संयोजन करै॥ मैत्रा वरुण चमसस्थ जल अद्भिः वसती वरी में मिलो। तथा मुद्गम सूर दिक औषधी ब्रीहि यवादिक ओषधियों में संगछ ताम् मिलो। जल को कारण होने से ओषधियों को भी योग हो। २८॥

यमग्ने॥ पृत्सु मर्त्यमवा वाजेषु यं जुनाः॥ स यन्ता शश्वती रिषः स्वाहा॥ २९॥

आग्नेयीगायत्री मधुछन्दो दृष्टा का॰ ९॰ ३॰ १६॰ अग्नि ष्टोम संस्थक्रतू में प्रचरणी पात्र लिप्त आज्य शेष को होम करै शेष आज्य की होम पर्याप्त के अभाव में चारिवार लिये आज्य को लेकर होमें इति सूत्रार्थः हे अग्ने संग्राम में जिस मनुष्य को तू रक्षा करै किंच हवि लेक्षण अन्न में अन्न के निमित्त जिस पुरुष को तू प्राप्त हो अर्थात् ग्रहण करि कें जिसके पास पहुंचै। सो मनुष्य तेरे अनुग्रह से नित्यनित्य अन्न धन को प्राप्त होगा स्वाहा सुहुतमस्तु॥ उक्थ्य मे स्थित यमग्ने इस मंत्र से पहले परिधिका स्पर्श करै षोडशी में रात्री का अतिरात्रि में छदी का स्पर्श करै अन्य कर्म विषे हविर्द्धान में प्रवेश करै॥ २९॥ इति गिरिधरभाष्ये सप्तमोनुवाकः॥ ७॥

अ॰८ देवस्यत्वा॥ सवितुः प्रसवेश्विनोर्बाहुभ्याम्पूष्णो हस्ताभ्याम्।
आददेरावासिगभीरमिमम्ध्वरङ्कृधीन्द्राय सुषूतमम्॥
उत्तमेन पविनोर्ज्जस्वन्तम्मधुमन्तम्पयः स्वन्निग्राभ्या
स्थदेवश्रुतस्तर्प्पयतमामनोमे॥३०॥+

देवस्यत्वा॰ प्र॰—हृ॰ आददे॰ यजुः ग्रावादे॰ का॰ ९॰४॰५॰६॰ सोमके अभिषवके हेतु पाषाण को ग्रहण करिकै हिंकारसे पहिले मौन हो नेसे तिस पाषाण की उपांशुसवन संज्ञा है उपांशु ग्रहके अर्थ जिन होंसे सोमका सवन कर्ते हैं॥ अर्थः॥ देवस्यत्वा व्याख्याता अ॰१का॰ ९॥ हे अभिषवसाधन पाषाण तू आहुति और दक्षिणाका दाता है तिस हेतु इस मेरे यागको महान्त करि: तुम उत्कृष्ट वज्र सदृशसेमें सोम से ऐसा करूं कैसा कि इन्द्र के लिये अतिशय करि अच्छा अभिषुत तथा रसवन्त मधुमन्त पयः-स्वादु करि युक्त अर्थात् ऐसे सोम को तुमसे मैं करूं। निग्राभ्योपजुः आपो दे॰ का॰ ९॰४॰७॰ अभिषवन कर्ते सोमके सेवनीय जल को निग्राभ्या कहते हैं तिसके ग्रहण कर्ते अध्वर्यु पढै अथवा यजमान निग्राभ्या को अपनेउरसे आलम्भन करि मंत्रको पढै अर्थः॥ हे जल तुम हम लोगोंकरि निरन्तरग्रहण करने योग्य हो जिस हेतु इन्द्रके उरुकारि तुम गृहण किये तिस हेतु निग्राभ्य हो। देवश्रुतः देवताओंमे प्रख्यात तिस हेतु बहुत मान और नाम युक्त तुम मुझसे प्रीति करो॥ ३०॥

मनोमे॥ तर्प्पयत वाचम्मे तर्प्पयत प्राणम्मे तर्प्पयत चक्षुर्म्मे
तर्प्पयत श्रोत्रम्मे तर्प्पयतात्मानम्मे तर्प्पयत प्रजाम्मे तर्प्प

+ दे-मू। अ। आ-मृ। इ। नि-मा। उ॰। ३०॥

यत पशून्मे तर्प्पयत गणान्मे तर्प्पयत गणा मे मा वितृषन्॥३१॥
यजुः ऐसे समास से कहकर व्यास से कहते हैं मेरे मनः॰ वाचं॰ प्राणं॰ च
क्षुः॰ श्रोत्रं॰ तर्प्पयत अर्थात् मेरी मन से आदि ले इन्द्रियों से प्रीतिकरो।
ऐसे विस्तार पूर्वक कहिकर फिर संक्षेप से कहते हैं आत्मा(शरीर) प्रजा
(पुत्रादि संपत्ति) पशु (गवादिक) और गण (मनुष्यों) से प्रीति करो मेरे म
नुष्य समूह मावितृषन् मुरूकरि हव्य दान से पूरित हुए भी विगत तृ
ष्णा मत हूजियों अर्थात् में अनुरक्त गण होंऊं यह यजमान आ
शीष चाहताहै ॥३१॥

इन्द्राय त्वा॥ इन्द्राय त्वा वसुमते रुद्रवत इन्द्राय त्वादित्यवत
ऽ इन्द्राय त्वाभिमातिघ्ने॥ श्येनाय त्वा सोमभृतेग्नये त्वा रा
यस्पोषदे॥३२॥ इ–ते।अ॰।इ–ते।इ॰।इ–घ्ने।उ॰।श्ये–ते।रा॰।अ–दे।लू॰।

पंच यजूंषि सौम्यानि १ सा॰—गा॰ २॰३॰४ प्रा॰—गा॰ ५॰ या॰—त्रि॰ का॰
७॰८॰८॰ उपांशु सवन॰ पूर्वोक्त पाषाण को अधिषवण चर्म्म पे रखि
कर तिसके ऊपर पांच मंत्रों से पांच वार अभिषोतव्य सोम की पां
च मुष्टि डाले॥ अर्थः॥ तत्राद्यं। हे सोम इन्द्र के अर्थ तुझे मान कर्ता हूं
इति शेषः॥ कैसे इन्द्र के अर्थ कि वसुमते॰ वसुसंज्ञक प्रातस्सवन
देवता युक्त के अर्थ। रुद्रवते रुद्र नामक माध्यंदिन सवन देवतायुक्त
के अर्थ। अथ द्वितीयं। आदित्य नामक तृतीय सवन देवता युक्त इ
न्द्र के अर्थ हे सोम तुझे मान कर्त्ता हूं। अथ तृतीयं। शत्रूओं के मारन
वाले इन्द्र के अर्थ हे सोम तुझे मान कर्त्ता हूं। अथ चतुर्थी सोम के
लाने वाली श्येन पक्षी रूपा गायत्री के अर्थ हे सोम तुझे मान कर्त्ता हूं।

अथ पंचमं। धनकेदेनेवालेअग्निकेअर्थे हेसोम तुम्हे मान कर्त्ता हूं ॥३२॥

यत्ते॥ सोमदिवि ज्योतिर्यत्पृथिव्यां यदुरावन्तरिक्षे॥ ते
नास्मै यजमानायोरुराये कृध्यधिदात्रे वोचः॥३३॥

सोम देवत्या विपरीता बृहती का॰ ८॰४॰८॰ पांचवार प्रक्षेपन किये सोम का स्पर्श करे॥ इसमंत्र का निदान श्रुति में कहा शत॰ ३॰८॰४॰१२ जव कि सोम देवता ओंका हवि हुआ तव अपने तीनि शरीर इनलोको में धारण करता हुआ। तिन शरीरोंकी इस मंत्र से प्राप्त करते हैं॥ अर्थः॥ हे सोम द्युलोक में तेरा जो तेज औरजोपृथिवीमें तेज अंतरिक्ष में जोतेज शरीर लक्षणतिस तेजसे इस यजमानके यज्ञ में बड़ा अपने शरीर को करि और ऋत्विजों केदक्षिणाकीप्राप्तिके अर्थ बड़ाशरीर की करि किंच यजमानके अर्थ बड़े शरीरसेमे आया यह कह अथवा इस मंत्र का अर्थ दूसरा है। हे सोम तीन्यो लोकों में जो तेरी ज्योति है तिस ज्योतिसे इस यजमान के अर्थ धनकी समृद्धि से स्थान को करि किंच फल के देने वाले इन्द्र के अर्थ यह कहि कि जो अधिक यह यजमान हो॥३३॥

श्वात्रास्थ॥ वृत्रतुरो राधोगूर्त्ता अमृतस्य पत्नीः॥ता देवी
र्देवत्रेमं यज्ञन्नयतोपहूताः सोमस्य पिबत॥३४॥

पत्न्या बृहती दो अक्षरवटती का॰ ८॰४॰१२॰ सोमके ऊपर होत्रचमस करिके निग्राभ्या का आसिंचन करे॥ हेजल तुमकैसी हो कैसी कि क्षिप्र कार्य्य करनेवाली धनकी देनेवाली। अमृत सोम की पत्नी पालनेवाली। हेदेवी दीप्यमान तैसी तुम इस यज्ञ को देवताओं प्रति प्राप्तक

रौ आज्ञा पाके तुम सोम को पीओ॥३४॥

मामेः॥ माभेर्म्मो सं विक्थाऽऊर्ज्जन्धत्स्व धिषणे वीड्वीसती वीडयेथा मूर्ज्जन्दधाथाम्॥ पाप्माहतोन सोमः॥३५॥

यजुः अ ईं सौम्य मन्द्ध द्यावा पृथिव्यं का॰७॰४॰१५॰ उपांशु सवनके पाषाण से सोम को पीसे॥ हे सोम तुम मतिडरोमति कांपो जो कि देवता ओं की तृप्ति के अर्थ में तुम्हे अभिषवण कर्त्ताहूं इस हेतु रसको स्थापन करो॥ ऐसे सोम को संबोधन देकर द्यावा पृथिवी से कहे। हे धिषणे हे द्यावा पृथिवी ओ हमारे पाषाण करि उद्यत होने से तुम दृढ होते अपने को दृढ करो। किंच इस सोम मे रस को स्थापन करो। इस वज्र संस्तुत पाषाण से यजमान का पाप मारा कुछ सोमनहीं मारा॥३५॥

प्रागपाक्॥ प्रागपागुदगधराक्सर्वतस्त्वादिश आधावन्तु॥ अम्बनिष्पररसम रीविदाम्॥३६॥

सोम देवत्यो ष्णिक् का॰७॰४॰२० प्रतिप्रहार वर्गमें होत्र चमसकेवीच सोम के अंशु ओं को रखिके प्राग पाक इन निग्राभ संज्ञक दो ऋचा ओं को यजमान प्रतिपदै॥ अर्थः॥ सोम दिशा ओं से मिथुनकी इच्छाक रता हुआ और तिसको देवता ओंने संपादन किया तब ये ऋचा कही॥ हे सोम प्राक् प्रागच्चना अपाक् अपागच्चना अर्थात् दक्षिण और पश्चिम की उदक् उदगच्चना उत्तरकी अधराक् अधराच्चना ऐसे प्रागादिक सब दिशाऐं अपने अपने प्रदेश से तुम्हे प्राप्त हों क्या कहिके तुमे प्राप्त हों सो कहिते हें हे अंब हे मात निष्पर अपने भाग से सोम को पूर्णकरि किस प्रयोजन को कि हमारे सोम समागम को अनेक दिशा ओं के वासी

जनजाने ॥३६॥

त्वमङ्ग प्रशंᳬसिषो देवः शविष्ठ मर्त्यम् ॥ नत्वदन्यो मघवन्नस्ति मर्डितेन्द्र ब्रवीमि ते वचः ॥ ३७॥ इति सं० सप्त० वाक० ७

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिनी शाखीयायां वाजसनेयसंहितायां दीर्घपाठे षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

इन्द्र देवत्या पथ्या बृहती गोतम दृष्टा ॥ हे अतिशय करि बलवान इन्द्र दीप्यमान तू मनुष्य, यजमान की प्रशंसा करि अर्थात् यह यजमान समीचीन, होता श्रद्धावान इत्यादिक स्तुति करि। किंच हे धनवान इन्द्र यजमान का सुख करने वाला तुम्से अन्य नहीं हैं इस हेतु हे इन्द्र तूही सुख करि ऐसे तेरे वचन को हम कहते हैं ॥ ३७॥ गिरिप्रसाद सर्वस्वे सप्तमोऽनुवाकः ॥७॥

श्रीवेदार्थप्रदीपेन तमोहार्दं निवारयन्
पुमार्थांश्चतुरो देयाद्यज्ञपुरुषः सनातनः १

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गत माध्यन्दिनी शाखीये व्याघ्रपादान्वयविश्वामित्र पुराधिपति श्रीमज्जयकिशोरदेववर्म्मात्मजरौक्मिणेयनृपति गिरिप्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थप्रदीपे गिरिधरभाष्ये अस्मादानाद्वाचनान्तः षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

हरिः ओम्‌

ॐ नमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं हि रूपं च साधनैर्वहुरूपकम्‌

स्वानंददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपपरंस्तुमः १

अ॰१ वाचस्पतये॥ वाचस्पतये पवस्व वृष्णो ऽ अꣳशुभ्यां गभस्तिपूतः॥ देवो देवेभ्यः पवस्व येषां भागोसि॥१॥

ॐ नमो याज्ञवल्क्याय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्री वेदार्थप्रदीपके

उपांश्वादिप्रदानान्तः सप्तमोध्यायवर्ण्यते १

छठवें अध्याय में यूपसंस्कार से आदि ले सोमाभिषवतक मंत्र कहे सातवें में ग्रह ग्रहण के मंत्र कहते हैं। का॰८॰४॰२३॰ वाचस्पतये॰देवोदेवेभ्यः॰मधुमती॰तीन्यों मंत्रो से प्रतीक पूर्वक एक एक मंत्र से उपांशु ग्रह को एक एक वार गृहण करै उपयाम गृहीतोसि यह तीन्यों मंत्रों की आदि में योजे। प्राण देवत्या नष्टरूपानुष्टुब्विराट् छन्दः पूर्वोत्तरार्धयो दशेन ने ष्टरूपेति लक्षणान्नष्टरूपा विराट् प्रथम द्वितीय ग्रहणे क्रमेण विनियोगः। हे सोम तू प्राण के अर्थ जा प्राणोवै वाचस्पति शत॰४॰१॰१॰९॰ अथवा पतये॰पालक देवता के अर्थ वाचा वा वाचस्संबंधी मंत्र से पवस्व॰शुद्ध हो। कैसा है तू कि वृष्णः॰वरसने वाली अपने संबंधी अंशुओं के अर्थ॰कारण यह तिसकू तहां डालते हैं। तथा गभस्ति पूतः प्राणी वै गभस्ती शत॰४॰१॰१॰९॰ और अध्वर्यु के हाथों करि पूत है॥ द्वितीयं गृह्णाति॥ हे सोम देव है इस हेतु देवताओं के अर्थ प्रवृत्ति करि

क्योंकि नहीं बिना देवता के देवताओंकी तृप्ति करनेको समर्थ होता किन देवताओंके अर्थ कि जिन देवताओं का तू भाग है तिन्होंके प्रति जा ॥ १॥

मधुमतीर्न्नः ॥ मधुमतीर्न्न ऽ इषस्कृधि यत्ते सोमादाभ्यन्नाम जागृवि तस्मै ते सोम सोमाय स्वाहा स्वाहोर्व्वन्तरिक्षमन्वेमि स्वाङ्कृतोसि ॥ २॥ म-धि। अ॰। य- हा। इ॰। स्वा॰हा। उ॰। उ- मि। ऋ॰। २॥

तृतीयं गृह्णाति मधुमती॰ या॰ —ह॰ लिंगोक्तदे॰ ॥ हे सोम तू हमारे लिये अन्नको मधुर रसोपेत करि का॰ ९॰ ४॰ २७॰ यत्ते॰ सौम्यं यजुः स्वीकार किये अंशुओंको सोम मे स्थापन करै ॥ हे सोम तेरा अदाभ्य हिंसारहित जागृवि जागरणशील जो नाम है सो है सोम तिस नाम सहित तुक सोम के अर्थ स्वाहा दत्तमस्तु का॰ ९॰ ४॰ ३४॰ स्वाहा॰ उरु है यजुषि लिङ्गो न्ते स्वाहा ये दो अक्षर कहिकर निकले। उरु॰ विस्तीर्ण अन्तरिक्षको अनुसरण करि जाताहूं ॥ २॥

स्वाङ्कृतोसि विश्वेभ्य ऽ इन्द्रियेभ्यो दिव्येभ्यः पार्थिवेभ्यो मनं स्त्वाष्टु स्वाहा त्वा सुभव सूर्याय देवेभ्यस्त्वा मरीचिपेभ्यो देवांशो यस्मै त्वेडे तत्सत्यमुपरिप्रुता भङ्गेन हतो सौफट् प्राणाय त्वा व्यानाय त्वा ॥ ३॥ †

का॰ ९॰ ४॰ ३७॰ उपांशु ग्रहका होम किये पीछे पात्रका मार्जन करै उपांशुग्रह दैवत यजुः प्राणो वा अस्यैष ग्रहः स स्वयमेव कृतः स्वयं जात श॰ त॰ ४॰ १॰ १॰ २२ प्राणको उपांशुग्रह कहतेहैं ॥ हे प्राण रूप उपांशुग्रह तू स्वाङ्कृत अपने आपकिया॰ अपने आप उत्तपन्न है कि न्होंसे कि सव इंद्रि

† स्वा—या। अ॰। दे-भ्यः। इ॰। दे-ट। उ॰। प्रा—त्वा। ऋ॰। व्या—त्वा। ल॰। ३॥

यों से और देवताओं से और पृथिवी के द्विपद चतुष्पदों से अपने आप उत्पन्न है जो तू ऐसा स्वतंत्र तिस तुझको मनः प्रजापति अंशु,व्याप्त हूजियो। प्रजापतिर्वै मनः प्रजापतिष्ठा शनुतामिति शत॰ ४·१·१·२२। शोभन है उत्पन्न जिसकी ऐसे हे सुभव अर्थात् हे उत्तम जन्म ग्रह सूर्य के अर्थ तुझे स्वाहा कार करि होम कर्त्ताहूं॥ अथवा इस होम मंत्र का यह अर्थ है॥ हे प्राण रूप ग्रह तू स्वाङ्कृतोसि अर्थात् मुझकरिके स्वीकार किया गया है किसलिये कि दिव्येभ्यः देवताओं के जन्म में स्थित हैं तिन्होंके अर्थ पार्थिवेभ्यः मनुष्य जन्म में स्थित हैं तिन्हों के अर्थ सर्वेभ्यः इन्द्रियेभ्यः अर्थात् इन्द्रियों के हित के अर्थ। और तिन इन्द्रियों का अधीश मन तुझे प्राप्त हो हे सुभव प्राण रूप उपांशु ग्रह है तैसे तुझको बहिः प्राण रूप सूर्य के अर्थ स्वाहाकार करि के होम कर्त्ताहूं। सूर्य का बहिः प्राणत्व अथर्वण की श्रुति में लिखा है आदित्यो ह वै बाह्यः प्राण उदय त्येष ह्येनं चाक्षुषं प्राण मनु गृह्णीत ऽ इति॥ स्वाङ्कृत शब्द से प्राण रूप ग्रह का स्वाधीनत्व और दिव्य पार्थिव शब्द से जन्म द्वय विवक्षित तित्तिरि ने कहा। स्वाङ्कृतोऽसी त्याह प्राण मेव सम कृत विश्वेभ्य इन्द्रियेभ्यः दिवेभ्यः पार्थिवेभ्य इत्याहो भयेष्वेव देव मनुष्येषु प्राणान्दधा तीति॥ का॰ ९·४·३८· पश्चिम स्थ परिधि मे सोम लिप्त ऊर्ध्वाभि मुख हाथ को करि के प्रागभिमुख जैसे तैसे मार्जन करै देवेभ्य स्त्वाया -त्व॰ दैवं॥ हे लेप मरीचियेभ्यः मरीचि पालक देवताओं के अर्थ तुझ परिधि का मार्जन कर्त्ताहूं इतिशेषः॥ का॰ ९·४·३९· वस्त्रादिक में श्लिष्ट जो सो मांशु तिसे अभिचार के अर्थ होमे॥ देवाꣳशो लिङ्गोक्त (सोमाꣳशु) दैवतं अभिचारिकं यजुः॥ हे दे

व दीप्यमान हे अंशो सोमांशो जिसके वधके अर्थ तुझे प्रार्थना कर्त्ता हूं सो वधकर्म सत्यहूजियो इति शेषः तिस उपरि प्रत् ऊपर आनेवाले भंगेन अमर्दसे असौ उग्रायुधनामा वैरी हतः मारा हुआ फट् विशीर्णहो। फलतीति फट् डलयो रैक्यं स्वाहा कार के स्थापन पै अभि चार कर्म में फट् का योजन कर्त्तेहैं। का॰ ९·४·४१· जिस प्रदेश में पहिले उपांशु पात्र को स्थापन किया तहांही स्थापन करै प्राणाय त्वेति दे॰—वृ॰ ग्रह दे॰। हे उपांशु पात्र प्राण देवता के सन्तोषार्थ तुझे आसादन कर्त्ता हूं इति शेषः॥ का॰ ९·४·४२· जिस पाषाण से सोम पीसा सो उपांशु स वन तिस को हाथ से धोकरि उपांशु पात्र के संलग्न स्थापकरै व्यानाय त्वेति ॰ दे॰—वृ॰ उपांशु सवन दे॰। हे उपांशु सवन व्यान देवता की प्रीतिके अर्थ तुझे आसादन कर्त्ता हूं॥ इति प्रथमोऽनुवाकः॥१॥

अ॰२ उपयाम गृहीतोसि॥ उपयाम गृहीतोस्यन्तर्यच्छ मघवन्पाहि सोमम्॥ उरुष्यरायऽएषो यजस्व॥४॥

उपयाम गृहीतोस्यन्तरैन्द्रम् प्रा॰—त्रि॰ का॰ ९·६·१· सूर्य्योदयके अन न्तरमें अन्तर्याम ग्रहको ग्रहण करै॥ अर्थः॥ उपयाम गृहीतः उपया मकरनेवाला ग्रह तिस करिकें ग्रहण कर्त्ते हैं सो उपयाम गृहीतः। हे सो मरस तू तैसा है। हे मघवन् धनवान् इन्द्र तू तैसे रसको अन्त ग्रह पात्र केबीच में ग्रहण करि। अथवा शत्रुसे अन्तर्धान व्यवधान जैसे हो तैसे नियमय परिवेष्टन करि अर्थात् तैसे सोम को पालन करि त था रायः धनवा पशुओं की रक्षाकरि। इषः अन्न वा प्रजा को सब ओड़ीसे दे॥४॥

अन्तस्ते॥ अन्तस्ते द्यावापृथिवी दधाम्यन्तर्द्दधाम्युर्वन्तरिक्ष म्॥ सजूर्देवेभिरवरैः परैश्चान्तर्य्यामे मघवन्मादयस्व॥५॥

मघव देवत्या-त्रिष्टप् अन्तर्य्यामग्रहणएव विनियोगः॥ हे मघव न् तेरे अनुग्रह से द्यावा पृथिवी व्यवधायक कर्त्तोहूं अथवा हे अन्तर्या म प्राण रूप अविनश्वर तेरे भीतर शरीर के बीच मे द्यावापृथिवी को स्था पन कर्त्तोहूं किंच विस्तीर्ण अन्तरिक्ष को द्यावा पृथिवी के बीच में स्थाप न कर्त्तोहूं। हे मघवन् धनवान् इन्द्र पृथिवी स्थान के देवताओं और द्यु स्थान के देवताओं से समान प्रीतियुक्त होकर अन्तर्याम ग्रह से आत्मा (अपने) को मादयस्व-हर्षित वा तृप्ति करि॥५॥

स्वाङ्कृतोसि॥ विश्वेभ्य इन्द्रियेभ्यो दिव्येभ्यः पार्थिवेभ्यो मनस्त्वाष्टु स्वाहा त्वा सुभव सूर्याय देवेभ्यस्त्वा मरीचिपेभ्य उदानाय त्वा॥६॥ स्वा-या-अ॰दे-भ्य॥इ॰उ-त्वा॥उ॰।

का॰९-६-२॰ वरवरण और दान हुत शेष का आज्य स्थाली में आसेच न इन सब पदार्थों को छोडि सब उपांशु ग्रहवत् होताहै॥ स्वाकृतः इस निःशेष का होम करिके॥ व्याख्याता यजुः काण्डी ३॥का॰९-६-३-४॰ देवेभ्यस्त्वा-इस मंत्र से प्रथमपरिधिको अधोमुख हाथ करि पश्चिमा भिमुख मार्जन करै॥ पात्र॰व्याख्याता काण्डी ३॥ का॰९-६-५॰उदानाय त्वा इस से पात्र का आसादन करै॥ दे॰-पं॰ग्रह दे॰ हे ग्रह उदान के सं तोषार्थ तुझे सादन कर्त्तोहूं॥६॥

अ॰३ आवायो॥ भूष शुचिपाऽउपनः सहस्रं ते नियुतो विश्ववार॥ उ पो ते अन्धो मद्यमयामि यस्य देव दधिषे पूर्वपेयम्वायवे त्वा॥७ †

† आ-मा-अ॰वा-त्वा॥इ॰॥७॥

का॰ ४॰ ६॰ ५॰ सूर्य्योदय में ऐन्द्रवायव ग्रहको ग्रहण करै ॥ वायुदेवत्या त्रिष्टुप् वसिष्ठ दृष्टा वायवे त्वेति यजुरुक्ता ॥ हे वायो हे शुचिपा ॰ शुचि पवित्र प्रथम वषट् किया और देवताओं करि अप्राप्त ऐसे सोम का पीने वाला शुचिपा अर्थात् पवित्र सोमपानः । तू हमारे समीप मे आजा किस प्रकार करिकें हमारें आ सो कहते हें कि सब में व्याप्त वा सब जिस की प्रार्थना कर्ते हें सो विश्ववार अर्थात् सर्व व्यापक तेरे सहस्र असंख्यात वाहनभूत नियुत मृग हें तिन्हो से आ + किंच मद्य मदनीय ॰ तृप्तिजनक अंध सोम लक्षण अन्न तेरे समीप मे लाताहूं अर्थात् सोम तुझे समर्पण कर्ताहूं । हे देव दीप्यमान वायो जिस सोम का पूर्वपेय प्रथम वषट्कार लक्षण ॰ पूर्वपान को तू धारण कर्त्ता हे ॥ ऐसे वायु को प्रार्थना करि सोम प्रति कहता है । हे सोम रस वायु देवता के अर्थ तुझे ग्रहण कर्ताहूं इति शेषः ॥ ७ ॥

इन्द्रवायू ऽइमे ॥ सुताऽउप प्रयोभिरागतम् ॥ इन्द्वो वामुशन्ति हि ॥ उपयामगृहीतोसि वायवऽइन्द्रवायुभ्यान्त्वैष ते योनिः सजोषोभ्यां त्वा ॥ ८ ॥ इ-हि। अ॰।उ-त्वा। इ॰।ग-नि।। उ॰। म-त्वा। ऋ॰ ॥ ८ ॥

का॰ ४॰ ६॰ ६॰ एकवार आधे को ले पृथक् करि फिरि इन्द्रवायू ग्रहको ग्रहण करै ॥ ऐन्द्रवायवी गायत्री मधुछन्दो दृष्टा उपयामेति यजुः सहितो मंत्रः ॥ हे इन्द्रवायू तुम्हारे अर्थ यह सोम अभिषवण किया इस प्रयः ॰ सोम रस रूप अन्न के निमित्त समीप में तुम आओ अथवा प्रयद्भिः शीघ्र अश्वकरि आओ जो कि सोम की तुम चाह कर्ते हो । तिस हेतु आओ इत्यर्थः ॥ सोम से कहते हें । हे सोम रस तू पात्र करि कें ग्रह

+ सहस्र शब्द का ऽसंख्य अर्थ है । नियुतः वायु के वाहन मृग । निघं॰ १.१५ ।

णकिया है वायु देवता के अर्थ और इन्द्र वायु देवता के अर्थ तुम्हें ग्रहण कर्त्ताहूं इतिशेषः का॰९॰५॰२५॰ दशापवित्र करि गृहण किये ग्रहको मार्जन करि पात्र से वाहिर निकले सोमको मार्जनकरिकें एषते यो निः इस मंत्र से ग्रह का सादन करै वीप्सा सर्व ग्रहार्थे इतिसूत्रार्थः॥ एषते योनिः सयोषोभ्यांत्वा॰मिलकरिया—पं॰॥ हेपात्र यह खरका एक देश तेरा स्थान है इसहेतु यहां समान प्रीति युक्त इन्द्र वायु के अर्थ तुम्हें सादन कर्त्ताहूं इति शेषः॥८॥

अ॰४ अयम्वाम्॥ अयम्वांम्मित्रावरुणासुतःसोमऽऋतावृधा॥ ममेदिह श्रुतᳮहवम्॥ उपयामगृहीतोसिमित्रावरुणाभ्यान्त्वा॥९॥ अ-मा॰अ॰उ-त्वा॰इ॰॥९॥

का॰९॰६॰७॰ मैत्रावरुण ग्रहको ग्रहण करै मित्रा वरुण देवत्या गायत्री गृत्समद दृष्टा उपयामेति आसुरी-गायत्री॥ हेमित्रा वरुण हेऋत यज्ञवासत्य केवढानेवाले तुम्हारे लिये यह सोम अभिषवण किया तिस हेतु इस यज्ञ में मेरे इस आव्हान को सुनो। हे सोम रस तू उपयाम, मैत्रावरुण ग्रहपात्र करि गृहीतहै। मित्रावरुण के अर्थ तुम्हें ग्रहण कर्त्ताहूं इति शेषः॥९॥

रायावयम्॥ रायावयᳮससवाᳬसोमदेमहव्येनदेवायवसेनगावः॥ तान्धेनुम्मित्रावरुणायुवन्नोविश्वाहाधत्तमनपस्फुरन्तीमेषतेयोनिर्ऋतायुभ्यान्त्वा॥१०॥+

का॰९॰६॰८॰ मैत्रावरुण पात्र में दो कुशा रखिकें सोम रसको लौकिक दुग्ध से श्रृतकरै॥ मित्रावरुण देवत्या त्रिष्टुप् त्रसदस्यु दृष्टा॥ मंत्रद

+ रा-मू॰अ॰॥ रा-त्वा॰इ॰॥१०

कामदुघां प्रार्थयते। जिसधेनुकेघरमे होंनेसे हमधन करिकेसम्पन्न होकर हर्षितहों। कैसे कि हव्येन देवा जैसे हवि करिकें देवता हर्षितहोते हें और यवसेन गावः घास करिकें गो हर्षित होतीहें हे मित्रा वरुणौ तुमतिसधेनुको हमारे लिये सर्वदा देओ कैसी धेनु कोकि अनपस्फुरन्ती दूसरेपुरुष प्रतिनजाने वाली अर्थात् अनंन्य गामिनी देओ॥ एषत॰ इतिया॰—पं॰ पात्रका सादन करे। हे ग्रहा यह तेरा स्थान यहां ऋतायुभ्यां अर्थात् मित्रा वरुण के अर्थ तुमे सादन कर्त्ताहूं। ब्रह्मवा॰ ऋतं ब्रह्महि मित्रो ब्रह्मोह्यृतं वरुणएवायु रिति शत॰४॰१॰४॰१०॰ ऋतशाब्दसे मित्र आयु शब्द से वरुण यह श्रुति के अनुसारकहा॥ औरपद कारने ऋतुयुभ्यां पदकिया तिस करिके ऋत सत्यवा यज्ञ की इच्छा करने वाले मित्रा वरुण के अर्थ। यह अर्थ पद के अनुसारहे॥१०॥

अ॰५ यावाम्॥यावां कशा मधुमत्यश्विनासूनृतावती॥ तयां यज्ञम्मिमिक्षतम्॥ उपयामगृहीतोस्यश्विभ्यान्त्वेषते योनिर्म्माध्वीभ्यान्त्वा॥११॥ या-मा।अ॰।उ-त्वा।इ॰।ग-त्वा।ज॰। ११

अथवा यजमान के अन्वारंभकरि आश्विन ग्रहको गृहण करें॥ आश्विनी गायत्री मेधातिथिदृष्टा उपयामेति या॰—त्रि॰सहितो मंत्रः। हे अश्विना जो तुम्हारी कशा॰ वाणी कैसी कि मधुमती मधुब्रह्मतिसयुक्त अर्थात् मधुब्राह्मणोपनिषत्प्रशंसा युक्ता तया सूनृतावती सत्य प्रिय वचनोपेता। हे अश्विनौ इस वाणीको हमारे यज्ञमें निष्पादनकरो॥ हे ग्रह तू पात्रकरिके ग्रहीतहै अश्विनी कुमारों

के अर्थ तुम्हे ग्रहण कर्त्ताहूं ॥ इतिशेषः ॥ एषते या॰–ह॰पात्रकासादन करे ॥ हेग्रह यह तेरा स्थान माध्वीभ्यां॰ मधुब्राह्मण के अध्येन करने वाले अश्विनीकुमारोंके अर्थ तुम्हे सादन करत्ताहूं ॥ इतिशेषः ॥ दध्यङ् ह वा॰ आभ्यामाथर्वणो मधुनाम ब्राह्मणमुवा चेति शत॰ ४.१.५.१८ ॥११॥

अ॰६ तम्प्रत्नथा॥ पूर्वथा विश्वथेमथा ज्येष्ठतातिम्बर्हिषदꣳ स्वर्विदम् ॥ प्रतीचीनम्वृजनन्दोहसेधुनिमाशुञ्जयन्तमनु या सुवर्द्धसे ॥ उपयामगृहीतोसि शण्डायत्वैषते योनिर्वीरताम्पाह्यपमृष्टः शण्डोदेवास्त्वा शुक्रपाः प्रणयन्त्वनाधृष्टासि ॥ १२ ॥ †

का॰ ९.६.१०. बिल्व पात्र वा वैकङ्कत पात्र करि शुक्र ग्रह को ग्रहण करे ॥ अवत्सारः काश्यपो वैश्वदेवी जगती । द्वादशेचतुः पादाजगती उपयामेति या–ज॰ युक्तो मन्त्रः ॥ हे इन्द्र जिन यज्ञक्रियाओंमे अनुवर्धसे॰ वार–वार सोम पान करि वृद्धिको प्राप्त होताहै । तिन यज्ञक्रियाओंमें वल वद्यज्ञ फलको यजमान के अर्थ देताहै । कैसे देताहै तहां दृष्टान्त कहतेहैं । प्रत्नथा॰ प्रत्न शब्दः पुराणवाची निघं॰ ३.२७ पुराने भृग्वादिकों को जैसे फल देता है । पूर्वथा॰ पहिले ऋषी अर्थात् साध्यों को जैसे । विश्वथा॰ समस्त ऋषि पुत्रों को जैसे । इमथा॰ इस समयके यजमानों को इस फल को देताहै तैसे तुम्को स्तुति करतेहैं । कैसे तुम्को कि ज्येष्ठतातिं॰ वडे विस्तार वाले वा वडोंमें प्रशस्त तथा वर्हिषदं॰ यज्ञमें वर्हिओंपे वैठने वाले तिस को । स्वर्विदं॰ द्यूलोकके जानने वाले तिसको॰ तहांहीतिसका निवासहै प्रतीचीनं॰ आत्मासे अभिमुख॰ शत्रु

† तै–सो॰ अ॰ ३–त्वा॰ इ॰ए–हि॰ उ॰ अ–ए ड॰ ऋ॰ दे–नु॰ ल॰ अ–सि॰ आ॰ १२

ओं के कपाने वाले शीघ्रही वस्तुओंकेजीतनेवाले॥ यद्वास्या ऋचो थोत
रम्। हेइन्द्र जो तू प्रतीचीनं॰ हमारे प्रतिकूल वर्जनीय आलस्य अ
श्रद्धा दिकों को विनाश कर्त्ताहैं॥ किंच जिन क्रियाओं में तेरे अनुग्रह
से शत्रुओं के कपाने। क्षिप्रकराने जयन्तं॰ संम्यक् अनुष्ठान से और औ
र यजमानो से अतिशय करिके इस यजमानकेसोमपान और स्तुति सेजो
तू वृद्धि को प्राप्त होताहै तिनक्रियाओं में तुझे स्तुति कर्तेहैं इतिशेषः॥ कें
से कि प्रत्नथा॰ प्रत्यय उपमा के अर्थ में॰ जैसे पुरानेअंगिरादिक तुझे स्तुतिक
र्तेहुए पूर्वथा॰ पित्रादिक जैसे विश्वथा॰ गयेंहुए सब यजमान जैसे इमथा॰
ये वर्तमान के यजमान जैसे तुझे स्तुति कर्तेहैं इत्यर्थः। कैसे तुझे कि अप
ने अर्थ बढाताहै ज्येष्ठता को बर्हिषदं॰ यागमेंसंनिहित तत्व करिके ठेको स्व
र्विदं॰ यजमान केदेनेयोग्य स्वर्गकेजाननेवालेको॥ ऐसे इन्द्रको कहिकरि
सोम प्रति कहताहै।हेशुक्रग्रह तू उपयाम करिकें गृहीतहै शुक्रके पुत्र शंड
वा शण्डनामा असुर के अर्थ तुझे ग्रहण कर्त्ताहूं इतिशेषः॥ एषते या॰
यं॰ से सादन करे। हे ग्रह यह खर प्रदेश तेरा स्थान तू यजमानकेवीरत्व
(शूरत्व)कोपालनकरि॥ का॰ ९॰ १०॰ १॰—५॰ अध्वर्यु प्रतिप्रस्थाता शुक्रा
मन्थिग्रहों का यथा क्रमअनुतिष्ठनकरें। तत्प्रकारः। प्रोक्षणकीनी दो
नो यूपशकलों से अप्रोक्षत दो यूप शकल लेकर प्रोक्षतों से तिन ग्रहों
का क्रम पूर्वकआच्छादन करिके अप्रोक्षतों से ग्रहों का अपमार्जन
(नीचेकोमार्जन) करें तहां अध्वर्यु प्रोक्षत शकल से ग्रहको ढकिक
र शुक्रग्रह का मार्जन करे॥ अपमृष्टः॰ या॰— गा॰ आभिचारिकं।
शंडनामा असुरोंका पुरोहित शुक्रका पुत्र अपमार्जनी क्रिया॥

का० ४०१०.६० अध्वर्यु प्रति प्रस्थाता क्रम पूर्वक शुक्रमन्थी इन दोनोप द वाचिक मंत्रको समझि करि हविर्द्धानसे निकलें० तहां शुक्र लिङ्ग करि अध्वर्यु निकले देवास्त्वा० या० — पं० शुक्र देवतं॥ शुक्र नामक ग्रहमें स्थित सोम को पीनेवाले शुक्रपा देवता हे शुक्र ग्रह तुम पूजा के स्थानको प्राप्तहों का० ४०१०.७० अध्वर्यु प्रति प्रस्थाता वेदी के पीछे के भागमें अरत्नी का संयोजन करि ग्रहों का छोडे विसर्ग करें उत्तर वेदि श्रोणिमें ग्रहोंका सादन करिके दक्षण श्रोणी में अध्वर्यु शुक्रको उत्तर वेदि श्रोणिमे प्रति प्रस्थाता मंथिको सादन करै॥ अनाधृष्टा सि दे०— पं वेदि श्रोणि दैवतं॥ हे उत्तर वेदि श्रोणे तू अनाधृष्टा (अनुपहिंसता) हे॥१२॥

सुवीरो वीरान्॥ सुवीरो वीरान्प्रजनयन्परीह्यभि रायस्पोषे ण यजमानम्॥ सञ्जग्मानो दिवा पृथिव्या शुक्रः शुक्र शो चिषा निरस्तः षण्डः शुक्रस्याधिष्ठानमसि॥१३॥ +

का० ४०१०.८० सुवीर इस मन्त्र से दक्षिणयूपदेश प्रति अध्वर्यु जावे। सा— त्रि० शुक्र दैवतम्॥ हे शुक्रग्रह तू सुवीरः शोभन वीर्योपेत होनेसे यजमान के शौर्योपेत भृत्यादिकोंको उत्पादन करता धनकी पुष्टिसे यजमान को देखता हुआ जा॥ का० ४०१०.१०० अध्वर्यु प्रति प्रस्थाता यूपके पश्चिम भाग में तिन ग्रह वाचक पदों के चिन्हों को विचारि अरत्नि संधान करें० शुक्र लिंगसे अध्वर्यु॥ संजग्मानः० सा— अ०॥ शुक्र ग्रह शुद्ध दीप्ति करि के यूपको भरे इति शेषः कैसा है शुक्र कि द्युलोक और भूलोक करिके संजग्मानः० अर्थात् संगच्छमान॥ का० ४०१०.१२० अध्वर्यु अप्रोक्षत यूप शकल को निकाल के फेंके॥ निरस्तः शण्डः— दै०— पं०

+ सु— मू। अ०। सं-ष। इ०। नि-एडः। उ०। शु-सि। ऋ०॥१३॥

आभिचारकं॥ शण्ड नामक शुक्रपुत्र असुरोंका पुरोहित यज्ञसे बाहिर निकाला का॰ ९॰ १०॰ १३॰ अध्वर्यु आहवनीय में प्रोक्षित यूप शकलको डाले शुक्रस्येति भा॰—गा॰ शकल देवतं हे यूप शकल तू शुक्रग्रहका अधिकरण है॥ १३॥

अच्छिन्नस्य ते॥ देव सोम सुवीर्यस्य रायस्पोषस्य ददितारः स्याम॥ सा प्रथमा संस्कृतिर्विश्ववारा स प्रथमो वरुणो मित्रो ऽअग्निः॥ १४॥ अ॰ मा॰ अ॰ स॰ हा॰ इं॰ त॰ हा॰ उ॰ अ॰ त॰ । ऋ॰ ॥१४॥१५

का॰ ९॰ १०॰ १४॰ अच्छिन्नस्य इससे यजमान जपै भा॰—पं॰ सोम्यं॥ हे देव दीप्यमान सोम तुरू अनवखंडित (सन्तत) कल्याण प्रभावके हम दाता हों और धनकी पुष्टिके दाता हों वारवार यज्ञ करनेकी आशीष चाहते हैं। अथवा तेरे प्रसादसे धन की पुष्टिके दाता हों। अच्छिन्नस्य इसके दो विशेषण ऐसेही रायस्पोष के॥ का॰ ९॰ ११॰ १॰ अध्वर्यु और प्रति प्रस्थाता यूपके दोनों ओडी पश्चिमाभिमुख खडे होके होम करें पहिलें अध्वर्यु शुक्रको फिरि प्रति प्रस्थाता मन्थिको होमे॥ साप्रथमा॰ इन्द्र देवत्या त्रिष्टुप्॰ साप्रथमा॰ वोह मुख्य संस्कृतिः॰ सोम संस्कार इन्द्रके लिये सोम संस्कार करिये है॰ सोम क्रयके अध्या॰ ४॰ काण्डी २० में मादेवि देवमच्छेहीन्द्राय सोमको इन्द्र के अर्थ कहा गया कैसी है संस्कृति॰ कि विश्ववारा॰ समस्त ऋत्विजों और अन्य त्विजों से वरण करिये है जहां सोम वोह अथवा सबका वरण करने वाला सोम जहां है वोह विश्व वारा॰ जगत के उत्पन्न होनेका बीज होने से सोमके वरुण मित्र और अग्नि स प्रसिद्ध मुख्य जिसके भृत्य इतिशेषः अर्थात् वरुण मित्र अग्नि करि उप लक्षण और॰ औरभी

देव गणों का जो प्रभु है ॥१४॥

स प्रथम ॥ स प्रथमो बृहस्पतिश्चिकित्वांस्तस्मा ऽइन्द्राय सुतमाजुहोत स्वाहा ॥ तृम्पन्तु होत्रा मध्वो याः स्विष्टा याः सुप्रीताः सुहुता यत्स्वाहायाडग्नीत् ॥ १५॥

स॰ प्रसिद्ध चेतनावान उत्कृष्टधी बृहस्पति जिस इन्द्र का मुख्य मंत्री इति शेष॰ ॥ अथवा संस्कृति॰ समीचीना कृति समस्त देवताओंकरि वरणीय वोह प्रथमा॰ अर्थात् देवताओं के मध्यमें मुख्य और जिसइन्द्र के वरुण मित्र अग्नि सो ऐसा इंद्र मुख्य और चेतनावानबृहस्पति सोभी इन्द्र ऐसा॰ हे ऋत्विजो तैसे इन्द्र के अर्थ अभिषुत सोम को स्वाहाकार करि के होमो ॥ का॰ ९॥ ११॥ ९॥ तृम्पन्तु॰ इसका अध्वर्यु जपकरै प्रा॰ –त्र॰ होत्रा देवतम् ॥ वोह होत्राः छन्दों के अभिमानी देवता तृप्त हों। होत्र शब्द से याज्या छन्दांसि स्मरण होते हैं। वोह कौंन कि जो मधुस्वादु॰ सोम के स्विष्टा॰ साधु इष्टा अर्थात् तिसके होम मे नियुक्त हैं। और जो होत्राः सुष्ठु प्रीताः कैसे जाने गये ऐसे कि स्वाहाकार करिके सुहुताः॰ होम के अर्थ नियुक्त हैं ॥ का॰ ९॥ ११॥ १०॥ अध्वर्यु होता के समीप में प्रत्यङ्मुख खड़ा हो ॥ अयाडग्नीत् दे॰–त्र॰ होतृ देवतम् ॥ अग्निरयाट्॰ अयाक्षीत्॰ अग्नीध्राने याग किया यह होता से कहै ॥१५॥

अ॰ ७ अयं वेन ॥ अयं वेनश्चोदयत्पृश्निगर्भा ज्योतिर्जरायू रजसो विमाने ॥ इममपाꣳ संगमे सूर्यस्य शिशुन्न विप्रा मतिभी रिहन्ति ॥ उपयामगृहीतोसि मर्क्काय त्वा ॥१६॥ †

का॰ ९॥ ६॥ १२॥ मंथिग्रह को ग्रहण करै त्रिष्टुप्॰ इस मंत्र से आधिदैव

† अ॰ ति॰ अ॰ उ॰ त्वा॰ इ॰ ॥१६॥

और अधियज्ञमें अवस्थित सोम स्तुतिकरियेहै॥ अधिदैवं चन्द्रात्मना स्तूयते॥ अयंवेनः॰ यह कान्त॰ चन्द्र उदकके निर्माण समय अर्थात् ग्रीष्मान्तमें प्राप्त प्रश्निगर्भ॰ जल की प्रेरणा कर्त्ता अर्थात् वर्षताहै। पृश्नि॰ आदित्य वा द्युलोक गर्भ॰ जिसका अवस्थान॰ द्युलोकस्था अथवा रविस्था जल वर्षताहै कैसाहै वेनः॰ कि ज्योतिर्जरायुः॰ विद्युल्लक्षण ज्योति को जरायुवत वेष्टन है जिस्का वोह॥ इदानीमधियज्ञं लतात्मना सोमःस्तूयते॰ विप्राः मेधावी ब्राह्मण इस सोमको शिशुन॰ जैसे कोई वालकको लालन कर्त्ताहै तैसेही इस सोमको स्तोत्र शस्त्ररूपा वाणी करि स्तुति कर्तेहैं। कैसाहै यह कि सूर्य और जलके संगमे॰ ग्रहण किये जलसे अभिषुत अर्थात् सोमके अभिषवार्थ वसतीवरी जल और सूर्य के संगमे ग्रहणकर्तेहैं। तोवै वहन्तीनार्ठस्यन्दमानानांगृह्णीयाद्दिवा गृह्णीयादितिश्रुतेः॥ अथवा यह अर्थ जल और सूर्यके समागम निमित्त अर्थात् वृष्टिगर्भ निष्पत्त्यर्थ ब्राह्मण इस सोमको स्तुति कर्तेहैं जैसे वालक किसी वस्तु के लाभके अर्थ किसीकी स्तुति कर्ताहै॥ उपयामेति सा॰–गा॰ ऐसा हे सोम तू उपयाम ग्रह॰ पात्र करिके गृहीत हैतिस मर्क नामा शुक्रपुत्र असुरोंकेपुरोहितके अर्थ तुझे ग्रहण कर्ताहूं॥१६॥

मनो न॥ येषुहवंनेषु तिग्मं विपः शच्या वनुथो द्रवन्ता। आयः शर्याभिस्तुविनृम्णो अस्याश्रीणीतादिशं गभस्तावेषते योनिः प्रजाः पाह्यपमृष्टो मर्को देवास्त्वोमन्थिपाः प्रणयन्त्वनाधृष्टासि॥१७॥†

† म॰ मो॰। अ॰ गा॰–हि। बृ॰। अ॰–कं॰। उ॰। दे॰–चु। त्र॰। अ॰–मि। त॰॥१७॥

का० ४·६·१३· मन्थिग्रह को यव पिष्ट करि मिश्रित करै॥ मनोनत्रिष्टु
प्सोम स्तुतिः अधि यज्ञानु वादिनी॥मेधावी, अध्वर्यु प्रति प्रस्थाता
जिन सोम होमोंमें शच्या (कर्म+) करि के मनवत् उत्साह युक्त जैसे
तैसे शुक्र मन्थी ग्रहों को प्राप्त हैं। कैसे हैं मेधावी कि कर्त्तव्य होमोंमें प्रच
रते। जो अध्वर्यु अंगुली करि हाथमें स्थित इस मन्थिग्रहका सव ओड
से सक्तु यवपिष्ट करि मिश्रित करताहै। कैसा है जो अध्वर्यु कितुवि
(वहुत) नृम्ण+(धन) युक्त॥ यद्यपि यहां अध्वर्यु प्रति प्रस्थाता समानक
र्मोहैं तथापि जो यव पिष्ट करि अपण करता है सो मुख्य है॥ एषतेया-
ह०से सादन करै। हे मन्थिग्रह तेरी यह जगह तू यजमान संवंधिनी प्रजा
का पालन करि॥ का० ४·१०·६· प्रति प्रस्थाता प्रोक्षित यूप सकल से
मन्थि ग्रह का आच्छादन करि अप्रोक्षित से अपमार्जन करै॥ अपमृ
ष्टोमर्कः या-गा० आभिचारिकम्। मर्क नामा असुरों का पुरोहित अ
पमार्जन किया॥ का० ४·१०·६· प्रति प्रस्थाता हविर्धान से निकले देवा
स्त्वेति या-पं० मन्थिदैवतम्। हे मन्थि ग्रह मन्थि ग्रहके पीने वाले देव
ता तुम पूजा के स्थान को प्राप्त हों॥ अनाधृष्टासि यह मन्त्र पहिले का
ण्डी १२ में विनियोग सहित व्याख्या किया॥१७॥

सुप्रजाः॥ प्रजाः प्रजनयन्परीह्यभि रायस्पोषेण यजमान
म्॥ सञ्जग्मानो दिवा पृथिव्या मन्थी मन्थि शोचिषा
निरस्तो मर्को मन्थिनोधिष्ठानमसि॥१८॥+

का० ४·१०·७· प्रति प्रस्थाता उत्तर यूप देश को जावे सुप्रजाः सा-त्रि·
मन्थि दैवतं॥ हे शोभन प्रजा युक्त मन्थि ग्रह तू यजमान संवंधिनी प्र

+ सु-म्। अ०। मं-षा। इ०नि-र्कः। उ०। म-सि। ऋ०॥१८॥

+ निरु० ३.१· + निघ० ३.१· + निघ० २.१०·

जा का उत्पादन करि के धनकी पुष्टि सहित यजमानके संमुख आ॥ का० ९।१०।१०। प्रतिप्रस्थाता अरत्निका सन्धान करै सजग्मानः।सा०अ०॥ मन्थिनाम ग्रह द्युलोक भूलोक मे जाता हुआ अपनीदीप्ति से यूप को विभरण कर्त्ता है इतिशेषः॥ का० ९।१०।११। प्रतिप्रस्थाता अप्रोक्षत यूप शकल को निकाले निरस्तः।दै०।पं० आभिचारिकं॥ मर्कनामा असुरों के पुरोहित का निराकरणकिया॥ का० ९।१०।१३। प्रतिप्रस्थाता प्रोक्षत यूप शकल को आहवनीय मे डाले मन्थिनः।प्रा०।गा० शकल देवतं॥ हे यूप संकल तू मन्थिग्रहका अधिष्ठानहै॥१८॥

अ०८ ये देवासः॥ येदेवासो दिव्येकादशस्थ पृथिव्यामध्येकादशस्थ॥ अप्सुक्षितो महिनैकादशस्थ तेदेवासोयज्ञमिमं जुषध्वम्॥१९॥

दोनोंधाराओं के झरते आग्रयण ग्रहको ग्रहण करै वैश्वदेवी त्रिष्टुप् परुच्छेव दृष्टा॥ हे देवताओ तुम द्युलोकमें एकादश संख्या कहो किस महिमा से कि अपने अपनेमाहात्म्य से सर्वत्र महाभाग्य के अविशेष होने से महिना यह पद तीनो स्थानो में जुडताहै तथा पृथिवी के ऊपर एकादशहो तथा तुम अन्तरिक्षनिवासी एकादशहो हे देवताओ त्रिविधतुम इस यज्ञ। यजनीय आग्रयण ग्रहको सेवन करो॥१९॥

उपयामगृहीतोस्याग्रयणोसि स्वाग्रयणः॥ पाहियज्ञम्पाहियज्ञपतिम्विष्णुस्त्वामिन्द्रियेण पातु विष्णुन्त्वम्पाह्यभि सवनानिपाहि॥२०॥

आग्रयणदेवतं यजुराग्रयण ग्रहणएव विनियुक्तम्॥ हे आग्रयण

ग्रह तू उपयाम पात्र करि के स्वीकार किया है आग्रयण नामा है कैसा है तू कि स्वाग्रयण अच्छे प्रकार प्राप्त होता। तैसा तू यज्ञ की रक्षा करि। विष्णुः यज्ञका अधिष्ठाता देवता इन्द्रियेण अपनी सामर्थ्य से तुम्हें रक्षा करै और तू भी तैसे विष्णु की रक्षा करि। सवनानि प्रातःसवनादिकों को सब ओड़ी से रक्षा करि॥२०॥

सोमः पवते॥ सोमः पवते सोमः पवते स्मै ब्रह्मणे स्मै क्षत्राया स्मै सुन्वते यजमानाय पवत इष ऊर्ज्जे पवतेद्भ्य ओषधीभ्यः पवते द्यावापृथिवीभ्यां पवते सुभूताय पवते विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य एष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः॥२१॥ †

का॰ ९॰ ६॰ १५॰ सोमः पवते को तीन वार करिके जपे वैश्वदेवं यजु॥ सोम ग्रह पात्र मे जाता अर्थात् अपने कर्म मे प्रवृत्त होता है॥ द्विरुक्तिरादरार्थः किसलिये कि इस ब्राह्मण जाति की प्रीति के अर्थ इस क्षत्रियजाति की प्रीति के अर्थ इस सोमाभिषव करने वाले यजमान के काम की प्राप्ति के अर्थ। अन्न के अर्थ वृष्टि के व्रीहियवादिक ओषधियों की सिद्धि के अर्थ जाता है। द्युलोक पृथिवी लोक की प्रीति के अर्थ जाता है। किंवा बहुनोक्तेन सब अच्छे मनुष्यों के अर्थ जाता है। हे आग्रयण ग्रह तैसे तुम्हको समस्त देवताओं की प्रीति के अर्थ ग्रहण कर्त्ताहूं इति शेषः॥ एष ते या ज॰ इस से सादन करै। हे ग्रह यह तेरा स्थान समस्त देवताओं के अर्थ तुम्हें सादन कर्त्ताहूं इति शेषः॥२१॥

अ॰ ९ उपयामगृहीतोसी। न्द्रायत्वा बृहद्वते वयस्वत उक्थाव्यं गृह्णामि॥ यत्त इन्द्र बृहद्वयस्तस्मै त्वा विष्णवे त्वैष

† सो-भ्यः॥ अ॰। ए-भ्यः॥ इ॰॥२१॥

ते योनिरुक्थेभ्यस्त्वा देवेभ्यस्त्वा देवाव्यं यज्ञस्यायुषे गृह्णामिमित्रावरुणाभ्यान्त्वा ॥२२॥ †

का॰९॰६॰२॰ उक्थ्यग्रहको ग्रहण करै॥ उपयाम ग्रह देवतानियजूंषि उपयामेति यजुः॥ हे सोम तू उपयाम पात्र करि गृहीतहै। हे उक्थ्य ग्रह तुझै इन्द्रके अर्थ स्वीकार करताहूं। कैसे इन्द्रके अर्थ कि वृहत्साममियके तथा वयस्वते सोमरूप अन्नवासदा योवन लक्षणवीर्यसहित। कैसे तुझै कि उक्थाव्यम् उक्थानि मित्रा वरुणं ब्राह्मणछंस्यछावाक संबंधी शास्त्रोंकी अवति रक्षा करनेवाले तिसै। तहां ही इसका विनियोगहै॥ किंच ऐसे सोमको कहिकर इन्द्र प्रति कहिताहै हे इन्द्र जो तेरा वडा सोमरूप अन्नहै तिसके पानार्थ तुझै प्रार्थना करतेहैं इतिशेषः। हे सोम विष्णु देवताके अर्थ तुझै ग्रहण करताहूं॥ अथवा हे इन्द्र जो तेरा वडा ऊर्जित योवन लक्षण तिसके अर्थ सोम तुझै ग्रहण करताहूं॥ हे सोम जो इस इन्द्रका वृहद्वय है तैसेके अर्थ तुझै ग्रहण करताहूं और विष्णु(यज्ञ)के अर्थ तुझै ग्रहण करताहूं॥ एषते या॰— इ॰ से सादन करै। हे ग्रह यह तेरा स्थान उक्थ्यके अर्थ तुझै सादन करताहूं॥ का॰९॰१४॰ ८॰ उक्थ्यस्थालीस्थ सोमको तीनिवार ग्रहण करै॥ समस्त प्रशास्तृ ब्राह्मणाछंस्य छावाक तिन्हों के किये यागके अर्थ देवेभ्यस्त्वा आसुरीगा॰॥ हे सोम देवताओंके अर्थ तुझै ग्रहण करताहूं कैसे तुझै कि देवाव्यम् देवताओंकी तृप्ति करनेवाले। यज्ञस्यायुषे अनवछिन्नकर्मोके दोष रहित परिसमाप्ति यज्ञकी आयु तिसके अर्थात् यज्ञसमाप्तिके अर्थ और फलपर्यन्त अवस्थानके अर्थ ग्रहण कर

† उ-त्वा। अ॰। ए-स्त्वा। इ॰। दे-मि। उ॰॥२२॥

ताहूं। अथवा यज्ञ यजमान का शरीर है इस हेतु यजमान की आयु के अर्थ ग्रहण करताहूं॥२२॥

मित्रावरुणाभ्यान्त्वा देवाव्यंयज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्रायत्वा देवाव्यंयज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्राग्निभ्यान्त्वा देवाव्यंयज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्रावरुणाभ्यान्त्वा देवाव्यंयज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्राबृहस्पतिभ्यान्त्वा देवाव्यंयज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्राविष्णुभ्यान्त्वा देवाव्यंयज्ञस्यायुषे गृह्णामि ॥२३ +

का० ९.१४.९. अथवा मित्रावरुणाभ्यांत्वा इस मंत्र से प्रशास्त्र उक्थ्य को ग्रहण करै। मैत्रावरुण के उक्थ्य विग्रह में इस मंत्रका विकल्पहै॥ मित्रावरुणाभ्यामित्यार्षीगा०॥ मित्रावरुण के अर्थ देव तर्पक तुम्हे यज्ञकी आयु के अर्थ ग्रहण करताहूं॥ का० ९.१४.१५. ऐसेही इन्द्रायत्वा आसुरीगा० से ब्राह्मण छंसि. इन्द्राग्निभ्यांत्वा. गा—अ० से अच्छावाक के अर्थ दोनों मंत्रों का विकल्पहै॥ इन्द्र के अर्थ तुम्हे ग्रहण कर्त्ताहूं. इन्द्र और अग्नि के अर्थ तुम्हे ग्रहण कर्त्ताहूं शेषं पूर्ववत्॥ का० १०.७.११. उक्थ्यादि सोम संस्थमें इन्द्रावरुणभ्यांत्वा. आर्षी.—गा. इन्द्राबृहस्पतिभ्यांत्वा. और इन्द्राविष्णुभ्यांत्वा. ३ यजुषि. मैत्रावरुण. ब्राह्मण छंसि. अच्छावाक के अर्थ तृतीय सवन में उक्थ्य विग्रह के मंत्र हैं॥ इन्द्र और वरुण के अर्थ॥ इन्द्र और बृहस्पति के अर्थ। इन्द्र और विष्णु के अर्थ तुम्हे ग्रहण कर्त्ताहूं शेषं पूर्ववत् २३ इतिनवमोनुवाकः॥९॥

अ.१० मूर्द्धानन्दिवः॥ मूर्द्धानन्दिवो अरतिम्पृथिव्यावैश्वान

+ मि-मि। अं। इ। उ। ऋ। लृ। आ। २३

रमृत ऽआजात मग्निम्। कविं सम्म्राजमतिथिञ्जनाना मासन्नापात्रञ्जनयन्त देवाः २४

वैश्वानर देवत्या त्रिष्टुब् भरद्वाज दृष्टा वैश्वानरश्चात्र सर्वात्मनाम्नूयते का॰ ०८॰ ६॰ २॰ २॰ ध्रुव संज्ञक ग्रह को ग्रहण करे। देवता ऐसे अग्निको उत्पादन कर्त्ते हुए। कैसे अग्नि को कि द्यु लोक के शिखवत उन्नत प्रदेशमें सूर्य रूप करि अवस्थित हो भासक। तथा पृथिवीकेऊपर रतिरहित नही पृथिवी के ऊपर कदाचित अग्नि उपरमण करता किंतु दाह पाक प्रकाश से सर्वो की अनुग्रह कर्त्ता सर्वदा वर्त्ते हैं। अथवा पृथिवीशब्दसे अन्तरिक्षलेना + अन्तरिक्षका अरति अर्थात् पूरक क्योंकियह तहां स्थित हो यथा काल दृष्टिकरिकें भूतों का पोषण कर्त्ता है तथा वैश्वानर समस्त नरों का जठराग्निरूप करि अन्नका पाचक होंने सेहित तिसको। तथा कविं क्रांति दर्शी अपने भक्तों के अनुग्रह कर्नेवाले अभिज्ञको। तथा सम्यक् राजमान को। तथा यजमानों के अतिथि हवियों करिके सत्कार योग्य को + आसन् आसनि मुख में आपात्रम् आभि मुख करि के पीते हें इस से इस आपात्र को + ऐसे अग्नि को देवाः अर्थात् इन्द्रादिक देवता उत्पादन करते हुए। २४

उपयामगृहीतोसि। ध्रुवोसि ध्रुवक्षितिर्ध्रुवाणान्ध्रुवतमो च्युतानामच्युतक्षित्तमऽएषते योनिर्वैश्वानरायत्वा। ध्रुवन्ध्रुवेण मनसा वाचा सोममवनयामि। अथानऽइन्द्रऽइद्विशोऽसपत्नाः समनसस्करत्। २५। +

ध्रुवोसि ध्रुवदैवतं यजुः ध्रुवग्रहण एवविनियुक्तम्। हेसोम

+ उ॰ म॰। अ॰ ए॰ ला। इ॰। ध्रु॰ नू। उ॰। २५।

+ निघं॰ १।३।

+ विशां पतीर्विशामीश्वरानश्च्वासमनसः सदृशमनसः एवं सर्वा भयविशाप्त ... १।४।२।१४।

+ विशां पति ... [illegible]

तू उपयाम पात्र करिकै गृहीतहै ध्रुवनामक है कैसाहै तू कि ध्रुवक्षितिः स्थिर है निवास जिस का वोह॰ क्षितिर्वास गत्योः आवेश्व देवी संस्थान से स्थिर निवासहै। तथाध्रुवाणां आदित्य स्थाल्यादिकों के मध्य ध्रुवतमः अतिशय करिकै स्थिर तथा च्युत रहितों क्षरणशून्यो मेंअच्युतक्षित्तमः अर्थात् च्युतरहितपात्रमें अतिशय करिकै निवास करता॥एषते या-त्रि॰ इति सादनम्। हे ग्रह यह तेरी जगह वैश्वानर (अग्नि)के अर्थ तुझे सादनकरताहूं॥का॰ १०.७.७ ध्रुवं ध्रुवेणेति ध्रुवपात्रस्थ समस्त सोम को होतृ चमस में सींचे॥बृहती पूर्वार्धर्चो ध्रुव देवतः उत्तर ऐन्द्रः॥ध्रुवेण॰एकाग्र मनसा वाचा करि ध्रुव ग्रह में अवस्थित सोम को होतृ चमस में सींचताहूं अथवा ध्रुव ग्रह होतृ चमस्थ सोम को प्रत्यवनयामि फिरिसींचताहूं॥निरन्तर में यह इन्द्र हमारी प्रजा को ऐसी करै। कैसी कि शत्रु रहित स्थिर मनस्का अर्थात् धृतियुक्ता॥२५॥

अ॰११ यस्ते॥ द्रप्सस्कन्दतियस्ते॑ अꣳशुर्ग्रावच्युतोधिषणायो रुपस्थात्॥ अध्वर्योर्वापरि॑ वाजः पवित्रात्तन्ते॑जुहोमि मन॑सावषट्कृत॒ꣳ स्वाहा॑ देवाना॑मुत्क्रम॑णमसि॥२६॥ +

का॰ ९.६.२८ अभिषव और ग्रहण में पतित सोम विन्दुओंके ग्रहण करने में अशक्त होंनेसे तिस प्रत्यवाय के परिहारार्थ घृत होम की विप्रुट् होम यह संज्ञा है तिसे अध्वर्य्वादिक होमें॥सैमी त्रिष्टुप् स्वाहेति यजुरन्ता देवश्रवा देववात दृष्टा॥ हे सोम तेरा द्रप्सः जो रसका एक देश भूमि में अन्यत्र गिरा और जो तेरा

+ य-ह्वा॰अ॰२-सि॰।दृ॰।२६

खण्ड ग्राव्णों के शकाश से गिरा और जो अधिषवण फलकाओं के उत्संग से गिरा अथवा जो अंशु अध्वर्यु के शकाश से गिरा अथवा जो अंशु पवित्रा से जहां कहीं गिरा हे सोम तेरे तिस द्रप्स और अंशु को स्वाहाकार करिके होम करता हूं। कैसा है कि मनसाकरिवषट्कारकिया (संकल्पित) अर्थात् वषट्कार और स्वाहा कार करिके होम करता हूं। का॰ ९·६·३२। अध्वर्यु ने वेदी में जो तृणग्रहण किये तिन्हों में से एक को चात्वाल में डाले। देवानामिति या-इ॰ चात्वाल दे॰॥ हे चात्वाल तू देवताओं का उत्क्रमण है उत्क्रामन्ति॰ जाते हैं स्वर्ग को जिस से वोह उत्क्रमण अर्थात् तुम करिके देवता स्वर्ग को जाते हैं॥ अतो हि देवाः स्वर्गमुपोद् क्रामन्निति श्रुत॰ ४·२·५·५·॥२६॥

अ॰ १२ प्राणायमे॥ वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्व व्यानाय मे वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्वोदानाय मे वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्व वाचे मे वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्व क्रतूदक्षाभ्याम्मे वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्व श्रोत्राय मे वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्व चक्षुर्भ्याम्मे वर्च्चोदसौ वर्च्चसे पवेथामात्मने मे॥२७॥ +

का॰ ९·७·९· प्राणायेत्यादिक मंत्रों की अवकाश संज्ञा तिन्हों को पढै॰ ग्रहण क्रम से ग्रहों को अध्वर्यु यजमान को दिखलावे। लिंगोक्त देवता न्ये का दश यज्ञ केये प्राण तिन्हों को प्राण करि दिखलावे हैं॥ १·२·६· आसुरीअ॰ ३·७ आसुरीउ॰ ४·५· आसुरी गायत्री॥ उपांशु मू। हे उपांशो जो तू स्वभाव से ही तेज का दाता सो तू मेरे हृदय स्थित वायु के तेज के अर्थ प्रवर्त्त हो॥ उपां-

+ प्रा-स्व। व्या॰। व्या-स्व। इ॰। उ-स्व। उ॰। वा-स्व। क्र॰। क्र-स्व। त्व॰। श्रो-स्व। श्रो॰। च-

॥ १० ॥ [illegible]

शुसवनम्। हे उपांशुसवन मेरे सर्व शरीरगतवायु के अर्थ प्रवर्त्तें हो अन्यत्पूर्ववत्॥ अंतर्यामम्। कंठदेशस्थ उदानवायुः॥ ऐन्द्रवायव म्। वाक् इन्द्रि के अर्थे॥ मैत्रावरुणम्। क्रतु॰ काम् दक्ष॰ तिसकी समृद्धि तिन दोनो के अर्थे॥ आश्विनम्। श्रोत्र इन्द्रि के अर्थे॥ शुक्रामन्थिनौ युगपत्। हे शुक्रामन्थिनौ मेरी चक्षुओं की पटुता तिस रूप तेज के अर्थे तुम प्रवर्त्त होओ॥२७॥

आत्मने मे वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्वौजसे मे वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्वायुषे मे वर्च्चोदा वर्च्चसे पवस्व विश्वाभ्यो मे प्रजाभ्यो वर्च्चोदसौ वर्च्चसे पवेथाम्॥२८॥ +

८.५.१०. आसुरी अ०११ यजुः॥ आग्रयणम्। मेरे जीवकी स्वस्थता के तेज के अर्थे॥ उक्थ्यम्। समस्त इन्द्रियों का पाटव शरीर बावल तिस रूप तेज के अर्थे। ध्रुवम्। आयु का निर्दुष्ट जीवन तिस रूप तेज के अर्थे॥ पूतभृदाधवनीयौ युगपद् वेक्षते। हे पूतभृत आधवनीय समस्त मेरी प्रजा के अर्थे जो तेज है तिस के अर्थे तुम प्रवर्त्त होओ कैसे हो तुम कि तेज के देंने वाले। अथवा प्राणव्यानादिकों का जो तेज तिस के अर्थे प्रवर्त्त होओ। अथवा जो तू प्राण के अर्थे तेज का देने वाला सो मेरे ब्रह्म तेज के अर्थे प्रवर्त्त हो॰ एवं सर्वत्र॥२८॥

+ आग्रयणादिचतुर्णां ग्रहाणां विपरीतम्।

कोऽसि॥ कतमोऽसि कस्यासि को नामासि॥ यस्य ते नामामन्महि यन्त्वा सोमेनातीतृपाम॥ भूर्भुवः स्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्याᳬं सुवीरो वीरैः सुपोषः

+ आ-स्व।अ०।मी-स्व।इ०आ-स्व।क०वि-म्।ल०॥२८॥

पोषैः ॥२८॥ †

का॰ ८॰७॰१४॰ द्रोण कलश को देखै। कोसीति प्राजापत्या वर्धमाने ष्णिक्॥ अध्यस्त प्रजापतिं द्रोण कलशमाह हे द्रोण कलश तू प्रजापति है अतिशय करके प्रजापति है तथा प्रजापतिका है प्रजापति नामा है अर्थात् प्रजापति का अनन्य भूत है। किंच हम जिस्का तेरा नाम जानते हैं मन और ज्ञान से फिर जिस द्रोण कलश रूप तुझ को हम सोम करिकें तृप्त करते हैं सो तू हमको नाम करि के विदित करि और कामों करि के तृप्त करि इति शेषः॥ का॰ ८॰७॰१५॰ भूर्भुवस्वः यजुः जप करै॥ हे भूर्भुवस्व अग्निवायुसूर्योः प्रजा करिके मैं शोभन प्रजा युक्त होंऊं वीरों करि के सुवीरः होंऊं धन की पुष्टि करि के शोभन पुष्टि युक्त होंऊं॥ २९॥

अ॰१३ उपयाम गृहीतोसि॥ मधवे त्वोपयाम गृहींतोसि माधवाय त्वोपयाम गृहीतोसि शुक्राय त्वोपयाम गृहींतोसि शुचंये त्वोपयाम गृहीतोसि नभंसे त्वोपयाम गृहीतोसि नभस्याय त्वोपयाम गृहीतोसीषे त्वोपयाम गृहीतोस्यूर्ज्जे त्वोपयाम गृहीतोसि सहंसे त्वोपयाम गृहीतोसि सहस्याय त्वोपयाम गृहीतोसि तपंसे त्वोपयाम गृहीतोसि तपस्याय त्वोपयाम गृहीतोस्यꣳहसस्पतये त्वा॥ ३०॥

का॰ ८॰१३॰१॰—४॰ अध्वर्यु प्रतिप्रस्थाता द्वादश ऋतुग्रह करि के अनुतिष्ठें उपयामेत्यादिक द्वादश मंत्र हैं तहां षट् युग्म मंत्रों में पूर्व-पूर्व मंत्र करि के अध्वर्यु उत्तर-उत्तर करि के प्रतिप्रस्थाता इति मंत्र

† को-मः। अ॰। भू-षैः इ॰॥ २९
† उ-त्वा। ज॰। इ॰ ३॰। ऋ॰। ल॰। आ॰। ई॰। ऊ। ऋ॰। ऌ॰। क॰। च॰। ट॰॥ ३०

विवेकः॥लिंगोक्तानि त्रयोदश १०३०४०५०८०११० आसुरीवृ०२०६०१००
१२० आसुरी अ०७०८० आसुरी त्रि०॥हे ऋतु ग्रह तू उपयाम करिकें
गृहीत है मधवे मधु नामा चैत्र मास के अर्थ तुम्हें ग्रहण कर्ताहूं इ
तिशेषः॥१॥माधवाय० वैशाख के अर्थ तुम्हें ग्रहण कर्ता हूं॥२॥म
धु माधवौ वासन्तौ मधु प्रमुख अन्न वसंत में होता है॥शुक्राय
ज्येष्ठ के अर्थ तुम्हें०॥३॥शुचये आषाढ मासाभिमानी देवता
के अर्थ तुम्हें०॥४॥शुक्र शुची ग्रीष्म मासौ स्वच शोषणे॥नभ
से श्रावण मास के अर्थ सोम तुम्हें०॥५॥नभस्याय भाद्रपद मासा
भिमानी के अर्थ तुम्हें०॥६॥नभोनभस्यौ वार्षिकौ मासौ मेहकी
बाहुल्यता से सूर्य के नदीखने के कारण नभ और नभस्य कहा
॥इषे आश्विन मास के अर्थ तुम्हें०॥७॥ऊर्जे कार्तिक मास के अ
र्थ तुम्हें०॥८॥इष अन्न ऊर्ज तिस का उपसेचन दध्यादि तिसकी
बहुती होती है० मतुपो लोपादभेदोपचाराद्वाइट् शब्देन ऊ
र्क शब्देन च शारदौ मासा वुच्येते॥सहसे मार्गशीर्ष मास के
अर्थ०॥९॥सहस्याय० पुष्य मास के अर्थ०॥१०॥सहः सहस्यौ
हैमन्तिकौ मासौ॥तपसे० माघ मास के अर्थ०॥११॥तपस्याय
फाल्गुण मास के अर्थ०॥१२॥तपस्तपस्यौ शैशिरौ मासौ तपति
सूर्यो यत्रात्यन्तं सतपास्तपस्यश्च॥का०९०१३०१८० जो अध्वर्यु
की इच्छा हो तो त्रयोदश में ऋतुग्रह को ग्रहण करे० गेच्छ को वि
कल्पः आसुरी- उ०१३०॥हे ग्रह तू उपयाम पात्र करि ग्रहीत है तैसे तु
म्हको अंहसः पतये अधिक मासाधिष्ठातृ के अर्थ ग्रहण कर्ताहूं।

इति शेषः अंहः पाप तिसका पति। मल मास होनेसे यह बारहोंम हीना से गिरताहे अथवा अंहते गति कर्मानः निघं० २.१४. गतिका पति त्रयोदशवां महीना आदित्य की गति के वशसे होताहे ॥३०

अ० १४ इन्द्राग्नी ऽआगतꣳ सुतङ्गीर्भिर्न्नभो वरेण्यम्॥ अस्य पातन्धियेषिता॥ उपयामगृहीतोसीन्द्राग्निभ्यान्त्वै षते योनिरिन्द्राग्निभ्यान्त्वा ॥३१॥+

का०।९.१३.२० प्रति प्रस्थाता इन्द्राग्नी देवता के ग्रह को ग्रहणक रै ऐन्द्राग्नी देवतं गायत्री विश्वामित्र दृष्टा॥ हे इन्द्राग्नी तुम अ भिषुत सोम प्रति आओ। कैसा है सोम कि गीर्भिर्नभो वरेण्यं अर्थो त् त्रयी लक्षण वाचा करिके जैसे आदित्य प्रार्थनीयहे सो, नभआ दित्य को कहते हें निरु० २.२२. अथवा स्तुति रूपा वाणी करि के युक्त इति शेषः॥ नभो वरेण्यं स्वर्गस्थ देवता ओंकरिके प्रार्थनीय। किं च हे इन्द्राग्नी तुम इस सोम संवन्धी अंशको पान करो। कैसे हो तु म कि यजमान की बुद्धि करि के प्रार्थना किये गये॥ ऐसें देवताओं प्रति कहि कर सोम को कहताहे उपयामेतिया.--ज.। सोम तू उपया म ग्रह करि के ग्रहीत हे हे ग्रह इन्द्राग्नी के अर्थ तुझे ग्रहण कर्त्ता हूं॥ एषत इतिया.--प.सादनं। यह तेरा स्थान इन्द्राग्नी के अर्थ तु झे सादन कर्त्ता हूं ॥३१॥

अ० १५ आघा॥ आघा ये ऽअग्निमिन्धते स्तृणन्ति वर्हिरानुष क्॥ येषामिन्द्रो युवा सखा॥ उपयामगृहीतोस्यग्नीन्द्रा भ्यान्त्वैषते योनिरग्नीन्द्राभ्यान्त्वा ॥३२॥ +

+इ-ता।अ०।उ-।त्वा।इ०।ए-त्वा।उ०।३१॥ + आ-खा।अ०।उ-त्वा।इ०।ए-त्वा।उ०।

अग्नीन्द्र देवत्या गायत्री त्रिशोक दृष्टा अस्या विनियोगः कात्याय नेन नोक्तः ऐन्द्राग्न ग्रहे एव विकल्पः शाखान्तरे॥ जे यजमान अग्नि को सब ओड़ी से दीपन कर्ते अर्थात् इष्टि पशु सोम चातुर्मास्य करि के पूजा करते हैं घेत्यनर्थकः। और जे आनुपूर्व से वर्हिओं को आच्छादन कर्ते हैं। किंच जिन यजमानों का, युवा, जरा मृत्यु रहित इन्द्र सखा, मित्र वत् उपकारक॥ उपयामेति या.-जः॥ हे सोम तिन्हों के यज्ञ मे उपयाम ग्रह करिके तू स्वीकार किया है अग्नीन्द्र के अर्थ तुझे ग्रहण कर्त्ता हूं॥ एषते या.-पं.सादयति॥ हे सोम यह तेरा स्थान अग्नि और इन्द्र के अर्थ तुझे सादन कर्त्ता हूं॥ ३२॥

अ.१६ ओमासश्चर्षणीधृतः॥ ओमासश्चर्षणीधृतोविश्वेदेवास ऽआगत॥ दाश्वाᳬसोदाशुषः सुतम्॥ उपयामगृहीतो सिविश्वेभ्यस्त्वादेवेभ्यऽएषते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वादेवेभ्यः॥ ३३॥

का० ९.१४.१. अध्वर्यु यजमान करिके स्पर्श कर्त्ते वा न कर्त्ते द्रोण कलश से शुक्र पात्र करिके वैश्वदेव ग्रह को ग्रहण करै वैश्वदेवी गायत्री मधुछन्दो दृष्टा॥ हे विश्वे देवा ओ तुम आओ कैसे हो तुम कि ओमासः, रक्षा करने वाले वा अवनीय निरु० १२.४०. तर्पयितार वा तर्पणीय। तथा चर्षणीधृतः, मनुष्यों के धरण, पोषण कर नेवाले। अनिष्ट का निरसन, रक्षण. इष्ट का प्रापण, पोषण इत्य वन धरणयोर्भेदः। तथा सोम देनेवाले यजमान को फल के देनेवाले अर्थात् पूरने वाले। यद्वा सोम को पीने वाले॥ उपयामेत्यासु

+ओ-मृ। अ।उ-भ्यः॥ ष्टू० ए-भ्यः। उ०॥ ३३॥

रीगा०॥ हे सोम तू उपयाम पात्र करिके स्वीकार कियाहै विश्वे देवाओंके अर्थे तुझे ग्रहण कर्ताहूं॥ एषतेया०ज०सादयति। यह तेरा स्थान विश्वे देवाओंके अर्थे तुझे सादन कर्ताहूं॥ ३४॥

अ० १७  विश्वे देवास॥ विश्वे देवास आगत शृणुता म इमं हवम्। एदं बर्हिर्निषीदत॥ उपयामगृहीतोसि विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य एषते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः॥ ३४॥ +

वैश्वदेवी गायत्री गृत्समदहृष्टा वैश्वदेव ग्रह ग्रहणे एव विकल्पेनाम्नाता॥ हे विश्वे देवाओ तुम मेरे यज्ञ प्रति आओ और आके मेरे इस आह्वान को श्रवण करो सुन कर इन मेरी बर्हिओंके ऊपर बैठो॥ उपयामेति पूर्ववत्॥ ३४॥    इति प्रातः सवन ग्रहा समाप्ताः

अथमाध्यान्दिनसवनग्रहाउच्यन्ते

अ० १८  इन्द्रमरुत्वः॥ इन्द्र मरुत्व इह पाहि सोमं यथा शार्याते अपिबः सुतस्य॥ तव प्रणीती तव शूर शर्म्मन्नाविवासन्ति कवयः सुयज्ञाः॥ उपयामगृहीतोसीन्द्रायत्वा मरुत्वत एष ते योनिरिन्द्रायत्वा मरुत्वते॥ ३५॥ +

माध्यन्दिने सवने मरुत्वतीया गृह्यन्त इति तित्तिरिवचनात्। तत्र त्रयो मरुत्वतीयास्तत्र प्रथममाह का० १०·१·१४· ऋतुपात्र करिके मरुत्वतीय ग्रहको ग्रहण करे ऐन्द्रामारुतीश्चतस्त्रस्त्रिष्टुभोविश्वामित्रदृष्टाः॥ मरुतों करिके सहित हे इन्द्र इस हमारे यज्ञ में सोमको पी। कैसे पी सो कहते हैं जैसे शर्याति नाम राजा के यज्ञ में अभिषुत सोम के अंश को पीआ तैसे यहां पान करि। शर्यातोहवा—श० त० ४·१·५·२

+ वि—ता०अ० भ्यः॥ इ० ए—भ्यः ३४    + इ—त्रा०अ०।उ—ते। इ० ए—ते। उ०। ३५

किंच हे शूरवीर) तेरी अनुज्ञा करि सुयज्ञाः (कल्याणयज्ञ) कवयः (क्रान्तदर्शी) तेरे सुख के निमित्त यज्ञ गृह में तुझे परिचार कहते हैं॥ हेसोम तू उपयाम करिके गृहीत है मरुतों सहित इन्द्र के अर्थ तुझे ग्रहण करता हूं॥ सादयति यह तेरी योनि मरुतों सहित इन्द्र के अर्थ तुझे सादन करता हूं॥३५॥

अ०१९ मरुत्वन्तम्वृषभम्॥ मरुत्वन्तम्वृषभम्वावृधानमकवारिन्दिव्यꣳशासमिन्द्रम्॥ विश्वासाहमवसेनूतनायोग्रꣳसहोदामिहतꣳहुवेम॥ उपयामगृहीतोसीन्द्रायत्वा मरुत्वत एषतेयोनिरिन्द्रायत्वामरुत्वते॥

अ०२० उपयामगृहीतोसिमरुतान्त्वौजसे॥३६॥ +

द्वितीयं मरुत्वतीयमाह। का०१०।३।६ रिक्तपात्र करिके शस्त्र सहित मरुत्वतीयको लेवे॥ इस अपने यज्ञमें तिस इन्द्रको हम आह्वान करते हैं। कैसे इन्द्र को कि मरुत्वन्तं मरुद्गणोपेत। जल के वरसनेवाले। कामों के वढानेवाले। अकवारिम् अकुत्सित शत्रुओं वृत्रादिकों वाले अथवा उत्कृष्ट ऐश्वर्यवाले। द्युलोमें रहनेवाले दुष्टों की शासना करने वाले अथवा प्रशासनवन्त। विश्वासाहम् विश्वं पालयतुं सहते स विश्वसाट् अर्थात् आलस रहित अथवा अभिभव के अर्थमें सहति अपनेधर्मसे छुटेहुए सवों के अभिभविता। नूतनाय नवीन पालन इसयजमानकी रक्षाके अर्थ उग्र उद्गूर्ण वज्र को। सहोदाम् वल देनेवाले तिसको॥ उपयाम एषते व्याख्याते॥३६॥

† म-मा। अ०।उ-ते। इ०। ए-ते। उ०। अनुवाक् २०। उ-से। ऋ०॥३६

तृतीयं मरुत्वतीयमाह। का॰ १०·३·३·प्रतिप्रस्थाता दूसरे ऋतुपात्र करिकें मरुत्वतीय ग्रहको ग्रहण करै उपयाम गृहीतोसि मरुतां त्वौजसे॰ मरुद्देवत्यं यजुः। हे मरुत्वतीय ग्रह मरुद्देवताओंके वलके अर्थ तुझे गृहण कर्त्ताहूं इति शेषः॥ सोतू उपयामकरिकें ग्रहीतहै। अपने वलको धारण करि कारणयह कि इन्द्रप्रति आये मरुत इसग्रहके ग्रहण करनेसे सवल होते हैं॥३६॥

अ॰२१ सजोषाऽइन्द्र॥ सजोषाऽइन्द्र सगणो मरुद्भिः सोमम्पिव वृत्रहाशूर विद्वान्॥ जहि शत्रूँ २॥ रपमृधोनुदस्वाथाभयङ्कृणुहि विश्वतोनः॥ उपयाम गृहीतोसीन्द्राय त्वा मरुत्वत एषते योनिरिन्द्रायत्वा मरुत्वते॥३७॥ †

सजोषाऽइन्द्रेति ३७ मरुत्वांइन्द्रेति ३८ ऋग्द्वयस्य सोपयामस्य मरुत्वतीय ग्रहणे एव विनियोगः॰ वाचःस्तोमे वाचस्तोमाऋत्वार॰ इति कात्यायनोक्तेः २२·६·२४·मरुत्वांइन्द्रेति मरुत्वती मित्याश्वलायनोक्तेश्च ७·२१·॥ हे इन्द्र हे शूर वीर तू सोमको पीकेंसाहै तू कि प्रीति करिकें वर्तमान (संतुष्ट) मरुद्गण सहित। इस सोम पानकरिके वृत्र दैत्य को मारैगा। विद्वान्॰ इस अर्थको जानताहै तिस हेतु सोम को पीकें वृत्रादिक शत्रुओंको मारि किंच मृधः॰ युद्धको निवर्तहो॥ अथवा मृधः संग्रामसे अपनुदस्व जे मारनेसै वचे शत्रु तिन्होंको संग्रामसे पालनके अर्थ प्रेरणाकरि अर्थात् प्राणदान करि। ऐसें वैरियों का नाश करिके निरंतर में हमको अभय करि॥ उपयामेति व्याख्याते॥३७॥

† स-नः। अ॰। उ-ते। वृ॰। ए-ते। उ॰॥३७॥

अ० २२ मरुत्वा रꣳ॥ इन्द्र॥ वृषभो रणाय पिबा सोममनुष्वधम्मदाय॥ आसिञ्चस्व जठरे मध्वऽऊर्म्मिन्त्वꣳराजासि प्रतिपत्सुतानाम्॥ उपयाम गृहीतोसीन्द्राय त्वा मरुत्वतऽएष ते योनिरिन्द्राय त्वा मरुत्वते॥ ३८॥ +

हे इन्द्र तू सोम को पी किसलिये कि तृप्ति और संग्राम के अर्थ कारण यह कि तृप्ति हुआ इन्द्र योद्धा होता है। कैसा है तू कि मरुद्गण संयुक्त। जलों का वर्षनेवाला। कैसा है सोम कि अनुष्वधम् पुरोडाशधानामन्थदधिपय लक्षण के सै पीसो कहते हैं कि मध्वः मधुस्वादोपेत की कल्लोल को जठर में सव ओडी मै सींच। सोमपान में हेतु कहिते हैं कि हे इन्द्र तू प्रतिपत्सुतानाम् प्रतिपत् प्रभृति तिथियों में अभिषुत सोम का राजा ईश्वर है कहां से कि चतुर्दशी के अन्त में अभिषुतो में कारण यह कि तेरे अर्थ सव तिथियों में सोम चुवाते हैं। छन्दोगानां सवने प्रतिपद्विधेतऽइति प्रतिपद्ग्रहणम्। उपयामेत्यादि व्याख्याते॥ ३८॥

अ० २३ महा रꣳ॥ इन्द्रः॥ महा रꣳ॥ इन्द्रो नृवदाचर्षणिप्राऽउत द्विबर्हाऽअमिनः सहोभिः॥ अस्मद्र्यग्वावृधे वीर्यायोरुः पृथुः सुकृतः कर्तृभिर्भूत्॥ उपयामगृहीतोसि महेन्द्राय त्वैष ते योनिर्म्महेन्द्राय त्वा॥ ३९॥ +

का० १०·३·१०· जैसे वैश्वदेव ग्रह शुक्रपात्र करि के ग्रहण किया तैसे ही महेन्द्र ग्रह को तिस से ग्रहण करे। माहेन्द्री त्रिष्टुप् भरद्वाजदृष्टा इन्द्र वीरकर्म के अर्थ बढता है। कैसा है इन्द्र कि महाप्रभव तथापि मनुष्यवत् आहूयमान आता है अथवा मनुष्यवत् सव ओडी से

मनुष्यों को अभीष्ट कामों से पूरण करताहै जैसे राजा अमात्यादिमनुष्यों (सेवकों)को अभीष्ट कामों करि पूरण करताहै तद्वत्। और द्वि वर्हो वृहि वृद्धौ वर्हणं वर्हः- दोनों प्रकृति विकृति रूपी सोम याग की वृद्धिहै जिससे वोह अथवा दोनों उत्तम और मध्यम स्थानोंकावर्हाः, वृद्धः प्रभु। तथा वल करिके अमित उपमा रहित अर्थात् अतोलित वल अथवा शतवल करिके अमित अप्रक्षिप्त अर्थात् अनुपहिंसित। तथा अस्मद्य्यक्- हमारे अभिमुख। सो वर्धमान इन्द्र ऐसा होवे। कैसा कि यश करिके विपुल वल करिके विस्तृत यजमानों करिके सत्कार(पूजा)किया॥ उप- त्यासुरी अनु० हे ग्रह- महेन्द्र के अर्थ तुझे॥ एष- इत्यासुरीत्रि० सादयति॥ ३९॥

अ०२४ मुहाँ २ऽ॥ इन्द्रः॥ऽ मुहाँ २ऽ॥ इन्द्रो य ओजसा पुर्जन्यो वृष्टिमाँ २ऽ॥ इव॥ स्तोमैर्वत्सस्य वावृधे॥ उपयामगृहीतोसि महेन्द्राय त्वैष ते योनिर्महेन्द्राय त्वा॥ ४०॥ †

माहेन्द्री गायत्री वत्सदृष्टा माहेन्द्र ग्रहण एव विकल्पेन विनियुक्ता॥ जो इन्द्र वत्स- वसन शील- वा वत्सस्थानीययजमान के स्तोमकरिके वृद्धि को पाताहै। कैसाहै इन्द्र कि तेज करिके महान् कैसे कि वृष्टि युक्त पर्जन्य,जैसे वर्षते मेघों की धारा वल करिके वहुतवढताहै॥ उपयामेति द्वे व्याख्याते॥४०॥

अ०२५ उदु त्यम्॥ उदु त्यञ्जातवेदसन्देवं वहन्ति केतवः॥ दृशे विश्वाय सूर्य्यं स्वाहा॥ ४१॥

का० १०.२.४.५. वस्त्र वद्ध सोम को जुहू में रखकर शालाद्वारीय

† म-धे।अ०।उ-त्वा। इ०।इ-त्वा। उ०॥४०॥

अग्नि में चतुर्गृहीत आज्य करि के दक्षिण संज्ञक होम करै॥ सौरीगायत्री प्रस्कण्व दृष्टा॥ रश्मि तिस प्रसिद्ध सूर्य देव को उद्वहन करती हैं। कैसे सूर्य को कि जातवेदसम् जात ज्ञान वाधन को किस लिये उद्वहन करती हैं कि विश्वाय दृशे ऽसव (जगत) के देखने के अर्थ तस्मै स्वाहा सुहुतमस्तु॥४१॥

चित्रन्देवानाम्॥ चित्रन्देवानामुदगादनीकञ्चक्षुर्म्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः॥ आप्रा द्यावापृथिवी ऽअन्तरिक्षꣳ सूर्य्य ऽआत्मा जगतस्तस्थुषश्च स्वाहा॥४२॥

का०१०·२·६· चतुर्गृहीत आज्य से शाला– अग्नि में दूसरी आहुति को होमें॥ सौरी त्रिष्टुप्कुत्सदृष्टा॥ परापर रूपेण स्थित सूर्यो ऽत्र स्तूयते– सूर्य चित्र (आश्चर्य) जैसे तैसे उदय हुआ वा होता है उदय होतेही अपने तेज करि के रात्रि जनित अन्धकार को नाश करता है और और ज्योतियों को देते यह आश्चर्य है। कैसा है सूर्य कि किरणों का आश्रय वा किरण पुंज। तथा मित्र वरुण अग्नि का नेत्र वत्प्रकाश·मित्रादि उपलक्षक समस्त देव मनुष्यों के रूप सूर्योदय में प्रकाश करते हैं इसहेतु मित्रादिकों का चक्षु वोह सूर्य उदय होते दिवि भूमि और अन्तरिक्ष को पूरण करता हुआ वा अपने तेज करि पूरण करता है इति शेषः। एवमपररूपेण स्तुत्वा पररूपेण स्तौति। कैसा है सूर्य जगतः (जङ्गम) तस्थुषः (स्थावर) का अन्तर्यामी। यमेतमादित्ये पुरुषं वेदयन्ते स इन्द्रः स प्रजापतिस्तद्ब्रह्मेति श्रुतेः सूर्यो ऽद्वैतमनेनोच्यते इति भावः

+यानाश्रीन्गाईपत्य· मिश्र·०७·२०·

तस्मै स्वाहा सुकृतमस्तु ॥४२॥

अग्नेनय॥ सुपथा राये अस्मान्विश्वानि देव वयुनानि वि
द्वान्॥ युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठान्ते नमः उक्तिं
विधेम स्वाहा ॥४३॥

अयन्नः॥ अयन्नो अग्निर्वरिवस्कृणोत्वयम्मृधः पुरः
एतु प्रभिन्दन्॥ अयम्वाजाञ्जयतु वाजसाताव यर्ठशः
त्रूञ्जयन्तु जर्हृषाणः स्वाहा ॥४४॥

का० १०·२·७· आग्नाध्रीय अग्नि में एकवारलिये आज्य को अग्ने
नय से होमें॥ का० १०·२·८· अयंनः से दूसरी आहुति को आग्नीध्री
यमें होमें॥ द्वे ऋचौ व्याख्याते अ० ५· कं० ३६·३७॥४३॥४४॥

रूपेण वः॥ रूपेण वो रूपमभ्यागान्तुथो वो विश्ववेदा वि
भजतु॥ ऋतस्य पथा प्रेत चन्द्र दक्षिणा वि स्वः पश्य व्यन्त
रिक्षं यतस्व सदस्यैः ॥४५॥ +

का० १०·२·१०· हिरण्य सहित यजमान शाला के पूर्व में खडा हो वेदी के
वाहिर दक्षिण में अव स्थित दक्षिणा गौ का अभिमन्त्रण करे॥ रूपे
णेत्यादि दक्षिणा रित्यन्तं महीधर मते नष्टरूपानुष्टुप्। कात्यायने
पि चतुर्णां दक्षिणा प्रथमा प्रा-वृ० द्वितीयाया-ज० इत्यादि चतुर्णां
मन्त्राणां छन्दो हलायुधेन व्याख्यातः॥ पूर्वं पशवः स्वदानमसहमा
ना रूपान्तराणि जगृहुः देवाः स्वैरूपैस्तानुपागतास्ततस्ते स्वैरूपैराज
ग्मुरिति शत· ४·३·४·१४· मन्त्रस्य निदानम्॥ हे दक्षिणारूपा गौ
रूप (मूर्ति) करिके तुम्हारे रूपका में आया हूं इस हेतु तुम भी आओ।

+ रू-तु। अ०। ऋ-णा। द्रू०। वि-मू। उ०। य-स्यैः त्रि०॥४५॥

सबही अपने स्वरूप को प्राप्त होओ इतिभावः। किंच तुथः ब्रह्मरूपः प्रजापति तुमें यथा योग्य ऋत्विजों के अर्थ देवै + कैसा है तुथः कि विश्ववेदाः (सर्वज्ञ। किंच तुम यह जानकर यज्ञ के मार्ग करिकें चलो कैसी हो तुम कि चन्द्रदक्षिणाः चन्द्र सुवर्ण यजमान के हाथमेंस्थित दूसरी दक्षिणा जिन्हों की वोह चन्द्र द्वितीय दक्षिणा॥ का० १०.२.१७. सदमें जावें विश्व रितिया- अ०॥ हे दक्षिणा में स्वर्ग (देवयान मार्ग) को देखताहूं सुम सोमपान भूता करिके इतिभावः॥ का० १०.२.१८. यजमान ऋत्विजों को देखे यतस्व सदस्यै रितिया- गा०॥ हे दक्षिणे तू यत्न करि जैसे ऋत्विजों के पूरण करने सेनघटे इति शेषः तैसे तुमें यत्न करना योग्य है जैसे ऋत्विजधनसैपूरण करिके तू अधिक हो इतिभावः॥४५॥

ब्राह्मणमद्य॥ विदेयम्पितृमन्तम्पैतृमत्यमृषिमार्षेयꣳ सुधातुदक्षिणम्॥ अस्मद्राता देवत्रा गच्छत प्रदातारमाविशत॥४६॥+

का० १०.२.१९. ब्राह्मणमद्य इससे स्वस्थानस्थित आग्नीध्र (ऋत्विज) प्रति यजमान जावे॥ लिंगोक्त देवतान्यष्टौ ब्राह्मणमद्येत्यार्षी बृ० ब्राह्मणदैवत्यम्॥ मैंने आजके दिनमें ऐसे ब्राह्मण को पाया कैसे को कि पितृमन्तम् प्रशस्त है पिता जिस्का तिसको नहीं कोई विना पिताके उत्पन्न होता परन्तु यहां प्रशस्त के अर्थ में मतुप् अर्थात् विशिष्ट जनकोत्पन्न को। तथा पैतृमत्यम् पितामहादिक जगन्मान्य है जिस के तिसे। अथवा सर्वथा जिसके पितामहादिक

+ ब्रा- मृ० अ० ७ क- ता० इ०॥४६॥

+ श० ब्रा० ४.३.४.२५.

श्रोत्री हैं सो पैतृमत्य। तथा ऋषिम् मंत्रों की व्याख्या करने वाले को। तथा आर्षेयम् ऋषियों मे विख्यात। जाति करके वडा अर्थात् ज्ञान करि सुज्ञान को। तथा सुधातु दक्षिणम् सुवर्ण है दक्षिणा है जिसकी तिसको॥ का॰ १०.२.२०. वेदिके आग्नीध्रके अर्थ दक्षिणा देवै॥ अस्मद्राता आर्षी गा॰ दक्षिणा दे॰। हे दक्षिणा तुम हमारी दीहुई देवताओं प्रति जाओ। तिन्होंकी तृप्ति करिके फिरि यज्ञ फलका साधन करती यजमान प्रति प्रवेश करौ॥४६॥

अग्नये त्वा॥ अग्नये त्वा मह्यम्वरुणो ददातु सोमृतत्वमशीयायुर्दात्र एधि मयो मह्यम्प्रति ग्रहीत्रे रुद्राय त्वा मह्यम्वरुणो ददातु सोमृतत्वमशीय प्राणो दात्र एधि वयो मह्यम्प्रति ग्रहीत्रे बृहस्पतये त्वा मह्यम्वरुणो ददातु सोमृतत्वमशीय त्वग्दात्र एधि मयो मह्यम्प्रति ग्रहीत्रे यमाय त्वा मह्यम्वरुणो ददातु सोमृतत्वमशीय हयो दात्र एधि वयो मह्यम्प्रतिग्रहीत्रे॥४७॥

का॰ १०.२.२८. अग्नये त्वा से अध्वर्यु प्रति प्रस्थाता रहिरण्य प्रति ग्रहण करैं॥ आर्षी त्रि॰ हिरण्य दे॰। हे हिरण्य वरुणने अग्नि रूपापन्न मेरे अर्थ तुझे दिया। पहिले वरुणने अग्न्यादिकों के अर्थ सुवर्णादि दिया इस हेतु तिन देवताओं के आदेश करि प्रतिग्रहण करनेवाला विप्र नाशको नहीं प्राप्त होता। इस विधिसे ग्रहण करनेवाला सो मैं अमृतत्व (आरोग्यता) को प्राप्त होउं हे हिरण्य तू दाता की आयु का जीवन हो मुझ प्रति ग्रह करने वाले का सुख हो। दाता आ

युष्मान होंवै में सुखीहोंउं इतिभावः॥का०१०·२·२९·रुद्रायत्वेतिगो का प्रति ग्रह करे॥यजुः गोदे०॥हे गो रुद्र रूप मेरे लिये वरुणने तुझे दिया सो में अमृतत्व को प्राप्त होंउं हे गो तू देनेवाले यजमानके अर्थ प्राण हो मुरू प्रति ग्रहीता के अर्थवय (अन्नवा पशु)हो॥अर्थात् दुग्ध दध्यादि रूपकरि अन्न और सन्तति द्वारा पशुहो॥का०१०·२·३०·बृहस्पतयेत्वासे वस्त्र ग्रहण करै॥यजुः वासो देव०॥हे वस्त्र बृहस्पति रूप मेरे अर्थ बरुण ने तुझे दिया सो में अमृतत्व को प्राप्त होंउ और तू दाता के अर्थ त्वकू इन्द्री का सुख कारी हो और मुरू प्रति ग्रहीता के अर्थ सुखहो॥का०१०·२·३१·यमायत्वासे अश्वग्रहण करै॥यजुः अश्वंदेव०॥हे अश्व यमरूप मेरे लिये तुझे वरुणनेदिया सो यम रूप में प्रतिग्रहीता अमृतत्व को प्राप्तहोउं हे अश्व तूदाता के अर्थ अश्व हो मुरू प्रति ग्रहीना के अन्न वा सन्तति द्वारा पशुका दाता हो॥४७॥

कोदात्॥कोंदात्कस्मां अदात्कामोंदात्कामांयादात्॥
कामोंदाता कामः प्रति ग्रहीता कामैतत्ते॥४८॥

इतिसंहितायांपञ्चविंशोनुवाकः२५
इतिश्री शुक्लयजुषे माध्यदिनी शाखीयायांवाजसनेय संहितायां दीर्घपाठेसप्तमोऽध्यायः७

का०१०·२·३२·हिरण्यादि द्रव्य से अन्य मन्थोदन तिलादि प्रतिग्रह करे॥प्राजापत्या त्रिष्टुप् कामदेवत्यम्। दातुर्दानाभिमानाभावाय स्वस्यच प्रति ग्रहज दोषाभावायच देहेन्द्रियात्म संघाते संधाने

काम विनि नक्ति। किस मनुष्य ने दिया किस मनुष्य के अर्थ दिया।
प्रश्नद्वयोत्तरमाह। कामने दिया काम के ही अर्थ दिया नतू दाता न
में प्रति ग्रहीता तेरे कामाभिमानी देवताने मेरे कामाभिमानी देव
ता के अर्थ दिया एवं चकाम एव दाता काम एव प्रतिगृहीतानान्यः
।हे काम तेरे दातृ प्रति गृहीतृ होंने से यह द्रव्य तेरा है ॥४८॥

इति श्री गिरिधरभाष्येपञ्चविंशोनुवाकः२५

श्रीवेदार्थ प्रदीपेन तमो हार्दं निवारयन्
पुमार्थांश्चतुरो देयाद्यज्ञ पुरुषः सनातनः१

श्री मच्छुक्ल यजुर्वेदान्तर्गत माध्यन्दिनी शाध्येतृव्याघ्रपादा-
न्वय विश्वामित्र पुराधिपति श्री मज्जयकिशोर देव वर्म्मोजगे
किमणीय नृपति गिरि प्रसादेन रचिते श्री वेदार्थप्रदीपे गिरिधर
भाष्ये उपांश्वा दि दानान्त वर्णनोनाम सप्तमोध्यायः॥७॥

हरिःओम्

ॐनमोयज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपंचसाधनैर्बहुरूपकम्
स्वानंददायकंकृष्णंब्रह्मरूप परंस्तुमः१

अ०१ उपयामगृहीतोसि॥ उपयामगृहीतोस्यादित्येभ्यस्त्वा॥
विष्णऽउरुगायैषतेसोमस्तꣳरक्षस्वमात्वादभन्॥१॥ †

ॐनमोयज्ञवल्काय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके॥
गृहग्रहान्निमितान्तोष्टमोध्यायःप्रकथ्यते ८

† उ-सि।अ०।आ-त्वा। इ०। वि-न्।ज०॥१॥

सातवें अध्याय में उपांशु ग्रह से आदिले सवन द्वयगत दक्षिणादा नान्त मन्त्र कहे आठवेमें तृतीयसवनगत आदित्य ग्रहादि मन्त्र कहतेहैं॥तत्र का०९·९·१५· प्रतिप्रस्थाता दो देवताओं सहित होम के अर्थ आदित्य पात्र करिके द्रोण कलश से सोम को ग्रहण करे॥ उपयाम गृहीतोसीतिया– अ०सोम देवत्यम्। हे सोमतू मुरूकरिके उपयाम पात्र से गृहीतहै॥ का०९·९·२०· दो देवताओं के होमकिये पीछे हुत शेषको आदित्य स्थाली में डाले॥ आदित्येभ्य स्त्वा- दे०–पं० सोमदेव०। हे सोम आदित्यों के अर्थ तुम्हे सींचताहूं इति शेषः॥ का०९·९·२१· संस्रव का आसिंचन करिके तिस आदित्य पात्रसे स्थालीकोढके॥विष्णवेत्वा सा–द०विष्णु दे०।हेविष्णो (यज्ञपुरुष) हेउरुगाय (वहुतोंकरिगायेगये) यह सोम तेरा तेरे अर्पण) है तिससोमकोरक्षाकर सोम के रक्षा करने में तुम्हे राक्षस लोग मत हिंसा करें इति शेषः॥१॥

कुदाचुन। स्तरीरसि नेन्द्रं सश्चसि दाशुषे॥ उपोपेन्नु मघवुन्भूय॒ इन्नु ते दानं देवस्य पृच्यत॒ आदित्ये भ्यस्त्वा॥२॥ + क–ते। अ०। आ–स्त्वा। दू० ॥२॥

का०१०·४·४· होम शेष संस्रव से आदित्य ग्रह को ग्रहण करे। आदित्य देवत्ये वृहत्यौ यजुरन्ते आदित्येभ्येति यजुः। साबृहती वृहदुपस्थान मध्ये ३·३४· इन्द्र देवत्या प्रथमोक्ता व्याख्याताच इहत्वादित्य देवत्या यजुरन्ताचेति विशेषः॥ हे इन्द्र कभी हिंसक नहीं है किन्तु हवि देनेवाले यजमानकाहवि स्वीकार करताहै

क्यों कियजमानके अत्यन्त समीपहै हेधनवान् इन्द्र फिरि भी तेरे दैने योग्य हवि तुम करिकै संवन्ध करियेहै अर्थात् यजमान करिकै दिया हवि तुम करिकै स्वीकार करियेहै ॥ आदित्येभ्यस्त्वा २.३.४. यजुः हे ग्रह आदित्यों के अर्थ तुमे ग्रहण करताहूं इति शेषः यहां इन्द्र नाम करिकै आदित्य ही स्तुति करियेहै ॥ २॥

कदाचन ॥ प्रयुच्छस्युभेनिपासिजन्मनी ॥ तुरीयादित्यसवनन्त इन्द्रियमातस्थावमृतन्दिव्यादित्येभ्यस्त्वा ॥ ३॥ +

का॰ १०.४.५. धारासे तोडि कर पूतभृत मेंसे अपने समीपमें लेतैसै ही फिरि आदित्य ग्रह को ग्रहण करे ॥ हे आदित्य तू किसीकालमेंभी प्रमादित नहीं है । उदय ताप पाक प्रकाश से प्राणियों का अनुग्रह करता है कभी आलस्य नही करता इतिभावः॥ अथवा कदाचनेति पदत्रय चकारोप्यर्थे कदापि अपने कर्म मे नहीं प्रमाद करता है । किंच दोनों । मनुष्य । जन्मनी । देवासंवधिनी का पालन करताहै । किंच तेरा तुरीय चौथा मायातीत शुद्ध सवन अपने कार्य से जगत की प्रेरणा करता जगत्प्रवर्त्तक अमृत अविनश्वर विज्ञान आनन्द स्वभाव जो इन्द्रिय वीर्य सोद्युलोकमण्डलान्तर में आभिमुख्य करिस्थित तदुक्तम् पादोस्य विश्वाभूतानि ३१.३. एवमादित्यः परापररूपेणास्यामृचिस्तुतः ॥ यद्वास्यर्चोर्थान्तरम् प्रशब्दो निषेधेच नशब्दोप्यर्थे हे आदित्य तू कभी नहीं प्रमाद करता है किंतु दोनो वर्त्तमान भाविनी जन्मोंमें र

+ क-वि। अ०। आ-स्त्वा। इ०॥ ३॥

क्षा करताहै। तृतीय मित्यर्थे व्यत्ययेन तुरीयशब्दःप्रयुक्तः हे आदित्य तेरा जो तृतीय सवन में इन्द्रियों की वृद्धि करने वाला अमृत समान हवि सव ओड़ी से स्थित॥ हे आदित्य ग्रह आदित्यों के अर्थ तुझे ग्रहण करताहूं इतिशेषः॥३॥

यज्ञो देवानाम्॥ यज्ञो देवाना॒म्प्रत्ये॑ति सु॒म्न॒मादि॑त्या॒सो भव॑ता मृड॒यन्तः॑॥ आवो॒ऽर्वाची॑ सुम॒तिर्व॑वृत्याद॒ꣳहोश्चि॒द्या व॑रिवो॒वित्त॒रास॒दादि॒त्येभ्य॑स्त्वा॥४॥+

का॰ १०.४.६. आदित्य ग्रह को दधि से मिश्रित करे॥ आदित्य देवत्या यजुरन्ता त्रिष्टुप् कुत्सदृष्टा आदित्यभ्येस्त्वेति यजुः। यज्ञ देवताओं (आदित्यों) के सुख करने प्रति आताहै। हे आदित्य ओ तुम हमारे सुख करने वालेहोओ। किंच जो तुम्हारी भक्तानुग्रहपरा शोभन बुद्धि सो हमारे अभिमुखी वर्ते। किंच अंहोश्चित् (हननशील पापकारी की भी जो सुमति वरिवोवित्तरा (अत्यन्त धन की लाभ करने वाली) हो सो सुमति हमारे आभिमुखी वर्ते इति संबंधः। हे सोम आदित्य देवताओं के अर्थ तुझे दधि से मिश्रित करताहूं इतिशेषः॥४॥

विवस्वन्नादित्य॥ विव॑स्वन्नादित्यै॒ष ते॑ सोमपी॒थस्तस्मि॑न्मत्स्व॥ श्रद॑स्मै नरो॒वच॑से दधात न॒ यदा॑शी॒र्हा द॒म्पती॒ वाम॑मश्नु॒तः॥ पुमा॑न्पु॒त्रो जा॑यते वि॒न्दते॒ वस्वधा॒ विश्वाह॑ र॒पऽए॑धते गृ॒हे॥५॥

का॰ १०.४.७. पाषाण करि दधि और सोम को मिलावै॥ आदि

+य-त्।अ॰।आ-स्त्वा।द्र॰॥४॥ +वि-स्व।अ॰अ-हे।द्र॰॥५॥

त्य देवत्यं यजुः। तमों का नाश करने वाला वा विशिष्ट वसुधन वालावि वस्वान् तिसका संवोधन वि वस्वन् हे विवस्वन् हे आदित्य यह पात्र में स्थित तेरे पीने योग्य सोम तिस पीने योग्य सोम से तू तृप्ति करि॥का॰ २॰ ५४ अदस्मै से पत्नी पूत भृत को देखै। आशीर्देवत्या जगती नर देवत्या वा †॥ पत्नी वदति। हे नरः नेतार ऋत्विग्यजमानो आशिषा के देने वाले तुम मेरे आशीष वचन में श्रद्धा (आस्तिक्य वुद्धि) करौ मेरा कहा हुआ आशीर्वचन तुम लोगों की श्रद्धा करि धारण करने से तैसा ही होगा इतिभावः। कौन वोह आशीर्वचन जैसे कहती हूं जो दम्पती (जायापती॰ पत्नी यजमान) संभजनीय यज्ञ फल को प्राप्त हों। किंच पुमान् पुंस्त्वधर्म संपन्न पुत्र होवै किंच वोह पुत्र वसु धन को पावै निरन्तर में धन पाने पर सर्वदा पाप रहित अपने घर में वंढै। आशिषा के देने वाले दम्पती यज्ञ फल को प्राप्त हों तिन्हों के पुत्र हो और सोधन का लाभ करि कै पाप रहित अपने घर में वढै इस आशीर्वचन मे श्रद्धा करौ इतिसर्वार्थः॥५॥

† इति महीधरः

आ॰ २ वा॒मम॒द्य॥ सवि॑तर्वा॒मम॒ु श्वो दि॒वेदि॑वे वा॒मम॒स्मभ्य॑ꣳसावीः। वा॒मस्य॒ हि क्षय॑स्य देव॒ भूरे॑रया धि॒या वा॑म॒भाजः॑ स्याम॥६॥

का॰ १०॰ ५॰ १३ सवनीय पुरोडश इडाभक्षण सवनीय संवंधि कर्म समाप्त करि उपांश्वन्तर्यामि से अन्यतर सावित्र को ग्रहण करै। कण्डिका द्व्यात्मको मन्त्रः प्रथमा त्रिष्टुप् बृहस्पति पुत्रो भरद्वाज दृष्टा द्वितीया यजुषी द्वे सवितृ देवते॥ हे सवितः सव के प्रेरक देवता आज के दिन हमारे लिये वामं सावीः वननीय यज्ञफल-

को प्रेरि अर्थात् दे। और श्वःभी अच्छे प्रकार निरंतर दिन में वामंसावीः। तिस के ऊपर दिन दिन में हमारे अर्थ वामं सावीः। जिसहेतु इस श्रद्धा युक्त बुद्धि से हम यज्ञ के अनुष्ठातार होंवें। किसलिये किवननीय विस्तीर्ण बहु कालीन स्वर्गनिवास की सिद्धि के अर्थ। यद्दोतरार्थस्यायमर्थः हे देव वननीयधन पूर्ण निवास का दाता हो इति शेषः इस धिया॰धीरिति कर्म नाम निघं॰२॰१॰ सोमाख्य कर्म से हम वामभाजः स्याम॰ अभिलषित भागी होंवें॥६॥

उपयाम गृहीतोसि॥ सावित्रोसिचनोधाश्चनोधा॰असि चनो मयिधेहि॥ जिन्व यज्ञं जिन्व यज्ञ पतिम्भगाय देवायत्वा सवित्रे॥७॥

हे सोम तू उपयाम करि गृहीत है हे ग्रह तू सवितृ देवताक है चनोधाः अन्न का धारण करनेवाला जो कि तू अत्यन्त करि चनोधा है इसहेतु अन्न मेरें स्थापन करि किंच यज्ञ को प्रीति करि और यज्ञ पति-यजमान को तृप्त करि ऐश्वर्यादि गुण युक्त सवित्रे समस्त प्राणियों के प्रसवादि करने वाले देवता के अर्थ तुझे ग्रहण करताहूं इति शेषः॥ भगका अर्थ ऐश्वर्य॰ वीर्य॰ यश॰ श्री॰ ज्ञान॰ वैराग्य॰ इन्हों का समुदाय॥७॥

अ॰३ उपयाम गृहीतोसि सुशर्मासि॥ सुप्रतिष्ठानो बृहदुक्षाय नमः॥ विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य॰ एषते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वादेवेभ्यः॥८॥ + उभ्यः। अ॰। ए-भ्यः। इ॰ ८॥

का॰१०॰६॰२॰ विन भक्षण किये सावित्र ग्रह पात्र करिकै पूत भृत में से

अध्वर्यु महा वैश्वदेव ग्रह का ग्रहण करै।।वैश्वदेवंयजुः।। हेवैश्वदेव ग्रह
तू उपयाम करिकै ग्रहण किया है जिस कारण सुशर्मा शोभन शर्मवा
सुख का आश्रय है। तथा सुप्रतिष्ठानः पात्र में स्थिति है जिसकी तैसा
है।अर्थात्।दोनो विशेषण करिकै प्राणरूप है +। ग्रह को अन्न रूप औ
र अन्न को प्राण का हेतु होने से ग्रह को प्राणत्व है।जोकि ऐसा है तिस
कारण वृहदुक्ष वडेउक्षा-सेक्ता अर्थात् जगत के उत्पन्न करने वाले प्र
जापति ǂ के अर्थ नमः ४ अन्न होंने योग्य है इति शेषः।। विश्वेभ्यो देवेभ्यो
ऽर्थायत्वा गृह्णामि।। सादयति। एषते या- ज० व्याख्या तन्।।८।।

अ०४ उपयामगृहीतोसि।। वृहस्पतिसुतस्य देवसोमतऽइन्दोरि
न्द्रियावंतः पत्नीवतो ग्रहां २ ।।ऽ ऋध्यासम्।। अहम्परस्ता
दहमवस्ताद्यदन्तरिक्षन्तदु मे पिताभूत्।। अहꣳसूर्य्य
मुभयतो ददर्शाहन्देवानाम्परमङ्गुहायत्।।९।।+

का० १०·६·१६· उपांशु अन्तर्याम दोनों में से किसी एक करि प्रतिप्रस्थ
ता पात्नीवत ग्रह को ग्रहण करै। ब्राह्मीगा० सोमदेवतम्।। हे दीप्यमा
न हे सोम तू उपयाम पात्र करिकै गृहीत है इस हेतु तेरे संबंधी उपांशु
प्रभृति अन्य ग्रहों को मैं ऋध्यासम् भरता हूं। कैसे हैं तेरे कि वृहस्प
ति सुतस्य वृहतः- वडे यज्ञकर्म के पति- यजमान के अभिषुत अ
थवा वृहस्पतियों ब्राह्मणों ऋत्विजों के अभिषुत। तथा इन्दोः उन्दी
क्लेदे- क्लेदन रूप अर्थात् रस रूप। तथा वीर्यवान्। तथा पत्नी संयुक्त ।।
का० १०·६·१७· प्रचरणी के शिष्ट आज्य करि पात्नीवत ग्रह को मिश्रि
त करै। प्रजापतिरूपात्म देवत्या त्रिष्टुप् अन्त्र मंत्र द्रष्टा स्वस्य सर्वगत

+ प्राणो वै शुक्र इति श्रुतिः शत० ४।४।४।१९
ǂ प्रजापतिर्वै बृहदुक्ष इति श्रुतिः शत० ४।४।४।१९
४ नमः इत्यन्नं ०।२।९

+ उ-म्०।अ०।अ- म्।द्र०।।४।।

परमात्म रूपमभिप्रेत्य वदति। मैं परमात्म रूप हो द्युलोकादिक और तथा मैं भूलोकादिक में ठेरा हूं इति शेषः जो मध्यवर्ती अन्तरिक्ष लोक रूप है सो मेरी देह को धारण करनेवाला पितृवत्पालक है। मैं परमात्म रूप हो ऊपर और नीचे में स्थित होकर सूर्य को देखता हूं। इन्द्रादिक देवताओं के जो अत्यन्त गोप्य हृदय में है सो मैं हूं॥९॥

अग्ना३इ पत्नीवन्॥ सजूर्देवेन त्वष्ट्रा सोमं पिब स्वाहा प्रजापतिर्वृषासि रेतोधा रेतो मयि धेहि प्रजापतेस्ते वृष्णो रेतोधसो रेतोधामशीय॥१०॥+

का० १०·६·१९· पात्नीवत ग्रह को अग्नि के उत्तर भाग में होमै अग्नि देवत्यं यजुः॥ हे अग्ने हे पत्नीयुक्त त्वष्टा देवता से समान प्रीति होके तू सोम को पी स्वाहा सुहुतमस्तु॥ का० १०·७·३· नेष्टा पश्चिम द्वार से पत्नी को सद में प्रवेश कराय उद्गाता के उत्तर स्थित पत्नी प्रति (उद्गातारं पश्यं) उद्गाता को देखि यह कहे तब वो ह पत्नी प्राजापति वृषासीति मंत्र पढि कर उद्गाता को देखे औ थीति प्रजापतिर्दे०॥ हे उद्गातः प्रजा का पालक तू सेक्ता है और वीर्य का धारण कराने वाला है। ऐसा तू वीर्य को मेरे स्थापन करि ततः वीर्य के सींचने वाले वीर्य के धारण कराने वाले प्रजापति तेरे अनुग्रह से प्रजोत्पादन समर्थ पुत्र को प्राप्त होजाऊं

अ० ५ उपयामगृहीतोसि॥ हरिरसि हारियोजनो हरिभ्यान्त्वा॥ हर्य्योर्धानास्थ सहसोमा इन्द्राय॥११॥+

*अग्नाइ पत्नीवन्*

+अ-ह्वा। अ०। प्र-या। इ०॥१०॥
+ऊ-त्वा। अ०।

+उ-त्वा। अ०। ह-या। इ०॥११॥

का॰ १०·८·१ आग्रयण स्थालीस्थ सोम से हारियोजन ग्रह का अध्वर्यु ग्रहण करै॥ उप॰ हरिरसी त्यार्षी उ॰ ऋक्सामदेव॰॥ हे ग्रह तू हरितवर्ण है और उपयाम करि गृहीत है कैसा है तू कि हारियोजन हरी इन्द्र के घोडे तिन्हों का योजन करनेवाला इन्द्र तिसका संबंधी हारियोजन तिस तुझे हरिभ्यां॰ ऋक्साम मंत्रो के अर्थ ग्रहण करता हूं॥ का॰ १०·८·२·हारियोज में भृष्ट यवों को वपै॥ हर्योर्धाना॰ या॰ ज॰ धाना देव॰॥ सोमसहित भृष्ट यवो तुम इन्द्र के हरित वर्ण अश्वों के हो अर्थात् इन्द्राश्व संबंधी तुम हो॥११॥

यस्ते॑ऽअश्व॒सनि॑र्भ॒क्षो यो गो॒सनि॒स्तस्य॑त॒ऽइ॒ष्टय॑जुषस्तु॒तस्तो॑मस्य॒ श॒स्तोक्थ॑स्यो॒प॑हूत॒स्योप॑हूतो भक्षयामि॥१२

का॰ १०·८·५·सव ऋत्विज भृष्ट यवों को ले यस्ते मंत्र से घ्राण भक्षण करि उत्तर वेदी में डालें। भक्ष द्रव्य देवत्यं यजुः॥ हे धाना सहित सोम भक्ष द्रव्य जो तेरा भक्षण अश्वों का दाता और जो तेरा भक्षण गौओं का दाता तिस तैसे तेरे भक्षण को जानिकर भक्षण करता हूं। कैसे तेरे कि इष्टयजुषः॰ इष्टयजु का। तथा स्तुतसोमस्य॰ उद्गाताओं करि स्तुति किया तिसका। तथा शस्तोक्थस्य॰ होताओं करि शस्त उक्थ॰ शस्त्र जिसके तिसका। तथा उपहूतस्य॰ जाने हुए का अर्थात् तिसमें ये हैं॥१२॥

दे॒वकृ॑त॒स्यैन॑सः॥ दे॒वकृ॑तस्यैन॑सोऽव॒यज॑नमसि मनु॒ष्य॒कृ॑तस्यैन॑सोऽव॒यज॑नमसि पि॒तृकृ॑तस्यैन॑सोऽव॒यज॑नमस्या॒त्मकृ॑तस्यैन॑सोऽव॒यज॑नम॒स्येन॑सऽएन॑सोऽव॒यज॑नमसि। यच्च॒

इमेनो विद्वाꣳश्च कार यच्चाविद्वाꣳस्तस्य सर्व्वस्यैनसो वयजनमसि ॥ १३ ॥ †

का० १० ६ ८ छं मन्त्रों से छै यूप शकलों का आहवनीय में आधान करै। आग्नियानिषट् १ ३ ४ आसुरी अ० २ आसुरी उ० ५ आसुरीवृ० ६ आर्षीवृ० ॥ हे शकल तू देवविषय में किये यजन के अभावादिलक्षण पाप का नाशक है ॥ मनुष्यों में किये द्रोह निन्दादि पाप का नाशक है ॥ पितरों में श्राद्धाकरण पाप का नाशक है ॥ आत्मविषय किये आत्मनिन्दादि पाप का नाशक है ॥ जितने क पाप हैं तितनों का नाशक है ॥ किंच ज्ञानपूर्वक अर्थात् जान बूझ कर जो कुछ पाप हमने किया और विन जाने जो हमने किया तिन सव जाने अनजाने का नाशक है ॥ १३ ॥

संवर्च्चसा ॥ पयसा सन्तनूभिरगन्महि मनसा सꣳशिवेन ॥ त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायो नु मार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम् ॥ १४

का० १० ८ ७ चात्वाल से निकट में होत्रादि क्रम पूर्वक जाग्ग्र दश चमस स्थापन किये थे तिन्हों को जल से पूर्ण करि तिन्हों पर आर्द्र दर्भों को रखय यथा क्रम स्पर्श करैं। त्वाष्ट्री निष्टुप् व्याख्याता पि ३ २४ व्याख्या पने ॥ ब्रह्मतेज करि हम संगत होते हैं । क्षीरादि रस करि० अनुष्ठान सामर्थ्य शरीरावयवों करि० समीचीन कर्म श्रद्धा युक्त मनसा करि० । किंच शोभन दानी त्वष्टा देव धन स्थापन करै हमारे शरीर के जो न्यून अङ्ग तिन्हों के न्यूनत्व का परिहार करि अनुकूलत्व करिकै शोधै ॥ १४ ॥

† दे० सि। अ० म-सि। द्रु० पि-सि। उ० आ-सि। ऋ० ए-सि। लृ० य-सि। आ० ॥ १३ ॥

अथसमिष्टयजुर्मन्त्राउच्यन्ते

अ॰६ समिन्द्र ॥ णो मनसानेषि गोभिः सर्ठ सूरिभिर्म्मघवन्त्सर्ठस्वस्त्या॥ संब्रह्मणा देवकृतं यदस्तिसन्देवानार्ठसुमतौ यज्ञियानार्ठस्वाहा ॥ १५॥

का॰ १०॰८॰११॰ समिन्द्रणः इन नव ९ मन्त्रों की समिष्टयजुःसंज्ञा है तिन्होंसे नव आहुतिहोमें ॥ तत्राद्यः विश्वदेवत्या त्रिष्टुप् अत्रि दृष्टा॥ हे मघवन् धनवन् हे इन्द्र अनुग्रह युक्त मनसा करि हमें तू संनेषि भले प्रकार योजन करि। वाणी वा पशुओं करि संनेषि। सूरिभिः होत्रादि पण्डितों करि संनेषि और क्षेम करि संनेषि। ब्राह्मणार्थ ज्ञान सहित वेद करि। देवकृतं देवताओं के अर्थ किये वा देखे यज्ञाख्य कर्म तिसकरि। तथा यज्ञ संबंधी देवताओं की अनुग्रह बुद्धि में संयोजयसि। जो तू हमको एवं मन आदि करि संयोजयसि तस्मै स्वाहा एतद्धविः सुहुतमस्तु॥१५॥

सम्वर्च्चसा ॥ पयसा सन्तनूभि रगन्म्महि मनसा सर्ठ शिवेन त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम्॥१६॥

अथद्वितीयः त्वाष्ट्री त्रिष्टुप् प्रजापतिदृष्टा व्याख्याता २४॰ ॥१६॥

धाता रातिः॥ सवितेदञ्जुषन्ताम्प्रजापतिर्न्निधिपा देवो अग्निः॥ त्वष्टा विष्णुः प्रजया सर्ठ रराणा यजमानाय द्रविणन्दधात स्वाहा॥ १७॥

तृतीयः। धातृसवितृप्रजापतिदेवाग्नित्वष्ट्राविष्णुदेवत्यत्रिष्टुप्। धाता सविता प्रजापति अग्नि त्वष्टा विष्णु एते षट् देवता इसह

मारे समिष्ट यजु रूप हवि को सेवन करें। कैसे हैं कि धाता दान शील प्रजापति महा शङ्ख पद्मादि निधियों का पालक। अग्नि दीप्यमान। किंच वे इतने देवता यजमान की संतति के साथ अच्छे प्रकार रमण करते यजमान के अर्थ धन देवें। स्वाहा एतेभ्यः सुहुतमस्तु॥१७॥

सुगा वः॥ सुगा वो देवाः सदना ऽ अकर्म्म य ऽ आजग्मेदꣳ सवनं जुषाणाः॥ भरमाणा वहमाना हवीꣳष्यस्मे धत्त वसवो वसूनि स्वाहा॥१८॥

चतुर्थः॥ वैश्वदेवत्या त्रिष्टुप्। हे देवताओ तुम इस यज्ञ को सेवन करते आए तिन तुम्हारे स्थानों को हम सुगम करते हुए। किंच हे निवास के हेतु देवताओ हम में तुम धनों को स्थापन करो। कैसे हो तुम कि यज्ञ की समाप्ति में हवियों को भरते जे रथी हैं ते रथों पर रखते रथहीन कंधों पर रखते अथवा पुष्ट हो रथादिकों करि चलते हो तिन तुम्हारे अर्थ स्वाहा सुहुतमस्तु॥१८॥

याꣳ२॥ऽ आवह॥ याꣳ२॥ऽ आवह ऽ उशतो देव देवाꣳ स्तान्प्रेरय स्वे ऽ अग्ने सधस्थे॥ जक्षिवाꣳसः पपिवाꣳसश्च विश्वेसु घर्म्मꣳ स्वरातिष्ठतानु स्वाहा॥१९॥

पञ्चमः। आग्नेयी त्रिष्टुप् इदानीं देवान् विसृजति। हे अग्ने हे दीप्यमान हवियों की कामना करने वाले जिन देवताओं को तुमने बुलाया है तिन देवताओं को अपने निवास स्थान प्रति चलाओ। क्या कहिकर चलाओ सो कहिते हैं कि हे देवताओ तुम सब सवनीय पुरोडाशों को भोजन करि चुके। तथा सोम पी चुके हो इस हेतु यज्ञ की

समाप्ति में असुः हिरण्य गर्भ प्राण लक्षण वायुमण्डल वा स्वः द्युलोक को आश्रय करो अर्थात् जिन जिन के जहां घर हैं तिनतिन को आश्रय करो स्वाहा सुहुत मस्तु हविः ॥१९॥

वयर्ठ हित्वा प्रयति यज्ञेऽ अस्मिन्नग्ने होतारमवृणीमहीह ॥ ऋधगयाऽ ऋधगुताशमिष्ठाः प्रजानन्यज्ञमुपयाहि विद्वान्त्स्वाहा ॥ २० ॥

षष्ठः ॥ आग्नेयी त्रिष्टुप् इदानीमग्निं विसृजति ॥ हे अग्ने जिस कारण पाय इस दिन वा स्थान में तुम यज्ञ में वर्त्तमान हुए देवताओं के होता वा होम निष्पादक को हम वरण करते हुए तिस कारण वरण किया तू समृद्धि जैसे हो तैसे करता हुआ अथवा यज्ञ करता हुआ। और यज्ञ प्रायश्चित्त वा विघ्न शान्ति करता हुआ सो तू इस यज्ञ की समाप्ति को जानकर अपने घर को जा कैसा है तू कि विद्वान् (पण्डित) अपने अधिकार को जानता है स्वाहा तुभ्यं सुहुतमस्तु ॥ २० ॥

देवा गातुविदः ॥ देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित ॥ मनसस्पतऽ इमन्देव यज्ञर्ठ स्वाहा वाते धाः ॥ २१ ॥

सप्तमः । वातदेवत्या विराट् मनसस्पतिदृष्टा ॥ व्याख्यातापि २-२१ उच्यते। नानाविधि वेदशब्दों कर प्रतिपाद्य यज्ञ तिसके जानने वाले हे देवताओ हमारे यज्ञ प्रवृत्त हुआ यह जान यज्ञ को प्राप्त हुए अथवा यज्ञ समाप्ति को मानि यज्ञ से तुष्ट हुए अपने मार्ग को जाओ। एवं देवानुक्त्वा प्रजापतिमाह। हे मनसस्पते हमारे मन को यज्ञक

रने के अर्थ प्रेरणेवाले पालक परमेश्वर हे देव इस अनुष्ठान किये यज्ञ को स्वाहा तेरे हाथ में रखता हूं और तू वायु रूप देव में स्थापन करि ॥ २१॥

यज्ञं यज्ञम् ॥ यज्ञं यज्ञं गच्छ यज्ञपतिं गच्छ स्वां योनिं गच्छ स्वाहा ॥ एष ते यज्ञो यज्ञपते सह सूक्तवाकः सर्ववीरस्तं जुषस्व स्वाहा ॥ २२॥ † य-हा। अ०। ए-हा। इ० ॥ २२॥

अष्टमः। यज्ञ दैवतं यजुः। यज्ञं विसृजति। हे यज्ञ तू स्व प्रतिष्ठार्थ यज्ञ नामक विष्णु को जा फल दान करि यजमान को प्राप्त हो अपनी निष्पत्त्य के अर्थ अपने कारण भूत वायु की क्रिया शक्ति को जा। द्रव्य और देवता यज्ञ की योनि तू सर्वात्मा है इति भावः स्वाहा सुहुतमस्तु ॥ अथ नवमः। यज्ञपति दैवतं यजुः। हे यज्ञपते यजमान यह अनुष्ठान किया यज्ञ तेरा है। कैसा है कि सूक्तवाकः स्तोत्र सहित। तथा समस्त वीरों तथा सोम पशु सवनीय चरु पुरोडाश इन्हों को भी वीर कहिते हैं तिन्हों सहित है तिस ऐसे यज्ञ को फलभोग करिके सेवन करि स्वाहा सुहुतमस्तु ॥ २२॥ इति समिष्ट यजुर्मन्त्राः समाप्ताः ॥ इति गिरिधर भाष्ये षष्ठो नुवाकः ॥ ६॥

अ० ७ माहिः ॥ माहिर्भूर्मा पृदाकुः उरुं हि राजा वरुणश्चकार सूर्य्याय पन्थामन्वेतवा उ ॥ अपदे पादा प्रतिधातवे करुतापवक्ता हृदयाविधश्चित् ॥ नमो वरुणायाभिष्ठितो वरुणस्य पाशः ॥ २३॥ †

का० १०.८.१३. यजमान हस्तस्थ मृगशृङ्ग और मध्य में बंधी

† मा-कु। अ०। उ-तृ। इ०। न-पा। अ। २३॥

मेखला इन दोनों का विसर्जन करि चात्वाल में डाले॥ माहिर्द्दे-ज॰ रज्जु दैवतं व्याख्यातम् ६।१२॥ का॰ १०।८।१५। अवभृथ के अर्थ जाता हुआ अध्वर्यु चात्वाल के समीप में स्थित प्राङ्मुख यजमान प्रति बांचे। वरुण देवत्या त्रिष्टुप् शुनः शेपदृष्टा॥ जैसे वरुण एव राजा सूर्य के अनुक्रमण पूर्वक जानेयोग्य जिसमें दिये पद का चिन्ह न हो ऐसा अन्तरिक्ष में विस्तीर्ण मार्ग करता हुआ। तैसे ही हमारे अर्थ अपद अर्थात् अंतरिक्षमें पैर रखने (स्वर्गजाने) के योग्य मार्ग करै। किंच जो वरुण पापियों को मर्मोच्चारणपीडा देने वाला अर्थात् निंदकों का तिरस्कार करने वाला है। ऐसा वरुण अवभथ के अर्थ मार्ग दो। का॰ १०।८।२१। अवभथ के स्नानार्थ जल में प्रवेश करते यजमान प्रति बांचे। वारुणं आसुरी गा॰॥ वरुण का पाश छुटा तिस हेतु न बधुंगा तैसे वरुण के अर्थ नमस्कार हो॥२३॥

> अग्नेरनीकम्॥ अग्नेरनीकमप आविवेशापान्नपात्प्रतिरक्षन्नसुर्य्यम्॥ दमेदमे समिधं यक्ष्यग्ने प्रतिते जिह्वा घृतमुच्चरण्यत्स्वाहा॥२४॥

का॰ १०।८।२२। जल में समिध को डाल चतुर्गृहीत आज्य करि तिसपर होमें। अग्नि देवत्या त्रिष्टुप्॥ हे अग्ने तू जिस अंगन शील के अपान्नपात् संज्ञक मुख को जल में अभिमुख करिके प्रवेश करता हुआ। सो हे अग्ने तू तिस-तिस यज्ञ गृह विषे यज्ञ विघ्न प्रति राक्षसों को निवर्त करते समिन्धन साधन घृत को अ

पने संयुक्त कर। तिसके अनन्तर में तेरी जिह्वा (ज्वाला) घृतप्रति उद्युक्त हो स्वाहा सुहुत मस्तु+ ॥२४॥

समुद्रे ते ॥ समुद्रे ते हृदयमप्स्वन्तः सन्त्वा विशन्त्वोषधीरुतापः ॥ यज्ञस्य त्वा यज्ञपते सूक्तोक्तौ नमोवाके विधेम यत्स्वाहा ॥ २५॥

का० १०. ९. १. ऋजीष (साररहित सोम) के कुम्भ को जल में डाले। सोम देवत्या चतुष्पदा विराट्। विराड्रूपा त्रिष्टुविति हलायुधः॥ हे सोम जो तेरा हृदय समुद्र समान जल विषें वर्तें है तिस तुझको गमन कराताहूं तत्रस्थ तुझे ओषधीएँ भले प्रकार प्रवेश करें और जल भी तुझमें प्रवेश करें। किंच हे यज्ञपते - यज्ञ के पालक सोम यज्ञ के शोभन वचनोच्चारण और नमस्कार वचन विषें तुझे स्थापन कराते हैं स्वाहा सुहुत मस्तु ॥२५॥

देवीराप ॥ देवीराप एष वो गर्भस्तꣳ सुप्रीतꣳ सुभृतं बिभृत ॥ देव सोमैष ते लोकस्तस्मिञ्छञ्च वक्ष्व परि च वक्ष्व ॥ २६॥

का० १०. ९. २. ऋजीष कुंभको छोड कर उपस्थान करै। पंक्ति र्बृहती वा पूर्वार्द्धमब्देवतमुत्तरार्द्धं सोम देवत्तं ॥ हे देवी हे जल तुम्हारा यह सोम गर्भस्थानीय है तिसे तुम धारण करो। कैसा है वो ह कि शोभन प्रीतियुक्त वा साधु तर्पित तथा भले प्रकार पुष्ट। इदानीं सोमं वदति हे सोम हे देव तेरा यह जल स्थान है तिसमे अवस्थित होकर तू सुख को प्राप्त हो और हमसे सब आर्त्तियों को दूर कर ॥ २६॥

+ इसे - इसमें इति की व्याख्या मैथविषयात्वाहितानामध्यायामे पश्चात्वाहानिभवन्ति

अवभृथनिचुम्पुण॥ निचेरुरसिनिचुम्पुणः॥ अवदेवै देवकृतमेनोयासिषमवमर्त्यैर्मर्त्यकृतम्पुरुराव्णो देव रिषस्पाहि देवानाᳬसमिदसि॥२७॥ अ.द्वि.अ.दे.सि.दृ.

का०१०.९.३. ऋजीष कुंभको जलमें प्रवेशकरै ब्रा-अ०यज्ञदेवतं व्याख्यातं ३.४८ देवानामितिया-उ०अग्नदेवतं॥ देवताओंकीसंवन्धिनी इन्धनहै अथवाहमारा प्रकाश करनेवालाहै॥२७॥

॥ इतः परमनूवंध्यायागार्भिण्यांप्रायश्चित्तंकथ्यते॥

अ०८ एजतुदशमास्यः॥ एजतु दशमास्यो गर्भो जरायुणासह॥ यथायम्वायुरेजतियथासमुद्र एजति॥ एवायन्दशमास्यो अस्रज्जरायुणासह॥२८॥

का०२५.१०.५. जो अनूवंध्या वशागर्भिणी होतौविशसनविषेंप्रथक् किये हुए गर्भको अभिमंत्रितकरै। अवसान त्रययुक्ता गर्भदेवत्या महापंक्ति॥ गर्भजरायु सहित चलो। कैसाहै गर्भकि जैसे दशमास कालावछिन्नचलताहै। कैसे चलै सो कहते हैं कि जैसे यह वायुचलताहै- और जैसे समुद्र कंपताहै ये दोनो सदा कंपनशील हैं। ऐसे हीयह दशमास्य अर्थात् संपूर्णावयव गर्भ जरायु सहितचले। यद्यपियह गर्भ दशमास्य नहीं हैं तथापि संपूर्ण होकर चलने की आशा करियेहै- तमेतदप्य दशमास्यमित्यादि शत०४.५.२.४.॥२८॥

यस्यैते॥ यस्यैते यज्ञियोगर्भो यस्यै योनिर्हिरण्ययी॥ अङ्गान्यह्रुता यस्य तम्मात्रा समजीगमᳬस्वाहा॥२९॥

का०२५.१०.९. वशाके अवदानोंको होमके गर्भरस को होमे आ

षी— त्रि॰ वशादेवतं॥ हे वशे जो तेरा गर्भ यज्ञ योग्य है और जो तेरी योनि सुवर्णमयि है सी तुझे गर्भ करि के संयुक्त करताहूं इति शेषः। जिस गर्भ के अंग अखंडित है तिस गर्भको अनूवंध्याजननी से संयुक्त करताहूं स्वाहेति होमार्थः॥ २९॥

पुरुद्स्मो बिषुरूपः॥ पुरुद्स्मो बिषुरूपऽइन्दुरन्तर्म्महिमानमानञ्जधीरः॥ एकपदीन्द्विपदीन्त्रिपदीञ्चतुष्पदीमष्टापदीम्भुवनानुप्रथन्ताꣳस्वाहा॥ ३०॥

का॰२५.१०.१३. प्रचरणी में प्रतिप्रस्थाता सब गर्भ रस को ले अध्वर्युकरि स्विष्टकृत् होम करते हो में। ञा–अ॰ गर्भदेवत्यम्॥ इन्दु रूपेण गर्भः स्तूयते इन्दुः क्लेदन रूप सोम सदृश गर्भ महत्व को एक करै। विशेषण करि महिमान को कहते हैं कैसा है इन्दुः कि वहुदान युक्त वहुरूप उदर विषें स्थित मेधावी ऐसे महिमान को करते हैं। एवं महिमावत गर्भकी माता अनूवन्ध्या को समस्त प्राणी प्रख्याता करियों। विशेषण करि प्रख्याता को कहिते हैं। कैसी कि एकपदीम्, वपा करि एकपद युक्ता द्विपदीम्, वपा और अंग करि द्विपद युक्त त्रिपदीम्, उपपद्होम करि चतुष्पदीम्, पत्नी संयाज वा चारो पाद युक्त अष्टापदीं, अपने और गर्भ के पाद करि एवं भूतां वशा को गिण कर समस्त भूतजात प्रख्यात करें। स्वाहा सुहुत मस्तु॥ ३०॥

मरुतोयस्य॥ मरुतो यस्य हि क्षये पाथा दिवो विमहसः॥ ससुगोपातमोजनः॥ ३१॥

का॰२५.१०.१६. समिष्ट यजु के होमान्त विषे शामित्र अग्नि में मंत्र

के अन्तमें स्वाहाकारका उच्चारकरि उष्णीष वेष्टित गर्भको होमें। मरुद्देवत्या गायत्री गोतम दृष्टा ॥ हे तेज युक्त औ वा द्युलोकके पूजक औ हे मरुत औ जिस यजमान के यज्ञ गृह विषें तुम सोमपान करते हो। निश्चय सो यजमान अतिशय करि शोभन रक्षा किया है अर्थात् तुम्हारे रक्षा किये हुओं को भय नहीं है ॥३१॥

महीद्यौः ॥ मही द्यौः पृथिवी चन इमं यज्ञम्मिमिक्षताम् ॥
पिपृतान्नो भरीमभीः ॥ ३२॥

का॰ २५.१०.१६. शामित्र में डाले गर्भको अंगारों से ढके। द्यावापृथिदेवत्या गायत्री मेधातिथि दृष्टा ॥ द्युलोक और भूलोक हमारे यज्ञको अपने-अपने भागोंसे पूरण करें। हिरण्य पशु धानादि करि अपने-अपने भागोंसे हमारे घरको पूरण करें ॥३२॥ इत्यग्निष्टोममंत्राः समाप्ताः।

अथ षोडशी मन्त्रा उच्यन्ते

अ॰८४ आतिष्ठ ॥ वृत्रहन्द्रथं युक्ता ते ब्रह्मणा हरी ॥ अर्वाचीनं सु ते मनो ग्रावा कृणोतु वग्नुना ॥ उपयाम गृहीतोसीन्द्राय त्वा षोडशिनं एष ते योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिने ॥३३॥+

अग्नि पपस्व से पहिले कण्डि॰ ३७ पर्यन्त षोडशी के मंत्र का॰ १२. ५.२. प्रातः सवन विषें आग्रयण ग्रहणके अनन्तर में आग्नेयअति ग्राह्य को ले खदिर के चतुः कोण उलूखल करि आतिष्ठ वायु स्वाहि इन दोनों मन्त्रों और भी उपयाम सहित षोडशि ग्रहको ग्रहण करे॥ इन्द्र देवत्यानुष्टु गोतम (गौतम) दृष्टा ॥ हे वृत्र हन् इन्द्र तेरे हरित वर्ण घोडे त्रयी लक्षण इन्द्रा गच्छेत्यादि मन्त्र करि रथमें यु

+ आ-नो। अ॰। उ-ने। इ॰ ए-ने। उ॰ ॥३३॥

कहैं इस हेतु तू रथमें वैठि। इन्द्रका आह्वान सुन योजन का समय आया यह जान घोडे आपही रथमें जुडें। किंच सोमाभिषवपाषाण तुम रथारूढ के मन को हमारे यज्ञ के अभिमुख सोमाभिषवशब्द करि भले प्रकार करौ॥ उपयामेत्यासुरीगा॰। हे सोम तू उपयाम करि गृहीत है षोडशिने षोडश स्तोत्र वाले इन्द्र के अर्थ तुझे ग्रहण कर्त्ता हूं॥ एषत॰ इत्यासुरी अ॰ सादयति। हे ग्रह यह तेरा स्थान षोडशिने॰ इन्द्र के अर्थ तुझे सादन कर्त्ता हूं॥३३॥

अ॰१० युक्ष्वाहि॥ युक्ष्वाहि केशिना हरी वृषणा कक्ष्यप्रा॥ अथा न ऽइन्द्र सोमपा गिरामुपश्रुतिञ्चर॥ उपयामगृहीतोसीन्द्राय त्वा षोडशिन ऽएष ते योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिने॥३४॥+ यु-र।अ॰।उ-ने।इ॰।ए-ने।उ॰॥३४॥

द्वितीयो ग्रहणमन्त्रः। इन्द्रदेवत्यानुष्टुब्मधुच्छन्दोदृष्टा॥ हे इन्द्र निश्चय अपने हरित वर्ण अश्व रथमें जोडि। कैसे हैं हरी कि वडे केशोंवाले तथा सींचने वाले वा तरुण तथा स्थूलावयव। रथारोहण के अनन्तर हे इन्द्र सोमपान करने को हमारी ऋग्यजुःसाम लक्षण वाचा को उपश्रवण करके प्राप्त हो॰ हमारी वाणी को सुन अर्थात् वाणी सुनकर हमारे घरको आ॥ उपयाम एषते एते व्याख्येते॥३४॥

अ॰११ इन्द्रमित्॥ इन्द्रमिद्धरी वहतोप्रतिधृष्टशवसम्॥ ऋषीणाञ्च स्तुतीरुप यज्ञञ्च मानुषाणाम्॥ उपयामगृहीतोसीन्द्राय त्वा षोडशिन ऽएष ते योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिने॥३५+

+ इ-म्।अ॰।उ-ने।इ॰।ए-ने।उ॰॥३५॥

षोडशिग्रहे तृतीयोमन्त्र विकल्पः आग्रयणाहेन्द्रमिद्धरी इति गृहीत्वेति कठसूत्रोक्तेः । इन्द्र देवत्यानुष्टुब्गोतमदृष्टा ॥ हरित वर्ण घोडे वसिष्ठादि मुनियों की स्तुति समीप इन्द्रको जैसे प्राप्त करते हैं । और यजमानों के यज्ञके समीप प्राप्त करते हैं । कैसे इन्द्रको कि नहीं है पराभव किया बलजिस्का ॥ उपयाम एषते इति व्याख्याते ॥ ३५ ॥

अ॰ १२ यस्मान्न ॥ यस्मान्नजातः परो॑ऽअन्यो॒ऽअस्ति॒यऽआ॑विवेश॒भुव॑नानि॒विश्वा॑ ॥ प्र॒जाप॑तिः प्र॒जया॑सꣳर॒राणस्त्रीणि॒ज्योतीꣳषिसचते॒सषो॑डुशी ॥ ३६ ॥

का॰ १२·५·२० · षोडशि ग्रह को उपस्थान करै । इन्द्र देवत्या त्रिष्टुप् विवस्वदृष्टा । परब्रह्म रूपेण षोडशी स्तूयते ॥ जिस पुरुष से व्यतिरिक्त उत्कृष्ट देवादिकों मे नहीं है और जो समस्त भूतजातों में अन्तर्यामी रूप करिके प्रवेश करता हुआ सो प्रजापति अपने से उत्पन्न प्रजापालक तीनि ज्योति अग्नि वायु सूर्य रूप तेज विषय की ज्ञापन करनेवालिये स्वीकार करता है अर्थात् अपने तेज करि तिन ज्योतियों का उज्जीवन करता है + कैसा है प्रजापति कि प्रजारूप करि भले प्रकार रममाण । तथा षोडश कलात्मक लिङ्ग शरीरोपहित अर्थात् सर्व व्यवहाराश्रय है ‡ ॥ ३६ ॥

इन्द्रश्चस॒म्म्राड्वरु॑णश्च॒राजा॒तौते॑भ॒क्षंच॑क्रतु॒रग्र॑ऽए॒तम् ॥ तयो॑र॒हमनु॑भ॒क्षम्भ॑क्षयामि॒वाग्दे॒वीजु॑षा॒णासोम॑स्यतृप्यतु॒सह॒प्रा॒णेन॒स्वाहा॑ ॥ ३७ ॥ इ-तु। अ॰। स-हा। इ॰ ॥ १९ ॥

का॰ १२·६·२· षोडशि ग्रह को भक्षण करै । इन्द्रवरुण देवत्या षोड

‡ यः सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्नित्यादिश्रुतेः

+ येन सूर्यस्तपति तेजसेद्ध इत्यादि श्रुतेः । यदादित्यगतं तेजो जगद्भासयतेऽखिलं । यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकं ॥ इति स्मृतेश्च भगवद्गीता १५·१२

शिदेवत्या वा त्रिष्टुब्यजुरन्ता अन्त्यपादो द्वादशार्णः सह प्राणेनेति यजुः विवस्वद्दृष्टा ॥ हे षोडशि ग्रह वे इन्द्र वरुण तेरे इस सोम को प्रथम भक्षण करते हुए। वे कौन कि इन्द्र और वरुण कैसा है इन्द्र कि परमैश्वर्ययुक्त अर्थात् वाजपेय याजी कैसा है वरुण कि राजसूययाजी †। तिन इन्द्रावरुण संबंधी भक्ष को पीछे मैं भक्षण कर्त्ता हूं अर्थात् सोम को पीता हूं। मेरे भक्ष के सेवन से सरस्वती प्राण देवता सहित सोम करि तृप्त हो। स्वाहा सुहुतमस्तु ॥ ३७ ॥ इति षोडशियागः संपूर्णः ॥

अथ द्वादशाह मन्त्राः

अ॰ १३ अग्ने पवस्व ॥ अग्ने पवस्व स्वपा अस्मे वर्च्चः सुवीर्य्यम् ॥ दधद्रयिम्मयि पोषम् ॥ उपयामगृहीतोस्यग्नये त्वा वर्च्चस एष ते योनिरग्नये त्वा वर्च्चसे ॥ अग्ने वर्च्चस्विन्वर्च्चस्वाँस्त्वन्देवेष्वसि वर्च्चस्वानहम्मनुष्येषु भूयासम् ॥ ३८ †

का॰ १२.३.१.२ है कोई पृष्ठ्य षडह नामा क्रतु और दोह छै दिनों करि निष्पाद्य तहां पहिले तीनि दिनों में अग्ने पवस्वेत्यादि तीनि मंत्रों से अति ग्राह्य ग्रह को ग्रहण करै। अग्नेवर्चस्विन् इत्यादि मंत्रों से तिन-तिन ग्रहों के शेष को भक्षण करै ॥ तत्र प्रथमो यथा अग्ने पवस्व अग्नि देवत्या गायत्री वैखानसदृष्टा ॥ हे अग्ने तू हमारे विषें शोभन वीर्य जिसमें तैसा शोभन सामर्थ्योपेत ब्रह्मतेज प्राप्त करि। कैसा है तू कि स्वपाः शोभनकर्मा ‡। एवं ऋत्विजों सहित प्रार्थना करि आपयाचना करता है मुरू यजमान विषें धन को स्थापन करते पुत्र पश्वादि वृद्धि को प्रवर्त करि इति संबंधः ॥ उप॰ आसुरी उ॰। हे सोम तू उपयाम ग्रह करि

† अ-मू। ष॰ उ-से। इ॰ए-से। उ॰। अ-मू। ऋ॰॥ ३८॥

गृहीत है हे ग्रह तेजस्वी अग्नि के अर्थ तुझे ग्रहण करता हूं ॥एष०या-
ज०सादयति। यह स्वर प्रदेश तेरा स्थान वर्चस्वी अग्नि के अर्थ तुझे
सादन करताहूं ॥भक्षण मन्त्रो यजुः। हेविशिष्ट तेज युक्त हे अग्नेतू
इन्द्रादिक देवताओं के मध्य अति दीप्तमानहै अतः तेरे प्रसाद से में
मनुष्यों के मध्य ब्रह्म तेज करि संपन्न होऊं ॥३८॥

अ०२४ उत्तिष्ठन्नोजसा॥ उत्तिष्ठन्नोजसा सह पीत्वीशिप्रे अवे
पयः॥सोममिन्द्र चमू सुतम्॥उपयामगृहीतोसीन्द्राय
त्वौजस एषते योनि रिन्द्राय त्वौजसे॥ इन्द्रौ जिष्ठौजि
ष्ठस्त्वन्देवेष्वस्योजिष्ठोहम्मनुष्येषु भूयासम्॥३९॥ +
द्वितीयोऽति ग्राह्य ग्रहणमन्त्रः॥ इन्द्र देवत्या गायत्री कुरुसुति(कु
रुसुतिः कुरुसुनिः कुरुस्तुति)दृष्टा॥ हे इन्द्र तू बल सहित उठते शिप्रे
(हनू वा नासिका)करि कम्पितवान् है। क्या करिके कि सोम पीके। कैसा
है सोम कि अधिषवण चर्म में अभिषुत सोमपान करिके अतिहर्ष
के वशहो नासिका करि कम्पितवान है॥उप० आसुरी अ०।हे ग्रहतू
उपयाम करि गृहीत है बलवान इन्द्र के अर्थ तुझे ग्रहण करताहूं
एष०या-त्रि०सादयति। यह तेरा स्थान बलवान इन्द्र के अर्थ तुझे सा
दन करताहूं॥भक्षण मन्त्रो यजुः। हे इन्द्र हे अत्यन्त बलयुक्त तू जे
से देवताओं के विषें ओजिष्ठ है ऐसे में मनुष्योंमें अतिबल होउं॥३९॥ +

अ०२५ अदृश्रमस्य॥ केतवो विरश्मयो जना ३॥ अनु॥ भ्राजन्तो
ऽअग्नयो यथा॥ उपयाम गृहीतोसि सूर्याय त्वाभ्राजायैष
ते योनिः सूर्याय त्वा भ्राजाय॥ सूर्य्यभ्राजिष्ठभ्राजिष्ठस्त्व

+ उ-मृ।अ०उ-से।इ०ए-से।उ०इ-मृ।ऋ०॥३९॥

देवेष्वसिभ्राजिष्ठोहम्मनुष्येषुभूयासम्॥४०॥ +

तृतीयोऽतिग्राह्यमन्त्राः। सूर्यदेवत्या गायत्रीप्रस्कण्वदृष्टा॥ इस सूर्य की प्रज्ञाका हेतु किरणें विशेषकरि दीखती हैं अर्थात् सूर्यकरः सब जनों के अनुगता व्यापका दीखती हैं तहां दृष्टान्त है जैसे ज्वलति अग्नि की जनों के अनुगता तैसें॥ उप० आसुरी गा०। हे ग्रह तू उपयाम करि गृहीत है दीप्तिमान सूर्य के अर्थ तुम्हें ग्रहण करता हूं॥ एष० या-ज०सादयति। यह तेरा स्थान दीप्तिमान सूर्य के अर्थ तुम्हें सादन करता हूं॥ भक्षण मन्त्रो यजुः। हे अतिदीप्ति हे सूर्य तू जैसे देवताओं में अति दीप्ति है तैसे मैं मनुष्यों में अतिदीप्तिमान होऊं॥४०॥ इति द्वादशाहः संपूर्णः॥

अ०१६ उदुत्यम्॥ उदुत्यञ्जातवेदसन्देवम्वहन्तिकेतवः॥ दृशे विश्वायसूर्य्यम्॥ उपयामगृहीतोसि सूर्य्यायत्वाभ्राजा- येषते योनिः सूर्य्यायत्वाभ्राजाय॥४१॥ +

का० १३·२·११· गवामयन नामक संवत्सर सत्र के विषुवनसंज्ञक मध्यमदिवसमें सौर्य पशु के उपालम्भ से पीछे अतिग्राह्यका ग्रहण करै। सौरी गायत्री देवदृष्टा। पुनर्व्याख्यायते ७·४१· प्रस्कण्वदृष्टा व्याख्याता अत्रतु देवदृष्टा इति विशेषः॥ निसप्रसिद्ध उत्पन्न हुई प्रजाओं के ज्ञाता वा जातप्रज्ञ देवनशील सूर्य को प्रज्ञाका हेतु किरणें समस्त जगत के दर्शन के अर्थ उद्गमन कराती हैं। उप० एष० व्याख्याते॥४१॥ +

अ०१७ आजिघ्र॥ आजिघ्रकलशम्मह्यात्वाविशन्त्विन्दवः॥

+ अ-या।अ०उ-य।इ०।ए-य।उ०।सू-मृक्रि०॥४०॥ +उ-मृ।अ०।उ-य।इ०।ए-य।उ०॥४१॥

पुनरूर्ज्जानिवर्त्तस्वसानः सहस्रन्धुक्ष्वोरुधाराण्पयस्व
तीपुनम्मीविशताद्यूयिः ॥४२॥

का॰ १३.४.१९. गर्गेत्रिरात्रके आदि अहीन त्रिसुत्य में गोसह स्र दक्षिणाहैं तहां संख्या पूरणी रोहिणी धेनु है तिस हविर्धान आग्नीध्र के मध्यमें स्थित को द्रोणकलशको सुंघावै। गोदेवत्या महापङ्क्तिः कुसुरुविन्दुदृष्टा॥ हे महि हे धेनो तू द्रोणकलशको अभिमुख करि सूंघ। किंच हे धेनो द्रोणकलशस्थ सोम तुझमें प्रवेशकरैं। किंच पयोभूत विशिष्टरस सहित हमारे प्रति निवर्त्त हो। जोतू एवं मुझ करि स्तुति की गई सो तू हमारें सहस्र संख्य धन कोदे अथवा गो सहस्र जो हम करि दी गई सो हमारे अर्थ फिरि दे। किंच तेरे प्रसाद से बहु पयस्वती धेनु मेरें फिरि आवें तथा धनमेरें प्रवेशकरे॥ ४२॥

इडेरन्ते॥ इडेरन्तेहव्येकाम्येचन्द्रेज्योतेदितिसरस्वतिमहिविश्रुति॥ एताते ऽअघ्न्येनामानि देवेभ्योमासुकृतम्ब्रूतात्॥४३॥

दितेइ॰ वापाठ

का॰ १३.४.२०. पूर्वोक्ता धेनु के दक्षिण कर्णमें यजमान जपै। गोदेवत्या प्रस्तारपङ्क्तिः कुसुरुविन्दुदृष्टा॥ इडा. मनुकी दुहिता तिसके तुल्य। रन्ता. रमण करने वाली। हव्या. होमते हैं यज्ञमें जिसका दूध वा सबकी आह्वान करने वाली। काम्या. कामना करते हैं जिसकी मनुष्याणाᳬ ह्येतासुकामाः प्रविष्टा इति श्रुतेः। आल्हाद करने वाली। अदीना. अनवखण्डिता। सरस्वती सरः क्षीरं तद्वती सरइत्युदकनाम सर्त्तेरिति नि॰ १.२६. उदक शब्द से यहां क्षीर लेना

अर्थात् दुग्धवती। वडी। नाना प्रकार स्तुति करियेहे। नहीं हनन योग्या। तिन्हों का संबोधन हे धेनो एवंभूते तुम्हारे ये अति प्रायगुण युक्त नाम हें इन नामोंकरि अभिहित होती देवताओंसे शोभन कर्म करनेवाला मुझे कहो अर्थात् यह यजमान पुण्य कर्त्ता यह देवताओं से कहो ॥४३॥

अ०१८ विनः॥ विनं ऽइन्द्र मृधोंजहिनीचायंच्छपृतन्न्यतः॥यो ऽअस्मा २॥ ऽअभिदासत्यधरङ्गमया तमः॥उपयामगृहीतोसीन्द्रायत्वाविमृध ऽएषते योनिरिन्द्रायत्वाविमृधे॥४४॥+

का०१३.२.१७.गवामयनके उपान्त्य महाव्रतके दिवस में प्राजापत्य पशु के उपालम्भ के ऊपर ऐन्द्र ग्रह के ग्रहण में ४४-४६ तीन मन्त्र। तत्राद्यः। इन्द्र देवत्यानुष्टुप् त्रयाणां शासो, व्यास-सास-प्यावास० भारद्वाज ऋषिः॥ हे इन्द्र हमारे शत्रुओं वा संग्रामोंको विशेषतः नाशकरि। किंच सेनाकी इच्छा करनेवाले शत्रुओं का निग्रह(युद्ध से उपरत)करि। किंच जो कोई और हमको उपक्षयकरे तिस शत्रु को नरक में प्राप्तकरि॥ उप० आसुरी उ०। हे ग्रह तू०-विशिष्ट संग्रामवान् इन्द्र के अर्थ०॥एष०या-ज०सादयति। विशिष्ट संग्रामवान् इन्द्र के०सिष्टं समानम्॥४४॥

अ०१९ वाचस्पतिम्॥ वाचस्पतिंविश्वकर्म्माणमूतये मनोयुवम्वाजे ऽअद्याहुवेम॥ सनोविश्वानिहवनानिजोषद्विश्वशम्भूरवसेसाधुकर्म्मा॥ उपयामगृहीतोसीन्द्रायत्वाविश्वकर्म्मणऽएषतेयोनिरिन्द्रायत्वा विश्वकर्म्मणे॥४५॥+

+वि-मः।अ०।उ-धे।दृ०।ए-धे।उ०॥४४॥ +वा-र्मा।अ०।उ-णे।दृ०।ए-णे।उ०॥४५॥

अथ द्वितीयः। विश्वकर्म देवता त्रिष्टुप्॥ ऐसे इन्द्र को महा व्रतीय लक्षणान्न विषय में आजके दिन हम आह्वान करते हैं। किस लिये कि अपनी रक्षाके अर्थ। कैसे को कि समस्त जगदुत्पत्यादिकर्म करने वाले को तथा वाचा के पालन करने वाले तथा मन के से वेग वाले को। सो ऐसा इन्द्र हमारे समस्त आह्वानों को अन्न समृद्धि वा रक्षा के अर्थ साधु-साधु इति सेवन करे। कैसा है वोह कि समस्त सुख करने वाला शोभन कर्मकर्त्ता॥ उप॰ सा-उ॰। सर्व कर्म इन्द्र के अर्थ॰॥ एष॰ सा-गा॰ सादयति। समानम्॥४४॥

अ॰२० विश्वकर्म्मन्हविषा॥ विश्वकर्म्मन्हविषा वर्धनेन त्रातारमिन्द्रं मकृणोरवध्यम्॥ तस्मै विशः सम्नमन्त पूर्वीरयमुग्रो विहव्यो यथासत्॥ उपयाम गृहीतोसीन्द्राय त्वा विश्वकर्म्मण एषते योनिरिन्द्राय त्वा विश्वकर्म्मणे॥४६॥+

तृतीयो मन्त्र विकल्पः॥ इन्द्र विश्वकर्म देवत्या त्रिष्टुप्॥ हे विश्वकर्मन् वर्धयत्र वा वर्धमान हवि करि कैं तू इन्द्र को जगत का रक्षक अप्रतिभट करता हुआ। तैसे इन्द्र के अर्थ पहिले वशिष्ठादिक मनुष्य जिस कारण यह इन्द्र उद्गूर्ण वज्र और विविधि कार्यों विषे आह्वान करिये है ऐसा होता हुआ तैसी प्रजा अर्थात् तिसी कारण से। हे विश्वकर्मन् तेरे हविकी सामर्थ्य से इन्द्र का यह प्रभाव है इतिभावः॥ उप॰ एष॰ व्याख्याते॥४६॥

अ॰२१ उपयामगृहीतोसि॥ उपयाम गृहीतोस्यग्नये त्वा गायत्रछन्दसङ्गृह्णामीन्द्राय त्वा त्रिष्टुप्छन्दसङ्गृह्णामि विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यो जगच्छन्दसङ्गृह्णाम्यनुष्टुप्तेभिगरः॥४७॥+

+ वि-त्रा॰अ॰। उ-ए॰। इ॰। ए-ऐ॰। उ॰॥४६॥ + उ-मि॰। अ॰। इ॰। वि-मि॰। उ॰। अ-र॰। अ॰॥४७॥

का॰१२.५.१३.–१५. जिस औदुम्बर पात्र में अंशु ग्रहण कियाति सीमें होतृचमसस्था निग्राभ्या संज्ञा जल लेकर तिसमें तीनि सोमलता डाल अग्न येत्वे त्यादि तीनि मंत्रो से क्रम पूर्वक अदाभ्य ग्रह को ग्रहण करै अथवा उपयामगृहीतोसीति तीनों मन्त्रों की आदि में योजे॥ अदाभ्य दैवत्यानि देवदृष्टानि १.गा–त्रि॰२.३. यजुषी। तत्र प्रथमो मंत्रः। हे सोम तू उपयाम पात्र करि गृहीत है हे ग्रह गायत्री छन्द जिसका ग्रह वोह गायत्री छन्द सं अग्निकी प्रीति के अर्थ तुझै ग्रहण करता हूं॥ द्वितीयो मन्त्रः। पूर्ववत् त्रिष्टुप् छन्द सं इन्द्र देवता की प्रीति॰॥ तृतीयो मन्त्रः। समानम् जगतीछन्द सं समस्त देवताओं की॰॥ का॰१२.५.१७. अनुष्टुप्तेति देवदृष्टम दाभ्य देवत्यं दे–ज॰। इस मन्त्र को पढै एवं स्वछन्द सं सोमं गृहीत्वा थतमाह॥ हे सोम अनुष्टुप् छन्द तेरा अभिगरः अर्थात् अभिष्टवः गृस्तुतो यद्वा ऽऊर्ध्वं ॅ सवनेभ्यस्तदानुष्टुभमिति श्रुत॰११.५.९.७.॥४७॥

त्रेशीनान्त्वा॥ त्रेशीनान्त्वा पत्मन्नाधू॑नोमि कुकूननानान्त्वा पत्मन्नाधू॑नोमि भन्दनानान्त्वा पत्मन्नाधू॑नोमि मदिन्तमानान्त्वा पत्मन्नाधू॑नोमि मधुन्तमानान्त्वा पत्मन्नाधू॑नोमि शुक्रन्त्वा शुक्रऽआधू॑नोम्यह्नो रूपे सूर्य्यस्य रश्मिषु॥४८॥

*मधुइतिवापाठः

का॰१२.५.१७. आहवनीय के समीप जाते अदाभ्य ग्रहस्थ जलों को चलावै। एतदादीनि विश्वेषां देवानामित्यन्तानि ५॰ सोमदेवत्यानि देवदृष्टानि। यजुः॥ हे सोम मेघोदरस्था जल तिन्हों के पतननि

मित्त इत्ति निष्पत्यर्थं तुझे कंपाताहूं। कुकूननानाम् ॰कुङ शब्दे अत्यर्थं कुवन्त्यः शब्द करने वाले नमन्ति मही होनेवालेमेघस्था जल तिन्हों के पतन के अर्थ तुझे कंपाताहूं॥ कल्याण कारिणीवा सुखपित्री मेध्याः ॰अन्यत्पूर्ववत्॥ मदिन्त्यः अत्यर्थं मदिन्तमाः अत्यन्त तर्पयन्त्यः ॰समानं॥ अत्यन्तमधु स्वादोपेत॰पूर्ववत् किंच शुक्रं शुद्ध अक्लिष्ट करने वाले तुझे अक्लिष्ट कर्म विषेंनिग्रा भ्यालक्षण जल में कंपाताहूं॥ किंच दिवस के रूप विषें सूर्य कीरश्मि विषें हे सोम त्वामाधूनोमि॥४८॥

ककुभर्ठरूपम्॥वृषभस्यरोचतेवृहच्छुक्रः शुक्रस्यपुरोगाः सोमःसोमस्यपुरोगाः॥ यत्तेसोमादाभ्यन्नामजागृवितस्मैत्वागृह्णामितस्मैतेसोम सोमायस्वाहा॥४९॥ +

यजुः॥हे सोम तुरु वृषभ(श्रेष्ठ) का आदित्य लक्षण रूप प्रकाश करताहै शुद्ध आदित्य तुरु शुद्ध सोम का पुरोगामी। सोम एव सोम का पुरोगामी होनाचाहिये। हे सोम तेरा अदाभ्य(अनुपहिंसित) जागरण शील जो नाम है तिस नाम से तुझे ग्रहण करताहूं॥का॰ १२.५. १७॰ तस्मैत॰इतिया-पं॰ अदाभ्य को होमें॥ हे सोम तैसे तेरे अर्थ स्वाहा सुहुत मस्तु॥तत्सोम मेंवे तत्सोमाय जुहोतीति शत॰११.५.९.११॥४९॥

उशिक्त्वम्॥ उशिक्त्वन्देव सोमाग्नेः प्रियम्पाथोपीहि वशीत्वन्देव सोमेन्द्रस्य प्रियम्पाथोपीह्यस्मत्सखात्वन्देवसोम विश्वेषान्देवानाम्प्रियम्पाथोपीहि॥५०॥

का॰१२.५.१८॰ तीनि मन्त्रों से उलूखलस्थ अंशुओं को सोममें डा

ले॥ तत्राद्यः आसुरीउ॰। हे दीप्यमान हे सोम कामयमान तू अग्नि के प्रिय अन्न को प्राप्त हो॥ द्वितीयः आसुरी गा॰। हे देव सोम कान्त तू इन्द्र के प्रिय अन्न को प्रा॰॥ तृतीयः आर्षीउ॰। हे देव सोम हमारा मित्र भूत तू समस्त देवताओं के अभिरुचित अन्न को प्राप्त हो॥ अग्निर्वै प्रातः सवन मिन्द्रो माध्यन्दिनᳬं सवनं विश्वे देवास्तृतीयᳬं सवन मिति श्रुतेः सवन देवेभ्योर्पणम्॥५०॥

अथ सत्रोत्थानं देवानामार्षम्

अ॰२१ इह रतिः॥ इह रंतिरिह रमध्वमिह धृतिरिह स्वधृतिः स्वाहा॥ उपसृजन्धरुणम्मात्रे धरुणो मातरन्धयन्॥ रायस्पोषमस्मासु दीधरत्स्वाहा॥५१॥ +

का॰१२·४·१०· समस्त दीक्षितों को अध्वर्यु करि स्पर्श करते इस मन्त्र से गार्हपत्य में घृत होमें। पशु देवत्या प्रा॰त्रि॰॥ हे गौओ तुम्हारा रमण इन यजमानों के हो यहां तुम रमों तुमसे इन यजमानों कें संतोष हो और स्वकीयों का भी यहां संतोष हो स्वाहा सुहुतमस्तु का॰१२·४·११· शालाद्वारीय में ऐसें ही दूसरी आहुति होमें। उष्णिगाग्नेयी। धारण करने वाला अग्नि हमारें रायस्पोषं धन पशु पुत्र सुवर्णादिकों की पुष्टि को धारण करै। कैसा है कि पृथिवी का धारयिता अग्नि समीप को प्राप्त तथा पृथिवीं धयन् तिसमें उत्पन्न हो हवि का भक्षण करता। स्वाहेति होमार्थः॥५१॥

सत्रस्य ऋद्धिः॥ सत्रस्य ऋद्धिरस्यगन्म ज्योतिरमृता अभूम॥ दिवम्पृथिव्या अध्यारुहामाविदाम दे

+ द्र-द्वा॰अ॰७उ-हा।द्र॰॥५१॥

वाँन्त्स्वर्ज्योतिः॥५२॥

का॰१२.४.१२. सव दीक्षित उत्तर हविर्द्धान के अपर कूवरी को आलंबन करि सत्रर्धि संज्ञक साम गान करें। बृहती यजमाना नामात्स त्य स्तुतिः॥ हे सोम सत्र की समृद्धि तू है इस हेतु हम यजमान ज्योति-आदित्य लक्षण को प्राप्त हुए फिरि अमरणधर्मा हुए पृथिवी के सकाश से द्युलोक को आरूढ हुए फिरि देवता इन्द्रादिकों को देखते हुए ज्योति रूप और स्वर्ग को देखते हुए॥५२॥

युवन्तम्॥ युवन्तमिन्द्रापर्वता पुरोयुधा योनः पृतन्यादपतन्तमिद्धतम्वज्रेणतन्तमिद्धतम्॥ दूरेचत्तायच्छन्त्सद्गहनं यदिनक्षत्॥ अस्माकं शत्रून्परि शूरविश्वतो दर्म्मा दर्षीष्ट विश्वतः॥ भूर्भुवः स्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्याम सुवीरा वीरैः सुपोषाः पोषैः॥५३॥+

का॰१२.४.१४. सव यजमान दक्षिण हविर्धान का अक्ष नीचे मार्ग करिके प्राङ्मुख निकालें। इन्द्र देवत्या त्यष्टिरंसानत्रयोपिताषट्षष्ट्यक्षरत्वात् द्यूना आद्योर्धर्चे इन्द्र पर्वत देवत्यः॥ हे शत्रुओं के साम्ने युद्ध के करने वाले हे इन्द्रा पर्वता तुम तिस शत्रु को मारो ऐसे ही तिन-तिन अर्थात् सव शत्रुओं को मारो तत्रापि विशेष्यते वज्र नामा आयुध से तिन-तिन को विनाश करो। जो-जो शत्रु हम से युद्ध करें॥ इदानीमिन्द्रः प्रत्यक्षो वज्रस्य कर्त्तृत्वं चोच्यते-हे शूर इन्द्र तेरा वज्र जव अत्यन्त गम्भीर वन वा जल में अति दूरि गये शत्रु को प्राप्त होने की चाह करता है तव तिस दूरि गये

+ यु-तः।अ॰।भू-षैः।द्॰॥५३॥

को प्राप्त होताहै अर्थात् वनविषें दूरगये कोभी ग्रहण करताहै। तिस हेतु विदारण शील वज्र हमारे सब ओडी में स्थित सब शत्रुओंको परितो विदारण करै॥ का॰ १२.४.२८. नाना कामोंविषेंस ब यजमान वाग्विसर्जन करें। हे भूर्भुवः स्वः अग्नि वायु सूर्य औ हम प्रजा करि सुप्रजा हों पुत्रों करि सुपुत्र हों पुष्टि करि सुपोष हों एक वचनान्तोयं यजुर्व्याख्यातः ३.३७.७.२८. अत्र तु बहुव चनान्तो मन्त्रः॥ ५३॥ इति सत्रोत्थानं समाप्तम्॥

अथ नैमित्तिकान्याध्यायाद्दसिष्ट स्यार्षम्

अ॰ २३ परमेष्ठ्यभिधीतः प्रजापतिर्वाचि व्याहृतायामन्धोऽअच्छेतः सविता सन्याम्विश्वकर्म्मा दीक्षायाम्पूषा सोमक्रयण्यामिन्द्रश्च॥ ५४॥ +

का॰ २५.६.१–६. मृन्मय घर्म पात्र के भेद विषें एक को स्पर्श करि परमेष्ठिने स्वाहा प्रजा पतये स्वाहेत्यादीन् सलिलाय स्वाहेत्यन्तान् चतुस्त्रिंशत होमों को होमे घर्मदुहा गौ के मरण विषें तिस स्थान में उदङ्मुख्या वा प्राङ्मुख्या स्थिता पत्नी शाला के पूर्व भाग पुच्छ से दक्षिण स्थान विषें परमेष्ठिने स्वाहेत्यादि चतुस्त्रिंशत आज्याहुतीको होम करके तिसे दुहै अथवा स्थालीस्थ वास्रुवस्थ प्रषदाज्य के भ्रंश होने में कोई एक आचार्य परमेष्ठ्यादिकोंको होमते हैं इति सूत्रार्थः॥ परमेष्ठ्यादिक देवता यज्ञ के शरीर हैं तिसहेतु तिन-तिन अवस्थाओं के होमविषें चिकित्सित यज्ञ प्रति संहितहोताहै। तथा च श्रुतिः १२.१.१.२. सोमोवै राजा यज्ञः प्रजापतिस्तस्यैता स्तन्वो या एता देवता

+ प॰ तः। अ॰। म॰ म॰। रु॰ अ॰ त॰। उ॰। स॰ मा॰। वि॰ मा॰। प॰ मा॰। सा॰। ६४॥

याएता आहुती जुहोति स यद्यज्ञस्यार्छेद्यां तत्प्रति देवतां मन्येत तामनु समीक्ष्य जुहुयाद्यदि दीक्षोपसत्स्वाहवनीये यदि प्रसुत आग्नीध्रे विवा एतद्यज्ञस्य पर्वस्रंसते यद्ध्वलति सायैव तर्हि तत्र देवता भवति तयैवैतद्देवतया यज्ञं भिषज्यति तया देवतया यज्ञं प्रतिसंदधातीति॥ अथ मंत्रार्थः॥ आध्या इसिद्ध ऋषिः लिङ्गोक्त देवता परमेष्ठीति १·५·६·दे–ज॰२·पा–पं॰३·४·दे–पं॰। जब कि सोम यजमान करि अभिधीत(संकल्पित)हो तब मनसा करि अभिधीत परमेष्ठी होताहै। अयमर्थः मनसा करि ध्यान किया सो मन उपनमेतोपरमेष्ठिने स्वाहा इस मन्त्र से होम करे †॥ वचन से उच्चार करते सोम प्रजापति नामा होता है तिसके प्रायश्चित्त विषें प्रजापतये स्वाहा इससे होमें॥२॥ जो सोम अभिमुख्य करि प्राप्त हुआ तो अन्ध नाम होताहै। अन्धसे स्वाहा इति जुहुयात्॥३॥ सोमके संभक्त होते सविनृ नामा होताहै तिसके प्रायश्चित्त में सवित्रे स्वाहेति जु॰॥४॥ दीक्षा विषें सोम विश्वकर्मा होता है तहां विश्वकर्मणे स्वाहेति जु॰॥५॥ सोम क्रय करते हैं जिस गौसे उस सोम क्रयणी करि लाया सोम पूषा होताहै तदा निमित्ते पूष्णो स्वाहेति जु॥६॥५४॥

इन्द्रश्च मरुतश्च क्रयायोपोत्थितोसुरः पण्यमानोमित्रः क्रीतो विष्णुः शिपिविष्ट ऊरावासन्नो विष्णुर्नरन्धिषः॥५५

७·आसुरी–अ॰८·दे–ज॰९·दे–त्रृ॰१·पा–नि॰११·पा–पं॰॥ द्रव्यदान करि उपस्थापित सोम इन्द्र और मरुत् नामा होताहै तब इन्द्राय मरुद्भ्यश्च स्वाहेति जु॰॥७॥ क्रीयमाणः सोम असुर होता है–

† इ–नः॥ अ॰।अ–नः॥ इ॰मि–तः॥ उ॰।वि–नः॥ ऋ॰।वि–ण॥ त्व॰॥५५॥

असुराय स्वाहा ॥८॥ यजमानकरि क्रीत सोम मित्र होताहै॰ मित्राय स्वाहा ॥९॥ यजमान की गोदी पर स्थित सोम शिपिविष्टो विष्णुः अर्थात् प्राणियों वा यज्ञों में प्रविष्ट विष्णु होताहै॰ विष्णवे शिपिविष्टाय स्वा॰ ॥१०॥ शाकट करि ऊह्यमान सोम विष्णुर्नरन्धिषः अर्थात् नरोधीयन्ते आरोप्यन्ते यस्मिन्स नरन्धि संसारः तंस्यति नाशयति नरन्धिषः॰ जगत्संहर्तृ विशिष्टो विष्णुः॰ अथवा रध हिंसायाम् रन्धिषो हन्ता नरन्धिषः जगत्पालको विष्णुः॰ जगत का संहार वा पालन करनेवाला विष्णु होताहै॰ विष्णवे नरन्धिषाय स्वा॰ ॥११॥ ५५॥

प्रोह्यमाणः सोमः ॥ प्रोह्यमाणः सोम॰ आगतो वरुण॰ आसन्द्यामासन्नोऽग्निराग्नीध्र॰ इन्द्रो हविर्धानेऽथर्वोपावह्रियमाणो विश्वे देवाः ॥५६॥ +

१२।१४ दे॰पं॰१३।१६ या॰ त्रि॰१५ दे॰ त्रि॰॥ शाकट से आया अवरूढ सोम नाम होताहै॰ सोमाय स्वा॰ ॥१२॥ मञ्चिकापर उपविष्ट वरुण हो॰ वरुणाय स्वा॰ ॥१३॥ आग्नीध्रमें वर्तमान अग्नि हो॰ अग्नये स्वा॰ ॥१४॥ हविर्धान में वर्तमान इ॰ इन्द्राय स्वा॰ ॥१५॥ हृदे त्वा मनसे त्वेति मन्त्रेण ३७।१९॰ कण्डन के अर्थ आनीयमान अथ॰ अथर्वणे स्वा॰ ॥१६॥ ५६॥

विश्वे देवाꣳ अꣳशुषु न्युप्तो विष्णुराप्रीतपाꣳ आप्याय्यमानो यमः सूयमानो विष्णुः सम्भ्रियमाणो वायुः पूयमानः शुक्रः पूतः शुक्रः क्षीरश्रीर्मन्थी सक्तुश्री विश्वे दे

+ सो-त॰॥अ॰।व-त्र॰॥इ॰।अ-धे॥उ॰।द्र-नो॥रु॰।अ-ए॥ल॰॥५६॥

वा: ॥५७॥+

१७॰ या-हृ॰ १८॰ आसुरीपं॰ १९-२१॰ दै-त्रि॰ २०॰ दै-ज॰ २२॰ -दै-हृ॰ २३॰ २४॰ दै-पं॰ ॥ सोम खण्डों में कण्डन करि आरोपण किया वि॰ विश्वेभ्यो देवेभ्य: स्वा॰ ॥१७॥ अर्ठं शुरर्ठं शुष्ट इत्यादि मंत्रेण ५॰ ७॰ वर्ध्यमान सोम आप्रीतपा विष्णु, सब ओडी से प्यारोंका वडा प्यारा भक्तोंका रक्षा करनेवाला विष्णु हो॰ विष्णव आप्रीतपायस्वा॰ ॥१८॥ अभिषूयमानय॰ यमायस्वा॰ ॥१९॥ पुष्यमानवि॰ विष्णवेस्वा॰ ॥२०॥ दशापवित्रा करि पवित्र करतेवा॰ वायवे स्वा॰ ॥२१॥ पवित्र कियाहुआ शु॰ शुक्रायस्वा॰ ॥२२॥ दुग्धसे मिश्रित करते भी शु॰ शुक्रायस्वा॰ ॥ २३॥ सक्तुओंकरि मिश्रितमं॰ मन्थिनेस्वा॰ ॥२४॥ ५७॥

विश्वे देवाश्चमसेषून्नीतो सुर्होमायोद्यतो रुद्रो हूय मानो वातोभ्यावृत्तो नृचक्षा: प्रतिख्यातो भक्षो भक्ष्यमाण: पितरो नाराशर्ठंसा: ॥५८॥ +

२५॰ या-पं॰ २६॰ या-उ॰ २७॰ या-गा॰ २८॰ दै-पं॰ २९॰ दै-ज॰ ३०॰ दै-त्रि॰ ३१॰ या-बृ॰ ॥ चमसों (ग्रहपात्रों) में ग्रहण किया वि॰ विश्वेभ्यो देवेभ्य: स्वा॰ ॥२५॥ होमके लिये उद्यत अ॰ असवे स्वा॰ ॥२६॥ होम किया हुआ रु॰ रुद्रायस्वा॰ ॥२७॥ होमका शेषभूत सद प्रतिभक्षण के अर्थ लाया हुआ वा॰ वाताय स्वा॰ ॥२८॥ ब्रह्मन्नुपह्वयस्व इत्यादि करि भक्षणके अर्थ पूछा नृचक्षा (मनुष्यों के शुभाशुभ करने को देखने वाला) हो॰ नृचक्षसेस्वा॰ ॥२९॥ पीयाहुआ भ

+वि-श्व:॥ अ॰॥ वि-न:॥ इ॰॥ प-न:॥ उ॰॥ वि-ए:॥ ऋ॰॥ वा-न:॥ लृ॰॥ शु-त:॥ आ॰॥ शु-श्री:॥ ई॥ म-
+वि-त:॥ अ॰॥ अ-त:॥ इ॰॥ रु-न:॥ उ॰॥ व-त:॥ ऋ॰॥ नृ-त:॥ लृ॰॥ भ-ए:॥ आ॰॥ पि-त्र:॥ ई॰॥ ५८॥

क्ष॰›भक्षायस्वा॰॥३०॥भक्षणकिये पीछे अपने खर परसादनकि या नाराशंसाः पितरः अर्थात् नरजहां वैठे स्तुति करतेहें ऐसायज्ञ तिसके हित वा योग्य नाराशंस तिस गुणविशिष्ट पितर तिननिमित्त विषें पितृभ्यो नाराशंसेभ्यः स्वा॰॥३१॥५८॥

सन्नः सिन्धुः॥ सन्नः सिन्धुरवभृथायोद्यतः समुद्रोऽभ्यवह्रियमाणः सलिलः प्रप्लुतो ययोरोजसा स्कभिता र[illegible] वीर्येभि[illegible]॥ या पत्येते अप्रती[illegible] [illegible]भिर्विष्णू [illegible] पूर्वहूतौ॥ ५९॥ +

३२॰३३॰ पा-ऋ॰ ३४॰ या--ना॰॥ [illegible] अथ उद्यत सोम सि॰› सिन्धवे स्वा॰॥३२॥ जलको अभिमुख नीयमान सोम स॰› समुद्राय स्वा॰॥३३॥ जलमें निमग्न सोम सलिल होताहे तिसके अर्थ विषें सलिलाय स्वाहेति जुहुयात्॥३४॥ इन यज्ञाहुतियों से यज्ञ चिकित्सित और प्रतिसंहित होताहे। तथाच श्रुतिः १२॰६॰१॰३०॰ तावाऽएताश्चतुस्त्रिंशदाज्याहुतीर्जुहोति त्रयस्त्रिंशद्वै देवाः प्रजापतिश्चतुस्त्रिंश एतदु सर्वैर्देवैर्यज्ञं भिषज्यति सर्वैर्देवैर्यज्ञं प्रतिसंदधातीति॥ ॥का॰२५॰२॰६॰ कालाहुति होम और वाचन को करिके रसरूप सोमको जलसे सींचे॥ अभिमर्शनेन विकल्प ययोरोजसेति विष्णुवरुणदेवत्या त्रिष्टुप्॥ दोनो कर्मभूत विष्णुवरुण सोमरूप यज्ञसाधन को आए। कव कि पहिले आह्वानविषें यावत् प्रधान को वुलातेहें तावत् ही विष्णु और वरुणहवि प्रति आए। अथवा पहिले वुलाये हुए विष्णु वरुण प्रतिहविभाग

+सि-नः॥अ॰॥स-णः॥इ॰॥स-तः॥उ॰॥य-तौ॥ऋ०॥५९

हुआ। वे कौंन कि जिन विष्णु वरुण के बल करि लोक थंभे हैं। किंच ते विष्णु वरुण पत्येते॰ जगत के ईश्वर हैं अथवा परसैन्यपे श्येन की प्रकार दूटते हैं केसे हैं कि अत्यन्त वीर हैं। तथा अत्यन्त बलवान। तथा बल करि अप्रतीता॰ नहीं कोई भी उन्हों के संमुख जाने को समर्थ होत अर्थात् अनन्य योध्यौ। ऐसे विष्णु वरुण रसरूप हवि प्रति प्राप्त हुए॥५९॥

देवान्दिवम्॥ देवान्दिवं मगन्य ज्ञस्ततो माद्रविणमष्टुमनुष्यानन्तरिक्ष मगन्य ज्ञस्ततो माद्रविणमष्टु पितॄन्पृथिवीमगन्य ज्ञस्ततो माद्रविणमष्टु यङ्कंचलोकमगन्य ज्ञस्ततो मे भद्रमभूत्॥६०॥

का॰ २५.२.८॰ रस रूप सोम का देवान्दिवं इससे स्पर्श करै यजुर्लिङ्गोक्त देवतमाशीः महीधर मते यज्ञदेवत्या यजमानाशीः अन्त्यष्टिः॥ यह यज्ञ वाय्वादि देवताओं को प्राप्त हो द्युलोक को पहुंचे फिरि द्युलोकस्थ यज्ञसे विशिष्ट भोग साधन रूप यज्ञ फलभूत धन को मुझे प्राप्त करै। अनेन सुकृतिनामारोह क्रममभिधायेदानीमवरोह क्रममाह फिरि द्युलोक से अवरोहण समय विषें यज्ञ मनुष्य लोक को आकर अन्तरिक्ष लोक को जाकर तिस लोक में स्थित यज्ञसे यज्ञफल रूप धन को मुझे प्रा॰। दक्षिणायनं गमनागमनमाह। यह यज्ञ धूमादि मार्ग से पितरों को प्राप्त हो भूलोक में जा तहां के स्थित यज्ञसे यज्ञ फल॰। किं बहुना जिन किन्हीं लोकों को यज्ञ जावै तहां के यज्ञ से मेरो कल्याण हो इति यजमानाशास्यते॥६०॥

चतुस्त्रिंशत्तन्तव॥ चतुस्त्रिंशत्तन्तवो ये वितत्निरे य इमं यज्ञं स्वधया ददन्ते॥ तेषाञ्छिन्नं सम्वेतद्दधामि स्वाहा घर्म्मोऽअप्येतु देवान्॥६१॥

घर्म देवत्या पंक्तिस्त्रिष्टुब्वा। कात्यायनेनास्या विनियोगोनोक्तः॥ महावीर भेदे घृतहोमः शाखांतरे। प्रायश्चित्त शमन करिकै यज्ञको विस्तार करतेहैं चतुस्त्रिंशत् संख्याक देवता जे परमेष्ठ्यादिक इस यज्ञको विस्तार करते और जे इस यज्ञको अन्नकरि धारण करते हैं तिन यज्ञके धारण करनेवाले देवताओंका जो छिन्न तिसै मैं धारण करता हूं स्वाहा सुहुतमस्तु अर्थात् इस घर्म होमसे महावीरसंहितको घर्म महावीर संहित होकर देवताओं प्रतिजावै॥६१॥

यज्ञस्य दोहो॥ यज्ञस्य दोहो विततः पुरुत्रा सोऽअष्टधा दिवमन्वाततान॥ स यज्ञ धुक्ष्व महि मे प्रजायांꣳ रायस्पोषं विश्वमायुरशीय स्वाहा॥६२॥

का॰ २५।१॥ सोमयागके यज्ञाङ्ग विनाश विषै परमेष्ठ्यादि चतुस्त्रिंशत आहुतियों के मध्य यथा † कालएक एक आहुति को होमके पश्चात् पठित पढे। यज्ञदेवत्या त्रिष्टुप् पूर्वार्धः परोक्षो द्वितीयः प्रत्यक्षः॥ हे यज्ञ सो तू मेरी संतति विषै महिमा को दे अथवा पूर्वोक्त दोहको दे और मैं तेरे प्रसाद से धनकी पुष्टि और पूर्ण आयुको प्राप्त होऊं। वोह कौन कि जिस यज्ञ(यजनीय)का आहुति परिणाम वोह प्रसिद्ध फल रूप बहुत प्रकार प्रसृत हो दिशाभेदकरि भिद्यमान द्युलोकको फैला अर्थात् भूमि अन्तरिक्ष और स्व

† आत्मयदि पत्न्यमान दद्यात् शत॰ १२

गे को फैला। ब्रह्मादिस्तम्ब पर्यन्त भूतग्रामोंकायज्ञपरिणाम है इतिभावः ६२

आ पवस्व॥ आ पवस्व हिरण्यवदश्ववत्सोम वीरवत्॥ वा

जं गो मन्तमा भर स्वाहा॥ ६३॥

इति सꣳहितायां त्रयोविꣳशोनुवाकः॥ २३॥

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिनी शाखीयायां वाज

सनेय सꣳहितायां दीर्घपाठे अष्टमोध्यायः ८

का॰ १२.६.२९ पशु और सोम विषें यूप के काकारोहण में उद्गाता [illegible] सोम देवत्या गायत्री ध्रुवी कश्यप दृष्टा॥ हे सोम तू आ के [illegible] और पुत्र जैसे तैसे पालन करि अथवा [illegible] धेनु और अन्न दे स्वाहा सु [illegible]

इतिनौमित्तिकानि [illegible] शान्ति

इति [illegible] विꣳशोनुवाकः

श्रीवेद [illegible] मोहादि निवार [illegible]

पुमार्थाश्च नु रोदेया ध्यम पुरुषः सनातनः १

श्रीमच्छुक्ल यजुर्वेदान्तर्गत माध्यन्दिनी शाखाध्येतृव्यास पादान्व

य विश्वामित्र पुराधिपति श्रीमज्जय किशोर देववर्म्मोजरोऽक्मिरो

प नृपतिगिरि प्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थ प्रदीपे गिरिधर भाष्ये गृहग्र

हान्निमित्तान्तो नामाष्टमोध्यायः॥ ८॥

पञ्चात्मक द्वै रूप पुनि साधन करि बहुरूप

आनंद दायक कृष्ण को बरन्यो ब्रह्मस्वरूप १

हरिः ओम्
ॐ नमो यज्ञपुरुषाय
पश्वात्मकं द्विरूपंच साधनैर्वेदुरूपकम्
स्वानंददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपपरंस्तुमः १
अथ वाजपेयो बृहस्पते राषैमिन्द्रस्यच

अ॰१ देवसवितः॥ देवसवितः प्रसुवयज्ञम्प्रसुवयज्ञपतिम्भगाय॥ दिव्योगन्धर्वः केतपूः केतन्नः पुनातु वाचस्पतिर्वाजन्नः स्वदतु स्वाहा॥१॥

ॐ नमो यज्ञवल्काय
गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके
वाजपेयो राजसूयारम्भान्तो नवमोच्यते

चतुर्थाध्याय से आरंभकरि अष्टमान्त पाच अध्यायोंमें अग्निष्टो के मंत्र औरतिसके प्रासंगिक मंत्र कहे नवमें अध्याय में चतुस्त्रिंशत् कण्डिका पर्य्यन्त वाजपेयके मन्त्र हैं तिन्हों के बृहस्पति और इन्द्र ऋषि। तत्र का॰१४·१·११· वाजपेयाङ्गभूत दीक्षणीय प्रायणीयादिकों में एक वारलिये आज्य को होमें। सवितृ देवत्या त्रिष्टुप्॥ हे सवितः सबके प्रेरक अन्तर्यामिन् हे दीप्यमान् वाजपेय लक्षण याग को प्रवर्तकरि। यज्ञपति यजमान को भजनीय अनुष्ठान रूप परमैश्वर्य के अर्थ प्रेरि एवं मण्डलाधिष्ठातार पुरुषको कहिकर मण्डल प्रति कहिता है- तेरे प्रसाद से दिवि में हुआ दिव्य गन्धर्व अर्थात् गवि रश्मियोंका धारण करने वाला अन्नका

पवित्र करने वाला सूर्य मण्डलरूप देवता हमारे अर्थ अन्न को पवित्र करै। किंच तेरे प्रसाद से प्रजापति हमारे अन्न को आस्वादन करै स्वाहा सुहुतमस्तु ॥१॥

ध्रुवसदन्त्वा ॥ नृषदम्मनः सद मुपयामगृहीतोसीन्द्राय त्वा जुष्टङ्गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम् ॥ अप्सुषदन्त्वा घृतसदं व्योमसद मुपयाम गृहीतोसीन्द्राय त्वा जुष्टङ्गृह्णाम्येषते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम् ॥ पृथिविसदन्त्वान्तरिक्षसदन्दिविसदन्देवसदन्नाकसद मुपयाम गृहीतोसीन्द्राय त्वा जुष्टङ्गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम् ॥२॥ †

का॰१४॰२॰२६: २॰१॰ प्रातःसवन विषे आग्रयण के अनन्तर तीनि अति ग्राह्यों को और षोडशिन को ले इन्द्र देवता क पांच ग्रहों का ग्रहण करै। ऐन्द्राणि त्रीणि। अथ प्रथमम्। ध्रु-मृया-जऊ-मि १॰२॰३॰सा-अ॰ हे सोम तू उपयाम ग्रह करि गृहीत है। इन्द्र के अर्थ प्रिय तुझे ग्रहण करता हूं कैसे तुझे कि वहुत करिकै स्थिर इस लोक में रहता है- मनुष्यों में रहता है मन में रहता है †॥ए-मृ१॰२॰३॰ आसुरी अ॰सादयति। हे ग्रह यह स्वर प्रदेश तेरा स्थान इन्द्र के अर्थ प्रिय तुझे सादन करता हूं इतिशेषः॥ अथद्वितीयम्॥ अ-मृ आसुरी अ॰। उदक में रहने वाला घृत विषें अन्तरिक्ष में। शेषोव्याख्यातः॥ तृतीयम्। पृ-मृ यजुः। पृथिवी में अन्तरिक्ष में स्वर्ग में देवताओं में नाके नहीं है दुःख जिसमें ऐसे सुखान्वित स्वर्ग विशेष में रहता है शेषं समानम् ॥२॥

† ध्रु-मृ। अ॰। उ-मि। दृ॰। ए-मृ। उ॰। अ-मृ। त्र॰। उ-मि। ल॰। ग-मृ। आ॰। पृ-मृ। ई॰। उ-

+ सोमाहुति परिणामभूतौरसस्तु लोके ... ॥ मि॰ कं॰ ए-मृ॰ कं॰ ॥२॥

अपा७ रसम्॥ अपा७ं रसमुद्वयस७ं सूर्ये सन्त७ं समाहितम्॥ अपा७ं रसस्य यो रसस्तम्वो गृह्णाम्युत्तममुपयामगृहीतोसीन्द्राय त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम्॥३॥+

चतुर्थम्। रसदेवत्यानुष्टुप्॥ सूर्य विषें भले प्रकार स्थापन किये हुए जलोंके रस सार, वायु को में ग्रहण करता हूँ +। कैसे रसको कि उत्पन्न होते हैं अन्न जिससें। किंच वायु का जो सार प्रजापति हिरण्यगर्भ सहि यज्ञ लोक कालाग्नि वायु सूर्य यजुः सामादि वपुः हे देवताओ वः (तुम्हारे अर्थ तिस प्रजापति को में ग्रहण करता हूं कैसा है वोह कि वडा उत्कृष्ट। वः शब्दोऽनर्थकः। अथवा सोम रूप करि वायु और तिस के अभिमानी सोमको ग्रहण करता हूं। उपयामेतिव्यख्यातम्॰ एषत॰ इतिसादनम्॥३॥

+ रसवा अपामितिश्रुतेः॰ श॰ ५।१।२।७

ग्रहा ऊर्ज्जाहुतयः॥ ग्रहा ऊर्ज्जाहुतयो व्यन्तो विप्राय मतिम्॥ तेषां विशिप्रियाणां वोहमिषमूर्ज्ज७ं समग्रभमुपयामगृहीतोसीन्द्राय त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम्॥ सम्पृचौ स्थः सं मा भद्रेण पृङ्क्तं विपृचौ स्थो वि मा पाप्मना पृङ्क्तम्॥४॥+

पंचमम्॥ ग्रहदेवत्यानुष्टुप्। हे ग्रहो तिन तुम्हारे संबंधि अन्न और रस को मैं भले प्रकार ग्रहण करता हूं कैसों को कि विशिप्रिया हनू वा नासिका नहीं चलाने पडते हैं जिन ग्रहों में तिनोंको, सम्यग मिथुन और सूक्ष्म हैं जिन्हों में सुपेय होनेसे हनुका व्यापार नहीं।

+ अ॰ मा॰ प्र॰ ३-मि॰ प्र॰ ए॰ मा॰ उ॰ ३॥
+ ग्र॰ मा॰ प्र॰ ७-मि॰ इ॰ ए॰ मि॰ न॰ स॰ मा॰ प्र॰ वि॰ मा॰ ल॰ ॥४॥

तिन किन्हीं को कि जे तुमको अन्न रस लाते हैं । तथा मेधावी इन्द्र के अर्थ विशिष्ट बुद्धि को जानते वा लाते हैं । उप॰ एष॰ व्याख्याते॥ का॰ १४·२·७· अध्वर्यु सोम ग्रह को अक्ष के ऊपर धारण करै नेष्टा सुरा ग्रह को अक्ष के नीचे रखे साथही रखना और मंत्र पढना है ॥ ग्रह देवते यजुषी । हे सोम सुरा ग्रह औ जो तुम संयोजन किये हो सो तुम मुझे कल्याण से संयोजन करो । का॰ १४·२·८· अध्वर्यु नेष्टा र अपने-अपने ग्रह को अपने समीप में लावें ॥ हे ग्रह औ जैसे तुम वियुक्त हो तैसे मुझे पाप से न्यारा करो ॥४॥

अ॰ २ इन्द्र॑स्य॒ वज्रः॑॥ इन्द्र॑स्य॒ वज्रो॑ऽसि वाज॒सास्त्वया॒यम्वाज॑ᳪ सेत्॥ वाज॑स्य॒ नु प्र॑स॒वे मा॒तर॒म्मही॒ मदि॑ति॒न्नाम॒ वच॑सा करामहे॥ यस्या॑मि॒दम्विश्व॒म्भुव॑नमावि॒वेश॒ तस्यां॑ नो दे॒वः स॑वि॒ता धर्म्म॑ साविषत्॥५॥ +

का॰ १४·३·१· महा मरुत्वतीयके अन्त में माहेन्द्र से पूर्व अध्वर्यु रथवाहन शकट से रथ अवतारण करै । इ-त् आसु-गा॰ रथ दे॰॥ हे रथ तू इन्द्र का वज्र है + । कैसा है तू कि अन्न का दाता किंच यह यजमान तुरूब ज्र भूत की सहाय से अन्न को भजे वा बहुत अन्नवान् होवै ॥ का॰ १४·३·२· अवतारित रथ की धुरि पकडि कर चात्वाल से दक्षिण हो लाय करि वेदी विषें स्थापन करै । वा-त् पृथिवी देवत्या त्रिजगती अन्त्यः पादः सवितृ देवत्यः ॥ अन्न की अनुज्ञा विषें जैसे हम वर्तमान जिस भूमि को प्रसिद्ध जैसे तैसे वेद वाक्य करि अनुकूल करते (हुए) हैं । कैसी भूमि को कि जगत की निर्माण करने वाली बडी

+ इन्द्र के जब वृत्र के लिये वज्र प्रहार किया सो वज्र चतुर्धा हुआ उसका एक भाग रथ है इन्द्रोह यत्र इत्यादि श्रुत॰ ५·१·४·१०॥

+ इ-त्।अ॰।वा-त्।इ॰॥५॥

…हनीय अखंडित। किंच यह विश्व सर्व भूतजात जिस भूमि में आ…
…। सविता ऐसेही तिस भूमि विषें हमें धर्म धारण अवस्थान
…प्रेरणा करे ॥५॥

अप्स्वन्तः॥ अप्स्वन्तरमृतमप्सुभेषजमपामुत प्रश॑स्तिष्वश्वाभवत वाजिनः॥ देवीरापो यो व॑ऽउर्म्मिः प्रतूर्त्तिः ककुन्मान्वाजसास्तेनायम्वाजꣳसेत्॥६॥

…२४॰३॰५॰ स्नान के अर्थ जल के निकट लाये वा स्नान कि…
…अश्वों को अप्स्वन्तः। इस मन्त्र॰ वा देवीरापः। इस॰ वा दो…
…से प्रोक्षण करे। अश्व देवत्या वसान रहिता पुर उष्णिक्॥
…जल के भीतर में अमृत अवस्थित और जल में भेषज आरोग्य…
…करने वाली ओषधी अवस्थित हैं हे घोडे ओ तुम तहां अ…
…भेषज युक्त जल विषें अन्नवान् होओ और प्रशस्त भागों वि…
…होओ॥ द्वितीयः प्रोक्षणमन्त्रः अब्देवत्यं यजुः। हे देवीजल तु…
…म्हारा जो कल्लोल तिस करिकें सींचा यह अश्व अन्न को दे॰। कै…
…हे कल्लोल कि प्रकृष्ट वेगशील। तथा ककुन्मान्॰ ककुत् श…
…करि वृषभ के स्कन्ध विषें उन्नतप्रदेश है तिस समान उदकनि…
…य संयुक्त अर्थात् बहुलोदक संघातवान्। तथा अन्न का दाता।६॥

वातो वा॥ वातो॑ वा मनो॑ वा गन्धर्वाः सप्तविꣳशतिः॥ तेऽअग्रेऽश्वमयुञ्जँस्तेऽअस्मिञ्जवमादधुः॥७॥

का॰ १४॰३॰६॰ दक्षिण अश्व को रथ में जोडै। वातोवा॰ वात रꣳहा
…जवो पःतिस्रोश्व स्तुतयः क्रमेण उष्णिक् त्रिष्टुब्गत्यः॥ वाशब्दो…

समुच्चयार्थौ। वायु मन इन्द्रिय सप्तविंशति नक्षत्र भूमिके धारण करने वाले ते वातादिक पहिलें अश्व कों रथमें जोडतेहुए और ते वातादिक अश्व में वेग को स्थापन करतेहुए॥७॥

वातंरर्ठहाभव॥वाजिन्युज्यमानः इन्द्रस्येव दक्षिणः श्रियेधि॥युञ्जन्तुत्वामरुतो विश्ववेदसः आतेत्वष्टापत्सुजवन्दधातु॥८॥

का॰१४॰३॰७॰ वाएं अश्व को जोडै॥हेवेगवान् अश्व जोडतेहीवातवत् वेगयुक्तहो। किंच दक्षिण भागमें स्थित तू इन्द्र का अश्वजैसे शोभायुक्तहो किंच सर्वज्ञ वा सर्वधन मरुत हे अश्व तुझे रथमें जोडै। किंच त्वष्टा देवता हे अश्व पैरोंमें वेग को स्थापनकरै॥८॥

जवोयः॥ जवोयस्तेवाजिन्निहितो गुहायः श्येनेपरीतोः अचरच्चवाते॥ तेन नोवाजिन्बलवान्बलेन वाजजिच्चभव समनेच पारयिष्णुः॥ वाजिनोवाजजितोवाजर्ठसरिष्यन्तो बृहस्पतेर्भागमवजिघ्रत॥९॥ †

का॰१४॰३॰८॰ दक्षिण धुरिमें तीसरे अश्व को जोडै॥ हे अश्वजो तेरा वेग हृदय प्रदेश में स्थापित है। श्येन नामा पक्षी तेरे वेगदेने से वर्त्तताहै और तेरे ही वेग देने से वायु चलता है। हे वाजिन् ति स न्निविधि (विविधि) वेग लक्षण बल करिकै बलवान् वेगवान् होकर हमारें अन्न का जेताहो। और संग्राम विषें पारयिता और पार का प्राप्त करानेवालाहो॥ का॰१४॰३॰१०॰ बार्हस्पत्यचरु को घोडेंको सुंघावे। वाजिनः साम्नीज॰ अश्वदे॰॥ अन्न के

† ज-शु॥अ॰।वा-त।इ॰॥९॥

जेतार अन्न के प्रति चलते हुए हे घोडे औ तुम बृहस्पति चरुको सूंघो ॥९॥

अ॰३ देवस्याहम्॥देवस्याहर्ठं सवितुः सवे सत्य सवसो बृहस्पते रुत्तमान्नाकर्ठंरुहेयम्॥ देवस्याहर्ठं सवितुः सवेसत्यसवस इन्द्रस्योत्तमन्नाकर्ठंरुहेयम्॥ देवस्याहर्ठंसवितुः सवेसत्यप्रसवसो बृहस्पते रुत्तमन्नाकमरुहम्॥ देवस्याहर्ठं सवितुः सवेसत्यप्रसवस इन्द्रस्योत्तमन्नाकमरुहम्॥१०॥†

का॰१४·३·१२· उत्कर प्रदेश विषें गाडे हुए नाभिमात्र काष्ठ के अग्र में स्थित रथचक्र को ब्रह्मा आरोहण करै।१०·११·१२· वाजं जेषम् १३ लिङ्गोक्तानियजुः ब्राह्मण कर्त्तृके वाजपेये॥ सत्याभ्यनुज्ञ सविता देवता की अनुज्ञा विषें वर्तमान में बृहस्पति संबंधि उत्कृष्ट नाक (स्वर्ग)को आरोहण करताहूं। क्षत्रिय वाजपेये चक्रारोहण मन्त्रः सा–ज॰ तत्र इन्द्र के नाक को इति विशेषः॥का॰१४·४·८· यजमानादिकों के सप्तदश रथ सप्तदश शार प्रक्षेप विषें गडी हुई औदुम्बरी शाखा को प्रदक्षिणी करि देवयजन देशको आने पर ब्रह्मा रथचक्र से उतरे विप्र यज्ञ में पूर्वमन्त्र करि क्षत्रिय यज्ञ में उत्तर से। आर्षी बृ॰ यजुः॥ सत्य और प्रकृष्ट है सव जिसका वोह सत्य प्रसवाः यहां प्र शब्द प्रकर्ष द्योतक है। अरुहमिति भूतकालः मैं नाक को आरूढ वा नहूं शेषं पूर्ववत्॥१०॥

बृहस्पते वाजम्॥ बृहस्पते वाजं जय बृहस्पतये वाचं

† दे–म॰।अ॰।द॰।उ॰।कृ॰॥१०॥

म्वदत बृहस्पतिम्वाजं ञ्जापयत ॥ इन्द्रबाजं जयेन्द्रायवा
चम्वदतेन्द्रम्वाजं ञ्जापयत ॥ ११ ॥ +

का॰ १४·३·१५· अनुवेद्युच्छ्रितस्था एवा रोपित सप्तदशदुन्दुभियों के मध्यमें एककोमन्त्र करिबजावे षोडशोंकोचुपकेसे। प्रा-त्रि॰ विप्रय ञ्ञे मन्त्रः ॥ हेदुन्दुभीओ तुम बृहस्पति के अर्थ यह वाचा कहो वोह कोन कि हे बृहस्पते तू अन्न को जीति। किंच हेदुन्दुभीओ तुमही बृहस्पति करि अन्नकी जयकराओ ॥ प्रा-बृ॰क्षत्रयज्ञे दुन्दुभिवादन मन्त्रः ॥ हे दुन्दुभीओ तुम इन्द्र के अर्थ अन्यत्समानम् ॥ ११ ॥

एषावः ॥ एषावः सा सत्या सम्वागभूद्यया बृहस्पतिम्वाज मजीजपताजीजपत बृहस्पतिम्वाजम्वनस्पतयो विमुच्यध्वम् ॥ एषावः सासत्या सम्वागभूद्ययेन्द्रम्वाजम जीजपताजीजपतेन्द्रम्वाजम्वनस्पतयो विमुच्यध्वम् ॥ १२ ॥ +

का॰ १४·४·९·१०· सप्तदशदुन्दुभीओं के मध्यमन्त्रसे बजाए को मन्त्र करि स्थाणुसे अवतारण करै षोडशों को चुपकेसे। पूर्वोक्तमन्त्रोवि प्रयज्ञे उत्तरः क्षात्रे। ब्रा- उ॰ ब्रा-गा॰॥ हे दुन्दुभीओ तुम्हारी यह वाक् सत्य हुई कि जिस वाचा करि बृहस्पति को अत्यन्त अन्न की जय करा ई तुमने जिस वाचा से सो सत्य हुई। हे वनस्पतयो अर्थात् वनस्पति के विकार दुन्दुभीओ तुम कृत कृत्य हुए छूटो ॥ उत्तर मन्त्र में इन्द्र का उच्चारण करना समानम् ॥ १२ ॥

देवस्याहम् ॥ देवस्याहꣳ सवितुः सवे सत्यप्रसवसो बृहस्पतेर्वाजजितो वाजञ्जेषम् ॥ वाजिनो वाजजितोध्वन

स्कम्भुवन्तो योजना मिमानाः काष्ठाङ्गच्छत ॥ १३॥ +

का० १४·३·१८· मन्त्रयुक्त रथको यजमान आरोहण करै। आषीद्॰॥ सत्याम्यनुज्ञ सविता देवता की अनुज्ञाविषें वर्त्तमानमें अन्नकेजीतनेवाले बृहस्पति के संबंधि अन्नको जीतूं॥ का० १४·३·२२· ब्रह्मचारी वा अन्तेवासी यजमानको पढै। मा-ज० अश्वदे०॥ हे घोडे ओ तुम आज्यन्त (उत्कर्ष) को प्राप्त होओ। कैसे हो तुम कि अन्न केजीतनेवाले। तथा मार्गोंको क्षोभ करानेवाले ‡। तथा योजनोंको अतिशीघ्रता करि परिछेदन करनेवाले॥ १३॥

एषस्य ॥ एषस्यवाजी क्षिपणिन्तुरण्यति ग्रीवायां बद्धो ऽ अपिकक्ष ऽ आसनि॥ क्रतुन्दधिक्रा ऽ अनु सꣳसनिष्यदत्पथामङ्काꣳस्यन्वापनीफणत्स्वाहा॥ १४॥

का० १४·४·३·४· दो ऋचाओं से आज्यको होमें वा अश्वोंको अभिमंत्रित करै। द्वे अश्वदेवत्ये जगत्यौ दधिक्रावा वामदेव्य दृष्टे॥ वो हय हघोडा कषाघात के अध्वान को व्याप्त होताहै अथवा कषाकी तूर्णता से शीघ्रचलताहै। कैसाहै अश्व कि ग्रीवा विषें उरोवध्र करि बंधाहै। कक्षीओंके समीप विषें अपिकक्ष (पर्याण देश) नहां संनाहरज्जु करि बंधाहै। मुखपर कविक करि बंधाहै। तथा दधिक्राः अश्ववारको धारण कराय चलता अथवा मार्गके अवरोधकरनेवाले अद्रिपाषाण गर्त्त कण्टकादिकों का अतिक्रम करनेवाला दधिक्राः, तथा क्रतुं, सादिन (अभिप्राय) कोभले प्रकार धारण करानेवाला सादि संकल्पानुसार करि चलता। तथा मार्गों के ऊंचे नीचो में अतिशीघ्र

+ आज्यन्तोऽपि काष्ठोच्यते क्रान्त्वा स्थितो भवतीति निरु० २·१८· यास्कोक्तेः काष्ठोत्कर्षे स्थितौ दिशीत्यभिधानाच्च अमर० ३·३·४६·

‡ सद्यश्वस्वभावः

प्राप्त होता (अर्थात् समत्वको अपादान करताहै। एवं विधोऽश्वस्तुरण्यतीति सम्बन्धः। स्वाहा सुहुत मस्तु॥ १५॥

उतस्म॥ उत स्मास्य द्रवतस्तुरण्यतः पर्णन्न वेरनुं वाति प्रगर्धिनः॥ श्येनस्येव ध्रजतोऽअङ्कसम्परि दधिक्राव्णः सहोर्जा तरित्रतः स्वाहा॥ १५॥

और इस घोडे का शृङ्गारचिन्ह वस्त्र चामरादिक समस्त देह पर वर्तमान होने से चलते अश्वको उत्क्षिप्तत्वकरि दिखलाई पडतेहैं। कैसे कि जैसे शीघ्रतासे चलते पक्षीके पक्ष उत्क्षिप्त चलते दीखते हैं। कैसे अश्वके किचलते तथा शीघ्र के अवधि प्राप्ति कांक्षाकरने वालेके। पक्षि मात्रस्य पर्णमङ्कस दृष्टान्तत्वे नाभिहितम् शीघ्र धावने श्येन दृष्टान्त उच्यते जैसे श्येन वेगसे चलताहै दधिक्रावा धारकपर्वतादिकोंका अतिक्रमकरतोबल सहित भृशा मार्ग को तरता है स्वाहा सुहुत मस्तु॥ १५॥

शंनः॥ शन्नो भवन्तु वाजिनो हवेषु देवताता मितद्रवः स्वर्काः॥ जम्भयन्तोहिम्वृकर्ठ रक्षांर्ठसि सनेम्यस्मद्युयवन्नमीवाः॥ १६॥

का॰ १४·४·५· शंनः इनतीन ऋचाओं करि आज्य होम वा अश्वाभि मन्त्रण करै। अश्व देवत्या चतुष्पदा विराड्वसिष्ठ दृष्टा॥ देवताओं के कर्म यज्ञ विषें आह्वानोंमें घोडे हमारे सुख करनेवाले हूजियों। कैसेहैं कि परिमित चलते। तथा सर्प· ल्यारी· राक्षसों का नाश करतेहैं। किंच वे घोडे हमारे सकाश से क्षिप्रही व्याधियों को पृथक्

कीजियो ॥१६॥

तेनो॑ऽअर्व॑न्तो हवनश्रुतो हव॒म्विश्वे॑ शृण्व॒न्तु वा॒जिनो॑ मि॒तद्र॑वः ॥ सहस्र॒सा मे॒धसा॑ता सनि॒ष्यवो॑ म॒हो ये धनꣳ॑ स॒मिथे॑षु जभ्रि॒रे ॥ १७॥

अश्वदे॰ जगती नाभाने दिष्टदृष्टा ॥ वे सब घोडे हमारे आह्वान को सुनियो। कैसे हैं कि कुटिल चलते हैं। आह्वान को सुनते हैं। यजमान के चित्त के अनुकूल करि परिमित गामी। अनेक जनोंकी तृप्ति के योग्य अन्नराशि के दाता। यज्ञ शाला के पूरक। वे कौन॰ कि जे घोडे सङ्ग्रामों विषें पूजा वाधन को प्राप्त करते हैं ॥ १७॥

वाजे॑-वाजेवत ॥ वाजिनो नो धने॑षु विप्रा ऽअमृता ऽऋतज्ञाः ॥ अस्य मध्वः॑ पिबत मा॒दय॑ध्वन्तृ॒प्ता या॑त प॒थिभि॑र्दे॒वयानैः॑ ॥ १८॥

अश्वदे॰ त्रिष्टुब्वसिष्ठा ॥ हे घोडे औ समस्त अन्नों में उपस्थित होते और धनों में उपस्थित होते हमें पालन करो। कैसे हो तुम कि मेधावी (परिदृष्टकारी) अमरणधर्मा सत्यज्ञ वा यज्ञज्ञ। किंच इस मधु को धावन से पहिले और पीछे अवघ्रायमाण नैवार चरुलक्षण मधुर हवि को पीओ और पीके तृप्त होओ फिरि तृप्त होके देवाधिष्ठित मार्ग करि चलो ॥१८॥

आमा ॥ आ मा॒ वाज॑स्य प्रस॒वो ज॑गम्या॒देमे द्यावा॑पृथि॒वी वि॒श्वरू॑पे ॥ आ मा॑ गन्तां पि॒तरा॑ मा॒तरा॒ चा मा॒ सोमो॑ऽअमृत॒त्वेन॑ गम्यात् ॥ वाजिनो वाजजितो वाजꣳ सस॒वाꣳसो॒ बृह॒स्पते॑र्भा॒गमव॑ जिघ्रत निमृजा॒नाः ॥ १९ ॥ †

† आ-तृ॰ अ॰ वा-ना॰ ॥ इ॰ ॥ १९ ॥

का० १४·४·१· यजमानरथसेउतरवात्वालउलकेअन्तर में स्थित नैवार चरुका स्पर्श करै प्रजापति दे० त्रिष्टुब्वसिष्ठ दृष्टा ॥ अन्न की उत्पत्ति मेरें आओ। सर्व रूपात्मिकाये द्यावा पृथिवी मुरू प्रति आओ मेरे पिता और माता हमारे प्रति आओ। और सोम अमृतत्व करि मेरें आओ ॥ का० १४·४·१२· वाजिनः इस मन्त्र करि युक्त घोडाओं को नैवार चरु सुंघावै। आ- त्रि० अश्व दे० ॥ हे घोडे औ तुम बृहस्पति के संबंधि चरुको आघ्राण करो। कैसे औ कि अन्न के जीतने वाले। अन्न के जीतनें को प्राप्त हुए हो। शोधन करते हो चरु वा इस यजमान को पवित्र करते हो ॥ १९ ॥

अ० ४ आपये स्वाहा ॥ आपये स्वाहा स्वापये स्वाहा पिजापस्वाहा क्रतवे स्वाहा वसवे स्वाहा हर्पतये स्वाहा ह्ने मुग्धाय स्वाहा मुग्धाय वैनर्शिनाय स्वाहा विनर्शिनः आन्त्यायनाय स्वाहान्त्याय भौवनाय स्वाहा भुवनस्य पतये स्वाहाधिपतये स्वाहा ॥ २० ॥ †

का० १४·५·१· आपये स्वाहा इति प्रति मन्त्र से द्वादश आहुति होमें वा पढै। प्राजापत्यानि द्वादश १·२·४·५·दे- पं० ३·या- गा० ६·७· या- उ० ८·या- पं० ९·आसु- पं० १०·११ या- त्रि० १२·दे- ज० ॥ संवत्सराभिमानी प्रजापतिः सूयते तस्यैवैतानि नामानि। आप्ति करता है तिसके अर्थ स्वाहा। शोभन आप्ति करता है तिस०। फिरि-फिरि उत्पन्न होता है तिस०। संकल्प भोगादि विषय वा यज्ञ तिस०। निवास का हेतु०। दिवसों का पति। अतश्चत्वारि नामान्युभय विशेषण

† आ- हा। स्व०। स्वा- हा। इ०। अ- हा। उ०। क्र- हा। व०। व- हा। ह०। अ- हा। आ०। दं०। मु- हा। ऊ०। वि- हा। म०। अ- हा। ह०। भु- हा। क०। अ- हा। च० ॥ २० ॥

धान करताहूँ। एवं उत्तर मन्त्रों में व्याख्या श्रुत्युक्ता जाननी चाहि-
ये। ॥१॥ दरिवः-प्रभा मण्डल करि आव्रियते- अन्तरिक्षलोक
तदेवछन्दः॥२॥ शम्भुः-शं सुखं भवत्यस्मात्-द्युलोकः॥३॥ परि
तो भवति- व्याप्य वर्त्ते हैं परिभू दिशा॥४॥ आछत् आछादन क
रताहै अपने रस करिके सब शरीर को अन्न तद्रूपा०॥५॥ मनः-प्रथ
म सृष्ट प्रजापत्यात्मक जो मन तदेवछन्दः तद्रूपासि॥६॥ व्यचः व्याप्त
है सबजगतको आदित्य तद्रू०॥७॥ सिन्धुः नाडियों करि शरीरकोव्या
प्तहै प्राणवायुः तद्रू०॥८॥ समुद्रः समुद्रवन्त्यस्माद्धि कल्प समूहाः इ
ति समुद्रं मनः त०॥९॥ सरिरः-सरति वदन गह्वर सैं निकलती वाक्
त०॥१०॥ ककुप्-कं सुखको शरीर विषैं धारण करता वा कोप करताप्र
काश करता-प्राण त०॥११॥ त्रिककुप् त्रेधापान किये उदक् कों स्तंभ
न करता उदान त०॥१२॥ काव्यं कवि-परमात्मा-का यह काव्य वेद
त्रयी रूप शब्द त०॥१३॥ अङ्कुपम् कुटिलगति करिके प्राप्तहोता ज
ल त०॥१४॥ अक्षरपङ्क्तिः-नक्षरतीत्यक्षरा नाशरहितः पङ्क्ति (अव
लि) जिसकी वोह द्यौः त०॥१५॥ पदपङ्क्तिः चरणन्यासों की पङ्क्ति
जिसमें वोह भूलोकः त०॥१६॥ विष्टारपङ्क्तिः विस्तारित-प्रसारित
हैं वस्तुओं की पङ्क्ति जिसमेंवोह दिशा त०॥१७॥ क्षुरः विलेखन खनन
योः-क्षुरति-विलिखति- व्याप्तहै सबको क्षुरः तीव्र-भ्रजते दीप्तहै क्षु
रोभ्रजः-आदित्य त०॥१८॥४॥

आ॒छच्छन्दः॑ प्र॒छच्छन्दः॑ सं॒यच्छन्दो॑ वि॒यच्छन्दो॑ बृ॒हच्छन्दो॑
रथन्त॒रं छन्दो॑ निका॒यश्छन्दो॑ विव॒धश्छन्दो॒ गिर॒श्छन्दो॒

भ्रजश्छन्दः सᳪस्तुप्छन्दो नुष्टुप्छन्द ऽ एवश्छन्दो वरिव श्छन्दो वयश्छन्दो वयस्कृच्छन्दो विष्पर्धा श्छन्दो विशालं छन्द श्छदिश्छन्दो दूरोहणं छन्दस्तन्द्रं छन्दो अङ्काङ्कं छन्दः॥५॥

आछत् (आच्छादन करताहै शरीरको) प्रच्छत् (प्रच्छादन करताहै) अन्न ०॥१९॥२०॥ संयत् (व्यापार से निवर्त करती है जन्तुओं को) रात्रि ०॥२१॥ वियत् (विशेषेण जाते हैं इधर उधर जन जहाँ) दिन ०॥२ बृहत् (विस्तीर्ण) स्वर्लोक॥२३॥ रथन्तरम् ० रथकरि गमन करते हैं जहाँ) भूमण्डल ०॥२४॥ निकायः (नितर शब्द करताहै वृक्षोंको खेडताहै) वायु ०॥२५॥ विवधः (नाश करते हैं पापके फल भोगते हैं भूतप्रेतादि रूपकरि प्राणी जहाँ) अन्तरिक्ष ०॥२६॥ गिरः (भक्षण करते हैं) अन्न ०॥२६॥ भ्रजः (दीपताहै) अग्नि ०॥२०॥ संस्तुप् (भले प्रकार स्तुभ्यते ऽध्यते अर्थात् वशी करते हैं) अनुष्टुप् (निरन्तरस्तुभ्यते ऽनया वाचा ०॥२९॥ ३०॥ एवः वरिवः (इति पदद्वयं व्याख्यातम् ॥३१॥३२॥ वयः (वाल्यादि वयका हेतुभूत) अन्न ०॥३३॥ वयस्कृत् (वाल्यादि वय करताहै) जठराग्नि ०॥३४॥ विष्पर्धा (विविध स्पर्धकरते हैं ऐश्वर्याधिक्य करि जन जहाँ) स्वर्ग ०॥३५॥ विशालम् (विविध शोभते हैं जन जहाँ भूतल ०॥३६॥ छदिः (छादन करियेहै अर्क रश्मिओं से) अन्तरिक्ष ०॥३७॥ दूरोहणम् (दुःखेन आरोहण करने को शक्य निष्काम ज्योतिष्टोमादि यज्ञ प्रयासजातज्ञान साध्यत्वसे) रविः ०॥३८॥ तन्द्रम् (तन्द्रि सादे मोहे सीदै है स्थान संकोचसे अ

णी०॥३९॥ अङ्कान्ङ्कम्०गर्त पाषादि चिन्ह जहां जल०॥४०॥ अत्रे
ष्टकानां भूलोकादि रूपेण स्तुतिरितिभावः॥५॥

अ०२ र॒श्मिना॑ स॒त्याय॑ स॒त्यं जि॑न्व॒ प्रेति॑ना॒ धर्म्म॑णा॒ धर्म्मं॑ जि॒न्वा
न्वि॑त्या दि॒वा दिवं॑ जिन्व स॒न्धिना॒न्तरि॑क्षेणा॒न्तरि॑क्षंजिन्व
प्रति॒धिना॑ पृथि॒व्या पृ॑थि॒वीं जि॑न्व वि॒ष्टम्भे॑न॒ वृष्ट्या॒ वृष्टिं॑
जिन्व प्र॒वया॒न्हाह॑र्जिन्वानु॒या रात्र्या॒ रात्रीं॑ जिन्वो॒शिजा॒
वसु॑भ्यो॒ वसू॑ञ्जिन्व प्रके॒तेना॑दि॒त्येभ्य॑ऽआदि॒त्याञ्जि
न्व॒ तन्तु॑ना॒ रा॒यः॥६॥+

का०१७।११।८।१०। अषाढा वेला में सर्व दिशाविषें स्तोमभागा संज्ञा
इष्टका उपधान करै रश्मिनेत्यादि एकोनत्रिंशत् मन्त्रों सें तिन्हों
के मध्य पञ्चदश प्रागनूकं दक्षिणेन अर्थात् चतुर्दश प्रागनूकं
उत्तरेण उपधेया इतिसूत्रार्थः॥एकोनत्रिंशद्यजूंषि इष्टका देव
त्यानि १।२।६।९।१७।या–पं०३।८।१८।२६।२९।या–बृ०४।५।१०।
या–ज०७।२०।या–उ०११।सा–गा०१२।१३।१४।१५।१६।या–त्रि०१९।
२१।२२।२३।२४।२५।२७।२८।या–अ०। इमे मन्त्राः श्रुत्या त्रिधा व्याख्या
ताः कण्डिकाद्वय पर्यन्तममुनोपहिता। सत्यदो जिन्वेति प्रथमः१६
अदोऽस्य सुष्मे त्वा मुपदधामीति द्वितीयः १२ अधिपतिनोर्जोर्जं जि
न्वेति तृतीयः प्रकारः१+॥अथवाक्यार्थः॥ हे इष्टके तू रश्मि(अन्न+)
करि सत्य के अर्थ उपहिता सती सत्य वचन जिन्व(तर्पण करि॥१॥
प्रेति(प्रकर्षेण देह विषें गति जिसकी अन्न)तिस करि धर्म के अर्थ उ
पहिता सती धर्म को प्रीति हो॥२॥सर्वमन्त्रेषु द्वितीयं पदं चतुर्थ्यन्तं

+न्वा।अ।इ।उ।ऋ।ऌ।आ।ई।ऊ।ॠ।ॡ।स्स्थानि॥६॥
+नेजोवृद्धि प्रदत्वा दन्नं रश्मिः रश्मि रेवन्नमित्यादि शत०८।५।३।३ श्रुतेः

कार्यम्। अन्वेति (देह को प्राप्त होता) अन्न तिस करि दिव के अर्थ उप॰ द्युलोक को जिन्व॥३॥ संधि (सम्यग्बलादिकं धीयतेऽस्मिन्) अन्न तिस॰ अन्तरिक्ष के॰ अन्तरिक्ष को॰॥४॥ प्रतिधि (प्रतिधीयतेऽस्मिन्) अन्न तिस॰ पृथिवी के॰ पृथिवी को॰॥५॥ विष्टम्भ (देह को विष्टम्भन करता) अन्न तिस॰ वृष्टि के॰ वृष्टि को॰॥६॥ प्रवय (प्रकर्षेण देह को प्राप्त होता) अन्न तिस॰ अन्ह के॰ दिन को॰॥७॥ अनुय (देहान्तरगत ह्रासप्रति ७२ नाडियों करि प्राप्त होता देह को) अन्न तिस॰ रात्रि के॰ रात्रि को॰॥८॥ उशिज (वशाकान्तो॰ सर्वैः काम्यते) अन्न तिस॰ वसुओं को॰॥९॥ प्रकेत (प्रकर्षेण कं (सुखं) ईयतेऽनेन) अन्न तिस॰ आदित्यों को॰॥१०॥ ६॥

तन्तुना रायस्पोषेण रायस्पोषं जिन्व सꣳसर्पेण श्रुताय श्रुतं जिन्वैडेनोषधीभिरोषधीर्जिन्वोत्तमेन तनूभिस्तनूर्जिन्व वयोधसाधीतेनाधीतं जिन्वाभिजिता तेजसा तेजो जिन्व॥७॥

तन्तु (तन्यते॰ विस्तार करते हैं) अन्न तिस॰ धन की पुष्टि के॰ रायस्पोष को॰॥११॥ संसर्प (भले प्रकार प्रसरता है देह विषें) अन्न तिस॰ शास्त्र के॰ श्रुत को॰॥१२॥ ऐड (इडा) अन्न तिस॰ ओषधीओं को॰॥१३॥ उत्तम (उद्गततम जिस से वा उत्कृष्ट) अन्न करि शरीर के॰ शरीर को॥१४॥ वयोधस (वय देता॰ पुष्ट करता) अन्न तिस॰ अध्ययन के॰ अध्ययन को॰॥१५॥ अभिजित (सर्वजय का हेतु) अन्न तिस करि तेज के अर्थ उपहिता तेजो जिन्व॥१६॥ इति प्रथम प्रकारः॥७॥

प्रतिपदसि प्रतिपदे त्वानुपदस्यनुपदे त्वा सम्पदसि सम्प

+ श॰ब्रा॰उ॰क॰ल॰आ॰। सप्तानि॥७॥

दे त्वा तेजोऽसि तेजसे त्वा त्रिवृदसि ॥ ८ ॥ †

अदोऽस्य मुष्मै त्वेति व्याख्यातमन्त्रनाह। प्रतिपत् (प्राप्त होता है जीवन को इस करि) अन्न है इष्टके तू अन्नरूपा है अन्न के अर्थ तुम्हे उपधान करता हूं इति शेषः एवं सर्वत्र ॥ १७ ॥ हे इष्टके तू अनुपत प्रति दिन प्राप्त होता अन्न है तुम्हे अन्न के अर्थ उपधान० ॥ १८ ॥ हे इष्टके तू सम्पत् (अन्न) है सम्पत् के अर्थ तुम्हे उप० ॥ १९ ॥ तेजः तेज को कारण होंने से तेजः अन्न है तेजके० ॥ २० ॥ ८ ॥

त्रिवृदसि त्रिवृते त्वा प्रवृदसि प्रवृते त्वा विवृदसि विवृते त्वा सवृदसि सवृते त्वाक्रमोऽस्याक्रमाय त्वा संक्रमोऽसि संक्रमाय त्वोत्क्रमोऽस्युत्क्रमाय त्वोत्क्रान्तिरस्युत्क्रान्त्यै त्वाधिपतिनोर्जोर्जं जिन्व ॥ ९ ॥ †

कृषि॰ वृष्टि॰ बीजरूपेण त्रिगुणत्व से त्रिवृत् अन्न तद्रूपां त्वां त्रिवृते मुपदधामि ॥ २१ ॥ प्रवृणोति भूतानीति प्रवृत् अन्नं यतः तू प्रवृत् है अतः प्रवृत् के अर्थे० ॥ २२ ॥ विशेषेण वर्त्ते है भूतों में इति विवृत् अन्न तू० ॥ २३ ॥ सद्वर्त्ते है सवृत् अन्न त्वां० ॥ २४ ॥ आक्रम (पराभव करता है क्षुधा को) अन्न तू० ॥ २५ ॥ देह विषें संक्रमण करता है संक्रम अन्न तू० ॥ २६ ॥ संतानोत्पत्य के अर्थे बीज रूपेण परिणम्य उत्क्रमण करता है उत्क्रमण अन्न त्वं० ॥ २७ ॥ उत्कृष्ट। क्रान्ति गमन जिसका उत्क्रांतिः अन्न हे इष्टके तू उत्क्रान्ति के अर्थे तुम्हे उपधान करता हूं ॥ २८ ॥ अथ तृतीयो व्याख्याभेदः ॥ अधिकं पातीत्यधिपतिः अधिक पालक ऊर्जे अन्न

† प्र॰ त्वा॥ऋ॰।१२ऋ॰३०॥ऋ॰।स्पृष्टानि॥८॥
† अ॰।१२॰।३॰।भेर॰।त्व॰।आ॰।१२॰।ऊ॰।ऋ॰।स्पृष्टानि॥९॥

रस करिके ऊर्जे(अन्नरस)को जिन्व(तर्पय ॥२८॥ एवं मन्त्रेष्व
भिधेयानुसारेण व्युत्पत्तिः कार्या ॥२९॥

अ०३ राज्ञ्यसि प्राची दिग्वसवस्ते देवा अधिपतयोऽग्निर्हेती
नां प्रतिधर्त्ता त्रिवृत्त्वा स्तोमः पृथिव्या श्रयत्वाज्यमु-
क्थमव्यथायै स्तभ्नातु रथन्तर साम प्रतिष्ठित्या
अन्तरिक्ष ऋषयस्त्वा प्रथमजा देवेषु दिवो मात्र
या वरिम्णा प्रथन्तु विधर्त्ता चायमधिपतिश्च ते त्वा-
सर्वे संविदाना नाकस्य पृष्ठे स्वर्गे लोके यजमानं च सा
दयन्तु ॥१०॥

का० १७.१२.१ पूर्वानूके स्थानाभावात् पूर्वानूक वर्जित तीनों
दिशाओं की अनूकों में ऋतव्या वेला विषें अनूक के ऊपर रा
ज्ञीत्यादि पञ्च कण्डिकाओं से आश्विनी वत् नाकसत्संज्ञेष्टका
उपधान करे॥ पञ्च यजूंषि लिङ्गोक्त देवतानि। पुरस्तादुपदधा
ति। हे इष्टके तू राज्ञी(राजमाना) प्राची(पूर्वा) दिशा है। आठों वसु दे
वता तेरे अधिक पालन करने वाले। अग्नि उपद्रव करने वाले
पराये आयुधों का निराकर्त्ता। किंच त्रिवृत्स्तोम तुम्हे पृथिवी वि
षें उठावे। आज्य नामक उक्थ शस्त्र प्रवो देवायाग्नये इत्यादिक
ऐतरेय ब्राह्मण २.४०) अचलभावके अर्थ तुम्हे दृढी करे। रथन्त
रसाम अन्तरिक्ष लोक विषें प्रतिष्ठान के अर्थ तुम्हे दृढी करे।
प्रथमोत्पन्न ऋषि (प्राण) द्युलोक के विषें आकाश के परिमा
उरुत्व करिके तुम्हे विस्तारें अर्थात् आकाश का यादृश वि

त्व ता हृगिविशाला तुम्हे करें। और विधर्ता इष्टकाओं का निष्पादयिता पुनः यह अधिपति इष्टकापालक तुम्हे विशाला करें यद्वा विधर्ता विशेषेण धारयिता वागभिमानीदेवः और यह अधिपति प्रधान भूतो देवः मनोऽभिमानी ते दोनों तुम्हे विस्तारें। किञ्च ते सर्वे यथोक्ता वस्वादयः ऐकमत्येन अवस्थित होकर नाक नहीं है दुख अर्थात् सुख के पृष्ठ स्वरूप सुखरूप स्वर्ग विषें यजमान को और हे इष्टके तुम्को स्थापन करें॥ स्तोमः सामानि च राजसूय प्रकरणे दशमेऽध्याये प्राची मारोहेत्यादि कण्डिकासु १०·१०-१४· व्याख्यातानि॥१०॥

विराडसि दक्षिणा दिग्रुद्रास्ते देवा अधिपतय इन्द्रो हेतीनां प्रतिधर्ता पञ्चदशस्त्वा स्तोमः पृथिव्याᳬश्रयतु प्रउगमुक्थमव्यथायै स्तभ्नातु बृहत्साम प्रतिष्ठित्याऽअन्तरिक्षऽऋषयस्त्वा प्रथमजा देवेषु दिवो मात्रया वरिम्णा प्रथन्तु विधर्ता चायमधिपतिश्च ते त्वा सर्वे संविदाना नाकस्य पृष्ठे स्वर्गे लोके यजमानं च सादयन्तु॥११॥

अथ दक्षिणतः। चारों कण्डिकाओं में देवाः हेतीनां प्रतिधर्ता रः स्तोमाः उक्थानि और सामानि अन्य हैं परन्तु और सब समान है॥ ॥विविधं राजते विराट्। वायुरग्रेगा इति अध्या॰ २७· ३१· प्रउगं शास्त्रम्॥११॥

सम्राडसि प्रतीची दिगादित्यास्ते देवा अधिपतयो वरुणो हेतीनां प्रतिधर्ता सप्तदशस्त्वा स्तोमः पृथिव्याᳬश्र

यतु मरुत्वतीयं मुक्थमव्यथायै स्तभ्नातु वैरूपं साम प्रतिष्ठित्या॰ अन्तरिक्ष॰ ऋषयस्त्वा प्रथमजा देवेषु दिवो मात्रया वरिम्णा प्रथन्तु विधर्ता चायमधिपतिश्च ते त्वा सर्वे संविदाना नाकस्य पृष्ठे स्वर्गे लोके यजमानं च सादयन्तु ॥१२॥

अथ पश्चात्। सम्यग्राजते सम्राट्। आत्वारथं यथोतये इति ऋक्सं॰ म॰ ८॰ ७॰ ४॰ १॰ मरुत्वतीयं शस्त्रम् ॥१२॥

स्वराडस्युदीची दिङ्मरुतस्ते देवा अधिपतय॰ सोमो हेतीनां प्रतिधर्तैकविंशस्त्वा स्तोमः पृथिव्याᳬश्रयतु निष्केवल्यमुक्थमव्यथायै स्तभ्नातु वैराजं साम प्रतिष्ठित्या॰ अन्तरिक्ष॰ ऋषयस्त्वा प्रथमजा देवेषु दिवो मात्रया वरिम्णा प्रथन्तु विधर्ता चायमधिपतिश्च ते त्वा सर्वे संविदाना नाकस्य पृष्ठे स्वर्गे लोके यजमानं च सादयन्तु ॥१३॥

अथोत्तरत॰। स्वेनैव राजते स्वराट्। अभित्वा शूर नोनुम इत्यादिकं ऋक्सं॰ म॰ ७॰ २॰ १५॰ २२॰ निष्केवल्यं शस्त्रम् ॥१३॥

अधिपत्न्यसि बृहती दिग्विश्वे ते देवा अधिपतयो बृहस्पतिर्हेतीनां प्रतिधर्ता त्रिणवत्रयस्त्रिंशौ त्वा स्तोमौ पृथिव्याᳬश्रयतां वैश्वदेवाग्निमारुते॰ उक्थे अव्यथायै स्तभ्नीतां शाक्वररैवते सामनी प्रतिष्ठित्या॰ अन्तरिक्ष॰ ऋषयस्त्वा प्रथमजा देवेषु दिवो मात्रया वरिम्णा प्र

यन्तु विधर्ता चायमधिपतिश्च ते त्वा सर्वे संविदाना नाकस्य पृष्ठे स्वर्गे लोके यजमानं च सादयन्तु ॥१४॥

अथ मध्ये। हे इष्टके अधिक पालन करने वाली बृहती प्रौढा॰ ऊर्ध्वा दिशा है। त्रिणव॰ त्रयस्त्रिंश॰ दोनों स्तोम॰। वैश्वदेव॰ आग्निमारुत॰ शास्त्र॰। शाक्वर॰ रैवत॰ साम॰ करें॰ द्विवचने विशेषः। तत्सवितुर्वृणीमहे इत्यादि ऋक्सं॰ म॰ ५.६.१०.१. वैश्वदेवं शास्त्रम्। वैश्वानराय पृथु पाजसे इत्यादि ऋक्सं॰ म॰ ३.१.१३.१. आग्निमारुतं शास्त्रम्॥ उक्तमन्यत्॥१४॥

अ॰ ४ अयं पुरो हरिकेशः सूर्यरश्मिस्तस्य रथगृत्सश्च रथौजाश्च सेनानीग्रामण्यौ॥ पुञ्जिकस्थला च क्रतुस्थला चाप्सरसौ दङ्क्ष्णवः पशवो हेतिः पौरुषेयो वधः प्रहेतिस्तेभ्यो नमो अस्तु ते नोऽवन्तु ते नो मृडयन्तु ते यं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तमेषां जम्भे दध्मः॥१५॥

का॰ १७.१२.२.२. नाकसद विषे चुपके से चात्वाल मृदा को डालि के नाक सद के ऊपर सब दिशाओं में यथा लिङ्ग जिस चिन्ह का मन्त्र तिस दिशा में पञ्च चूडा संज्ञकाः पञ्चेष्टका उपधान करे। पंच यजूंषि लिङ्गोक्त देवत्यानि। पुरस्तादुपदधाति। जो यह पुरः (अग्नि †) इष्टकारूप कैसा है कि हरिकेशः (हरितवर्ण॰ कनिकवर्ण केश सम ज्वाला जिसकी) सूर्य की सी किरणें। तिस अग्नि के रथगृत्स और रथौजा सेनानी और ग्रामणी रथ विषे कुशल॰ रथगृत्स॰ सेनां नयति॰ सेनानी॰ रथ विषे तेज जिसका॰ रथौजा अर्थात्

† पुरस्तादुपधीयमानत्वात् पुरोऽग्निः अग्निर्वै पुरस्तात् इत्यादि शत॰ ८.६.१.१६- १९. श्रुतिस्तु पञ्चमन्त्राणामर्थः।

रथ युद्धकुशल। संग्रामं नयति। ग्रातेमणी: एतन्नाम को सेनानी ग्रामण्यो परिचारको तौ च वासन्तिको र्तू इत्यर्थ:। पुञ्जिकस्थला। रूपलावण्य सौभाग्यादि गुण समूह की आधारभूता। क्रतुस्थला। संकल्पों रूपादिज्ञानों की स्थानभूता। अथवा पुञ्जिक और क्रतुओं का स्थल जिसमें। बहुव्रीहिः। पुञ्जिकस्थला च क्रतुस्थला। दिशा और उपदिशा अप्सराएँ। दन्दशूकाव:(दशनशीला:) पशव: व्याघ्रादिक हेति आयुध। वज्र। पौरुषेय:। पुरुष संबंधी वध: हनन प्रहेति प्रकृष्ट आयुध जिस अस्त्र विषें छोड़ते जैसे रावण सेना परस्पर रिपुहनन करती हैं वोह पौरुषेय वध है। जिस अग्निकी ये सामग्री अर्थात् है इष्टके तू तिस अग्नि स्वरूपा है। जो यह अग्नि और तिसके जे सेनानी ग्रामण्य और जे अप्सराएँ और जे हेति प्रहेति तिन सबों के अर्थ सर्वदा नमस्कार हो ते सब हमें सुखी करें ते हमें रक्षा करें जिस नर का हम अनिष्ट चिन्तन करें और जो नर हम विषें अप्रीति करता है तिस नर कों इन पूर्वोक्तों के जम्भ (दंष्ट्रा कराल मुख) विषें हम डालते हैं॥१७॥

अयं दक्षिणा विश्वकर्मा तस्य रथस्वनश्च रथेचित्रश्च सेनानी ग्रामण्यौ॥ मेनका च सहजन्या चाप्सरसौ यातुधाना हेती रक्षांसि प्रहेतिस्तेभ्यो नमोऽअस्तु ते नोऽवन्तु ते नो मृडयन्तु ते यं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तमेषां जम्भे दध्म:॥१८॥

अय दक्षिणत:। दक्षिण में यह विश्वकर्मा (सर्व कर्म जिसका वा

सब करताहै॰ वायु तिसके रथस्वनः रथमें स्थित प्रूरशब्द करताहै सेनानी। और रथेचित्रः रथशीर्षस्थित आश्चर्यकारी ग्रामणीः जो ग्रीष्मावृतू। मेनका मानतेहैं इसे और सहजन्या सबजनों-सहित स्थिता अप्सराएँ। यातुधाना राक्षसों की जातिका अवान्तरभेद हेती। रक्षांसि क्रूरा यातुधाना प्रहेती हैं। हे इष्टकेजिस वायु के ये सब तू तद्रूपाहै। अन्य द्व्यारव्यातम् ॥१६॥

अयं पश्चाद्विश्वव्यचास्तस्य रथप्रोतश्चासमरथश्च सेनानी ग्रामण्यौ। प्रम्लोचन्ती चानुम्लोचन्ती चाप्सरसौव्याघ्रा हेतिः सर्पाः प्रहेतिस्तेभ्यो नमोऽअस्तु ते नोऽवन्तु ते नो मृडयन्तु ते यं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तमेषां जम्भे दध्मः ॥१७॥

अथ पश्चात्। पश्चिम देशमें यह विश्वव्यचा आदित्य॰ सबको उदय करिके प्रकाश करता ॥ व्याप्त अथवा पश्चिम में स्पष्ट दीखताहै तिसके रथप्रोत रथमें स्थित प्रोत जैसे सेनानी। और असमरथ असमः॰ अन्यके रथसे अतुल्यरथ जिसका नाम ग्रामणी। और जो वार्षिकावृतू। प्रम्लोचन्ती प्रम्लोचन करती॰ नरपति आत्मा को दिखलाती और अनुम्लोचन्ती वार-वार म्लोचन करती अप्सराएँ व्याघ्राः (बाघ) जिसके हेतिः सर्पाः (सांप) प्रहेति जिसके तद्रूपाहै। उक्तमन्यत् ॥१७॥

अयमुत्तरात्संयद्वसुस्तस्य तार्क्ष्यश्चारिष्टनेमिश्च सेनानी ग्रामण्यौ॥ विश्वाचीच घृताची चाप्सरसावापो हेतिर्वातः

प्रहेतिस्तेभ्यो नमो॰अस्तु ते नो॰वन्तु ते नो मृडयन्तु ते यं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तमेषां जम्भे दध्मः॥१८॥

अथोत्तरतः। यह उत्तरमें संयद्वसुः (यज्ञ॰भले प्रकार गमन कर तेधन के अर्थ जिस प्रति मनुष्य॰ यज्ञ प्रति चलते हुओं के अर्थ दान आवश्यक है यज्ञके उत्तरोपचारत्वसे तिसके तार्क्ष्य (ती क्ष्ण अन्तरिक्ष॰विषें क्षेपन करता है पक्ष) सेनानी और अरिष्ट नेमि (अनुपहिंसिता नेमि॰आयुधजिसके) ग्रामणी तो शारदा ऋतू। विश्वाची सर्वसाधरणत्वसे सबको अञ्चन करती औरघृताची घृत को अञ्चति॰भोजन करती + अप्सराएँ। आपः जलों का समूह हेति वातः वायु प्रहेतिः। तेभ्यः इत्यायुक्तम्॥१८॥

अथ मुपर्यर्वाग्वसुस्तस्य सेनजिच्च सुषेणश्च सेनानीग्रामण्यौ॥ उर्वशी च पूर्वचित्तिश्चाप्सरसौ ववस्फूर्जन्हेति र्विद्युत्प्रहेतिस्तेभ्यो नमो॰अस्तु ते नो॰वन्तु ते नो मृडयन्तु ते यं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तमेषां जम्भे दध्मः॥१९॥

अथ मध्ये। उपरि॰ ऊर्द्ध देशविषें यह अर्वाग्वसु पर्जन्य॰ अधोमुख जलरूपधन जिससे वोह अर्वाग्वसु अर्थात् नीचे जल को प्रजा के अर्थ देताहै तिस पर्जन्य के सेनजित् सेना को-जीतनेवाले सेनानी और सुषेण शोभन है सेना जिसकी ग्रामणी तो हेमन्तिको। उर्वशी उरुपृथुहै काम॰वश जिसका और पूर्वचित्ति अतिशय रूपसे पूर्वमेव पुरुषों के चित्तको हरले

सी राते दिगुपदिग्रूपे अप्सरसौ। अवस्फूर्जो वज्रनिर्घोषमें भय हेतु शब्द को करता है इति और विद्युत् बिजली प्रहेति। शिष्टं-व्याख्यातम् ॥१९॥

अ०५ अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत्पतिः पृथिव्या अयम्। अपाꣳ रेताꣳसि जिन्वति ॥२०॥

का० १७·१२·५· वक्ष्यमाणा गायत्र्याद्या छन्दस्या इष्टकाएं एक-एक के स्थान में तीनि उपधान करै तिन्हों में मध्यमा पद्यानूक विषे तिसे अभितः द्वे अर्धपद्ये अत्र पूर्वदिशा के अनूकान्त में तीनि गायत्री अग्निर्मूर्धेति प्रत्यृचम् एवं वक्ष्यमाणा अपीति सूत्रार्थः॥ आग्नेयोऽनुवाकः तन्मध्ये दशसंख्याकस्तृचाः। तिस्र ऋचो गायत्र्यः। आद्या व्याख्याता ३·१२·॥२०॥

अयमग्निः सहस्त्रिणो वाजस्य शतिनस्पतिः। मूर्धा कवी रयीणाम् ॥२१॥

विरूप दृष्टा। यह अग्नि ऐसा तिसे स्तुति करते हैं इतिशेषः। कैसा कि सहस्र संख्या इसकी है तिस साहस्त्री की। शतसंख्यावान् अन्न का पति स्वामी अर्थात् अनेक अन्नों को देने वाला तथा धनों का शिखवत् उत्तम (अग्निर्हि सर्वधनानां प्रधानधनं दृष्टा दृष्ट साधनत्वात्) कविः क्रान्तदर्शनः॥२१॥

त्वामग्ने पुष्कराद्ध्यथर्वा निरमन्थत। मूर्ध्नो विश्वस्य वाघतः॥२२॥

व्याख्याता ११·३२· ॥२२॥ इति प्रथमस्तृचः॥१॥

भुवो यज्ञस्य रजसश्च नेता यत्रा नियुद्भिः सचसे शिवाभिः। दिवि मूर्धानं दधिषे स्वर्षां जिह्वामग्ने चकृषे हव्यवाहम् ॥२३॥

का० १७·१२·७· पूर्वे दिशा में रेतः सिग्वेला विषे त्रिष्टुप्सं ज्ञा इष्टका उपधान करे तृचेन तीनि त्रिष्टुप्छन्दस्का ऋचाओं से एवमग्रेपि ॥ तिस्रस्त्रिष्टुभः। प्रथमा व्याख्याता १३·१५॥२३॥

अबोध्यग्निः समिधा जनानां प्रति धेनुमिवायतीमुषासम्। यह्वा इव प्र वयामुज्जिहानाः प्र भानवः सिस्रते नाकमच्छ ॥२४॥

द्वे बुध गविष्ठरो दृष्टे। जनानां॰ ज्ञान श्रद्धा द्विज तर्पण सत्यादिसम्पन्न अग्नि होत्रियों के समिन्धन करि अग्नि प्रति बुध्यते अर्थात् कर्म विषे अपने अधिकार को जानता है। तत्र दृष्टान्तः आती हुई धेनु को जैसे वत्स प्रति बुध्यते और जैसे उषा को आते प्रति मनुष्याः प्रति बुध्यंते ॥ तिस दीप्त अग्नि की रश्मियें स्वर्ग को सब ओड़ीसे प्रसरती हैं। दृष्टान्त माह यह्वा (बड़े) पक्षों वाले पक्षी वृक्ष शाखा को प्रकृष्टेन उद्गमन करि नाक (आकाश) प्रति प्रसरते हैं तद्वत् ॥ ऋचोऽर्थान्तरं वा। जनानां॰ ऋत्विजों की संवर्धिनी समिधा अग्नि प्रति जलती है जैसे प्रातःकाल प्रति गौएं उठती हैं। तिस दीप्त॰ प्रसरती हैं। दृष्टान्तः पक्षियों के मध्य बड़े पक्षी जैसे उड़के प्रसरते हैं ॥२४॥

अवोचाम कवये मेध्याय वचो वन्दारु वृषभाय वृष्णे

गविष्ठिरो नमसा स्तोममग्नौ दिवीव रुक्ममुरुव्यञ्चमश्रेत् ॥२५॥

उद्गातारो वदन्ति॰ उद्गातार कहिते हैं। कि हम क्रान्त दर्शिन् अग्नि के अर्थ स्तुति रूपवाक्य कहिते हैं। कैसे के अर्थे कि यज्ञके योग्य वृषभ श्रेष्ठ॰ कामो के वरसने वाले। वृष्णा सींचने वाले यूने परिणाम रहित के अर्थे। कैसा है वाक्य कि वन्दन शील॰ स्तुतितत्पर। ये गविष्ठिरः गवि॰ वाचि स्थिरो॰ अच्याव्यः॰ होता अन्न करिके युक्त स्तुति को अग्नि आहवनीय विषें अश्रेत् अर्थात् होता॰ अग्नि विषें स्तोम को अर्पण करते याज्या॰ नुवाक्या ओंसे अन्न को अग्नि संवद्ध करता है। तत्र दृष्टान्तः जैसे द्युलोक विषें रोचमान आदित्य को सन्ध्या वन्दन सूर्योपस्थानादिकों में विप्रयुक्ता वहुत सी व्यञ्चाः स्तुतिएँ वा गतिएँ जिसकी वोह उत्प्रेक्षा स्तोम सूर्य करि उपमीयते ॥२५॥ तृचः ॥२॥

अयमिह प्रथमो धायि धातृभिर्होता यजिष्ठो अध्वरेष्वीड्यः। यमप्नवानो भृगवो विरुरुचुर्वनेषु चित्रं विभ्वं विशे-विशे ॥२६॥

का॰ १७॰ १२॰ ८॰ तीनि ऋचा ओंसे पश्चात् रेतःसिग्वेला विषें तीनि जगती संज्ञेष्टका दक्षिण मुख उपधान करै ॥ तिस्रजगत्यः। आद्या व्याख्याता ३॰ २५ ॥ २६ ॥

जनस्य गोपा अजनिष्ट जागृविरग्निः सुदक्षः सुविताय नव्यसे। घृतप्रतीको बृहता दिविस्पृशा द्युमद्वि

भाति भरतेभ्यः शुचिः ॥२७॥

सुतंभर हृष्टा। जो अग्नि भरतेभ्यः॰ ऋत्विजों† के सकाश से उत्पन्न हुआ। किस लिये उत्पन्न हुआ कि नव्यसे सुविताय॰ नवतर यज्ञ के अर्थे। सो अग्नि द्युलोक स्पर्शनी ज्वाला समूह करि कान्तिमान् जैसे तैसे विविध दीपै है। कैसा है अग्नि कि जन यजमानका रक्षा करने वाला। जागरण शील॰ कर्म विषे सावधान। सुदक्षः॰ शोभन है उत्साह जिस का वा अति कुशल। घृत प्रतीकः॰ घृत मुख में जिस के। शुचिः॰ शुद्ध॰ बहुत सी हवियों के भक्षण से भी उच्छिष्ट नहीं होता वा शोधकः ॥२७॥

† भरता इति ऋत्विङ्नाम निघं॰ ३.१८.

त्वामग्ने अङ्गिरसो गुहा हितमन्वविन्दञ्छिश्रियाणं वनेवने। स जायसे मथ्यमानः सहो महत्त्वामाहुः सहसस्पुत्रमङ्गिरः ॥२८॥

हे अग्ने अङ्गिरा के वंश में हुए ऋषि तुम्हे प्राप्त होते हुए। कैसे तुम्हे कि निगूढ प्रदेश जल विषे स्थित। हे अग्ने पुनः नष्ट हुए तुम्हे नाना वनस्पतियों विषे श्रित को अङ्गिरा॰–होते हुए। जो कि तुम्हे अङ्गिरा॰–हुए सो तू अब भी अरणियों से उत्पन्न हुआ। कैसा कि बलकरि मथ्यमान। हे अङ्गिरः (अग्ने) अत एव तुम्हे बल का पुत्र मुनीश्वर लोग कहिते हैं ॥२८॥ तृचः ३॥

सखायः सं वः सम्यञ्चमिषं स्तोमं चाग्नये। वर्षिष्ठाय क्षितीनामूर्जो नप्त्रे सहस्वते ॥२९॥

का॰१७.१२.८॰ जगतीओं से अपरा तीन अनुष्टुप्संज्ञक हैं का

प्राङ्मुख उपधान करै सखायः सम् इन तीनि ऋचाओंसे ॥ तृचोनुष्टुप्ः ॥ प्रथमा इषोदृष्टा ॥ ऋत्विजं प्रति यजमानो ब्रूते-हे सखायः (ऋत्विजः) समीचीन इष(हविर्लक्षणअन्न) और समीचीनस्तोम को तुम सम्पादन करो अर्थात् अग्नि के अर्थ हवि करो और त्रिवृत्यञ्च दशादि स्तोमको कहो। कैसे अग्नि के अर्थ कि मनुष्यों के वर्षिष्ठ श्रेष्ठ वृद्ध तम अर्थात् सर्व पूज्य। तथा जल केनप्त्र पौत्र नाती +॥ तथा वलवान् ॥२९॥

सꣳसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ। इडस्पदे समिध्यसे स नो वसून्याभर ॥३०॥

संवननदृष्टा। हेवृषन्(सींचनेवाले)हे अग्ने अर्यः(स्वामी) तू सव फल समन्तात् यजमान करि प्राप्त होताहै। गौ वा पृथिवी के स्थान उत्तर वेदी विषें कर्म के अर्थ दीप्त होताहै सो ऐसा तू हमारे अर्थ धन दे ॥३०॥

त्वां चित्रश्रवस्तम हवन्ते विक्षु जन्तवः। शोचिष्केशं पुरुप्रियाग्ने हव्याय वोढवे ॥३१॥

प्रस्कण्वदृष्टा। नानविध श्रव(धन वा कीर्ति) जिस का (की) वोह चित्रश्रवाः अतिशयेन चित्रश्रवाः चित्रश्रवस्तमः तिस का संवोधन। हे पुरुप्रिय वहुतयजमानों के प्यारे वा वहुत हविहें प्यारे जिसके हे अग्ने प्रजा विषें ऋत्विग्यजमान तुझै आह्वान करते हैं। क्या करनेकि हवि प्राप्तको ॥३१॥

तृचः ४॥

+ अद्भ्यो वनस्पतयोजायन्ते तेभ्योऽग्निरित्यपांपौत्रोऽग्निः ।

पञ्चमस्त्वृचोप्रगाथः

एना वोऽअग्निं नमसोर्जो नपातमाहुवे। प्रियं चेतिष्ठमरतिꣳस्वध्वरं विश्वस्य दूतममृतम् ॥३२॥

विश्वस्य दूतममृतं विश्वस्य दूतममृतम्। स योजते ऽअरुषा विश्वभोजसा स दुद्रवत्स्वाहुतः ॥३३॥

स दुद्रवत्स्वाहुतः स दुद्रवत्स्वाहुतः। सुब्रह्मा यज्ञः सुशमी वसूनां देवꣳराधो जनानाम् ॥३४

का॰ १७·१२·१०· अषाढा वेला के पुरस्तात् तीन बृहतीष्ट का एना वः इन तीनों से उपधान करे॥तिस्रो बृहती प्रगाथः॰दो ऋचाओं के ग्रन्थन से तीन ऋचाओं का सम्पादन प्रगाथ है तहां बृहती सतो बृहती से तीन बृहती की गई॰ जिस का तीसरा चरण द्वादशाक्षर और तीन्यों १·२·४· अष्टाक्षर वोह बृहती॰एना वो अग्निं नमसोर्जो नपातमाहुवे। प्रियं चेतिष्ठमरतिꣳस्वध्वरं विश्वस्य दूतममृतम् ॥इति॥जिसके प्रथम त्रितिय द्वादशाणि द्वितीय चतुर्थ अष्टाणि वोह सतो बृहती॰स योजते ऽअरुषा विश्वभोजसा स दुद्रवत्स्वाहुतः। सुब्रह्मा यज्ञः सुशमी वसूनां देवꣳराधोजनानाम्॥इति॥तहां बृहती का चौथा पाद दोवार लौटिकर सतो बृहती के पूर्वार्धे करि सहित दूसरी बृहती कीई॰सतो बृहती के दूसरे पाद को दोवार फेरिके तिसी के उत्तरार्थ करि सहित तीसरी बृहती कीनी॰एवं तीनों बृहती सꣳहिता में पढीगई॰ तहांआवर्त्तित पादों के अर्थान्तर के अभावसे दो ऋचाओंकी व्याख्या-

करतेहैं॥एनावो वशिष्ठ दृष्टा।हे ऋत्विग्यजमानऔ तुम संबंधि इस नमसा,हविर्लक्षण अन्न करि अग्नि को आह्वान करताहूं-वा तुम इस अग्नि को आह्वान करो। कैसे अग्नि को कि जल के पौत्र यजमानों के प्रीति हेतु अतिशयेन चेतयितार अरति (पर्याप्त मति वा उपरम रहित अर्थात्सदोद्यम युक्तवाले † मरण रहित को॥ अथ सतो बृहती व्याख्यायते।सयो सते। जिस अग्नि को आह्वान करताहूं वोह दोनो रोष रहित सब के भोक्तार अश्वरथमें जोडताहै ‡। वोह ही अग्नि रथारूढः सन् शोभन प्रकारेण हुतः सन् जाताहै। कहांजाताहै सो कहिते-हैं कि सुब्रह्मा वसूनां वसुशब्दो रुद्रादित्ययोरुपलक्षकः-वसु-ओं रुद्रों आदित्यों सवनत्रय देवताओं का जहां यज्ञ और जहां यजमानों का दीप्यमान धन हविर्लक्षण है अर्थात् तहां अग्नि जाताहै।सुब्रह्मा ब्रह्मपदं सर्वर्त्विगोपलक्षणं-शोभन ब्रह्मा ऋत्विक् जहां-शुभऋत्विगयुक्तः।सुशमी-शोभन कर्म जहां शोभन कर्मवान्। बुलायाहुआ अग्नि रथमें अश्वोंको जोडिके यज्ञविषें हवि भोजन को आताहै इतिसर्वोर्थः॥३२॥३३॥३४॥तृचः॥५॥

अग्ने वाजस्य गोमत ईशानः सहसो यहो। अस्मे धेहि जातवेदो महि श्रवः॥३५॥

का॰१७॰१२॰१३॰ गायत्रीओं से अपरा तीनि उष्णिकसंज्ञा इष्टका उपधान करे॥तिस्र उष्णिग्गोतमदृष्टा। हे अग्ने हे सहसो यहो (बल ‡ के पुत्र ‡)हेजातवेदः(उत्पन्नज्ञान)हमारे विषें महिश्रवः-महत् ध

† सर्वस्यहिगृहेदाहपाकादिकार्यकरत्वात्

‡ विश्वव्याप्यमानात्विषयाक्रान्तस्य पदं बाध्याहर्तव्यं

|| प्राप्नोतिकर्मनामसु निघं॰२॰१

‡ सह इतिबलनाम॰निघं॰२॰९॰ यह इतिपुत्रनाम॰निघं॰२॰२॰

न है। कैसा है तू कि गोमतः, धेनुयुक्त अन्नका ईश्वर अत एव धन और गो है ॥३५॥

सद्‌धानो वसुष्कविरग्निरीडेन्योगिरा। रेवदस्मभ्यं पुर्वणीक दीदिहि ॥३६॥

हे पुर्वणीक (बहुत मुखवाले, सर्वदाहकत्वात् यतो ह्येव कुत श्चाग्ना वभ्या दधाति तत एव प्रदहतीति श्रुतेः) हे अग्ने हमारे अर्थ धनवद्यथा तथा सो तू दीप्त हो अर्थात् तु रूकरि जैसे हवि ग्राह्य है जैसे हमें धनाप्ति हो। सो पूर्वोक्त कैसा है तू कि दीप्यमान। धनकानिवास हेतु। क्रान्तदर्शी। अग्निः (अग्रे नयतीत्यग्रणीः) प्रथमयज्ञ प्रवर्त्तक। गिरा त्रयीलक्षणा वेदवाचा करि स्तुतियोग्य ॥३६॥

क्षपो राजन्नुत त्मनाग्ने वस्तो रुतोषसः। स तिग्मजम्भ रक्षसो दह प्रति ॥३७॥

हे राजन् (दीप्यमान) हे तिग्मजम्भ (तीक्ष्णदंष्ट्र वा वज्रदंष्ट्र +) हे अग्ने वस्तोः दिन संबंधि और उषः काल संबंधि राक्षसों को सो तू प्रत्येक को भस्मी करि। कैसा है तू कि स्वभाव से ही राक्षसोंका क्षपयिता ॥३७॥ तृचः ॥६॥

पुनः सप्तम स्तृचः प्रगाथः

भद्रो नो अग्नि राहुतो भद्रा रातिः सुभग भद्रो अध्वरः। भद्रा उत प्रशस्तयः ॥३८॥

भद्रा उत प्रशस्तयो भद्रं मनः कृणुष्व वृत्रतूर्ये। येना समत्सु सासहः ॥३९॥

येनां समत्सु सासहो ऽवस्थिरा तनुहि भूरि शर्धताम्।
वनेमाते ऽअभिष्टिभिः॥४०॥

का॰१७·१२·११·बृहती ओं से पुरस्तात् तीनि ककुप्संज्ञा इष्टका उप धान करे॥प्रगाथः ककुप् सतोबृहती से तीनि ककुप् पादा वृत्त्य से की गई आवृत्य का अर्थान्तर नहीं है। भद्रो नोऽअगिनरा॰—प्र शस्तयः॥इतिककुप्—मध्यमपादः द्वादशकः आद्य तृतीयाव ष्टकौ इतितल्लक्षणं॥भद्रं मनः कृणुष्ववृत्र तूर्ये येना समत्सुसा सहोऽवस्थिरा तनुहि भूरि शर्धतां वनेमातेऽअभिष्टिभिः॥इतिस तो बृहती—तल्लक्षणं व्याख्यातम् ३३·३४·॥तत्र ककुब्व्याख्यायते। सौभरि दृष्टा। यजमानश्चित्यमग्निं संबोध्य प्रार्थयते। हे सुभग—शो भनभगषड्विधैश्वर्ययुक्त+ ऋत्विजोंकरि आह्वान किये अग्नि हमारे अर्थ भद्र भन्दनीय—कल्याण हो इतिशेषः। किंच तेरा दीया दानक ल्याणकारी हो। अध्वर(यज्ञ) भद्र (श्रेयकारी) हो। और भी प्रशस्त यः (कीर्तिएं) भद्रा(सुखदायिनी) होवें॥अथद्वितीया॥हे अग्ने—जिस मनसा करिके सङ्ग्रामों विषें तू शत्रुओं को अभिभवताहै वोह मन वृत्र तूर्ये+—पापनाशके अर्थ भद्र कल्याण करि—किंच भूरि(बहुत) शर्धताम्(बल करने वालों के सम्बन्धि स्थिर धनुषों को ज्या रहित करि। किंच तेरे अभिष्ट मार्गों से हम भोग्य वसु सेवन करें॥३७॥३९॥४०॥तृचः॥७॥

अग्निं तं मन्ये यो वसुरस्तं यं यन्ति धेनवः। अस्तमर्वन्त आशवोऽस्तं नित्यासो वाजिन इषंस्तोतृभ्य आभर॥४१॥

+ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः। ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा॥

+तूर्यं तित्वरकर्मा वृत्रं पापम् पाप्मा वैवृत्रइतिश्रुतेः॥

का॰१७॰१२॰१४॰ दक्षिण अनूकान्त विषें तीनि पङ्क्ति संज्ञा इष्टका अग्निं तमिति तीनों से उपधान करै॥तिस्रः पङ्क्तयः।जो वसुतो प पाक प्रकाशसे उप करिके घनरूप वा वासयिता।तिस अग्नि को जानता हूं।गौएँ जिस अग्नि को उद्धृत जानिकर अस्त(घर)को जाती हैं यह कि दोह काल हमें होमार्थ प्राप्त हुआ।आशवः(शीघ्र गामी)अश्वजिसे देखिके यजमान के घरको प्राप्त होते हैं।नित्यासः सर्व कालभावी बलवन्त अश्व सैन्धवाभिप्रायेण पुनर्वचनम्।जि से उपासे से गवाश्वादिक मिलते हैं ताहृश।हे अग्ने स्तुति कारीयजमानों के अर्थ अन्न दे॥४१॥

सो ऽ अग्निर्यो वसुर्गृणे सं यमायन्ति धेनवः। समर्वन्तो रघुद्रुवः सᳬ सुजातासः सूरय इषᳬ स्तोतृभ्य आभर॥४२॥

जो अग्नि वासयिता तिस अग्नि को स्तुति करता हूं अथवा वो ह अग्नि स्तुति किया गया हमलोगों से।गौएँ जिस अग्निको भले प्रकार प्राप्त होती हैं।अश्व जिसे भ॰—हैं कैसे हैं कि रघुद्रुवः शीघ्र जाते हैं।सूरयः योग्य ऋत्विज लोक जिन्हें समायन्ति अर्थात् जिसके उपासक को सब भजते हैं।कैसे हैं कि सूरयः शोभन है जन्म जिन्हों का ताहृश हे अग्ने तू स्तोत्रियों के अर्थ अन्न दे॥४२॥

उभे सुश्चन्द्र सर्पिषो दर्वी श्रीणीष ऽ आसनि। उतो न उत्पुपूर्या उक्थेषु शवसस्पत ऽ इषᳬ स्तोतृभ्य आभर॥४३॥

हे सुचन्द्र (शोभनचन्द्र) हिरण्य जिससे वा शोभन आल्हादक रनेवाले) हे सुचन्द्र मुख विषें घृत पान के अर्थ इति शेष:। दोनों व्यीकार हाथों को सेवन (आश्रय) करि। और हे वलके अधिपते उक्थेषु - शस्त्रवत् यज्ञोंमें हमें उत्कर्षेण पूरि धन करिके इति शेष:। स्तोत्रियों के अर्थ अन्न दे ॥४३॥ ऋच: ॥८॥

अग्ने तमद्याश्वं न स्तोमैः क्रतुं न भद्रꣳ हृदिस्पृशम्। ऋध्यामा त ओहैः ॥४४

का॰ १७·१२·१५ उत्तर अनूकान्त विषें तीन पदपङ्क्तिका अग्नेत मिति तीनोंसे उपधान करे॥ तिस्र: पदपङ्क्तय:॥ हे अग्ने तेरा वो ह क्रतु (नावक - प्रसिद्ध यज्ञ) इस विषें हम समृद्ध करें किन स्तुति यों कि साम समूहोंसे। कैसे स्तोमों कि ओहै: - फल के प्राप्त करने वाले वा तेरे कर्म रूप नामों से। तत्रै को दृष्टान्त: जैसे अश्व मेध को विप्र समृद्ध करते हैं। द्वितीयो दृष्टान्त: हृदय में स्पर्श करने वाले अतिप्रिय चिर मन विषें स्थित कल्याणक्रतु (संकल्प) जैसे समृद्ध करते हैं॥ क्रतुर्यज्ञ: संकल्पश्चेति दृष्टान्त दार्ष्टान्तकयोरस्य सम्बन्ध:। चिराभिलषितं यथासन्त: सम्पादयन्तीत्यर्थ: ॥४४॥

अधा ह्यग्ने क्रतोर्भद्रस्य दक्षस्य साधोः। रथीर्ऋतस्य बृहतो बभूथ ॥४५॥

हे अग्ने अध अथ - समनन्तरमेव हमारे यज्ञ का सारथीजैसे हो अर्थात् सारथी जैसे रथ निर्वाह करता है तैसे यज्ञ निर्वाह कीहो। कैसे यज्ञ कि कल्याण रूप का। दक्ष समृद्ध वा स्वफलद

न समर्थ ) का। अतिशय साधुका। अमोघफलका। प्रौढका॥४५

एभिर्नो॑ अ॒र्कैर्भवा॑ नो॒ अ॒र्वाङ् स्व॒र्ण ज्योतिः॑। अग्ने॒ विश्वे॑भिः सु॒मना॒ अनी॑कैः॥४६॥

हे अग्ने सब मुखों करिके हमारे प्रति अर्वाङ्- अभिमुख हो। अवर- समीप देशको अञ्चन करै इत्यर्वाङ। अनुगृहाणेत्यर्थः। कैसे हैं ये कि हमारे पढे हुए अर्चनीय मन्त्रोंकरि शोभनमनस्क अर्थात् प्रसन्न होकर हमारे संमुख हो। तत्र दृष्टान्तः स्वर्णज्योतिः- स्वः न ज्योतिः- जैसे स्वः- आदित्यरूप ज्योति अर्कैः स्तुत मुदया दारभ्य सर्व प्राणि संमुखं भवति॥४६॥ तृचः॥४७॥

अ॒ग्निꣳ होता॑रं मन्ये॒ दास्व॑न्तं॒ वसु॑ꣳ सू॒नुꣳ सह॑सो जा॒तवे॑दसं॒ विप्रं॒ न जा॒तवे॑दसम्। य ऊ॒र्ध्वया॑ स्वध्व॒रो दे॒वो दे॒वाच्या॑ कृ॒पा। घृ॒तस्य॒ विभ्रा॑ष्टि॒मनु॑वष्टि शो॒चिषा॒ जुह्वा॑नस्य स॒र्पिषः॑॥४७॥

का॰१७॰१२॰१६॰ अग्ने पुरीष मसीति पुरीषशब्दवता मन्त्रेणोपहिता पञ्चम्य सपत्ना पुरीषवती अध्या॰१५॰३॰ तिसके पूर्वमें अतिछन्दस इष्टकाको उपधान करै भद्रारातिः द्वचतूर्ये अवस्थिरेति ककुभा १५॰३८-४०॰ चतुश्चतुरक्षरसहित अग्निꣳ होतार मित्यृचा। पुरीषवत्यतिछन्द इष्टके आग्लक्षणे पुरीषयुक्ते च भवतः अनयोरन्तः पुरीषावापः कार्य इति॥ अतिछन्दाः अवसानत्रिकोपेता। छन्दांसि गायत्र्यादीनि सप्तातिक्रान्तातिछन्दाः। चतुःसप्त्यक्षरत्वादष्टिः ककुभा मक्षरैः सहातिधृतिः॥

जोदेव दानादि गुणयुक्त अग्नि उन्नतया देवताओं प्रतिजाताहै देवताओं प्रतिचलनेवाली समर्थ ज्वालासे घृतके पातको अन्विच्छताहै। कैसे घृतकि आजुह्वान (समन्ताद्धूयमान) सर्पि (अग्निके अंगोंमें प्रसरणशील) के। जो एतादृशः (ऐसा) स्वध्वरः तिस अग्निको जानताहूं। कैसे को कि देवताओंके होतार (आह्वातार) दातार वासयितार बलके पुत्र † जातवेद (उत्पन्नप्रज्ञ) नइवार्थे सर्वशास्त्रज्ञानब्राह्मण जैसे स्थितको॥४७॥

अग्ने त्वं नोऽअन्तम उत त्राता शिवो भवा वरूथ्यः॥ वसुरग्निर्वसुश्रवा अच्छा नक्षि द्युमत्तमꣳ रयिं दाः॥ तं त्वा शोचिष्ठ दीदिवः सुम्नाय नूनमीमहे सखिभ्यः॥४८॥ † अ-थ्यः।अ॰।व-दाः।दू॰।तं-भ्यः।उ॰।४८॥

का॰१७॰१२॰१७॰ अग्नेत्वम्॰ वसुरग्निः॰ तंत्वा॰ इन तीनोंसे अपर अनूकान्त विषें द्विपदेष्ट का उपधान करै॥ तिस्रोद्विपदा आग्नेय्यः॥ व्याख्याता ३॰२५॰२६॰॥४८॥ तृचः॥१०॥

अ॰६ येन ऋषयस्तपसा सत्रमायन्निन्धाना अग्निꣳ स्वराभरन्तः॥ तस्मिन्नहं निदधे नाकेऽअग्निं यमाहुर्मनवस्तीर्णबर्हिषम्॥४९॥

का॰१७॰१२॰१९॰ मध्योपहित अष्ट इष्टका गार्हपत्य के ऊपर गार्हपत्यवतही पुनश्चिति को उपधान करै अर्थात् येन इत्यष्टऽचैन॥ आग्नेय्योऽष्टौ षट् त्रिष्टुभः द्वे अनुष्टुभौ। ऋषि (मुनि) लोग जिस तप (एकाग्र चित्त) करिकै यज्ञ करने को उद्यत

† मथ्यमानत्वात्

+ मनसश्चेन्द्रियाणांच ऐकाग्र्यंपरमंतपइत्युक्तेः॥

हुए। कैसे कि अग्नि को प्रकाश करते हुए। बथा स्वर्ग लोक को स्वी करते हुए। तिस तप में हुआ स्वर्ग लोक निमित्त अग्नि को में स्थापन करता हूं। मनवः॰ मनन प्रधाना विद्वान् लोग जिस अग्नि को स्तीर्णं वर्हिषम्, आछादन करने हैं बर्हि जहां बोह कहिते हैं ॥४९॥

तं पत्नीभिरनु गच्छेम देवाः पुत्रैर्भ्रातृभिरुत वा हिरण्यैः। नाकं गृभ्णानाः सुकृतस्य लोके तृतीये पृष्ठे अधि रोचने दिवः ॥५०॥

हे देवाः (दीप्यमान, ऋत्विजओ) स्त्रीओं करि सहित और पुत्रों सहित और भाईओं सहित सुवर्णादि द्रव्यों सहित हम अग्नि को अनुसरण (सेवन) करते हैं। कैसे अपनों कि तृतीये, भूमि को आरम्भ करि त्रिसंख्या पूरक दिवि के पृष्ठ रवि मण्डल विषें नाक दुःखहीन॰ अधिक सुख स्थान को स्वीकरें। कैसे दिवि के पृष्ठमें कि शुभ कर्मो के फलभूत दीप्यमान विषें ॥५०॥

आ वाचो मध्यमरुहद्भुरण्युरयमग्निः सत्पतिश्चेकितानः। पृष्ठे पृथिव्या निहितो दविद्युतदधस्पदं कृणुतां ये पृतन्यवः ॥५१॥

यह अग्नि वाचो मध्यं चयन स्थान † को आरोहण करता हुआ † सो यह अग्नि पृतन्यवः युद्ध की इच्छा करने वाले पापियों तिन्हों को पैरों के नीचे करै। कैसा है अग्नि कि भुरण्युः (जगद्भर्त्ता भक्तों का पालक। चेतयमान। भूमि के ऊपर स्थापित। अत्यन्त द्योतमान ॥५१॥

† एतद्ध तृतीयं पृष्ठमित्यादि॰ शत॰ ८.६.३.१९॰ श्रुतिः
† एतद्ध वाचो मध्यमित्यादि॰ शत॰ ८.६.३.२०॰ श्रुतिः

अप भग्निर्वीरतमो वयोधाः सहस्त्रियो द्योततामप्रयु
छन्। विभ्राजमानः सरिरस्य मध्यऽउप प्रयाहि दिव्या
निधाम ॥५२॥

यह अग्नि प्रकाश करते दिव्य स्थानों प्रति जावे और स्वर्गलोक
को जावै। कैसा है अग्नि कि अतिशयेन वीर (शूर) हवि लक्षण
अन्न का देनेवाला। सहस्त्रियः- सहस्रों इष्टकाओं करि संमित।
कर्मविषें प्रमाद रहित। सरिरस्य मध्ये- तीनों लोंकों के विषें दी
प्यमान ॥५२॥

सम्प्रच्यवध्वमुप सम्प्रयाताग्ने पथो देवयानान्कृणुध्व
म्। पुनः कृण्वाना पितरा युवानान्वाताꣳसीत्वयि तन्तु
मेतम् ॥५३॥

मन्त्र ह ऋषीनाह। हे ऋषिओ तुम अग्नि प्रति आओ और आकर
भले प्रकार प्राप्त होओ। एव मृषीनुक्त्वाग्नि माह हे अग्ने देवयानान्
देव लोक प्रति हेतु मार्गों को करि। हे अग्ने यतः ऋषिलोग इस य
ज्ञ को तुम विषें अनुक्रमेण विस्तार करते हुए कैसे हैं ऋषिलोग कि
फिरि के पितरा- वाचा और मन † करि तरुण- अयातयामो अन्यो
न्य संगत करते हैं † अर्थात् जितेन्द्रिय हैं ॥५३॥

उद्बुध्यस्वाग्ने प्रतिजागृहि त्वमिष्टापूर्ते सꣳसृजेथामयं
च। अस्मिन्त्सधस्थेऽअध्युत्तरस्मिन्विश्वे देवा यजमा
नश्च सीदत ॥५४॥

हे अग्ने तू सावधान हो। प्रतिदिन यजमान को सावधान करि। ततः

† संयताभ्यां वाङ्मनसाभ्यामेव यज्ञसाधनात्।

इष्टापूर्ते (श्रौतस्मार्तकर्मों विषें) यजमान सहित संसृष्ट हो॰ पुरुषव्यत्ययः॥ किंच हे विश्वेदेवाओ तुमकृत इष्टपूर्त और निष्पाप यजमान देवताओं के साथ स्थितियोग्य इस उत्तरं सधस्थ (सर्वोत्कृष्ट विलोक द्यौलोक*) विषें चिर बैठे। विश्वेदेवैः सालोक्यं यजमानस्य प्रार्थ्यत इति भावः॥५४॥

*द्यौर्वा उत्तरं सधस्थमिति श॰ ८।६।३।२३ श्रुतेः॥

येन वहसि सहस्रं येनाग्ने सर्ववेदसम्। तेनेमं यज्ञं नो नय स्वर्देवेषु गन्तवे॥५५॥

हे अग्ने जिस सामर्थ्य करिके सहस्र दक्षिणाक यज्ञ को तू प्राप्त होता है और जिस॰ करिके सर्ववेदधन दक्षिणा जहां तिस सर्वस्वदक्षिणाक यज्ञ को प्राप्त होताहै तिस सामर्थ्य करिके हमारे इस यज्ञ को देवताओं प्रति जाने स्वर्ग को प्राप्त करि। यज्ञ के स्वर्ग को जाने में हमारा भी तहां जाना होगा। सोऽस्यैष यज्ञो देवलोकमेवाभिप्रैति तदनूची दक्षिणायां ददाति प्रैति दक्षिणामन्वारभ्य यजमान इति श्रुतेः। अतो यज्ञस्य स्वर्गमनं प्रार्थ्यते॥५५॥

अयं ते योनिर्ऋत्वियो यतो जातो अरोचथाः। तं जानन्नग्न आरोहाथा नो वर्धया रयिम्॥५६

इयं व्याख्याता ३।१४॥५६॥

अ॰७ तपश्च तपस्यश्च शैशिरावृतू अग्नेरन्तः श्लेषोऽसि कल्पेतां द्यावापृथिवी कल्पन्तामाप ओषधयः कल्पन्तामग्नयः पृथङ्मम ज्यैष्ठ्याय सव्रताः॥ ये अग्नयः समनसोऽन्तरा द्यावापृथिवी इमे। शैशिरावृतू अभिकल्प

मा॒ना इन्द्र॑मिव दे॒वा अ॑भि॒संवि॑शन्तु तया॑ दे॒वत॑याङ्गि॒रस्वद्ध्रु॒वे सी॑दतम् ॥ ५७ ॥

एवं पुनश्चित्युपधान मुक्त्वापञ्चमचिति शेष भूतेष्टकोपधानेमन्त्रा उच्यन्ते का॰ १७·१२·२२· ऋतव्ये द्वेपद्येष्टकेउपधानकरै॥ ऋतुदेवत्यं यजुः । तपो(माघः) तपस्यः(फाल्गुनः) शिशिरऋतु के अवयव। शिष्टं व्याख्यातम् १३·२५·॥५७॥

प॒र॒मे॒ष्ठी त्वा॑ सादयतु दि॒वस्पृ॒ष्ठे ज्योति॑ष्मतीम् ॥ विश्व॑स्मै प्रा॒णाया॑पा॒नाय॑ व्या॒नायो॑दा॒नाय॑ प्र॒ति॒ष्ठायै॑ च॒रित्रा॑य ॥ सूर्य॑स्ते॒ऽधि॑पति॒स्तया॑ दे॒वत॑याङ्गिर॒स्वद्ध्रु॒वा सी॑द ॥ ५८ ॥

का॰ १७·१२·२३· यजमान की पद्या विश्वज्योति को तृतीयोपहिता-विश्वज्योति के ऊपर उपधान करै॥ सूर्यदेवत्यं यजुः । परमेष्ठी तुझै दिवके पृष्ठ-ऊपरमें सादन करै। सूर्य तेरा पालक इतिविशेषः अन्यद्व्याख्यातम् १४·१४·॥५८॥

लो॒कं पृ॑ण छि॒द्रं पृ॑णाथो॑ सीद ध्रु॒वा त्वम् ॥ इ॒न्द्रा॒ग्नी त्वा॑ बृ॒ह॒स्पति॑र॒स्मिन्योना॑वसीषदन् ॥ ५९ ॥

ता अ॑स्य॒ सूद॑दोहसः॒ सोम॑ꣳ श्रीणन्ति॒ पृश्न॑यः ॥ जन्म॑न्दे॒वानां॒ विश॑स्त्रि॒ष्वा रो॑च॒ने दि॒वः ॥ ६० ॥

इन्द्र॒ं विश्वा॑ अवीवृधन्त्समु॒द्रव्य॑चसं॒ गिरः॑ ॥ र॒थीत॑मꣳ र॒थीनां॒ वाजा॑नां॒ꣳ सत्प॑तिं॒ पति॑म् ॥ ६१ ॥

का॰ १७·१२·२४· आत्मा के दक्षिण आग्नेयकोण से अपर दिशा में रत्निमात्र अधिपद्या द्व्य लोक से छोडिकर तृतीयलोकम्पृण

उपधानकरै ॥ तिस्रोऽपि द्वादशो व्याख्याता: ॥६१॥

शोचदश्वो न यवसेऽविष्यन्यदा महः संवरणाद्व्यस्थात्॥

आदस्य वातो ऽअनुवाति शोचिरध स्मते व्रजनं कृष्णमस्ति॥६२॥

का॰ १७·१२·२५ पञ्चमी चिति को पुरीष करि पूर्ववत् प्रच्छादनकरिके शर्करामय्यो परस्परसंलग्ने सछिद्रे विकर्णी स्वयमातृण्णा संज्ञा है इष्टके उपधान करते हैं। तिन्हों के मध्य उत्तर दिशामें अनूक रेखा के मध्य शोचदश्व इति विकर्णीष्टका को उपदधाति वशिष्ठदृष्टाग्नेयी त्रिष्टुप्। मथ्यमानोऽग्नि: कथ्यते। यदा जिसकालविषें वडे संवरणात् संव्रियतेऽस्मिन्नग्निरिति. संवरणं अरणि काष्ठ) तिसव्यस्थात् वितिष्ठते प्रकाश होताहै तब शोच (शब्द) करताहै। तत्रदृष्टान्त: अश्वो न अश्व जेसें घास को खाते बोलताहै। इस वन्हिज्वलन के अनन्तर वायु अग्नि को अनुलक्षण करि प्रसरताहै वाय्वग्न्यो: सख्यादिति भाव:। कैसाहै वायु कि ज्वलते हुए अग्नि का संदीपन यद्वा इसकी ज्वाला को देखिकर पवन वहताहै। अध (अथ) वात करि अग्नि के ज्वलते सति त इस अग्नि के चलने का स्थान स्याम होता है ॥६२॥

आयोष्ट्वा सदने सादयाम्यवतश्छायायां समुद्रस्य हृदये॥

रश्मीवतीं भास्वतीमा या द्यां भास्या पृथिवीमोर्वन्तरिक्षम्॥६३॥

का॰१७·१२·२५· आयो रिति दो कण्डिका करिके विकर्णी दक्षिणा स्वयमातृण्णा को उपधानकरै॥ आयो: परमेष्ठीति द्वे यजुषी स्वयमा

* एतेनिरन्तरंगच्छतीत्यायुरादित्यः

तृष्णादेवत्ये। हे स्वयमातृण्णे आयो :- आदित्य * के स्थान में तुम्हें स्थापन करता हूं। कैसे आदित्य के कि अवत :- जगत का पालनेवाला वा दीप्यमान। तथा समुद्र (आदित्य ५) कैसे स्थान कि छाया आश्रयभूत -हृदय प्रधानभूत) में। कैसी तुम्हें कि किरणयुता अतएव शोभमाना। तिस किसे कि जो तू द्युलोक को प्रकाश करती है पृथिवी को और विस्तीर्ण अन्तरिक्ष को प्रकाश करती है ॥ ६३॥

परमेष्ठी त्वा सादयतु दिवस्पृष्ठे व्यचस्वतीं प्रथस्वतीं दिवं यच्छ दिवं दृंह दिवं माहिंसीः॥ विश्वस्मै प्राणायापानाय व्यानायोदानाय प्रतिष्ठायै चरित्राय॥ सूर्यस्त्वाभिपातु मह्या स्वस्त्या छर्दिषा शंतमेन तया देवतयाङ्गिरस्वद्ध्रुवा सीद ॥ ६४॥

व्याख्यातं १४-१२॥ ६४॥

सहस्रस्य प्रमासि सहस्रस्य प्रतिमासि। सहस्रस्योन्मासि साहस्रोऽसि सहस्राय त्वा॥ ६५॥ +

इति संहितायां सप्तमोऽनुवाकः ७

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिनशाखीयायां वाजसनेयसंहितायां दीर्घपाठे पञ्चदशोऽध्यायः १५

का० १७.१२.२७. इष्टका चित पक्ष पुच्छ सहित अग्नि को पीछे उत्तर पूर्व दक्षिण पश्चिम विषें एक सहस्र हिरण्य शकल करिके दो-दो सौ उदक सहित खडे हो प्रकिरे॥ पश्चाग्ने यानि यजूंषि १. दे०-जा० २. या-अ० ३. दे०-त्रि० ४. दे०-ह० ५. दे०-पं० हे अग्ने सहस्र इष्टका...

समुद्र इति समुद्रं सलस्य आदित्यो वा अपां समुद्रः कुक्षिसमुद्र उच्यते॥

प्रमाण तू है। सहस्र की प्रतिमा (प्रतिनिधी) है सहस्र का उन्मान (तुला) है सहस्रार्ह है सहस्राय- अनन्त फल की प्राप्तिके अर्थ तुझे प्रोक्षण करताहूं॥६५॥

इति श्रीगिरिधरभाष्येसप्तमोऽनुवाकः ७

श्रीवेदार्थप्रदीपेनतमोहार्दंनिवारयन्॥
पुमार्थांश्चतुरोदेयादग्निदेवःसनातनः १५

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीशाखाध्येतव्याघ्रपादान्वयविश्वामित्रपुराधिपति श्रीजयकिशोरदेववर्म्मात्मजरोकिमणेय नृपति गिरिप्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थप्रदीपेगिरिधरभाष्येपञ्चमीचिति वर्णनो नाम पञ्चदशोऽध्यायः॥१५॥

गिरिप्रसादसंज्ञेन कथितापञ्चमीचिति
वेदार्थ दीपकेभाष्येबालकृष्णप्रसादतः

ओम् तत्सत् श्रीबालकृष्णार्पण मस्तु॥

ओम् शान्तिः शान्तिः शान्तिः

ओम् तत्सत्

हरिः ओम्

ॐ नमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्॥
स्वानंददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपं परं स्तुमः॥१॥

रौद्रोऽध्यायः परमेष्ठिन आर्षं देवानां वा प्रजापतेर्वा

अ० १ नमस्ते रुद्र मन्यवऽउतो तऽइषवे नमः। बाहुभ्यामुत ते नमः॥१॥

ॐ नमो याज्ञवल्क्याय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके
शतरुद्रियहोमीयं षोडशोऽध्यायर्द्वर्यते १६

पञ्चदशेऽध्याये चयनमन्त्रान्समाप्य षोडशे शतरुद्रियाख्यहोममंत्रा उच्यन्ते का० १८। १। १–४ हिरण्य शकल से अग्नि प्रोक्षण के अनन्तर में शतरुद्रियसंज्ञक होम है। तिसकी आहवनीय में प्राप्ति विषे अपवाद कहते हैं। उत्तरपक्ष पश्चिम कोण विषे जो परिश्रित जंघामात्र्याद्यः पूर्व निखाता हैं तिन्हों में होम है। तत्र विधिः। आरण्य तिलों से मिश्रित गवेधुकों (सक्तुओं) को अर्कपत्र करि होमें। क्या करि के कि अर्क काष्ठ करि सन्तत को धारि के परिश्रित में पातन करि अर्कपत्र को दक्षिण हस्त से लेकर अर्क काष्ठ को वार में ले तिस करि पातन करना चाहिये। कोई ऋषि सक्तु के स्थान में अजा दुग्ध को कहते हैं। उदङ्मुख हो नमस्ते इस अध्याय करि कै। तहां तीनि अनुवाकों के अन्त में अर्भकेभ्यश्च वो नमः इत्यन्त क० २६ जानुमात्र

परिश्रित में स्वाहाकार करना और पञ्च अनुवाकों के अन्त में सुध न्वने त्यत्र क॰३६ नाभिमात्र परिश्रित में स्वाहाकार है। नमोऽस्तु रुद्रेभ्य इति क॰६४ प्रत्यवरोह मंत्र हैं तिन्होंसे पहिले मुखमात्रपरिश्रित में स्वाहाकार है। नमोऽस्तु इन तीनि कण्डिका ओंकरि प्रतिलोम होमहै ये दिवि क॰६४ मुखमात्र में ये ऽन्तरिक्ष मिति क॰६५ नाभिमात्र में ये पृथिव्या क॰६६ जानुमात्र में इति सूत्रार्थः॥नमस्ते। षोडशऽर्चोऽनुवाकः एकरुद्रदैवत्यः आद्या गायत्री तिस्रोऽनुष्टुभः तिस्रः पङ्क्तयः सप्तानुष्टुभः द्वे जगत्यौ। अध्यायस्य परमेष्ठि देव प्रजापतय ऋषयः मानइति द्वयोः क॰१५-१६ कुत्सोऽपि ऋषिः॥

हे रुद्र-रुत् (दुःख) को द्रवाने वाले यद्वा रुत् (ज्ञान) को देने वाले अथवा पापी मनुष्यों को दुःखभोग से रुलाता है। हे रुद्र तेरे क्रोध के अर्थ नमस्कार हो और तेरे बाण के अर्थ नमस्कार और तेरी बाहुओं के अर्थ नमस्कार अर्थात् तेरा क्रोध-बाण-हाथ हमारे वैरियों प्रति प्रसरैं न हम विषें॥१॥

> या ते रुद्र शिवा तनूरघोराऽपापकाशिनी। तया नस्तन्वा शन्तमया गिरिशन्ताभि चाकशीहि॥२॥

हे रुद्र जो तेरी ऐसी देही है गिरिशन्त तिस देही से हमें देखि। कैसी देही कि मंगलरूपा। यतः अघोरा अविषमा-सौम्या अत एव अपापकाशिनी अर्थात् पुन्य फल को देने वाली। गिरि (कैलाश) विषें स्थित प्राणियों के सुख को विस्तार करनेवाली अथवा गिरि वाचा विषें स्थित सुख को विस्तार करनेवाली वा मेघ विषें स्थित हु

ष्टद्वारेण सु०—ली अथवा सर्वज्ञ कैसी देही कि शन्तमया॰ सुखतमया ॥२॥

यामिषुं गिरिशन्त हस्ते बिभर्ष्यस्तवे। शिवां गिरित्र तां कुरु माहिꣳसीः पुरुषं जगत् ॥३॥

हे गिरिशन्त तू जिस वाण को हाथमें धारण करता है क्या करने कि शत्रुओं प्रति डालनें को हे गिरित्र कैलाशविषें स्थित भूतों के त्राणकरनेवाले तिस वाण को कल्याण कारनी करि किंच पुत्र पौत्रादिक और गो अश्वादिकों को मति मार ॥३॥

शिवेन वचसा त्वा गिरिशाच्छा वदामसि। यथा नः सर्वमिज्जगदयक्ष्मꣳ सुमना असत् ॥४॥

हेगिरिश (कैलास पै सोनेंवाले) स्तुति रूप वचन करि तुम्हें प्राप्तहोने को हमप्रार्थना करतेहैं। क्या प्रार्थना कि हमारे सब मनुष्य पशु आदि जिस प्रकार करि रोग रहित और शोभन मनस्कहों तैसा करि इतिशेषः ॥४॥

अध्यवोचदधिवक्ता प्रथमो दैव्यो भिषक्। अहींश्च सर्वाञ्जम्भयन्त्सर्वाश्च यातुधान्योऽधराचीः परा सुव ॥५॥

रुद्र मुझे सबसे अधिक कहै तिसके कहते मेरा सर्वाधिक्यहै कैसा है अधिक वदनशील किसवों का मुख्य,पूज्यत्वात्। देवताओंके अर्थ हित। रोगका नाश करने वाला, स्मरण करतेही रोगनाशसे। एवं परोक्षमुक्त्वा प्रत्यक्षमाह हे रुद्र सवराक्षसीऐं तू हमसे दूरि करि। क्या करिके कि सब सर्प व्याघ्रादिकोंको विनाश करिके।

कैसीहैं राक्षसियें कि अधोगमन शीला। अर्थात् सर्पनाश राक्षसीक्षेप साथ ही करि॥५॥

असौ यस्ताम्रोऽअरुणऽउत बभ्रुः सुमङ्गलः। ये चैनꣳ रुद्राऽअभितो दिक्षु श्रिताः सहस्रशोऽवैषाꣳहेडऽईमहे॥६॥

आदित्यरूपेणात्र रुद्रः स्तूयते। जो यह प्रत्यक्ष रुद्र रविरूप और जे रुद्रा इसको सब ओडीसे पूर्वादि दिशाओं में किरणरूप करि सहस्रशः (असंख्यात) श्रितहैं इन्हों के अस्मदपराधज क्रोधको हम भक्तिकरि निवारण करते हैं। कैसाहै यह कि उदय समय अत्यन्त लाल अस्त कालमें लाल। और अन्यदा पिशंग वर्ण। सुमङ्गलः मङ्गलरूप रभ्युदये सर्वमङ्गल प्रवर्तनात्॥६॥

असौ योऽवसर्पति नीलग्रीवो विलोहितः। उतैनं गोपाऽअदृश्रन्नदृश्रन्नुदहार्यः स दृष्टो मृडयाति नः॥७॥

जो यह आदित्य रूप अवसर्पण उदय अस्त करते निरंतर चलता है। और इसे गोपाला वेदोक्त संस्कारहीनाभी देखते हैं जलको हरण करनेवाली स्त्रियेंभी इसे देखतीहैं। कैसाहै कि नील ग्रीवः विषधारण करने से नील है कंठ जिस्का अस्त होते समय नीलकंठ जैसा दीखता है। विशेष करिके लाल सो रुद्र हमें सुख देवे अर्थात् यह मंडलवर्ती रुद्रही तपता है यह जानते सुख करें॥७॥

नमोऽस्तु नीलग्रीवाय सहस्राक्षाय मीढुषे। अथो येऽअस्य सत्वानोऽहं तेभ्योऽकरं नमः॥८॥

नील ग्रीव रुद्र के अर्थ नमस्कार हो। कैसे के कि सहस्र हैं नेत्र जिस के- इन्द्रस्योपि। मीढुषे- सींचने वाले अर्थात् पर्जन्य रूप वा तरुण। और इस रुद्र के जे प्राणी भृत्य हैं तिन्हों को नमस्कार करता हूं॥ ८॥

प्रमुञ्च धन्वन॒स्त्वमु॒भयो॒रार्त्न्यो॒र्ज्याम्। याश्च॑ ते॒ हस्त॒ इष॑वः॒ परा॒ ता भ॑गवो वप॥ ९॥

हे भगवः षड्विधैश्वर्य युक्त + भगवान हे भगवन् धनुष की दोनों कोटियों में स्थित ज्या- मौर्वी को तू दूरि करि और जो तेरे हाथ में बाण हैं तिन्हें परे डारि॥ ९॥

विज्यं॒ धनुः॑ कप॒र्दिनो॒ विश॑ल्यो॒ बाण॑वाँ २॥ उत। अने॑शन्नस्य॒ या इष॑व आ॒भुर॑स्य निषङ्गधिः॥ १०॥

कपर्दि- जटाजूट वाले रुद्र का धनुष मौर्वी रहित हो। और बाणवान् (इषुधिः-भथरी) विशल्य विफल- भाल रहित हो। इस रुद्र के जे बाण ते नाश हों। इस रुद्र का खड्ग रखने का कोश खड्ग रहित हो। अर्थात् रुद्र हमारे प्रति न्यस्त सर्व शस्त्र हो॥ १०॥

या ते॑ हे॒तिर्मी॑ढुष्टम॒ हस्ते॑ ब॒भूव॑ ते॒ धनुः॑। तया॒स्मान्वि॒श्वत॒स्त्वम॑य॒क्ष्मया॒ परि॑ भुज॥ ११॥

हे मीढुष्टम- हे अतिशयेन बर्षने वाले तेरे हाथ विषे जो धनुष- आयुध है। एक ते-पदं पादपूर्णाय। तिस धनु रूप आयुध करिके हमें सब ओडी से पालन करि। कैसी है धनुष कि रोग रहित निरुपद्रव वा द्रढ॥ ११॥

परि॑ ते॒ धन्व॑नो हे॒तिर॒स्मान्वृ॑णक्तु वि॒श्वतः॑। अथो॒ य इ॒

+ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः॥ ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा॥

पुधिस्तवारे ऽअस्मन्निधेहितम् ॥१२॥

हे रुद्र तेरा धनुष संवन्धी आयुधसव डोरीसे हमें त्यागे अर्थात् नमारे और जो तेरा इषुधि (भथरी) तिसे हम से दूरिस्थापनकरि ॥१२

अवतत्य धनुष्ट्वᳪं सहस्राक्ष शतेषुधे। निशीर्य्य शल्यानां मुखा शिवो नः सुमना भव ॥१३॥

हे सहस्राक्ष-सहस्र नेत्रवाले हे शतेषुधे-सौ भथरियोंवाले तू हमारे प्रति शान्त शोभनचित्तहो अर्थात् अनुग्रह करि क्या करिके कि धनुषों को ज्यारहित और वाणों को भाल रहित ॥१३॥

नमस्त ऽआयुधायानातताय धृष्णवे। उभाभ्यामुतते नमो बाहुभ्यां तव धन्वने ॥१४॥

हे रुद्र तेरे आयुध वाण के अर्थ नमस्कार हो कैसे के कि अनातताय-धनुषविषें अनारोपित। धृष्णवे धर्षणशील-रिपुमारनेकोप्रगल्भके। और तेरी वाहुओं के अर्थ नमस्कार। तेरेधनुष के अर्थ नमस्कार हो तस्यापि विशेषणं अनातताय अवतारितमौर्वीकाय ॥१४॥

मा नो महान्तमुत मा नो ऽअर्भकं मा नऽउक्षन्तमुत मा नऽउक्षितम्। मा नो वधीः पितरं मोत मातरं मा नः प्रियास्तन्वो रुद्र रीरिषः ॥१५॥

हे रुद्र हमारे महान्त (वृद्ध, गुरुपितृ आदिकों) को मतिमार और हमारे अर्भक (वालक) को मतिमारि हमारे उक्षन्त (सींचे हुए-तरुण) को मतिमारि और हमारे सींचे (गर्भस्थ) को मति मारि हमारे पिता को मति मारि हमारी माता को मतिमारि + हमारीप्रिया (तन्व

भा॰स्त्री)तनू: शरीराणि पुत्र पौत्र रूपाणि मतमारि ॥१५॥

मा नस्तोके तनये मान आयुषि मा नो गोषु मा नोऽअ श्वेषु रीरिषः॥मा नो वीरान्रुद्र भामिनो वधीर्हविष्मन्तः सदमित्त्वाहवामहे॥१६॥

हे रुद्र हमारे तोक(पुत्र)तनय(पौत्र)विषें मत हिंसाकरि जीवन विषें मत हिंसाकरि गौओं वि॰ तुरगौं वि॰ अथवा विभक्ति व्यत्ययः तोक तनय॰आयु॰गौ॰अश्व को मत मारि और क्रोध युक्त हमारे वीरों(भृत्यों)को मतमारि इसमें तेरा क्या उपकार है वोह यह कि हवियुक्त हम सदैव तुम्हें यागके अर्थ बुलाते हैं त्वदेक शरणावयमिति भावः॥१६॥

अ॰२ नमो हिरण्यबाहवे सेनान्ये दिशां च पतये नमो नमो वृक्षेभ्यो हरिकेशेभ्यः पशूनां पतये नमो नमः शष्पिञ्जराय त्विषीमते पथीनां पतये नमो नमो हरिकेशायोपवीतिने पुष्टानां पतये नमः॥१७॥

नमो हिरण्यबाहवऽइत्युत्तरं द्रापे इति क॰४७॰ऋकपर्यन्तं सर्वाणि यजूंषि। तत्र नमो हिरण्यबाहवऽइत्यादीनां धनुष्कृद्भ्यश्च वो नम इत्यन्तानां क॰४६ चत्वारिंशदधिकद्विशत संख्याकानां यजुषां तावन्तो रुद्रा देवताः नमो वः किरिकेभ्य इत्यादि चतुर्णां क॰४६ अग्निवायुसूर्या देवताः रुद्राणां प्रधानभूताः॥ छन्दांसि तु। चतुक्षरं देवी पङ्क्तिः षडक्षरं यजुर्गायत्री सप्ताक्षरं यजुरुष्णिक् अष्टाक्षरं यजुरनुष्टुप् नवाक्षरं यजुर्बृहती दशाक्षरं यजुःपङ्क्तिः एकादशाक्षरं यजुस्त्रिष्टुप् द्वादशाक्षरं यजुर्जगती चतुर्दशाक्षरं सामोष्णिगेकमेव किरिकेभ्य इति।

एतान्येवात्र छन्दांसि॥तद्रुद्रमध्येके चनोभयतोनमस्काराः।पदद्वयात्पूर्वमेव पदोच्चारणत्वश्चाच्च नमःपदं येषां ते उभयतोनमस्काराः हिरण्य बाहवे इत्यादि स्थपतिभ्यश्च नम इत्यन्ताः क॰२०। ततोऽन्यतरतो नमस्काराः अन्यतरत आदावेव यजुर्द्वयस्य नमस्कारो येषां ते नमो भवा येत्यादि क॰२०॰ प्रखिदते चेत्यन्ताः क॰४६। इषुमद्भ्य इत्यादि क॰२२॰ स्थपतिभ्यश्च इत्यन्ताः क॰२०॰ प्रत्यक्षाः व इतियुष्मछब्दयोगात्। इषुमद्भ्य इति क॰४६॰ उभयतोनमस्काराः। सभाभ्य इति क॰२४॰ जातसंज्ञा रुद्राः।उभयतोनमस्काराः शान्ततमाः अन्यतरतो नमस्कारा घोरतराः॥तेषां मन्त्राणामर्थ उच्यते एकैकस्यांकण्डिकायामष्टावष्टौ रुद्राः॥हिरण्य आभरणरूप बाहुएं जिसकी वोह हिरण्य बाहु और वोहहीसेनाको लानेवाला सेनानी तिस रुद्र के अर्थ नमस्कार॥१॥दिशाओंके पालक रुद्र के अर्थ नमस्कार॥२॥हरितवर्ण हैं केश(पत्र)जिन्होंके तिन वृक्ष रूप रुद्रों॰॥३॥पशुओं(जीवों)के पालक रुद्र॰॥४॥ शष्पिञ्जर(बाल॰ तृण॰ तद्वत पिञ्जर॰ पीतरक्तवर्ण ईदृश दीप्तिमान् रुद्र॰॥५॥ मार्गोंके पालक रुद्रके॰॥६॥ नीलवर्ण केश(जरारहित)केमङ्गलार्थयज्ञोपवीतधारीरुद्र॰॥७॥ गुणपूर्ण मनुष्यों के स्वामी के॥८॥१७॥

नमो बभ्लुशाय व्याधिनेऽन्नानांपतये नमो नमो भवस्य हेत्यै जगतां पतये नमो नमो रुद्रायातताविने क्षेत्राणां पतये नमो नमः सूतायाहन्त्यै वनानां पतये नमः॥१८॥

बभ्लुशः कपिलवर्णो वा बिभर्ति रुद्रमिति बभ्लु॰ वृषभ॰ तिसपर बैठा॰

शत्रुओंको वींधने वाला तिस रुद्र०॥९॥ अन्नों के पालक के अर्थ०॥१०॥ संसार निवर्तक रुद्र०॥११॥ जगत के पालक रुद्र०॥ १२॥ विस्तृत धनुष सहित चलने वाले आततायी उद्यतायुध रुद्र०॥१३॥ क्षेत्रों (देहों) के पालक के०॥१४॥ नमारने वाले के० सारथी रूप रुद्र० सारथी को नमारने वाले०॥१५॥ वनों के पालक॥१६॥१८॥

नमो रोहिताय स्थपतये वृक्षाणां पतये नमो नमो भुवन्तये वारिवस्कृतायौषधीनां पतये नमो नमो मन्त्रिणे वाणिजाय कक्षाणां पतये नमो नम उच्चैर्घोषायाक्रन्दयते पत्तीनां पतये नमः॥१९॥

लोहित वर्ण गृहादि कर्ता विश्व कर्म रूपी के०॥१७॥ वृक्षों के पालक०॥१८॥ भूमंडल विस्तारक धन का करने वाले स्थान भोग्य करने वाले॥१९॥ ग्राम्य आरण्य औषधियों के पालक॥२०॥ आलोचन कुशल (मन्त्री) वणिज व्यापार करने वाले०॥२१॥ कक्षों (वनगत गुल्म वीरुधादिकों) के०॥२२॥ युद्ध विषे महाशब्द करते रिपुओं के रुलाने वाले के०॥२३॥ पत्तिओं (सेनाविशेष † वा पैदलों) के पालक०॥२४॥१९॥

नमः कृत्स्नायतया धावते सत्वनां पतये नमो नमः सहमानाय निव्याधिन आव्याधिनीनां पतये नमो नमो निषङ्गिणे ककुभाय स्तेनानां पतये नमो नमो निचेरवे परिचरायारण्यानां पतये नमः॥२०॥

आकर्ण पूर्ण धनुष करि युद्ध विषे शीघ्र चलते वा सर्व लाभ प्राप

† [illegible] पञ्च पदातयः। एष सेनाविशेषः पत्तिरित्यभिधीयते इतिव्या

कत्वेन चलनेवाले अर्थात् जहां जाता है सर्वे ष्ट लाभको पाता है-रुद्र०॥२५॥शरणागत प्राणियों के पालक०॥२६॥वैरियों का अभिभव करता है निरन्तर वैरियों को मारता है तिसके०॥२७॥सव ओडी से हनन करने वाली शूरसेना तिन्हों के पालक के०॥२८॥खड्ग धारण करने वाले वडे तिसके॥२९॥ गुप्त चोर तिन्हों के पालक के०॥३०॥अपहार बुद्धि करि के निरन्तर चरता है आपण वाटिकादिकों में हरणेच्छा करि चरता है तिसके०॥३१॥ वनों के पतिके०॥३२॥ रुद्रो लीलया चोरादिरूपं धत्ते यद्वा रुद्रस्य जगदात्मकत्वाच्चोरादयो रुद्रा एवध्येयाः यद्वा स्तेनादि शरीरे जीवेश्वर रूपेण रुद्रो द्विधा तिष्ठति तत्र जीव रूपं स्तेनादि शब्दवाच्यं तदीश्वर रुद्र रूपं लक्षयति यथा शाखाग्रं चन्द्रस्य लक्षकम् किं वहुना लक्ष्यार्थ विवक्षया मंत्रेषु लौकिकाः शब्दाः प्रयुक्ताः॥२०॥

नमो वञ्चते परिवञ्चते स्तायूनां पतये नमो नमो निषङ्गिण इषुधिमते तस्कराणां पतये नमो नमः स्रकायिभ्यो जिघांसद्भ्यो मुष्णतां पतये नमो नमोऽसिमद्भ्यो नक्तं चरद्भ्यो विकृन्तानां पतये नमः॥२१॥

प्रतारण करता है सर्वतः प्रतारे है तिसके० स्वामी का आप्त होके व्यवहार विषें कहीं तदीयधन को चलाता है वोह वञ्चन सर्व व्यवहारविषें धनका चलाना परिवञ्चन॥३३॥ गुप्त चोरादि विधा रात्रि में घरविषें कूमिल देके द्रव्य के चुराने वाले।स्तीया एव अहर्निश अज्ञात और हर्नोर हैं।पूर्वे स्तेना उत्तरे स्तायवः तिन्हों के पतिके०॥३४॥निषङ्गी,

खड्ग वा बाण धारण करनेवाला इखुधि॰ भर्थरी धारण करने वाले तदुभय रूप के॰॥३५॥ प्रकटचोरों के पतिके॰॥३६॥ वज्र करि चलने वाले शत्रुओं को मारने वाले रुद्र के॰॥३७॥ क्षेत्रादिकों विषें धान्य चुरानें वालों के पालक के॰॥३८॥ खड्ग धारण करिके रात्र विषें वीथी निर्गत प्राणियों के घातक रुद्रों के॰॥३९॥ काट फाँसि के चुराने वालों के पति के॰॥४०॥ २१॥

अ॰२ नम॑ उष्णीषिणे॑ गिरिचुराय॑॰ कुलुञ्चानां॒ पत॑ये नमो॒॰ नम॑ इषुमद्भ्यो॰ धन्वा॒यिभ्य॑श्च वो॒ नमो॒॰ नम॑ आतन्वानेभ्यः॑ प्रति॒दधा॑नेभ्यश्च वो॒ नमो॒॰ नम॑ आय॒च्छद्भ्यो॰ ऽस्य॑द्भ्यश्च वो॒ नमः॑॥२२॥

उष्णीष + से शिर लपेटि कर ग्राम विषें अपहरने को प्रवृत्त गिरि विषें अध्वन्यों के वस्त्रादि छीनलेने को॰ पर्वतादि विषम स्थान चारी तदुभय रूप रुद्र॰॥४१॥ क्षेत्र गृहादि रूप भूमि को हरते वा कुत्सित को हरते तिन्हों के पालक के॰॥४२॥ जनों के भीषण को बाण धारण किये तिन्हों के॰॥४३॥ हे रुद्रों तुम धनुषधारी ओं के॰ चकारो मन्त्रभेद ज्ञापनार्थः एवमग्रेऽपि॥४४॥ आरोपण करते हैं ज्या को धनुष में तद्रूपी ओं के॰॥४५॥ भले प्रकार धारण करते हैं बाण को धनुष में तिन तुम्हारे॰॥४६॥ आकर्षण करते हैं धनुषों को तिन्हों के॰॥४७॥ क्षेपण करते हैं बाणों को तिन्हों॥४८॥ २२॥

+ शिरोवेष्टनवस्त्रं

नमो॑ वि॒सृ॒जद्भ्यो॰ विध्य॑द्भ्यश्च वो॒ नमो॒॰ नमः॑ स्व॒पद्भ्यो॒॰ जाग्र॑द्भ्यश्च वो॒ नमो॒॰ नमः॑ शया॑नेभ्य॒॰ आसी॑नेभ्यश्च वो॒

तिरथ काण्डी ३३-४४॰ जप और ऐसेही चौथें होमहैं + । यद्वा आदि में अध्वर्यु करि आश्रावण फिरि आग्नीध्र करि प्रत्याश्रावण ततः अध्वर्यु करि प्रैषः पुनः होता करि वषट्कार इति यज्ञस्य चतुर्धा कल्प्यते ॥

+ अध्व॰ पु॰ परस्तात् जुहूयान्जपत्मन्त्रा दि॰ शत॰ ४॰२॰३॰११ श्रुतिः ५७॥

सूर्यरश्मिर्हरिकेशः पुरस्तात्सविता ज्योतिरुदयाँ २॥ अजस्रम् । तस्य पूषा प्रसवे याति विद्वान्त्सम्पश्यन्विश्वा भुवनानि गोपाः ॥५८॥

अग्नि देवत्या त्रिष्टुप् । ज्योतिरूप अग्नि निरन्तर प्रतिदिन पूर्व दिशा में आहवनीय रूप से होमके अर्थ उदय होताहै । कैसाहै अग्नि कि सूर्यरश्मिः सूर्यकीसीहैं किरिणें जिसकी वा सूर्यरूप और रश्मिरूप । हरिकेश हरताहै दारिद्र्य को सुवर्ण तद्वत् केशस्थानीयहैं ज्वाला जिसकी । सविता प्राणियोंको तत्तद्व्यापारों में प्रेरक । तिस ऐसे अग्निकी आज्ञामें पूषा पोषक सूर्य उदय अस्तद्वारा करि प्रवर्तताहै कैसाहै सूर्य कि विद्वान् अहोरात्रि प्रवर्तनात्मक अपने अधिकार को जानता । सब लोकों को भले प्रकार देखता । गोपाः धर्मका रक्षक ॥५८॥

विमान एष दिवो मध्य आस्त आपप्रिवान्रोदसी अन्तरिक्षम् । स विश्वाचीरभिचष्टे घृताचीरन्तरा पूर्वमपरं च केतुम् ॥५९॥

का॰ १८॰३॰१९॰ अध्वर्यु आग्नीध्रगृहसे दक्षिणदिशामें पृष्ठ्या संलग्न पृश्नि तनुकृत वा चित्रवर्ण पाषाण को विमान इति दो ऋचाओं से उपधान करै ॥ विश्वावसुदृष्टा आदित्य देवत्या त्रिष्टुप् आदित्याध्यासेनाश्मा स्तूयते । यह अश्मा आदित्यरूपेण दिव (अन्तरिक्ष) केमध्यमें ति

श्रुहै। कैसाहै यह कि विमान। (जगन्निर्माणसमर्थः। तथाद्यावा पृथिवी अन्तरिक्ष कोतेज करि सर्वतः पूर्णकरनेवाला। सतथा स्तूयमान आदित्य रूपो ऽयमा विश्वाची (वेदी) घृताची (स्रुच) देखता है अर्थात् यज्ञ कर्ताओं के अनुग्रह को कर्म देखताहै †। तथाच पूर्व (इसलोक) और अपर उसलोक के अन्तरा मध्य में स्थित जनों के केतु (चित्त) को देखता अर्थात् सर्व जनों का अभिप्राय जानताहै। यद्वा विश्वाची विश्वव्यापिनीदिशाएँ सर्वतः प्रकाश करताहै। तथाच घृताची घृत प्राप्ति हेतुभूता धेनुएँ प्रका०है। तथा अन्तरा ब्रह्माण्ड में पूर्वमपरंच केतुम् उदयास्तमय मध्य वर्ती बोधको प्रका०है ॥५९॥

उक्षा समुद्रो ऽअरुणः सुपर्णः पूर्वस्य योनिं पितुराविवेश। मध्ये दिवो निहितः पृश्निरश्मा विचक्रमे रजसस्पात्यन्तौ ॥६०॥

अप्रतिरथदृष्टादित्य देवत्या त्रिष्टुप्। जो आदित्य पूर्वदिशा में स्थित पिता (द्युलोक) के स्थान को प्रवेश करताहै ‡। कैसाहै जोकि वृष्टिद्वारा सेक्ता। समुद्रः उदय कालमें अवश्यायपतनेन क्लेदन कर्ता। उदय कालमें अरुण वर्ण। शोभन है पतन (गमन) जिसका। औरजो दिवि के मध्यमें अवस्थित। पृश्नि (विचित्र वर्ण नानारश्मिसंकुल। अश्मा व्यापक। एवंविधः सन् विक्रमते नभः। औरजो विक्रमण तीनों लोकों के अन्तों को रक्षा करताहै अर्थात् जो अन्तों को रक्षा करता है वोह मध्यको भी रक्षा०॥ अथाश्मपक्षे व्याख्यानम्। यह पृश्नि (विचित्रवर्णपाषाण) पिता (कर्मपालक पूर्वादिग्वर्ति०

† विश्वहविर्भिः [illegible] मिति विश्वाची वेदिः घृतमञ्चितं यस्यामिति घृताची स्रुक् तथाच श्रुतिः ४·२·३·१०· सा [illegible] तदीदी [illegible] ह्यतेति।

‡ पितुः [illegible] द्युलोकः [illegible] मूर्यइति द्युलोक पूर्व भागः सूर्यस्य [illegible] उच्यते।

हवनीय) के योनि (कारणभूत आग्नीध्र) को प्रविष्ट होता हुआ + । यह अश्मा दिव (आग्नीध्र स्थानीय अन्तरिक्ष) के मध्यमें स्थापित हुआ रज (जगत) के अन्त उत्पत्ति प्रलय रूप दोनों कोटियों को परमेश्वररूपेण विचक्रमे पाति रक्षतिच । कैसा है अश्मा कि उक्षा-यागद्वारेण फलाभिवर्षक ।। बहुफलत्वात्समुद्र सदृश ।। अरुण-पूर्वमन्त्रे सूर्यसाम्यात्सूर्य सदृश ।। सुवर्ण-स्वर्ग प्रत्युद्गमनहेतुत्वात्पक्षिसदृश ।। ६० ।।

+ यदा हवनीयमुद्धृत्याग्नीध्राद्धरेदित्याहवनीययोनित्वमाग्नीध्रस्याम्नातमन्यत्र।

इन्द्रं विश्वा अवीवृधन्त्समुद्रव्यचसं गिरः । रथीतमं रथीनां वाजानां सत्पतिं पतिम् ।। ६१ ।।

का० १८.३.२१ पृश्न्य श्मा को कचिद्गुप्तदेशमें स्थापन करिके इन्द्रं विश्वा इत्यादि चारि ऋचाओं करि सब चयन प्रति जावें ।। व्याख्याता १२.५६ ।। ६१ ।।

देव हूर्यज्ञ आ च वक्षत्सुम्न हूर्यज्ञ आ च वक्षत् । यक्षदग्नि र्देवो देवाँ २ ।। आ च वक्षत् ।। ६२ ।।

विधृति दृष्टा यज्ञ देवत्यानुष्टुप् । देवताओं का आह्वाता यज्ञ देवताओं को बुलावे और पूजे । सुम्न धनपुत्र कलत्रादि से उठे सुख) का करने वाला यज्ञ देवता०—वे । और अग्नि देवता देवता०—पूजे ।। ६२ ।।

वाजस्य मा प्रसव उद्ग्राभेणोदग्रभीत् । अधा सपत्नानिन्द्रो मे निग्राभेणाधराँ २ ।। अकः ।। ६३ ।।

इन्द्र देवत्या नुष्टुप् । वाज (अन्न) की उत्पत्ति वा अनुज्ञा उद्ग्राभ (उद्ग्रहण-ऊँचे ग्रहण-दान) करिके मुझे उद्ग्रहण करे । अथ नीचे हाथ करि भिक्षादि कीया विष्णुता वा अन्नाभाव करि इन्द्र मेरे शत्रु-

ओं कोभिक्षुक करै ॥६३॥

उद्ग्राभं च निग्राभं च ब्रह्म देवा अवीवृधन्। अधा सपत्नानिन्द्राग्नी मे विषूचीनान्व्यस्यताम्॥६४॥

इन्द्राग्नि देवत्यानुष्टुप्। देवता हम विषयक उत्कर्ष शत्रु विषयक अपकर्ष ब्रह्म (त्रयीलक्षणयज्ञविषयक) को बढावें। अथानन्तरं मेरे शत्रुओं को नानागती करिके इन्द्राग्नी दोनों विनाश करें अर्थात् अपुनरागमन के अर्थ पटकें॥६४॥

अ०७ क्रमध्वमग्निना नाकमुख्यꣳ हस्तेषु बिभ्रतः। दिवस्पृष्ठꣳ स्वर्गत्वा मिश्रा देवेभिराध्वम्॥६५॥

का०१८.४.१. ते ऋत्विज क्रमध्वमिति पांच ऋचाओं से तीर्थ करि चित्याग्नि को आरोहण करैं॥ आग्नेय्यनुष्टुप्। हे ऋत्विग्यजमानो तुम अग्नि (चित्य) करि स्वर्ग को आक्रमण करो। कैसे हो तुम कि उखाविषे संस्कृत उख्याग्नि को हाथों में धारण करते। अथवा उख्याग्नि को हाथों में धारण करते अग्नि (अनेक चित्याग्नि) सहित चिति के ऊपर पैर (आरोहण) करो। फिरि दिवः (अन्तरिक्ष के पृष्ठ स्वर्ग को जाकर देवताओं से संयुक्त होके बैठो॥६५॥

प्राचीमनु प्रदिशं प्रेहि विद्वानग्नेरग्ने पुरोऽअग्निर्भवेह। विश्वाऽआशा दीद्यानो विभाह्यूर्जं नो धेहि द्विपदे चतुष्पदे॥६६॥

आग्नेयी त्रिष्टुप्। हे अग्ने इस लाये हुए उख्य अग्नि की प्राची प्रकृष्ट दिशा को लक्ष करिके तू प्रकर्षेण जा। कैसा है तू कि विद्वान् अप

ने अधिकार को जानता। और जाकर हे अग्ने इस प्रदेश (अग्नि इष्ट का निष्पादित चितिरूप) का पुरोऽग्नि (पुरोगन्ता मुख्य) हो। ततः हमारे द्विपद (पुत्रादिकों) चतुष्पद (गवादिकों) के अर्थ अन्न सम्पादन करि॥६६॥

पृथिव्या अहमुदन्तरिक्षमारुहमन्तरिक्षाद्दिवमारुहम्। दिवो नाकस्य पृष्ठात्स्वर्ज्योतिरगामहम्॥६७॥

आग्नेयी पिपीलिकमध्या बृहती। यजमान आह में पृथिवी से ऊंचा चल कर अन्तरिक्ष को आरूढ हूं। तिस अन्तरिक्ष से चल कर द्यु लोक को आरूढ हूं। द्युलोक का जो दुःखरहित प्रदेश। तिसके उपरि भाग से स्वर्ज्योति (स्वर्गलोकस्थ आदित्यमण्डल) को मैं प्राप्त हूं॥६७॥

स्वर्यन्तो नापेक्षन्त आद्याꣳरोहन्ति रोदसी। यज्ञं ये विश्वतोधारꣳ सुविद्वाꣳसो वितेनिरे॥६८॥

आग्नेयी अनुष्टुप्। जे सुविद्वांसः ज्ञानकर्मसमुच्चय करने वाले यज्ञ को अनुतिष्ठैं हैं। कैसे यज्ञ को कि विश्वतोधारं विश्वतोधारा जिसकी तिसे आहुतिदक्षिणान्नानि यज्ञ की धारा एवा वैश्वानर मारुत पूर्णाहुति वसोर्धारा वाजप्रसवीयानि यज्ञ की धारा एं यद्वा जगत के धारण करने वाले को। ते यज्ञ करने वाले स्वर्ग को गये पुत्र पश्वादिकों की अपेक्षा नहीं करते कृतकृत्य होने से। और स्वर्ग को आरोहण करते हैं कैसी स्वर्ग कि रोदसी रुणद्धि जरामृत्यशोकादिकों को। यद्वा जे यजमानाः सुविद्वांसः सुष्ठु कर्मप्रकार को जानके

जगद्धरणहेतु यज्ञ को विशेषेण करते हैं ते यजमान द्यां अन्तरिक्ष को आरोहण करते तथा रोदसी द्यावापृथिवी को आरोहणकरते हैं ततःस्वर्गस्य आदित्य मण्डल को प्राप्त हुए अन्यत्किमपि स्थान को नहीं अपेक्षाकरते॥६८॥

अग्ने प्रेहि प्रथमो देवयतां चक्षुर्देवानामुत मर्त्यानाम्। इयक्षमाणा भृगुभिः सजोषाः स्वर्यन्तु यजमानाः स्वस्ति॥६९॥

आग्नेयी त्रिष्टुप्। हे अग्ने देवताओं को इच्छा करने वाले यजमानों के पुरतः प्रकर्षेण जा। कथं मयाग्रतो गन्तव्यं तत्राह जो कि तू देवताओं और मनुष्यों के चक्षुःस्थानीय लोक में गये पुरुष की दृष्टि के पुरतः जाता है। किंच पूजने को इच्छा करने वाले यजमान स्वस्ति जैसे तैसे अविनाशेन स्वर्ग को प्राप्त होवें। कैसे कि भृगुगोत्र विप्रों से है समान प्रीति जिन्हों की ते। भृगुग्रहणमनूचानब्राह्मणोपलक्षणम्। उत्तम विप्रैः प्रीतिमन्तः॥६९॥

नक्तोषासा समनसा विरूपे धापयेते शिशुमेकꣳ समीची। द्यावाक्षामा रुक्मो अन्तर्विभाति देवा अग्निं धारयन्द्रविणोदाः॥७०॥

का०१८·४·२· अध्वर्युः स्वयमातृण्णेष्टका के ऊपर समीप में प्रतिप्रस्थाता के तिस अग्नि को धारण करते कृष्णवर्णश्वेतवत्सा गो के जुहू स्थानीय मृन्मय दुग्धदोहनपात्र करि स्वयमातृण्णा को सींचते इध्मस्थ अग्नि में नक्तोषासेति दो ऋचाओं से होमें व्याख्याता १२·२·॥७०॥

अग्ने सहस्राक्ष शतमूर्धञ्छतं ते प्राणाः सहस्रं व्यानाः। त्वꣳ साहस्रस्य राय ऽईशिषे तस्मै ते विधेम वाजाय स्वाहा ॥७१॥

आग्नेयी विराट पंक्तिः दशाक्षर चतुःपादा। हे अग्ने सहस्राक्ष हिरण्यशकल ही हैं सहस्र नेत्र जिसके †) हे शत मूर्धन् शतसंख्याक हैं शिर जिसके †) जिसतेरे शत प्राण सहस्र ५व्यान हैं। और जो तू सहस्र धनका प्रभु है। तुम तैसे के अर्थ हम हविरूप अन्न देते हैं। स्वाहा एतद्धविः सुहुतमस्तु ॥७१॥

सुपर्णोऽसि गरुत्मान्पृष्ठे पृथिव्याः सीद। भासान्तरिक्षमापृण ज्योतिषा दिवमुत्तभान तेजसा दिश ऽउद्दृꣳह ॥७२॥

का०१८।४।४। स्वयमातृण्णा में सुपर्णोसीति दो ऋचाओं औरवषट्कार करिके अग्नि को स्थापन करै॥ अग्नि देवत्या पङ्क्तिः। हे अग्ने तू सुपर्ण (पक्ष्याकार गरुडसमान) है। गरुत्मान् (अशनयावान्) है। अतः पृथिवी के ऊपर बैठि। अपने प्रकाश से अन्तरिक्ष को सर्वतः पूरि। आपनी सामर्थ्य से द्युलोक को ऊंचा स्तंभितकरि। तथा स्वतेज करिदिशा उत्कर्षण दृढी करि वा प्रकाशि ॥७२॥

आजुह्वानः सुप्रतीकः पुरस्तादग्ने स्वं योनिमासीद साधुया। अस्मिन्त्सधस्थेऽअध्युत्तरस्मिन्विश्वे देवा यजमानश्च सीदत ॥७३॥

आग्नेयी त्रिष्टुप्। हे अग्ने तू आह्वयमानः सन् सुप्रतीकः (शोभन मुखः) सन् पूर्वदिशाविषें समीचीन अपने स्थान को अधितिष्ठ

† यदस्य हिरण्यशकलाः सहस्रं ... श्रुतेः। (श० ९।२।३।३२)

† यदरुद्रः शतशीर्षा रुद्रोऽसृज्यतेति श० ९।१।१।६ श्रुतेः।

५ प्राणव्यानसमष्टिचेष्टावत्तात्तद्गतिगमनचेष्टा।

हे विश्वेदेवाओ तुम और यजमान इस पुरोवर्तिनि अधिक उत्कृष्ट स्थान अग्नि सहित बैठने योग्य यज्ञाख्य स्वर्गमें बैठो (द्यौर्वाउ त्तरꣳ सधस्थमिति ७.२.३.३५ श्रुतेः ॥७३॥

ताꣳसवितुर्वरेण्यस्य चित्रामाहं वृणे सुमतिं विश्वज न्याम्। यामस्य कण्वो ऽअदुहत्प्रपीनाꣳसहस्रधारां पयसा महीं गाम् ॥७४॥

का॰ १८.४.६॰ अग्नि निधान के अनन्तर तिस अग्नि में तीनि समि धाएँ अध्वर्यु धारण करे ताꣳ सवितुरिति शमीमयीं विधेमेति वैक ङ्कतीं प्रेद्धो ऽअग्न ऽइत्यौदुम्बरीमित्यर्थः॥ कण्वदृष्टा सावित्री पुरस्ता ज्ज्योतिषत्रिष्टुप्। वरणीय सवितुः संबंधिनी ति तिस शोभना बुद्धिको मैं आभिमुख्येन स्वीकरता हूं। कैसी सुमति को कि चित्रा (चाय नी या, स्वापेक्षित बहुविध फलदान समर्था। विश्वजन्या (सर्वजनोंके अर्थहित वा जगदुत्पादन समर्था। तिस किसे कि कण्व मुनि इस स विता की जिस सुमति मेव धेनु अनुग्रह कारिणी बुद्धि को दुहता हुआ कैसी को कि प्रकर्षेण पय करि पूरित सहस्रधारा युक्त यद्वा बहु त कुटुम्ब की धारयित्री पयसा महीम् बहु दुग्धा सर्व सिद्धि दात्री को। एवंमतिर्या कण्वेन दुग्धा वा महं वृणे इति सर्वार्थः॥७४॥

विधेम ते परमे जन्मन्नग्ने विधेम स्तोमैरवरे सधस्थे। यस्माद्योनेरुदारिथा यजे तं प्रत्वे हवीꣳषि जुहुरे स मिद्धे ॥७५॥

गृत्समद दृष्टा त्रिस्थानाग्नि देवत्या त्रिष्टुप्। हे अग्ने दिवि में तुम

आदित्यात्मा करि स्थित के अर्थ हम हवि देते हैं अन्तरिक्ष स्थित तुरु विजली रूप के अर्थ स्तोत्रों से हम परिचर्या करते हैं। हे अग्ने जिस इष्टकाचित रूप स्थान से तू उद्गत है तिस स्थान को मैं पूजता हूं। ततः तुरु सम्यक् प्रज्वलित विषें हविर्यें होमता हूं ॥ ७५॥

प्रेद्धो ऽअग्ने दीदिहि पुरो नो ऽजस्रया सूर्म्या यविष्ठ। त्वाᳬ शश्वन्त उपयन्ति वाजाः॥ ७६॥

वसिष्ठ दृष्टाग्नि देवत्या विराडनुष्टुप्। हे अति युवा हे अग्ने तू हमारे पुरो ऽग्ने दीप्त हो। कैसा है तू कि अनुपक्षीण सूर्म्या समित् काष्ठा करि प्रकर्षेण दीप्त यद्वा लोहमयी ज्वलन्ती स्थूणा अनुपक्षीणा सूर्मि समाना ज्वाला करि दीप्त सूर्मी शब्दो ज्वालोपलक्षकः हे अग्ने यतः निरन्तर भाविनो हविर्यें तुझे प्राप्त होते हैं अतः दीप्त हो ॥ ७६॥

अग्ने तमद्याश्वं न स्तोमैः क्रतुं न भद्रᳬ हृदिस्पृशम्। ऋध्यामा त ऽओहैः॥ ७७॥

का॰ १८॰ ४॰ ८॰ समिध आधान करिकै अग्ने तमिति दो ऋचाओं से स्रुवा करि दो घृताहुती तिस अग्नि में होमें व्याख्याता १५॰ ४४॰ ॥ ७७॥

चित्तिं जुहोमि मनसा घृतेन यथा देवा ऽइहागमन्वीतिहोत्रा ऽऋतावृधः। पत्ये विश्वस्य भूमनो जुहोमि विश्वकर्मणे विश्वाहादाभ्यᳬ हविः॥ ७८॥

विश्वकर्म देवत्या त्रिजगती। मनसा और घृतेन सह ऋत्विग्यजमा

नों की चित्ति को होमता (अग्निसम्बद्धकरता) हूं अर्थात् अग्निन च परिज्ञानार्थ चिन्तन (सन्धान) करता हूं +। तैसे होमता हूं कि जैसे इस यज्ञ में देवता आवें। कैसे देवता कि वीतिहोत्राः कामितयज्ञाः ऋत (सत्य वा यज्ञ) के वढाने वाले। किंच सव दिनों विषे अनुपहत स्वाद हवि विश्वकर्मा (प्रजापति) के अर्थ होमता हूं। कैसे प्रजापति कि सव जगत के बडे पति ॥७८॥

सप्त ते॑ऽअग्ने स॒मिधः॑ स॒प्त जि॒ह्वाः स॒प्तऽऋष॑यः स॒प्त धाम॑ प्रि॒याणि॑। स॒प्त होत्राः॑ सप्त॒धा त्वा॑ यजन्ति स॒प्त योनी॒रा पृ॑णस्व घृ॒तेन॒ स्वाहा॑ ॥७९॥

का॰ १८.४.२९. और पूर्णाहुति (घृत से पूर्ण स्रुचा करि आहुति) होमें॥ सप्तर्षि दृष्टा आग्नेयी। हे अग्ने तेरी सप्त समिधाएँ (शीर्षण्याः प्राणायतनाः श्रोत्र २ नेत्र २ नासाछिद्र २ मुख १ हैं #। किंच तेरी सप्त जिह्वाएँ (ज्वालारूपा हिरण्याद्याख्या आगमोक्ता यद्वा आथर्वणिकोक्ताः मुण्डक॰ १.२. काली १ कराली २ च मनोजवा ३ च विलोहिता ४ चापि सधूमवर्णा *५ स्फुलिङ्गिनी ६ विश्वरुची ७ च देवी लेलायमाना इति सप्तजिह्वा॥ इति हैं। तथा सप्त ऋषयः (मरीच्यादयः) तेरे द्रष्टा हैं। तथा सप्त प्रियाणि धामानि (गायत्र्यादि सप्त छन्दांसि ※ यद्वा आहवनीय १ गार्हपत्य २ दक्षिणाग्नि ३ सभ्य ४ आवसथ्य ५ प्राजाहित ६ अग्नीध्रीय ७ सोमयाग में वन्हिधारक हैं। किंच हे अग्ने सप्त होत्रादयः (होता १ प्रशास्ता २ ब्राह्मणाच्छंसी ३ पोता ४ नेष्टा ५ आग्नीध्र ६ अच्छावाक ७ ऋत्विज लोग सप्तप्रकारों अग्निष्टोम १

+ संकल्पात्मकं ज्ञानं मनः निश्चयात्मकं चित्तं।

# प्राणा वै समिधः ... शत॰ ९.२.३.४४.

* सुलोहिता ४ या च सुधूम्रवर्णा ५।

※ छन्दांसि वा अस्य सप्त धाम प्रियाणीति ९.२.३.४४ श्रुतेः।

अत्यग्निष्टोम २ उक्थ्य ५ ३ षोडशी ४ अतिरात्र ५ आप्तोर्याम ६ वाजपेय ७ से तुझे पूजते हैं। हे अग्ने सो तू सप्तयोनीः (चितीः ※) घृत करिके समन्तात् पूरि स्वाहा सुहुतमस्तु यद्वा स्वाहा (यज्ञ रूपः ※) त्वं सप्तयोनीर्घृतेनापृणस्व॥ ५२॥

५ उक्थ्य
※ सप्तचिति को ग्निरिति ८.२.३.५५. श्रुतेः।
※ यज्ञो वै स्वाहाकार इति ८.२.३.४४. श्रुतेः।

अ० ८ शुक्रज्योतिश्च चित्रज्योतिश्च सत्यज्योतिश्च ज्योतिष्मांश्च। शुक्रश्च ऋतपाश्चात्यꣳहाः॥८०॥

का० १८.४.२३.२४ वैश्वानर पुरोडाशसे याग करिके बैठकर आहवनीय विषे हाथ करि सर्वहुत मारुत पुरोडाशों को होमें, शुक्रज्योतिः इति एक-एक मन्त्र से एक-एक को। यद्वा प्रथनकाल में वैश्वानर पुरोडाश को विस्तीर्ण करिके वैश्वानर पुरोडाश के ऊपर ही मारुतों को होमें। आरण्य विषे अनूच्य सातवें पुरोडाश को विमुख संज्ञक उग्रश्च भीमश्चेति अध्याय ३९ कण्डी ७ वक्ष्यमाण मन्त्र करि होमें॥ षट् मरुद्देवत्याः आद्या उष्णिक् एकैकस्या मृचि सप्त-सप्त मरुतः॥ शुक्रज्योतिरित्याद्या एकोनपञ्चाशन्मरुतः तुम आज (अब) इस हमारे यज्ञ में आओ इति पञ्चम मंत्रे ८४ अन्वयः। तन्नामानि व्याख्यायन्ते, शुक्र (शुद्ध वा शुक्र की सी ज्योति कासा तेज जिसका वो है॥ १॥ दर्शनीय ज्योति जिसकी॥ २॥ ब्रह्मलक्षण ज्योति॥ ३॥ तेजमान्॥ ४॥ प्रकाशता है॥ सत्य वा यज्ञ का पालक॥ ६॥ पाप को छोडिके वर्ते है॥ ७॥ चकाराः समुच्चयार्थाः॥ ८०॥

ईदृङ् चान्यादृङ् च सदृङ् च प्रतिसदृङ् च। मितश्च संमितश्च सभराः॥८१॥

हे गायत्र्यो। इस पुरोडाश को लेकर देखता है॥८॥ अन्य भी पुरोडाश को देखता है॥९॥ समान को देखता है॥१०॥ तिस-तिस प्रति समान को देखता है॥११॥ मान को प्राप्त यद्वा उत्तमाधम मध्यम से तुल्य॥१२॥ एकी भाव करि मान को प्राप्त॥१३॥ साथ भरण करता है॥१४॥८१॥

ऋतश्च सत्यश्च ध्रुवश्च धरुणश्च। धर्ता च विधर्ता च विधारयः॥८२॥

सत्य रूप॥१५॥ वस्तु में हुआ॥१६॥ स्थिर॥१७॥ धारक॥१८॥ धारण करता है॥१९॥ विशेषेण धारण करता॥२०॥ विविध धारण०॥२१॥८२॥

ऋतजिच्च सत्यजिच्च सेनजिच्च सुषेणश्च। अन्तिमित्रश्च दूरेऽअमित्रश्च गणः॥८३॥

उष्णिक्। यज्ञ को जीतता है॥२२॥ यथा तथ्य को जीत०॥२३॥ शत्रुसैन्य को जीत०॥२४॥ शोभना सेना जिसकी॥२५॥ समीप में मित्र जिसके॥२६॥ दूर में शत्रु जिस के॥२७॥ गिनता है सबको॥२८॥८३॥

ईदृक्षास एतादृक्षास ऊषु णः सदृक्षासः प्रतिसदृक्षास एतन। मितासश्च संमितासो नोऽअद्य सभरसो मरुतो यज्ञेऽअस्मिन्॥८४॥

जगती। हे मरुतश्रो तुम इतने कैसे हो कि इसे देखते हो॥२९॥ इतने को देखते हो॥३०॥ उ-सु-नः-एतत्पदत्रयं पादपूर्तये॥ समान दर्शन हो॥३१॥ प्रत्येक को समान दर्शन हो॥३२॥ प्रमाण से

हो॥३३॥ संगत्य प्रमाणसे हो॥३४॥ समान अलङ्कारादिक कोधारण करते वा आदर सहित वर्तमान हो॥३५॥ वहु वचन मादरार्थम्॥८४॥

स्वतवाँश्च प्रघासी च सांतपनश्च गृहमेधी च। क्रीडी च शाकी चोज्जेषी॥८५॥

गायत्री उष्णिग्वा। आद्याः पञ्च चातुर्मास्य देवताः। स्वाधीनबलयुक्त॥३६॥ पुरोडाश भक्षण शील॥३७॥ सूर्यसम्बन्धी॥३८॥ गृहेधमेवान्॥३९॥ सदा क्रीडनशील॥४०॥ शक्त॥४१॥ उत्कृष्टजयनशील॥४२॥ एते मरुतो यूपमत्र यज्ञे एतनेति पूर्वेणान्वयः॥ ८५॥

अध्या॰ ३९॰॥ उग्रश्च भीमश्च ध्वान्तश्च धुनिश्च। सासह्वाँश्चाभियुग्वा च विक्षिपः स्वाहा॥७॥ विमुख मन्त्रोपि प्रसङ्गाद्व्याख्यायते॥ गायत्री। उत्कृष्ट॥४३॥ बिभेत्यस्मादसौभीमः॥४४॥ शत्रुओंको अन्धा करताहै॥४५॥ शत्रुओंको कम्पाता॥४६॥ शत्रुओं को अभिभवता॥४७॥ भक्तोंका सुखयोक्ता॥४८॥ शत्रुओं को क्षेप्ता॥४९॥ स्वाहा, इतने मरुतों के अर्थ पुरोडाश सुहुतहों॥७॥८५॥

इन्द्रं दैवीर्विशो मरुतोऽनुवर्त्मानोऽभवन्यथेन्द्रं दैवीर्विशो मरुतोऽनुवर्त्मानोऽभवन्। एवमिमं यजमानं दैवीश्च विशो मानुषीश्चानुवर्त्मानो भवन्तु॥८६॥

का॰१८॰४॰२५॰ कर्मापवर्गान्त में यजुः जपे॥ मरुद्देवत्यं यजुः+। यह देव संबन्धिनी प्रजा मरुद्रूपा इन्द्रानुगामिनी हुई इतिस्वरूपाख्यानम्। देवसंबंधिनी प्रजा मरुद्रूपा जैसे इन्द्र को अनुसरण

+ प्रजापतिर्मरुतो वा ऋषिः।

करिके वर्तमाना हुई उपमानमेतत् देवसंबंधिनी और मनुष्य संबंधिनी प्रजा ऐसेही इन्द्रवत् इस यजमान को अनुसरण करिके वर्तमाना हों इति प्रार्थना॥८६॥

अ०८७ इ॒मꣳ स्तन॒मूर्ज॑स्वन्तं धया॒पां प्रपी॑नमग्ने सरि॒रस्य॒ मध्ये॑। उत्सं॑ जुषस्व॒ मधु॑मन्तमर्वन्त्समु॒द्रियꣳ॒ सद॑नमा॒विश॑स्व॥८७॥

का०१८।४।२६ इमꣳ स्तनमिति मन्त्रगण को अध्याय समाप्ति पर्यन्त यजमान से अध्वर्यु पढावे वा आप जपे॥ त्रयोदशर्च्चे आग्नेय त्रिष्टुप्छन्दस्कोऽनुवाको यज्ञस्तुतिर्वसोर्धाराभिवादिनी घृतस्तुतिर्वा। हे अग्ने सरिर (लोक) के मध्य में वर्तमान तू इस स्रुग्लक्षण स्तन वा स्रुच से गिरती घृतधारा को पान करि †। कैसे स्तन कि विशिष्ट रसवन्त को। तथा अपां प्रपीनम् ‡ घृत से पूर्ण। हे अर्वन् सर्वनः चलते उत्स (उत्स्यन्दन - स्रुग्लक्षण कूप) को सेवन करि कैसे उत्स कि मधुमन्त (मधुस्वाद घृत करिके युक्त) को किंच समुद्रिय (समुद्र सम्बन्धि - चयनयाग सम्बन्धि गृह) को आविशस्व - तृप्त होके यज्ञ गृह को सेवन करि ¶॥८७॥

घृ॒तं मि॑मिक्षे घृ॒तम॑स्य॒ योनि॑र्घृ॒ते श्रि॒तो घृ॒तम्व॑स्य॒ धाम॑। अ॒नु॒ष्व॒धमाव॑ह मा॒दय॑स्व॒ स्वाहा॑कृतं वृषभ वक्षि ह॒व्यम्॥८८॥

गृत्समद ऋषि। मैं घृत को सींचने चाहता हूं †। यतः इस अग्नि का घृत उत्पत्ति स्थान है ‡। जो अग्नि घृत को आश्रित है। इस अग्नि का

† पयोऽभिरसवद्धारा होमकाले स्रुग्गत घृतधारा स्तन उच्यते।

‡ अप् शब्देन लक्षणया घृतमुच्यते।

¶ त्रयोदश वै समुद्रा अग्निर्यजूंषि महाव्रतꣳ साम्नां महदुक्थम् ऋचामित्यभिप्रायः।

† अग्निमुखे मेढुमिच्छति

‡ अग्निर्यस्ये योनेरुज्यत तस्मै घृतमुल्बमासीदिति श्रुतेः गर्भाधारोदकमुल्वम्।

घृतही धाम स्थान वा तेजकरनेवाला है। अतः हे अध्वर्यो अनुष्व
ध (स्वधा॰ अन्न) को उपलक्ष करि जिस अग्निको आवह प्रथम अ
न्न अन्नको उपकल्प्य पश्चात् बुला और बुलाके तृप्त करि और तर्पण
करिके यह कहि कि हे वृषभ (कामों के बर्षनेवाले) स्वाहाकार करि हु
त हव्यको तू देवताओं प्रति प्राप्त करि। यद्वा जिसे प्रति दिन सींचा
चाहता हूं जिसका घृत योनि घृत को आश्रित और जिसका घृत धाम
है सो तू अनुष्वधको उपलक्ष्य देवताओंको बुलाके तृप्त करि और हवि
प्राप्त करि इत्यग्निं प्रत्येवोक्तिः एतौ वन्हेः कर्मद्वयं देवानामावाह-
नं हविर्वहनंच ॥८८॥

समुद्रादूर्मिर्मधुमाँ२॥ उदारदुपांशुना सममृतत्व
मानट्। घृतस्य नाम गुह्यं यदस्ति जिह्वा देवानाममृ
तस्य नाभिः ॥८९॥

वामदेव ऋषिः। अत्रान्नाध्यासेन घृतं स्तूयते प्राणाध्यासेन चाग्निः। समु
द्र (घृत) से मधुमान् (रसवान्) कल्लोल ऊंचा चला अक्षीणत्वा द्धृत
स्य समुद्रेणोपमानम् अन्नदेवताभिप्रायं वासाव्यक्षीणेव। और उसके
अंशु (प्राण-जगत्प्राणभूत अग्नि) से एकी होकर व्याप्त हुआ अर्था
त् अन्न और प्राण एकीहोकर अमृतत्व को प्राप्त हुए। तिस घृतका गु
ह्य (अविद्वानों से अनजाना) नाम श्रुतिमन्त्र पठित जो है वोह कहि
येहै इति शेषः। किं तदाह कि देवानां जिह्वा (अत्यभिलाषसे देव
ताओं की जिह्वोत्थान निमित्त †) है। और जो सर्व प्रकाश नामवो
ह भी कहियेहै कि अमृतस्य नाभिः अमरण धर्मका बंधन है

† अग्नेर्जिह्वासीत्युक्तेः परा वा एतदग्नो जुह्वत्यथाग्निं जिह्वाद्वोतिष्ठन्तीति श्रुतेः॥

योहि घृतमश्नाति सदीर्घायुर्भवति॥ यद्वा ऋगर्धेन मन्त्रः स्तूयते अर्धेन घृतम्। समुद्रात्—आग्निकयजुः समुद्र हमारे यज्ञसे जो ऊर्मिः शब्दसंघात—नानाख्यातोपसर्ग निपातरूप उपमोत्प्रेक्षा रूपकाद्यलङ्काररूप मधुमान् रसवान्—वाक्यार्थगुणों से युक्त उदारत्—मुखसे उठा स एव उपांशु क्रियमाणसवन से अमृतत्व को प्राप्त हुआ + इसहेतु अग्निचयनवालों से प्रकाशनीय है। इत्यर्धः। घृतका गुह्य जो नाम है वोही देवताओं की जिह्वोत्थान निमित्त है किं पुनर्होमः ‡। अमृतस्य नाभिः—नहन अर्थात् घृत यजन से यजमानों का अमृतत्व प्रापक है। अतोऽग्निर्विद्धि ईयते स्तूयते च घृतमिति भावः॥८९॥

+ न देवतद्यजुरूपाणि रूपाणि रुक्मिति श्रुतेः॥

‡ अथवाद्य घृत को नामों के वाग्निर्ध्यानोरोगुरवाद् उज्ज्वालोते १४.४.१.३. श्रुतेः॥

वयं नाम प्र ब्रवामा घृतस्यास्मिन्यज्ञे धारयामा नमोभिः। उप ब्रह्मा शृणवच्छस्यमानं चतुःशृङ्गोऽवमीद्गौर एतत्॥९०॥

जो कि घृत नामोच्चारण ही देवताओं का प्रिय है इस हेतु हम इस यज्ञ में घृत का नाम स्तुति करते हैं। नमोभिः—नमस्कारों वा हवि रूप अन्नों से धारण करते हैं यज्ञ को इति शेषः। किंच ब्रह्मा ऋत्विक् शस्यमान् (स्तूयमान) एतत् घृतनाम सुने। यथा गौरः (गौरवर्ण—शुद्ध—यज्ञ) एतत् घृत यज्ञफलरूप को अमीवत् उद्गिरति—निर्वहता है यज्ञपरिणामाभिप्रायम्। कैसा है गौर कि चतुःशृङ्गः—चारि ऋत्विज शृङ्गभूत हैं जिसके॥९०॥

चत्वारि शृङ्गा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षे सप्त हस्तासो

ऽअस्य। त्रिधा बद्धो वृषभी रोरवीति महो देवो मर्त्यां-
२॥ऽ आविवेश॥९१॥

यज्ञपुरुष देवत्य ऋषभोमन्त्रः। चतुःशृङ्गोऽवमीदित्युक्ता चतुःशृङ्गं यज्ञं वृषभरूपेण प्रतिपादयितुमाह। जो वृषभः (कामोंका वर्षनेवाला) रोरवीति, अत्यर्थ शब्द करताहै सोयह महोदेवः+ महान्देव ब्रह्मादिस्तंब पर्यन्त प्राणियों का उपजीव्य ज्ञान कर्म समुच्चयकारिविद्वानों का शरीरभूत मनुष्योंको व्याप्त हो तिष्ठैहै। जिसवृषभ (यज्ञ) के चारि शृङ्ग, ब्रह्मा उद्गाता होता अध्वर्यु तीनिपाद ऋक् यजुसाम दोशिर, हविर्धानप्रवर्ग्य ‡ सातहाथ, सात होताहैं और जो त्रेधा तीनि प्रकारों, प्रातः सवन, माध्यन्दिनसवन, तृतीयसवन, सेंबद्धहै॥

यद्वा यास्कानुसारेण व्याख्येयः निरु॰ परि॰ १·७· चत्वारि वेदाः शृङ्गाणि, त्रयः पादाः सवनानि, द्वे शीर्षे प्रायणी योदयनीये, सप्त हस्तासः गायत्र्यादि सप्त छन्दांसि, त्रिधाबद्धः मन्त्रब्राह्मणकल्पैर्बद्धः॥

शब्दग्रामोवायतञ्जल्यनुसारेण। चत्वारि शृङ्गाणि, नामाख्यातोपसर्गनिपाताः, त्रयः पादाः, प्रथमपुरुष मध्यमपुरुषोत्तम पुरुषाः त्रयः काला वा, द्वे शीर्षे, कार्यता व्यङ्ग्यते, सप्तहस्ताः, विभक्तिरूपाः त्रिधावद्धः, एकवचन द्विवचन बहुबचनैर्वद्धः। वृषभ-इवायमन्यशास्त्राणि अधः कृत्वा रोरवीति सोऽयं महान्देवो मर्त्यानाविवेश आविशति, प्रतिपादयति मनुष्येष्वेव मनुष्याधिकारत्वाच्छास्त्रस्येतिन्यायात्॥९१॥

त्रिधा हितं पणिभिर्गुह्यमानं गवि देवासो घृतमन्वविन्दन्

+ महति पूजयति महते वा [illegible]

‡ [illegible]

न्दन्। इन्द्र एकंᳬ सूर्य एकं जजान वेनादेकंᳬ स्वधया निष्टतक्षुः॥९२॥

तीनि प्रकारों से इन लोकोंमें स्थापित यज्ञ परिणामभूत घृतको पणिभिः असुरों से गुप्यमानहोते देवासः देवता धेनुविषें आनु पूर्व्यात् पातेहुए। तिसके एक भागको इन्द्र उत्पन्न करताहुआ तेवा एते आहुति हुते उत्क्रामतस्ते अन्तरिक्षमाविशत इत्यादि श्रुतिषु इन्द्रस्य जनकत्वं दर्शयति। सूर्य एक भाग को उत्पन्न करताहुआ तत उत्क्रामतस्ते दिवमाविशत इत्यादि श्रुतिः सूर्यस्य घृतभाग जनकत्वं दर्शयति। वेनात् यज्ञसाधनभूत अग्निसे एक कोस्वधया त्रेताहुति लक्षण अन्न करिके द्विजातिलोग निकालते हुए यस्तत; पुत्रो जायते स लोक मत्पुत्थायीत्येतदुक्तं भवति॥९२॥

एता अर्षन्ति हृद्यात्समुद्राच्छतव्रजा रिपुणा नावचक्षे। घृतस्य धारा अभिचाकशीमि हिरण्ययो वेतसो मध्य आसाम्॥९३॥

एता वाच ऊँची चलती हें कहांसे कि हृदय समुद्र (अक्षोदकभूतदेवताया थात्म्य चिन्तन सन्तानरूप निगम निरुक्त निघण्टु व्याकरण शिक्षाछन्द करि पवित्रसे) कैसी वाणीएँ कि शतव्रजाः बहुत हें गतिएँ जिन्हों की अर्थात् वह्वप्यो। और जे चलती हुई रिपुकुता किक वृन्द शत्रु) करि नहीं खण्डित हो सकतीं तेघृतकीधारा एसे + देखताहूं। और इन वाचाओं के मध्यमें जो हिरण्मय दीप्यमान वेतस (अग्नि) हैतिसे देखताहूं *॥ यद्वा घृतधारा एवोच्यन्ते जेए

* अग्निर्हि वाचामधिष्ठात्री देवता

ता हृदय समुद्र से घृतधारा चलती हैं हृद्येन संकल्प्य यजनाद्धृदय इति रित्युच्यते। शतव्रजा नानागतयः। और जे यज्ञपरिपन्थि देखने नहीं सकते ते घृतधारा देखता हूं। और जो यह हिरण्मय आहवनीय अग्नि इन धाराओं के मध्य में स्थित है तिसभी देखता हूं अर्थात् द्रव्य और देवता को याथातथ्येन मैं देखता हूं॥९३॥

सम्यक् स्रवन्ति सरितो न धेना अन्तर्हृदा मनसा पूयमानाः। एते अर्षन्त्यूर्मयो घृतस्य मृगा इव क्षिपणोरीषमाणाः॥९४॥

जे धेनाः वाणियें नदीएँ जैसे अनवच्छिन्न प्रवाहाः भले प्रकार प्रसरती हैं। कैसी हैं धेनाः कि शरीरान्तर व्यवस्थित हृदय पावन स्थानीय और मन करि पूयमान (शब्द दोषों से विविच्यमान) हैं वे अग्निको ही स्तुति करती हैं इति शेषः। और जे एते घृत की कल्लोलें स्रुक्परिभ्रष्टाः चलती हैं वे भी अग्निको तर्पण करती हैं इति शेषः। तत्र दृष्टान्तः क्षिपण (व्याध) से पलायमाना मृग जैसे अर्थात् जे घृतकी कल्लोलें चलती हैं वे अग्नि को तर्पण करती हैं। स्तुति द्रव्य चाग्न्यर्थमेवेति भावः॥९४॥

सिन्धोरिव प्राध्वने शूघनासो वातप्रमियः पतयन्ति यह्वाः। घृतस्य धारा अरुषो न वाजी काष्ठा भिन्दन्नूर्मिभिः पिन्वमानः॥९५॥

घृत की धाराएँ सुस्रुख से गिरती हैं। कैसी धाराएँ कि यह्वाः (बड़ी) तत्र दृष्टान्तद्वयम् जैसे नदीओं के वातप्रमियः (तरङ्ग) विष-

म प्रदेश में गिरते हैं तद्वत्। कैसी हैं तरङ्ग कि शूघनासः क्षिप्र है गमन जिन्होंका। अन्यो दृष्टान्तः जैसे अरुषः जात्यादि से उत्कृष्ट अश्वः पतति टपकता है। तैसे काष्ठाः आज्यन्तो (संग्रामप्रदेशोंको) विदीर्ण करते ऊर्मि (काष्ठभेदनोत्थश्रमस्वेदोदक) से भूमि को सींचते वो हय अश्व जैसे गिरकर अन्नों को खाता है एवं पतन्ती घृतधारा अग्नि भक्षण करता है॥ ९५॥

अभि प्रवन्त समनेव योषाः कल्याण्यः स्मयमानासो अग्निम्। घृतस्य धाराः समिधो नसन्त ता जुषाणो हर्यति जातवेदाः॥ ९६॥

घृत की धारा अग्नि प्रति जाती हैं। तत्र दृष्टान्तः योषा इव जैसे स्त्री पति को। कैसी स्त्रिएँ कि समान हैं मन जिन्होंके रूप यौवन सम्पन्न थोड़ी हँसतीएँ। ते धाराएँ अग्नि को हरती वा व्याप्त होती हैं। कैसी धाराएँ कि समिधः दीप्त करती हैं अग्नि को। किंच जातवेदाः जातप्रज्ञानोऽग्निः प्रीतियुक्तः सन् ते घृत की धाराएँ हर्यति प्राप्त होता वा कामना करता है नास्य ग्रहण शक्ति परिहरणमस्तीति भावः॥ ९६

कन्या इव वहतुमेतवा उ अञ्ज्यञ्जाना अभि चाकशीमि। यत्र सोमः सूयते यत्र यज्ञो घृतस्य धारा अभि तत्पवन्ते॥ ९७॥

घृत की धाराएँ तहां जाती हैं। कहां कि जिस स्थान में सोम (लताविशेषः) अभिषवण करियें है और जहां यज्ञ (सौत्रामण्याख्य) करिये है तहां घृत की धाराएँ देखता हूं। तत्र गमने दृष्टान्तः जैसे क

न्या अज्जि(भग)को अञ्जानाः(व्यक्त,योग्य करिके)प्रति प्रति प्राप्त होतीहैं तैसे यज्ञ प्रति घृतधारा जातीहैं अर्थात् तापज्ञ सहिता घृतधाराएँ देखताहूं॥९७॥

अभ्यर्षत सुष्टुतिं गव्यमाजिमस्मासु भद्रा द्रविणानि धत्त। इमं यज्ञं नयत देवता नो घृतस्य धारा मधुमत्पवन्ते॥९८॥

हे देवताओ तुम शोभना स्तुति और आजि(यज्ञ)प्रति सर्वतः आओ। कैसे यज्ञ प्रति कि गव्य(घृत)है विद्यमान जिसमें। और आकर हमारे कल्याणों और धनों को स्थापन करो वा देओ। किंच हमारे इस यज्ञ(सौत्रामणी)को देवता देवतासु देवलोकमें प्राप्त करो। किंच जो ये घृतकी धारा रसवती जैसे तैसे प्रसरतीहैं तिन्हें भी देवलोक विषें प्राप्त करो अर्थात् यज्ञ द्रव्य के स्वर्ग प्रति जाने यजमान जाताहीहै॥९८॥

धामन्ते विश्वं भुवनमधि श्रितमन्तः समुद्रे हृद्यन्तरायुषि। अपामनीके समिथे य आभृतस्तमश्याम मधुमन्तं तऽऊर्मिम्॥९९॥

इतिश्रीसंहितायांनवमोऽनुवाकः९

इतिश्रीशुक्लयजुषिमाध्यन्दिनशाखीयायांवाजसनेयसंहितायांदीर्घपाठेसप्तदशोऽध्यायः१७

ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तं निखिलं जगदाहुति परिणामभूतं मन्यमानो मुनिराह। हे अग्ने सब भूतजात तेरी धामन्(विभूतिविषें)अधिश्रि

न (आश्रित-स्थित) है अर्थात् त्वन्महिमोत्थ है। और जो समुद्र विषें तथा हृदय के मध्य तथा आयु (ब्रह्मा के जीवन पर्यन्त) में जो भूतजात है वोह भी तेरी विभूति में स्थित है। इस हेतु मैं प्रार्थना करता हूं कि रसवन्त त्वदीय घृत कल्लोल को हम अश्याम (भक्षण करें वा प्राप्त होवें) तिस किसे कि अपामनीक (मुख) विषें जो कल्लोल समिथ (पणिके साथ युद्ध) में आहरण किया-निधाहितं पणिभिरिति क ७ ऋ उक्तत्वात्। हविः परिणामी रस के हम भोक्ता होवें इति भावः देवत्व को प्राप्त होवें इति वक्रोक्त्या प्रार्थ्यते॥ यद्वास्या ऋचोऽर्थोन्तरमुच्यते। हे अग्ने यह सब भूतजात तेरे धाम विषें अधिश्रित है वोह तेरा धाम कहां-कहां यह कहिते हैं कि अन्तः समुद्रे-समुद्र विषें वडवाग्नि रूप करि वा समुद्र अन्तरिक्ष। में सूर्य रूप करि। हृदि अन्तः-हृदय में ज्ञानाग्नि रूप वा जठराग्नि रूप करि। आयुषि-अन्न विषें सब प्राणियोंके आहार रूप करि। अपामनीके-उदकों के संघात में वैद्युताग्नि रूपेण। समिथे-संग्राम में शौर्याग्नि रूप करि। एवं सब स्थानों में स्थापित जो तेरा धाम रूप कल्लोल घृत रूप वा उदक रूप तिस तेरे माधुर्योपेत को हम प्राप्त होवें भाव यह है कि सर्व रसभोक्ता रहें॥ ९९॥

इति श्री गिरिधरभाष्ये नवमोऽनुवाकः ९

श्रीवेदार्थप्रदीपेन तमो हार्दं निवारयन्
पुमार्थांश्चतुरो देयाद् अग्निर्देव सनातनः

इति श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गत माध्यन्दिनी शाखाध्येतृ व्याघ्रपादान्वय विश्वामित्रपुराधिप श्रीमज्जयकिशोरदेववर्म्मात्मज रोक्मिणेय

नृपतिगिरिप्रसादेनरचिते श्रीवेदार्थप्रदीपेगिरिधरभाष्येसेका
दिजयपर्यन्त वर्णनोनाम सप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥

हरिः ओम्

ॐनमोयज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपंच साधनेर्वह्निरूपकम्
स्वानंददायकंकृष्णंब्रह्मरूपंपरंस्तुमः १८

वाजश्चमे देवानामार्षम्

अ॰ १ वाजश्च मे प्रसवश्च मे प्रयतिश्च मे प्रसितिश्चमे धीतिश्चमे
क्रतुश्च मे स्वरश्च मे श्लोकश्चमे श्रवश्च मे श्रुतिश्चमेज्यो
तिश्च मे स्वश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥१॥

ॐनमोयाज्ञवल्क्याय

गिरिप्रसादसंज्ञेन भाष्येऽष्टादशईर्यते
वसोर्धारादिकोऽध्यायश्चित्युपस्थावसानकः १८

सप्तदशेऽध्यायेचित्यारोहणादिमन्त्राउक्ताः इदानीमष्टादशाऽध्याये
वसोर्धारादिमन्त्राउच्यन्ते ॥ ॥का॰ १८ ५ १ ततः यजमान आज्य
को संस्कार करि अर्थपरिमाण बडी औदुम्बरी स्रुचा (महतास्रुवा)
करिके पञ्चवार गृहीत आज्य को आरण्य विषें अनूच्य पुरो
डाश के अधिकरण में तिसऊपर संतत अविछिन्नधार जैसेतैसे
वसोर्धारासंज्ञा आहुति को होमें घृतमें अग्नि प्राप्तिहोते वाजश्चे
त्यादि होममन्त्रोंका आरम्भकरै अष्ट अनुवाकों वाजश्चेत्यादिवे
ट् स्वाहान्त एकोनत्रिंशत् कण्डिकात्मकोंसे ॥ वाजश्चमे । चकारः

समुच्चयार्थाः। यज्ञेन॰ इस मेरे किये यज्ञ करि वाजादयः पदार्थाः क ल्पन्ताम्॰ क्लृप्ताः(सम्पन्न)होवें अर्थात् वोह यज्ञ वाजादिकोंका दा ना हमारे अर्थ होवे अथो॰ इदं च मे देहीदं च मे इति ९.३.२.५ श्रुतेः। यद्वा वाजादिक पदार्थ मेरे यज्ञविषे अग्नि को तर्पण वा अभिषि ञ्चनकरें अनेन चत्वा प्रीणाम्यनेन चत्वाभिषिञ्चामीत्यादि ९.३. २.५ श्रुतिः। द्वौ-द्वौ कामा वनुपक्षयाय संयुञ्ज्याच्चकारेणकन्याकु माराविव तथा च श्रुतिः ९.३.२.६ द्वौ-द्वौ कामावभिरूपौ संयुनक्त्य- व्यवच्छेदाय यथा व्योकसौ संयुञ्ज्यादिति। अथ पदार्थो व्याख्याय- न्ते। वाजश्चेत्यादियजुषां देवा ऋषयः अग्निर्देवता छन्दांसि पिङ्ग लोक्तान्यक्षरसंख्यया ज्ञेयानि। एतैर्यजुर्भिर्यजमानोऽग्नेः कामा न्याचते वाजो मेऽस्त्वित्यादि॥ तत्रैकाधिकानि चतुःशतं यजूंषि का मास्तु पञ्चदशोत्तरंशतम् तद्यथा। वाजश्चेत्याद्यासु ज्येष्ठ्यंचमे ४ वसुच मे १५ इति कण्डिकाद्वयवर्जितासु एकोनविंशतिकण्डिकासु त्रयोदश-त्र योदश यजूंषि सन्ति ज्यैष्ठ्यंचमऽइत्यस्यां ४ पञ्चदशवसुचमऽइत्यस्यां- १५ नव। अग्निश्चमे घर्मश्चमऽइत्यस्यां २२ द्वादश कामास्तु त्रयोदश अङ्गुलयः शक्वर्यो दिशश्च मऽइत्येकं यजुः कामास्त्वत्र त्रयः। व्रतं च मऽइत्यस्यां २३ षट्कामास्तु दश अहोरात्रेऽऊर्वष्ठीवे बृहद्रथन्तरे- च मऽइत्येकं यजुः षट्कामाः। एका च मऽइत्यस्यां २४ त्रयस्त्रिंशत् चतस्रश्च मे २५ अत्र त्रयोविंशतिः। त्र्यविश्च मे २६ ऽत्रैकादश। पष्ठवा ट् मे २७ इत्यत्र नव। वाजाय स्वाहेति २८ अत्र चतुर्दश। आयुर्यज्ञेन इति २९ अत्रैकविंशतिः कल्पन्ता मन्त्रानि द्वादश २१ स्तोमश्चेति षट् १९

स्वर्देवाः २९ प्रजापतेः २० वेद स्वाहा ३१ एकैकं एव मे काधिकाच्च तुः आ ती॥ अथ यजुषामर्थाः। अन्न। अन्नदानाभ्यनुज्ञा। द्वेषो। भोजन करोणबुद्धि। बन्धन। अन्न विषयौत्सुक्य। ध्यान। संकल्प वा यज्ञ। साधु शब्द। पद्यबन्ध वा स्तुति। वेदमन्त्राः वा अवण सामर्थ्य। ब्राह्मण वा अवण सामर्थ्य। प्रकाश। स्वर्ग। एते मे मम यज्ञेन कल्पन्ताम्। कल्पन्तामितिकण्डिकान्तस्य समुदायापेक्षया बहुत्वम्। मे-पादानामावृत्तिः प्रत्येकं आस्यर्थी। एवं सर्वत्र॥१॥

प्राणश्च मेऽपानश्च मे व्यानश्च मेऽसुश्च मे चित्तं च मऽआधीतं च मे वाक्च मे मनश्च मे चक्षुश्च मे श्रोत्रं च मे दक्षश्च मे बलं च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥२॥

ऊर्ध्वसंचारी शरीरवायु। अधोवृत्तिवायु। सर्वशरीरचारी। प्रवृत्तिमान्वायु। मानस संकल्प। बाह्यविषयज्ञान। वागिन्द्रिय। मन। चक्षु इन्द्रिय। श्रवणेन्द्रिय। ज्ञानेन्द्रिय कौशल। कर्मेन्द्रिय कौशल। एतानि यज्ञेन मे कल्पन्ताम्॥२॥

ओजश्च मे सहश्च मऽआत्मा च मे तनूश्च मे शर्म च मे वर्म च मेऽङ्गानि च मेऽस्थीनि च मे परूꣳषि च मे शरीराणि च मऽआयुश्च मे जरा च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥३॥

बलहेतुः अष्टमो धातुः। शारीर बल वा सपत्नाभिभवितृत्व। परमात्मा। रम्यं वपुः। सुख। कवच। हस्ताद्यवयवाः। शरीरगत हड्डियें। अङ्गुल्यादि पर्वाणि। पूर्वानुक्ताः शरीरावयवाः। जीवन। वार्धकान्त आयु। एते यज्ञेन सम्पद्यताम्॥३॥

ज्यैष्ठ्यं च मऽ आधिपत्यं च मे मन्युश्च मे भामश्च मेऽम श्च मेऽम्भश्च मे जेमा च मे महिमा च मे वरिमा च मे प्र थिमा च मे वर्षिमा च मे द्राघिमा च मे वृद्धं च मे वृद्धिश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥४॥

प्रशस्तत्व। स्वामित्व। मानसः कोपः। अधिक्षेपादि लिङ्ग को वाह्य को पः। अपरिमेयत्व ऽ अन्यैरियत्तया परिच्छेतुमशक्यत्वम्। शीत मधुर जल। जयसामर्थ्य। सम्पत्त्यादि करि महत्व। प्रजादि विशालता। गृह क्षेत्रादि विस्तारः। दीर्घजीवित्व। अविच्छिन्नवंशत्व। प्रभूतमन्न धनादि। विद्यादि गुणों से उत्कर्ष। एते मे कल्पन्ताम् ॥४॥

अ०२ सत्यं च मे श्रद्धा च मे जगच्च मे धनं च मे विश्वं च मे मह श्च मे क्रीडा च मे मोदश्च मे जातं च मे जनिष्यमाणं च मे सूक्तं च मे सुकृतं च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥५॥

यथार्थभावित्व। परलोकविश्वास। जङ्गम ऽ गवादि। कनकादि। स्थावर। दीप्ति। अक्षद्यूतादि। क्रीडादर्शन से कृष्णा हर्ष। पुत्रोत्प न्नमपत्यम्। भविष्यदपत्यम्। ऋक्समूह। ऋक्पाठजन्य शु भादृष्ट। एते कल्पन्ताम् ॥५॥

ऋतं च मेऽमृतं च मेऽयक्ष्मं च मेऽनामयच्च मे जीवातुश्च मे दीर्घायुत्वं च मेऽनमित्रं च मेऽभयं च मे सुखं च मे शयनं च मे सूषाश्च मे सुदिनं च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥६॥

यज्ञादिकर्म। तत्फलभूतं स्वर्गादि। धातुक्षयादिरोगाभावः। सामान्य- व्याध्यादिराहित्यम्। व्याधिनाशकमौषधम्। बहु कालमायुः। श

त्रु राहित्यम् । भीतिराहित्यम् । आनन्दः । संस्कृता शय्या । स्नान संध्यादियुक्तः प्रातःकालः । यज्ञदानादियुक्तं सर्वदिनम् एते मे यज्ञेनासध्यन्तु ॥६॥

यन्ता च मे धर्ता च मे क्षेमश्च मे धृतिश्च मे विश्वं च मे महश्च मे संविच्च मे ज्ञात्रं च मे सूश्च मे प्रसूश्च मे सीरं च मे लयश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥७॥

अश्वादि नियन्ता । पोषकः पित्रादिः । विद्यमान धनस्य रक्षणशक्तिः । आपत्स्वपि स्थिरचित्तत्वम् । सर्वानुकूल्यम् । पूजा । वेद शास्त्रादि ज्ञानम् । विज्ञान सामर्थ्यम् । पुत्रादि प्रेरण सामर्थ्यम् । पुत्रोत्पत्यादि सामर्थ्यम् । हलादि कृषि कृत धान्यनिष्पत्तिः । कृषि प्रतिबन्ध निवृत्तिः ॥७॥

शं च मे मयश्च मे प्रियं च मेऽनुकामश्च मे कामश्च मे सौमनसश्च मे भगश्च मे द्रविणं च मे भद्रं च मे श्रेयश्च मे वसीयश्च मे यशश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥८॥

ऐहिक सुख । आमुष्मिक सुख । प्रीत्युत्पादक वस्तु । अनुकूलयत्न साध्य पदार्थ । विषयभोगजनित सुख । मनःस्वास्थ्यकारीबन्धु वर्ग । सौभाग्य धन । ऐहिक कल्याण । पारलौकिकश्रेय । निवास योग्य वसुमान्गृहादि । कीर्ति । एते कल्पन्ताम् ॥ ८ ॥

अ०३ ऊर्क्च मे सूनृता च मे पयश्च मे रसश्च मे घृतं च मे मधु च मे सग्धिश्च मे सपीतिश्च मे कृषिश्च मे वृष्टिश्च मे जैत्रं च मऽऔद्भिद्यं च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥९॥

अन्न। प्रिया सत्या वाक्। दुग्ध। तत्रत्यः सारः। आज्य। क्षौद्र। बन्धुओं सहित भोजन। बन्धुं०—तपान। कृषिकृतधान्यसिद्धिः। धान्यनिष्पादिकानुकूलावृष्टिः। जयसामर्थ्य। चूतादि वृक्षों की उत्पत्ति। एते यज्ञेन कल्पन्ताम्॥९॥

रयिश्च मे रायश्च मे पुष्टं च मे पुष्टिश्च मे विभु च मे प्रभु च मे पूर्णं च मे पूर्णतरं च मे कुयवं च मेऽक्षितं च मेऽन्नं च मेऽक्षुच्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥१०॥

सुवर्ण। मुक्तादिमणयः। धनपोषः। शरीरपोषकः। व्याप्तिसामर्थ्य। ऐश्वर्य। धनपुत्रादि बाहुल्यम्। गजतुरगादि बाहुल्यम्। कुत्सितधान्यमपि। क्षयहीनं धान्यादि। अन्नमोदनादि। भुक्तान्नपरिपाकः। एते कल्पन्ताम्॥१०॥

वित्तं च मे वेद्यं च मे भूतं च मे भविष्यच्च मे सुगं च मे सुपथ्यं च म ऋद्धं च म ऋद्धिश्च मे क्लृप्तिश्च मे मतिश्च मे सुमतिश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥११॥

पूर्वलब्धवित्तम्। लब्धव्यम्। पूर्वसिद्धं क्षेत्रादि। सम्पत्स्यमानं क्षेत्रादि। सुखगम्योदेशः। शोभनहित। समृद्धयज्ञफल। यज्ञादि समृद्धि। कार्यक्षेमं इत्यादि। स्वकार्य सामर्थ्य। पदार्थ मात्र का निश्चय। दुर्घट कार्यादि विषे निश्चय। एते यज्ञेन कल्पन्ताम्॥११॥

व्रीहयश्च मे यवाश्च मे माषाश्च मे तिलाश्च मे मुद्गाश्च मे खल्वाश्च मे प्रियङ्गवश्च मेऽणवश्च मे श्यामाकाश्च मे नीवाराश्च मे गोधूमाश्च मे मसूराश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥१२॥

व्रीहि तण्डुल विशेषाः। यवाः। माषाः। तिलाः। मुद्गाः। चणकाः। लङ्गा कङ्गुनः फागुनी। चैना। श्यामाकाः तृणधान्यानि ग्राम्याणि कोद्रवत्वेन प्रसिद्धानि। नीवाराः (तृणधान्यान्यारण्यानि। गोधूमाः। मसूराः। एतेधान्यविशेषा मे यज्ञेन कल्पन्ताम्। १२।

अ०४ अश्मा च मे मृत्तिका च मे गिरयश्च मे पर्वताश्च मे सिकताश्च मे वनस्पतयश्च मे हिरण्यं च मे ऽयश्च मे श्यामं च मे लोहं च मे सीसं च मे त्रपु च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥१३॥

पाषाणः। मृत्तिका। गोवर्धनार्बुद रैवतिकादयः क्षुद्रपर्वताः। मन्दिर हिमाचलादयः महान्तः पर्वताः। शर्कराः। पुष्प विना फलनेवाले पनस उदुम्बरादयः। सुवर्ण वा रजत। लोहा। ताम्रलोह कांस्य रजत वा कनक। लोह सर्व तैजस। सीसा। रांग। एते कार्य विशेषे युक्ते कल्पन्ताम्॥१३॥

अग्निश्च म आपश्च मे वीरुधश्च म ओषधयश्च मे कृष्टपच्याश्च मे ऽकृष्टपच्याश्च मे ग्राम्याश्च मे पशव आरण्याश्च मे वित्तं च मे वित्तिश्च मे भूतं च मे भूतिश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥१४॥

पृथिवीस्थो वन्हिः। अन्तरिक्षस्थानि जलानि। गुल्माः। फलपाकान्ताः। भूमिकर्षण वीजवापादि कर्मों से निष्पादन की जावें व्रीहि यवादयः। स्वयमेवोत्पद्यमानाः नीवारगवेधुकादयः। गो अश्व महिष अजा अवि गर्दभ उष्ट्रादयः ग्राम्यपशवः। हस्तिसिंह शरभ मृग गवय मर्कटादयः आरण्यपशवः। पूर्वलब्ध। भाविलाभ।

जात पुत्रादिक। स्वार्जित मैश्वर्यम्। एतानियज्ञेनममसम्पद्यन्ताम्॥१४॥

वसु च मे वसतिश्च मे कर्म च मे शक्तिश्च मेऽर्थश्च मऽ एमश्च मऽ इत्या च मे गतिश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥१५॥

धन गवादिक। वासस्थान गृह। अग्निहोत्रादि कर्म। तिन्हों की अनुष्ठान सामर्थ्य। अभिलषितः पदार्थः। प्राप्तव्योऽर्थः। इष्टप्राप्त्युपायः। इष्टप्राप्तिः। एते कल्पन्ताम्॥१५॥

अ० ५ अग्निश्च मऽ इन्द्रश्च मे सोमश्च मऽ इन्द्रश्च मे सविता च मऽ इन्द्रश्च मे सरस्वती च मऽ इन्द्रश्च मे पूषा च मऽ इन्द्रश्च मे बृहस्पतिश्च मऽ इन्द्रश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥१६॥

अर्थार्धैन्द्राणि जुहोति ९·३·२·९· अर्ध सेन्द्र देवत्यत्वादर्धस्य नानादेवत्यत्वात्। अग्नि सोम सवितृ सरस्वती पूष बृहस्पतयः प्रसिद्धाः तेः समानभागत्वादिन्द्र एकैकया सह पठ्यते। यास्कोक्ता इन्द्र शब्दस्य नानार्थाः कार्याः एवमग्रेऽपि कण्डिकाद्वये। एते कल्पन्ताम्॥१६॥

मित्रश्च मऽ इन्द्रश्च मे वरुणश्च मऽ इन्द्रश्च मे धाता च मऽ इन्द्रश्च मे त्वष्टा च मऽ इन्द्रश्च मे मरुतश्च मे विश्वे च मे देवा इन्द्रश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥१७॥

मित्र वरुण धातृ त्वष्टृ मरुद्विश्वेदेवाः प्रसिद्धाः। प्रत्येकमिन्द्रः। एते कल्पन्ताम्॥१७॥

पृथिवी च मऽ इन्द्रश्च मेऽन्तरिक्षं च मऽ इन्द्रश्च मे द्यौश्च मऽ इन्द्रश्च मे समाश्च मऽ इन्द्रश्च मे नक्षत्राणि च मऽ इन्द्रश्च मे दिशश्च मऽ इन्द्रश्च मे यज्ञेन कल्प-

न्ताम्॥१८॥

पृथिव्यन्तरिक्षं दिवस्त्रैलोक्यम्। समा वर्षाधिष्ठात्र्यो देवताः। नक्षत्राणि अश्विन्यादीनि। दिशः प्रागाद्याः। एते कल्पन्ताम्॥१८॥

अ॰६ अ॒ꣳशुश्च॑ मे र॒श्मिश्च॒ मेऽदा॑भ्यश्च॒ मेऽधि॑पतिश्च म उपा॒ꣳशुश्च॑ मेऽन्तर्या॒मश्च॑ म ऐन्द्रवाय॒वश्च॑ मे मैत्रावरु॒णश्च॑ म आश्वि॒नश्च॑ मे प्रतिप्र॒स्थान॑श्च मे शु॒क्रश्च॑ मे म॒न्थी च॑ मे य॒ज्ञेन॑ कल्पन्ताम्॥१९॥

अथ ग्रहाञ्जुहोति ९·३·२·१०· कण्डिकात्रये ग्रहहोममन्त्राः। अंश्वादयः सोमग्रहविशेषाः सोमप्रकरणे प्रसिद्धाः। अदाभ्यस्यैव गृह्यमाणत्वदशायां पृथक्कृत्य ग्रहणे रश्मिशब्देन निर्देशः रश्मीनां तद्ग्रहणे साधनत्वात् अन्हो रूपे सूर्यस्य रश्मिषु इति ८·४७·मन्त्रलिङ्गात्। अधिपतिशब्देन निग्राह्यो विवक्षितः तस्य ज्येष्ठत्वादाधिपत्यम् ज्येष्ठो वा एष ग्रहाणामिति श्रुतेः। प्रतिप्रस्थानशब्देन निग्राह्यो विवक्षितः द्विदेवत्यैः सह पाठात्। अन्ये प्रसिद्धाः॥१९॥

आ॒ग्र॒य॒णश्च॑ मे वैश्वदे॒वश्च॑ मे ध्रु॒वश्च॑ मे वैश्वान॒रश्च॑ म ऐन्द्रा॒ग्नश्च॑ मे म॒हावै॑श्वदेवश्च मे मरुत्वती॒याश्च॑ मे निष्के॑वल्यश्च मे सावि॒त्रश्च॑ मे सारस्व॒तश्च॑ मे पात्नीव॒तश्च॑ मे हारियोज॒नश्च॑ मे य॒ज्ञेन॑ कल्पन्ताम्॥२०॥

आद्यो वैश्वदेवः प्रातःसवनगतः महावैश्वदेवस्तु तृतीयसवनगतः। ध्रुवाख्यस्यैव ग्रहस्य श्रवणदशायां वैश्वानरसूक्तपाठात्तद्

शापन्नो ध्रुवो वैश्वानर शब्देनोच्यते । मरुत्वतीया इति बहुवच न नित्वात् मरुत्वतीयो महामरुत्वतीयः कुण्ठमरुत्वतीयश्चेति अभिषेचनीये सारस्वतीनामर्षा ग्रहण मेव सारस्वतो ग्रह सारस्वं तं ग्रहं गृह्णातीति तत्राम्नानात् ॥२०॥

स्रुचश्च मे चमसाश्च मे वायव्यानि च मे द्रोणकलशश्च मे ग्रावाणश्च मेऽधिषवणे च मे पूतभृच्च मऽआधवनीयश्च मे वेदिश्च मे बर्हिश्च मेऽवभृथश्च मे स्वगाकारश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥२१॥

स्रुचो जुह्वादयः । चमसानि ग्रहपात्राणि । वायव्यानि पात्रविशेषाः । अधिषवणे काष्ठफलके । पूतभृदाधवनीयौ सोमपात्रविशेषौ । स्वगाकारः शंयुवाकः तेन यथास्वं देवतानां हविरङ्गीकारात् । प्रसिद्धमन्यत् । एते मम यज्ञेन निमित्तेन कल्पन्ताम् ॥२१॥

अग्निश्च मे घर्मश्च मेऽर्कश्च मे सूर्यश्च मे प्राणश्च मेऽश्वमेधश्च मे पृथिवी च मेऽदितिश्च मे दितिश्च मे द्यौश्च मेऽङ्गुलयः शक्वरयो दिशश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥२२॥

कण्डिकाद्वयेन यज्ञक्रतुहोमः अथैतान्यज्ञक्रतूञ्जुहोत्यग्निश्च मऽइति ९।३।३।१ श्रुतेः । अग्निः चीयमानो वह्निरग्निष्टोमो वा । घर्मः प्रवर्ग्यः । इन्द्रायार्कवते पुरोडाशमिति विहितो यागोऽर्कः । सौर्यं चरुमिति विहितः सूर्यः । प्राणोगवामयनम् । अश्वमेधः प्रसिद्धः । पृथिव्यदितिदितिदिवो देवताविशेषाः । अङ्गुलयः विराट्पुरुषावयवाः । शक्वरयः शक्तयः । दिशः प्राच्याद्याः । एते य

ज्ञेन कल्पन्ताम् ॥ २२ ॥

व्रतं च मऽऋतवश्च मे तपश्च मे संवत्सरश्च मेऽहोरा
त्रेऽऊर्वष्ठीवे बृहद्रथन्तरे च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥ २३ ॥

व्रतं नियमः । ऋतवो वसन्ताद्यः । तपः कृच्छ्रं चान्द्रायणादि । संवत्सरः प्रभवादिः । अहश्च रात्रिश्चाहोरात्रे दिननिशे । ऊरू चाष्ठीवन्तौ जानुनी च ऊर्वष्ठीवे अवयव विशेषौ । बृहद्रथन्तरे एतन्नाम के सामनी । एतानि कल्पन्ताम् ॥ २३ ॥

एका च मे तिस्रश्च मे तिस्रश्च मे पञ्च च मे पञ्च च मे
सप्त च मे सप्त च मे नव च मे नव च मऽएकादश च मे
ऽएकादश च मे त्रयोदश च मे त्रयोदश च मे पञ्चद
श च मे पञ्चदश च मे सप्तदश च मे सप्तदश च मे
नवदश च मे नवदश च मऽएकविꣳशतिश्च मऽए
कविꣳशतिश्च मे त्रयोविꣳशतिश्च मे त्रयोविꣳशति-
श्च मे पञ्चविꣳशतिश्च मे पञ्चविꣳशतिश्च मे सप्तविꣳ
शतिश्च मे सप्तविꣳशतिश्च मे नवविꣳशतिश्च मे नव
विꣳशतिश्च मऽएकत्रिꣳशच्च मऽएकत्रिꣳशच्च मे त्र
यस्त्रिꣳशच्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥ २४ ॥

अयुग्मस्तोम होमार्थी मन्त्राः अथायुज स्तोमाञ्जुहोतीति ९·३·३·२·
श्रुतेः । एकमादाय द्वितीयां विहाय तृतीयामादाय चतुर्थी विहाय
परित्यक्त समसंख्याकेनात्त विषमसंख्याकेन मन्त्रेण युग्मान्स्तोमा
ञ्जुहुयादित्यर्थः । आदराति शयद्योतनार्था सर्वत्र पुनरुक्तिः ।

अयुग्मस्तोमहोमैः सर्वकामावाप्तिः तथा श्रुतिः ९·३·३·२· एतद्वै देवाः सर्वान्कामानाप्त्वायुग्भिः स्तोमैः स्वर्गं लोकमायंस्तथैवैतद्यजमानाः सर्वान्कामानाप्त्वायुग्भिः स्तोमैः स्वर्गं लोकमेतीत्यादि॥२४॥

चतस्रश्च मेऽष्टौ च मेऽष्टौ च मे द्वादश च मे द्वादश च मे षोडश च मे षोडश च मे विꣳशतिश्च मे विꣳशतिश्च मे चतुर्विꣳशतिश्च मे चतुर्विꣳशतिश्च मेऽष्टाविꣳशतिश्च मेऽष्टाविꣳशतिश्च मे द्वात्रिꣳशच्च मे द्वात्रिꣳशच्च मे षट्त्रिꣳशच्च मे षट्त्रिꣳशच्च मे चत्वारिꣳशच्च मे चत्वारिꣳशच्च मे चतुश्चत्वारिꣳशच्च मे चतुश्चत्वारिꣳशच्च मेऽष्टाचत्वारिꣳशच्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥२५॥

एककण्डिकया युग्मस्तोमाञ्जुहोति अथ युग्मतो जुहोति चतस्रश्च मऽइति ९·३·३·४· प्रथमं चतस्र इत्येतां सख्यामादाय चतुरुत्तरत्वेन स्थितान्युग्मान्स्तोमानष्टाचत्वारिंशत्पर्यन्ताञ्जुहुयादित्यर्थः। तत्फलं स्वर्गप्राप्तिः एतद्वै छन्दांस्यब्रुवन्यातयामा वाऽअयुजस्तोमा युग्मभिर्वयꣳ स्तोमैः स्वर्गं लोकमयामेति तथैतद्यजमानो युग्मभिः स्तोमैः स्वर्गं लोकमेतीति ९·३·३·५· श्रुतेः। पूर्वं-पूर्वमुत्तरेण सम्बध्नाति वृक्षारोहणवत् तथा च श्रुतिः। ९·३·३·६· पूर्वं-पूर्वमुत्तरेणोत्तरेण संपुनक्ति यथा वृक्षं रोहन्नुत्तरामुत्तराꣳ शाखाꣳ समालम्भꣳ रोहेत्तादृक्तदिति अत्रोक्ता संख्या संख्येयनिष्ठा। एते यज्ञेन कल्पन्ताम्॥२५॥

त्र्यविश्च मे त्र्यवी च मे दित्यवाड् मे दित्यौही च मे प

ञ्चाविश्च मे पञ्चावी च मे त्रिवत्सश्च मे त्रिवत्सा च मे तुर्यवाट् च मे तुर्यौही च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥२६॥

कण्डिकाद्वयं वयोहोमे विनियुक्तम्। तथा च श्रुतिः।८·३·३·७·अथ वयाꣳसि जुहोति अविश्च मऽइति पशवो वै वयाꣳसि पशुभिरेवैनमेतदन्नेन प्रीणात्ययो पशुभिरेवैनमेतदन्नेनाभिषिञ्चतीति॥डेढवर्षका वृषभ+। तैसी गो। दो वर्ष का वृषभ। तैसी गो। ढाईवर्षका॰। तैसी॰। तीनि वर्ष॰। तैसी॰। साढे तीनि बर्षे॰। तैसी॰। एते यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥ २६ ॥

पष्ठवाट् च मे पष्ठौही च मऽउक्षा च मे वशा च मऽऋषभश्च मे वेहच्च मेऽनड्वांश्च मे धेनुश्च मे यज्ञेन कल्पन्ताम् ॥ २७ ॥

चारिवर्ष॰। तैसी॰। सेचनक्षमो वृषः। वन्ध्या गो। अतियुवा बेल। गर्भघातिनी गो। शकटवहन समर्थ वृष। नव प्रसूता गो। एते मम यज्ञेन निमित्तेन कल्पन्तां स्वस्वव्यापार समर्था भवन्तु यद्वा यज्ञेन मम कल्पन्तां मह्यमुपभोगक्षमा भवन्त्वित्यर्थः एवं पूर्वत्र ॥२७॥

अ॰८ वाजाय स्वाहा प्रसवाय स्वाहा पिजाय स्वाहा क्रतवे स्वाहा वसवे स्वाहा हर्पतये स्वाहान्हे मुग्धाय स्वाहा मुग्धाय वैनꣳशिनाय स्वाहा विनꣳशिनऽआन्त्यायनाय स्वाहान्त्याय भौवनाय स्वाहा भुवनस्य पतये स्वाहाधिपतये स्वाहा प्रजापतये स्वाहा। इयं ते राण्मित्राय यन्तासि यमनऊर्जे त्वा वृष्ट्यै त्वा प्रजानां त्वाधिपत्याय ॥ २८ ॥

+ [illegible]

अथ नाम ग्राह होमः तया च श्रुतिः ९.३.३.८. अथ नाम ग्राहं जुहोति वाजाय स्वाहेत्येतद्वै देवाः सर्वान्कामा नाम्नाप्त्वैतमेव प्रत्यक्षम प्रीणँ स्तथैवै तद्यजमानः सर्वान्कामा नाप्त्वाथैतमेव प्रत्यक्षं प्रीणातीति। वाजो ऽन्नं तस्मै स्वाहेति होम मन्त्रः वाजादीनि चैत्रादि महीनों के नाम हैं तिन नामों को लेके होमें इत्यर्थः। वाजः-अन्न की प्रचुरता से चैत्र अन्न रूप है। प्रसव-अनुज्ञा रूप (जलक्रीडादिक में अनुज्ञादान से-वैशाखः। अपिज-जल से उत्पन्न (जलक्रीडा रतत्वात्-ज्येष्ठः। क्रतु-याग रूप (चातुर्मास्यादि याग प्राचुर्यात्-आषाढः। वसु-वास कराता (चातुर्मास्ये यात्रनिषेधात्-श्रावणः अहर्पति-दिनों का स्वामी सूर्य (तापकरत्वात्-भाद्रपद। मुग्धमहः-तुषारादि करि मोह रूप दिवस-आश्विन। मुग्धवैनꣳशिनः-अल्प घटिकावत्वेन विनाशशील-स्नाननियमादि करि पापनाशकत्व से अमुग्ध-कार्तिक। अविनꣳशिन (विनाशरहित) आन्त्यायन (सर्वों के नाश में अविशिष्ट विष्णु रूप मार्गशिर +। आन्त्य भौवन-लोकस्वरूप (पुष्टिकरत्वात् जाठराग्नि दीप्तिकरत्वेन-पौषः। भुवनस्य पति भूत जात का पति (स्नानादिना पुण्यजनकत्वात् पालकत्वं-माघः। अधिपति-अधिक पालक (वर्षान्तत्वात्-फाल्गुणः। प्रजापति-एवं द्वादशमासाधिष्ठातृ प्रजापति नामक देवता के अर्थ। स्वाहेति होमार्थं सर्वत्र॥ हे अग्ने यह ते राज्य (जहां-जहां यज्ञ करिये है वोह तेराही राज्य है। किंच हे अग्ने तू मित्र (यजमान) का नियामक है। कैसा है तू कि नियन्ता। अग्निष्ठोमादि कर्मों में सर्वों को नियमकर्ता। अतः ऊर्जे वि

+मासानां मार्गशीर्षोऽस्मीतिस्मृतेः भगवद्गी॰ १०.३५

शिष्ट अन्नरस के अर्थ तुम्हे समन्तात् सींचता हूं इति शेषः। तथा वृष्टिके अर्थ तुम्हे सम॰—हूं ।। ततः प्रजा के स्वामित्वा प्त्यके अर्थ तुम्हें वसोर्धाराकरि सम॰—हूं ।।२८।।

आयुर्यज्ञेन कल्पतां प्राणो यज्ञेन कल्पतां चक्षुर्यज्ञेन कल्पताᳬं श्रोत्रं यज्ञेन कल्पतां वाग्यज्ञेन कल्पतां मनो यज्ञेन कल्पतामात्मा यज्ञेन कल्पतां ब्रह्मा यज्ञेन कल्पतां ज्योतिर्यज्ञेन कल्पताᳬं स्वर्यज्ञेन कल्पतां पृष्ठं यज्ञेन कल्पतां यज्ञो यज्ञेन कल्पताम्। स्तोमश्च यजुश्च ऽऋक्‌ च साम च बृहच्च रथन्तरं च। स्वर्देवा ऽअगन्मामृता ऽअभूम प्रजापतेः प्रजा ऽअभूम वेट् स्वाहा।। २९।।

कल्पहोमः कल्पतामिति लिङ्गात् अथ कल्पाञ्जुहोतीति ९॰३॰३॰१२॰ श्रुतेः। यज्ञनिमित्त करि आयु (जीवनकाल) कल्पतां (साध्यतां) प्राप्त होवें। प्राण॰ चक्षुरें॰ श्रोत्र॰ वाचा॰ मन॰ मेरे यज्ञ करि क्लृप्त होवें। आत्मा देह ५। ब्रह्म (वेद) यज्ञेन कल्पताम्। ज्योतिः (स्वयं प्रकाशः परमात्मा) यज्ञेन साध्यताम् ✱। स्वः स्वर्गः। पृष्ठ (स्तोत्र वा स्वर्गस्थान) कल्पताम्। यज्ञ यज्ञ ही करिके क्लृप्त होवे नहीं हूं में यज्ञक्लृप्तिमें समर्थ ✱✱। किंच स्तोम (त्रिवृत्पञ्चदशादिः) यजुः (अनियतपादो मन्त्रः) ऋक् (नियतपादा) साम (गीतिप्रधानम्) बृहद्रथन्तराणि (तद्विशेषौ च) यज्ञेन क्लृप्तानि भवन्त्वित्यनुषङ्गः। वसोर्धारयैवमग्निमभिषिच्यात्मानं यजमानाः प्रशंसन्ति हम यजमान लोग देवता होकर स्वर्गकोगये। और स्ना कर अमरणधर्मा हुए ततः प्रजापति हिरण्यगर्भ की प्रजा हुए इति फलव

५ आत्मेन्द्रियमनोयुक्तो भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः इति स्मृतेः। ✱ गुण कर्मानुष्ठानं परमात्मज्ञानकारणम् ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन तपसानाशकेनेति श्रुतेः १४॰७॰२॰२४॰ कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः इति स्मृतेश्च भगवद्गी॰३॰२०॰। ✱✱ यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवा इति ३१॰१६

चनम्। अनेन वसोर्धारया। सर्वकाम प्राप्ति हेतुत्वमुक्तम्। वेट्स्वाहेति वसोर्धारा होमार्थो मन्त्रः वेडिति वषट्कारः। वषट्कारो हैष परोक्षं यद्वेट्कारो वषट्कारेण वावै स्वाहाकारेण वा देवेभ्योऽन्नं प्रदीयत इति ९॰ ३॰ ३॰ १४ श्रुतेः॥ इति वसोर्धारा होम मन्त्राः समाप्ताः॥२९॥

अ॰ ९ वाजस्य नु प्रसवे मातरं महीमदितिं नाम वचसा करामहे यस्यामिदं विश्वं भुवनमाविवेश तस्यां नो देवः सविता धर्म साविषत्॥३०॥

का॰ १८॰ ५॰ ४॰ ५ क्षेत्रवपवत्सर्वौषध कोउदुम्बर चमस में भरिके तिस सर्वौषध चमसवत् चतुष्कोण पुष्कर उदुम्बर स्रुवा से वाजस्येमं प्रसव इति ९॰ २३-२९ वाजपेय सम्बन्धी वाजप्रसवीय सप्त मन्त्रों सेहोमिके वाजस्य नु प्रसवे इत्यादि आग्निक वाज प्रसवीय सप्त मन्त्रों से प्रतिमन्त्र तिसही सर्वौषध और स्रुवा करि होमें॥व्याख्याता ९॰ ५॰॥३०॥

विश्वे अद्य मरुतो विश्व ऊती विश्वे भवन्त्वग्नयः समिद्धाः। विश्वे नो देवा अवसागमन्तु विश्वमस्तु द्रविणं वाजो अस्मे॥३१॥

लुशोधाना कदृष्टा वैश्वदेवी त्रिष्टुप्। आजके दिन में सब मरुतः सप्तकगणः आवें। औरभी सब देवतागण अष्टवसु द्वादशादित्य एकादश रुद्र इत्यादि तर्पण निमित्त करि आवें। विश्वेदेवा और गणदेवता हमारे अन्न (हवि निमित्तम) करि हवि ग्रहणके अर्थ आवें और तिनके आगमन सें सब अग्निएं (गार्हपत्यादय) भले प्रकार दीप्त होवें अर्थात् तिन्होंके अर्थ होमने से। तिन्ह देवताओंकी तुष्टि सें सब धन (गो भूहिरण्यादि) और अन्न हमा

रें हो ॥३१॥

वाजो नः सप्त प्रदिशश्चतस्रो वा परावतः। वाजो नो विश्वैर्देवैर्धनसाताविहावतु ॥३२॥

तिस्रोऽन्नदेवत्याः तत्राद्यानुष्टुप् द्वे त्रिष्टुभौ। हमारे को अन्न सप्त प्रदिशः भूरादि तीनों लोक प्राच्यादि चारों दिशाएं और परावतश्चतस्रः महर्जनस्तपः सत्याख्याः समन्तात् पूरण करें इति शेषः वाशब्दश्चार्थः यद्वा हमारे दिये अन्न करि सप्त प्रदिशः और च तस्रो महराद्या तृप्त होवें +। किंच धनसातौ धन के सम्भजन काल की प्राप्ति में अन्न हमें विश्वे देवाओं सहित पालन करे इह इस लोक वा यज्ञ में जब हमें धनेच्छा होवे तब हमारें देव तर्पणक्षम बहुअन्न हो इति वाक्यार्थः ॥३२॥

वाजो नोऽअद्य प्रसुवाति दानं वाजो देवाँ२ऽऋतुभिः कल्पयाति। वाजो हि मा सर्ववीरं जजान विश्वा आशा वाजपतिर्जयेयम् ॥३३

आज के दिन में अन्न (अन्नाधिष्ठात्री देवता) हमें प्रेरणा करे अनुज्ञा देवे दानार्थ को इति शेषः अर्थात् अन्न दानेच्छा हमें होवे। अन्न देवताओं सहित यथास्थान कल्पना करे अर्थात् जिस काल में जो देवता यष्टव्य है तिसे तहां पूजे। और # अन्न मुझे सर्ववीर पुत्र पौत्रादि युत करे। ततः वाजपतिः समृद्धान्न होकर मैं सब दिशाएं जीतूं अर्थात् सब दिशाएँ अन्न दान से वशी करूँ ॥३३॥

वाजः पुरस्तादुत मध्यतो नो वाजो देवाँ२ऽऋतुभिर्वर्धयाति। वाजो हि मा सर्ववीरं चकार सर्वा आशा वाजपति

+ प्रकृष्टेन पूर्णेन प्रकृष्टलोकत्रयं दिशश्चतस्रः [illegible] महराद्याः [illegible]

# [illegible]कार्थः

र्भवेयम् ॥३४॥

अन्न हमारे साम्ने हो और हमारे घर के मध्य में हो। अन्न हमारे हविक रिके देवताओं को पोषे। और अन्न मुझे पुत्रपौत्रादियुक्त करे। अन्नपालक होके मैं सब दिशाएँ होऊँ दिग्रूपता व्याप कता प्राप्त्यै ते। यद्वा-सब दिशाएँ वशी करूं ॥३४॥

सं मा सृजामि पयसा पृथिव्याः सं मा सृजाम्यद्भिरोषधीभिः। सोऽहं वाजंᳬ सनेयमग्ने ॥३५॥

आग्नेय्या द्वे विराजौ। हे अग्ने जो मैं पृथिवी सम्बन्धि पय(रस) करिके आत्मा(अपने) को संयुक्त करताहूं। जल और ओषधिओं से भी॰हूं। सो मैं पय जल ओषधिओं से संयुक्त शरीर होके अन्न को सम्भजूं। यद्वा व्यत्ययेन॰ हे अग्ने जो मैं पृथिवी के पय जल और ओषधीओं मे तुझे संयुक्त करता हूं सो मैं अन्न को सम्भजूं ॥३५॥

पयः पृथिव्यां पय ओषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयो धाः। पयस्वतीः प्रदिशः सन्तु मह्यम् ॥३६॥

हे अग्ने तू पृथिवी विषें रस को स्थापन करि। और ओषधीओं में र॰-रि। स्वर्ग में॰। और अन्तरिक्ष में र॰-। किंच मेरे अर्थविषें दिशा और विदिशा रसयुता होमें अर्थात् आहुति परिणामेन पृथिव्यादयः समाभीष्टदा होमें ॥३६॥

देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। सरस्वत्यै वाचो यन्तुर्यन्त्रेणाग्नेः साम्राज्येनाभिषिञ्चामि ॥३७॥ †दे-मृ-अ-स-मि-दृ॰॥१७॥

का॰१८.५.६–८. कर्मापवर्गमें औदुम्बर चतुष्कोणस्रुवको आहवनीयमें डालिकर अग्निपुच्छसे उत्तरदिशामें परिश्रित संलग्नश ग्रीव उत्तरलोम कृष्णाजिनको फैलाकर तहांस्थित ब्रह्म वर्चसकामो यजमान चयनकृत अन्वारम्भ अध्वर्यु कोर सर्वौषधसे सीञ्चियेहै। क्याकरिके किसर्वौषध शेषमेंजलडालिके अभिषेकस्यैव द्रव्यसाध्यत्वात् अयंपूर्वपक्षः॥सिद्धान्तमाह अथवा क्षीरोदकसे पूर्वपक्षनिरासे शेषे जलसेकोन क्योंकि तहां क्षीरोदकहै वाजपेयिकानीति श्रुतेः॥९.३.४.७॥यहां वाजपेयसम्बन्धी वाजप्रसवीय सुनियेंहें तहां उदकक्षीरहें तिन्हेंही उदुम्बरेपात्रेऽप आसिच्य पयश्चे त्युक्तेः का॰१४.५.२०. इसकारणतिसमें मिश्रित हीसे अभिषेकहै नहीं हैजलसेक इत्यर्थः॥ देवस्यत्वाप्र॰ व्याख्यातम् १.१०॥सरस्वत्यैलिङ्गोक्त देवतम् प्रा–उ॰सरस्वतीसम्बन्धिनी वाणी और नियन्ता प्रजापति केयन्त्रसे अग्निके साम्राज्य (चक्रवर्तित्व) करिके हे यजमान तुम्हें सींचताहूं मेरेकिये अभिषेक सेवाक्सिद्ध ऐश्वर्य और साम्राज्य तेरें होंइत्यर्थः॥ ३७॥

अ॰१० ऋताषाडृतधामाग्निर्गन्धर्वस्तस्यौषधयोऽप्सरसोमुदो नाम। सन इदं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा वाट् ताभ्यः स्वाहा॥ ३८॥

का॰१८.५.१६. आज्य से द्वादश गृहीत लेके विभागसे द्वादशांश करिके ऋतेत्यादि द्वादश मन्त्रों से प्रति स्वाहाकार राष्ट्रभृत्संज्ञा आहुति होमें व्यतिषक्त द्वादश मन्त्रों में पूर्वो मन्त्रः स्वाहा वाडित्यन्तः उत्तरस्ताभ्यः स्वाहेत्यन्तः ततः मन्त्र में जे पुल्लिङ्ग हें-

र्भवेयम्॥३४॥

अन्न हमारे साम्ने हो और हमारे घर के मध्य में हो। अन्न हमारे हविकरिके देवताओं को पोषै। और अन्न मुझे पुत्र पौत्रादि युक्त करै। अन्नशालक होके मैं सव दिशाएँ होऊँ दिग्रूपता व्याप कता प्राप्ध्य ने॰ यद्वा-सव दिशाएँ वशी करूँ॥३४॥

सं मा सृजामि पयसा पृथिव्याः सं मा सृजाम्यद्भिरोषधीभिः। सोऽहं वाजꣳ सनेयमग्ने॥३५॥

आग्नेय्यौ द्वे विराजौ। हे अग्ने जो मैं पृथिवी सम्वन्धि पय(रस)करिके आत्मा(अपने)को संयुक्त करताहूं। जल और ओषधिओंसे आ॰-हूं। सो मैं पय जल ओषधिओंसे संयुक्त शरीर होके अन्न को सम्भजूं। यद्वा व्यत्ययेन॰ हे अग्ने जो मैं पृथिवी के पय जल और ओषधीओंसे तुझे संयुक्त करताहूं सो मैं अन्न को सम्भजूं॥३५॥

पयः पृथिव्यां पय ओषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयो धाः। पयस्वतीः प्रदिशः सन्तु मह्यम्॥३६॥

हे अग्ने तू पृथिवी विषें रस को स्थापन करि। और ओषधीओंमें र॰-रि। स्वर्ग में॰। और अन्तरिक्ष में र॰-। किंच मेरे अर्थ विषें दिशा और विदिशा रसयुता होमें अर्थात् आहुति परिणामेन पृथिव्यादयः। ममाभीष्टदा होमें॥३६॥

देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। सरस्वत्यै वाचो यन्तुर्यन्त्रेणाग्नेः साम्राज्येनाभिषिञ्चामि॥३७॥ + दे-म्॰अ॰स-मि॰ दृ॰॥१७॥

ज्ञ में वोह रशना उत्पन्ना। कैसीकि यज्ञ के प्रसार को कहती अर्थात् य ज्ञ प्रसारहो यह कहिती। वोह कौन कि यज्ञों में कुशल प्राजापत्यादिक जिस इस रशना को यज्ञ के पूर्व आयुके प्रारम्भ में गृहण करते हुए जो पूर्वोंसे गृहीता वोह रशना यहां उत्पन्न हुई इत्यर्थः॥२॥

अभिधा असि भुवनमसि यन्तासि धर्ता। स त्वमग्निं वैश्वानरꣳ सप्रथसं गच्छ स्वाहाकृतः॥३॥

का॰२०॰१॰२८॰ तं बधान देवेभ्यः प्रजापतये तेनराध्नुहीति ४ इ॰मन्त्र करि ब्रह्मा से आज्ञापाया अध्वर्यु॰ अभिधा असी त्यादि स्वगात्वा देवेभ्यः प्रजापतय॰ इत्यन्तेन मन्त्रेण रशना से अश्व को बांधे॥ लिङ्गोक्तानि यजूꣳषि अश्वोदेवताद्य स्य। हे अश्व जो तू अभिधा और सबों का आश्रय है और नियमन कर्ता और जगत का धारण करने वाला है। एवंविधः तू स्वाहाकार करिके होमा हुआ अग्नि को प्राप्त हो॰ कैसे अग्नि कि सब नरों के अर्थ हित विस्तार सहित वा सर्वतः तिर्यगूर्ध्व और अधः प्रथत॥३॥

स्वगा त्वा देवेभ्यः प्रजापतये ब्रह्मन्नश्वं भन्त्स्यामि देवेभ्यः प्रजापतये तेन राध्यासम्। तं बधान देवेभ्यः प्रजापतये तेन राध्नुहि॥४॥ + स्व-मू।अ॰।तं-हि। इ॰॥४॥

हे अश्व तुझे देवताओं और प्रजापति के अर्थ आपही से चलने वाला करताहूं इतिशेषः॥ ब्रह्मन्नश्वम् सा-पं॰ ब्रह्मदेवता ब्रह्माणमामन्त्रयते। हे ब्रह्मन् देवताओं और प्रजापतिके अर्थ अश्व बंधन करताहूं तिस अश्व बंधन से कर्मसमाप्तिरूपासिद्धि को प्राप्त होऊं॥ तं बधान अध्व

र्यु देवतं यजुः ब्रह्मा प्रस्तौति। हे अध्वर्यो जिसे बाँधता चाहता है तिस अश्व को देवता ओं और प्रजापति के अर्थ बाँधि तिस अश्व बंधन से यज्ञसमाप्ति लक्षण सिद्धि को प्राप्त होगा॥४॥

प्रजापतये त्वा जुष्टं प्रोक्षामीन्द्राग्निभ्यां त्वा जुष्टं प्रोक्षामि वायवे त्वा जुष्टं प्रोक्षामि विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यो जुष्टं प्रोक्षामि सर्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यो जुष्टं प्रोक्षामि। यो ऽअर्वन्तं जिघांसति तमभ्यमीति वरुणः। परो मर्तः परः श्वा॥५॥ †

का० अ० १।३।५। ततः अध्वर्यु तडागादिस्था जल विषें जाकर तिस जलसे पांच मन्त्रों करि प्रतिमन्त्र से अश्व को प्रोक्षण करै॥ लिङ्गोक्त देवतानि मन्त्र १ या-त्रि० २ या-पं० ३ या-त्र० ४।५ या-ज०। हे अश्व प्रजापति के अर्थ प्यारे तुझे सींचता हूं इस सींचने से प्रजापति के से वीर्य को अश्व में स्थापन करै॥ तथा च श्रुति शत० १३।१।२।५ प्रजापतिर्वै देवानां वीर्यवत्तमो वीर्यमेवास्मिन्दधाति तस्मादश्व पशूनां वीर्यवत्तम इति॥१॥ इन्द्राग्नी के अर्थ—हूं इस से इन्द्राग्नी के से ओज को स्था-करै॥ शत० १३।१।२।६ इन्द्राग्नी वै देवानामोजस्वितमा ऽओज एवास्मिन्दधाति तस्मादश्वः पशूनामोजस्वितम इति॥२॥ वायु के अर्थ—हूं इस से वायु के से वेग को—करै॥ शत० १३।१।२।७ वायुर्वै देवानामाशिष्ठो जव मे वास्मिन्दधाति तस्मादश्वः पशूनामाशिष्ठ इति॰ आशिष्ठो वेगवत्तरः॥३॥ विश्वे देवा ओं के अर्थ—हूं। इस से अश्व में यश को—करै। शत० १३।१।२।८ विश्वे वै देवा यशस्वितमा यश एवास्मिन्दधा

† प्र-मि। अ०। इ-मि। इ०। वा-मि। उ०। वि-मि। त्र०। स-मि। ल०। यो-श्वा। आ०॥५॥

ति तस्मादश्वः पशूनां यशस्वितम इति ॥४॥ सब देवता श्रोंके अर्थप्रि
य तुझे प्रोक्षण करताहूं। इससे सब देवता अश्वमें स्थापन करे॥शत॰
१३·१·२·९· सर्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यो जुष्टं प्रोक्षामीति सर्वा एवास्मिन्देवता अ-
श्वे अन्वायातयतीति॥४॥का॰२०·२·१·शूद्रसे वैश्यामें उत्पन्न हु-
आ पुरुष अध्वर्यु करि प्रेरित चतुर्नेत्र श्वान में खैरके मुशल से हनन
करै सतियो॰ अर्वन्तमित्यादि- वरुण इत्यन्त मन्त्र को यजमान प्र
तिपढे॥ गायत्री पूर्वार्धे ऽश्वस्तुतिः परार्धे लिङ्गोक्तदेवता। जो अर्वन्त
अश्वको मारने की इच्छा करता वरुण तिस अश्वमारनेवालेकोमारे॥
का॰२०·२·२·परो मर्त्तः परः श्वा इस मन्त्र से वेतस वृक्ष कृत कटक क
रि मृतक श्वान को अश्व के नीचें जल में तिरावै॥ अश्व को मारने की
इच्छा करने वाला मनुष्य पराभूतः अधस्पदं नीतः नीचे पटका श्रौ
र श्वान परें किया अर्थात् श्वानरूपसे अश्व काहन्ताही पराकृतः॥२॥
अ॰२ अग्नये स्वाहा सोमाय स्वाहापां मोदाय स्वाहा सवित्रे
स्वाहा वायवे स्वाहा विष्णवे स्वाहेन्द्राय स्वाहा बृहस्प
तये स्वाहा मित्राय स्वाहा वरुणाय स्वाहा॥६॥ †
का॰२०·२·३·४· ततः स्थावर जल के सकाशसे अश्वको अग्निके स
मीपलाकर अग्नये स्वाहेत्येक कण्डिकात्मक अनुवाक करि प्रति मन्त्र
एकवार ग्रहण करी जिह्वासे स्तोकीय संज्ञा दश आज्याहुति होमें अथ
वा अनुवाककी आवर्तन-आवर्तन करि सहस्र आज्याहुति होमें॥
दश यजूंषि १·२·४·५·६·७·८·९·दे-पं०३·८·दे-ज०१०·दे-त्रि॰
लिङ्गोक्त देवतानि। अङ्गतीत्यग्निः। सुनोतीति सोमः। अपांजलानां

† अ-हा।प०।सी-हा।इ०।अ-हा।उ०।स-हा।ऋ०।व-हा।लृ०।वि-हा।आ।इ-हा।ऊ०।मि-
हा।ऋृ०।व-हा।लृ०॥६॥

मोदाय मोदयति हर्षयति मोदः। सूते सविता। वातीति वायुः। वेवेष्टि व्याप्नोति विष्णुः। इन्दतीन्द्रः। बृहतां वेदानां पतिर्बृहस्पतिः। मिद्यति स्निह्यति मित्रः। वृणोति भक्तं भजते वरुणः। एताभिराहुतिभिरेतेभ्यो दशदेवेभ्योऽश्वं ददाति तथाच श्रुतिः १३·१·३·२ एतावन्तो वै सर्वे देवास्ते भ्य एवैनं जुहोतीति॥६॥

अ०२ हिङ्काराय स्वाहा हिङ्कृताय स्वाहा क्रन्दते स्वाहावक्रन्दाय स्वाहा प्रोथते स्वाहा प्रप्रोथाय स्वाहा गन्धाय स्वाहा घ्राताय स्वाहा निविष्टाय स्वाहोपविष्टाय स्वाहा संदिताय स्वाहा वल्गते स्वाहासीनाय स्वाहा शयानाय स्वाहा स्वपते स्वाहा जाग्रते स्वाहा कूजते स्वाहा प्रबुद्धाय स्वाहा विजृम्भमाणाय स्वाहा विचृताय स्वाहा सꣳहानाय स्वाहोपस्थिताय स्वाहायनाय स्वाहा प्रायणाय स्वाहा॥७॥

का०२०·३·३ हिङ्काराय स्वाहेत्यादिकों के अर्थ उद्धार किये हुए दक्षिणाग्नि में प्रति मंत्र प्रक्रम संज्ञक उनंचास होमों को होमें॥ अश्वस्यैकोनपञ्चाशच्चेष्टितानि (व्यापाराः) कण्डिकाद्वयात्मके नानुवाकेनऽद्वेयजुषि। हिङ्काराय (हींसता हिंकार) तिसके अर्थ स्वाहा (हविर्दत्तम्॥१॥ हिङ्कृत (कियाजिसने हिङ्कार) तिस - त्तम्॥२॥ क्रन्दन् (वडा शब्दकरता॥३ अवक्रन्दन् (नीचे से वडा शब्दकरता॥४॥ प्रोथन् (घासखाताहुआ फुर्वोलता॥५॥ प्रप्रोथ - प्रकृष्टेन प्रोथति॥६॥ गन्धलेता॥७॥ आघ्राण करता॥ ८॥ निवेशकरता॥९॥ उपवेशकरता॥१०॥ सन्दित (खण्डनटापमारता॥११॥ वल्गन् (झूमता॥१२॥ आसीनः - चुपचापखडा॥१३॥

शयन करता॥१४॥ सोताहुआ॥१५॥ जाग्रत्॥१६॥ कूजता॥१७॥ प्रबुद्ध॥१८॥ जम्भाईलेता॥१९॥ विशेषेणदीप्तिमान्॥२०॥ संगत शरीर॥२१॥ उपस्थित॥२२॥ अयते अयनः–घरकरता॥२३॥ प्रकम्पमयते कूदता–उछलता॥२४॥ अ।

यते स्वाहा धावते स्वाहोद्द्रावाय स्वाहोद्द्रुताय स्वाहा शूकाराय स्वाहा शूकृताय स्वाहा निषण्णाय स्वाहोत्थिताय स्वाहा जवाय स्वाहा बलाय स्वाहा विवर्तमानाय स्वाहा विवृत्ताय स्वाहा विधून्वानाय स्वाहा विधूताय स्वाहा शुश्रूषमाणाय स्वाहा शृण्वते स्वाहेक्षमाणाय स्वाहेक्षिताय स्वाहा वीक्षिताय स्वाहा निमेषाय स्वाहा यदत्ति तस्मै स्वाहा यत्पिबति तस्मै स्वाहा यन्मूत्रं करोति तस्मै स्वाहा कुर्वते स्वाहा कृताय स्वाहा॥ ८॥

एतीतियन्(धीरे–धीरे स्वाभाविक चलता॥ २५॥ धावति(किसी वस्तुकी ओडी चलता॥२६॥ उद्राव(अधिकगति जिस्की॥२७॥ उद्रुत(अधिकभागता॥२८॥ शूद्गतिकरोति(सिंह फुङ्कार करता॥२९॥ किया जिसने शूकार॥३०॥ बैठता॥३१॥ उठता॥३२॥ जवते–वेगवान्॥३३॥ बलजिस्में है॥३४॥ विवर्तमान्–इधर उधर लुठता॥३५॥ विवृत्त(इधर उधर लुठताहुआ॥३६॥ कम्पता॥३७॥ विधूयते–सो विधूत(कांपकर गिरता॥३८॥ सुनने की इच्छा करता॥३९॥ सुनता॥४०॥ ईक्षमाण–देखता॥४१॥ देखताहुआ॥४२॥ वीक्षित–विशेषेणदेखताहुआ॥४३॥ पलकमारता॥४४॥ जोकुछ खाता तस्मै॥४५॥ जोजलादिकपीतातिस

पान करने वाले के अर्थ ॥४६॥ जो मूत्र करता तस्मै मूत्र कर्त्रे ॥४७॥ करता ॥४८॥ करता हुआ। तस्मै स्वाहेति सर्वत्र ॥४९॥ इत्येकोनपञ्चाशत्क्रमा ॥८॥

अ॰४ तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात् ॥९॥

षडृचः सवितृदेवत्या गायत्र्यः सावित्रीणामिष्टीनां याज्यानुवाक्याः॥ प्रथमा व्याख्याता ३·३५·॥९॥

हिरण्यपाणिमूतये सवितारमुपह्वये। स चेत्ता देवता पदम् ॥१०॥

मेधातिथिर्दृष्टा। मैं रक्षा के अर्थ सविता को आह्वान करताहूं। कैसे सविता कोकि हिरण्य पाणि जिसका। यतः वोह सविता चेतयिता (सर्वज्ञ। देवता। पदं ज्ञानियों का स्थान ॥१०॥

देवस्य चेततो महीं प्र सवितुर्हवामहे। सुमतिं सत्यराधसम् ॥११॥

हम सविता देवता की सुमति (शोभना बुद्धि) को प्रकर्षेण प्रार्थनाकरते हैं। कैसे सविता की कि चेततः (चेतता। कैसी सुमति को कि वडी सत्य (अनश्वर) है धन जिस का वा सत्य को साधन कराती॥११॥

सुष्टुतिं सुमतीवृधो रातिं सवितुरीमहे। प्र देवाय मती विदे ॥१२॥

हम सविता देवता की शोभन स्तुति और दान को प्रकर्षेण याचना करते हैं। कैसे सविता की कि शोभन मति को वढाता। तथा सर्वों की

मति को जानता॥१२॥

एतिर्ह सत्पतिं मृहे सवितार्मुपह्वये। आसुवं देव वीतये॥१३॥

में देवताओं के तर्पणार्थ सविता को आह्वान करता और पूजताहूं। कैसे सविता को कि दान को देता। श्रेष्ठों का पालक। आभिमुख्येन कर्मों को आज्ञा देता॥१३॥

देवस्य सवितुर्मतिमासवं विश्वदेव्यम्। धिया भगं मनामहे॥१४॥

सविता देवता की मति(बुद्धि)प्रति हम बुद्धि से भग(धन)को याचना करते हैं अर्थात् सविता देवता की बुद्धि हमारे विषें दान तत्पराहो। कैसे भग को कि धन करि सर्वो के आज्ञा देनेको समर्थ। सब देवताओं के अर्थेहित। धनेनैव देवतर्पणादित्यर्थः॥१४॥

अग्निं स्तोमेन बोधय समिधानो अमर्त्यम्। हव्या देवेषु नो दधत्॥१५॥

तिस्रः स्विष्टकृति पुरोऽनुवाक्याः। अग्निदेवत्या गायत्र्यो यथासंख्यं (क्रमं) सुतम्भरविश्वामित्रविश्वरूपदृष्टाः। हे अध्वर्यो तू भले प्रकार दीपन करि कै स्तुति से अग्नि को अवगतार्थ करि। कैसे अग्नि को कि मरण धर्म रहित सो अग्नि बोधित हुआ हमारी हवियें देवताओं के विषें धारण करे यह उसका अधिकार है॥१५॥

स हव्यवाडमर्त्य उशिग्दूतश्चनोहितः। अग्निर्धिया समृण्वति॥१६॥

वोढ़ अग्नि बुद्धि करि देवताओं के साथ हविर्दान के अर्थ एकी है कैसा है अग्नि कि हवियों का वोढा। मरणहीन। उशिक्-कामनीय वा मेधावी। देवताओं का दूत। चनोहितः-अन्न के अर्थ हित-हविरूप अन्न के भक्षण के अर्थ स्थापित ॥१६॥

अग्निं दूतं पुरो दधे हव्यवाहमुपब्रुवे। देवाँ२॥ऽआसादयादिह ॥१७॥

जिस अग्नि को मैं पुरतः स्थापन करता हूं तिस प्रति कहिता हूं क्या कि हे अग्ने इस यज्ञविषे तू देवताओं को समन्तात् सादन करि। कैसे अग्नि को कि दूत देवताओं हवि का वोढार ॥१७॥

अजीजनो हि पवमान सूर्यं विधारे शक्मना पयः। गोजीरया रंहमाणः पुरन्ध्या ॥१८॥

त्र्यरुण(अरुण)त्रसदस्युभ्यां दृष्टा पवमानदेवत्या पिपीलिकामध्याकृतिरनुष्टुप्। पवमानस्तुतिः। हे पवमान तूने सूर्य को उत्पन्न किया है सामर्थ्य से जल को विशेषेण धारण किया है किस हेतु करि कि गौओं की जीविका का हेतु जल को धारण किया है तिन्हों के हवि से यज्ञनिष्पत्ति और प्राणियों के जीवन से। कैसा है तू कि पुरन्ध्या रंहमाणः-बहुत स्थापन करनेवाली धारओ से प्राप्त होता अर्थात् दशापवित्र से द्रोण कलश को प्राप्त होता ॥१८॥

अ०५ विभूर्मात्रा प्रभूः पित्राश्वोऽसि हयोऽस्यत्योऽसि मयोऽस्यर्वासि सप्तिरसि वाज्यसि वृषासि नृमणा असि। ययुर्नामासि शिशुर्नामास्यादित्यानां पत्वान्विहि देवा आशापाला एतं

देवेभ्योऽश्वं मेधाय प्रोक्षितꣳ रक्षतेह रन्तिरिह रमता-
मिह धृतिरिह स्वधृतिः स्वाहा॥१९॥+

का॰२०·२·१९·तीसरी सावित्री इष्टीकी समाप्ति में अध्वर्यु यज-
मानो अश्व के दक्षिण कर्ण में विभूर्मात्रेति मन्त्र को जपैं॥अश्व
देवतं यजुः। हे अश्वत् माता पृथिवी के सकाश से समर्थ है·पिता
दिवि के सकाश से समर्थ है+। अथनामभिरश्वं स्तौति। तू अश्व
मार्ग को व्याप्त होता वा व्याप्त है। हय-चलता है। अत्य(सतत
गामी)है। मय(चलता वा सुखरूप)है। अर्वा(चलता वा वै-
रियें को मारता है।सप्ति(सैन्य करि भले प्रकार प्राप्त होता)है। वाजी
(गति शील वा पक्षों वाला)है। वृषा(सींचने वाला)है। नृमणा(यज
मानों में मन रखता)है। ययु(चलता अश्वमेधीय अश्व)है। किंच
नामक रिशिशु(स्तनको कृश करनेवाला)है। एवंविधिनामा तू आदि
त्यों अर्थात् देवताओं के मार्गको प्राप्त हो॥का॰२०·२·१२·देवा आशा
पाला इति चतुर्विंशति वार्षिक अश्व शतमध्यस्थ ईशान दिशामें उ
त्सृष्ट अश्व के रक्षक नरों को शिक्षा करि नियत करै कैसे नरों को कि ति-
तनेही अनुचरी संख्यक अर्थात् शत १०० राज पुत्र शत १०० क्षत्रिय-
पुत्र शत १०० सूत ग्रामणी(सूत-अश्वपोषक·ग्रामणी-मुख्य तिन्होंके)
पुत्र शत १०० क्षात्र संगृहीतृयों(क्षत्तार·आयव्यय·अध्यक्ष·तिन्होंके
पुत्र क्रमसे कवचि·निषङ्गि·कलापि·दण्डिनः अर्थात् राजपुत्र कव
चि क्षत्रिय पुत्र खड्ग सहित सूत ग्रामणी पुत्र इषुधिमन्त क्षात्र संगृ-
हीतृ पुत्र वंशादि दण्ड धराः वडवा और जल स्नान से अश्व ढीलना·

+ शत॰ १३.१.६.१ इयं वै माता असौ पिता। अस्यैवैनं परिददातीति।

+वि-हि। अ॰। दे-तू। इ॰। इ-न्ति:।उ॰। इ-म।। ऊ॰। इ-ति:। ल॰। इ-हा। आ॰॥१९

वर्षभरि अश्व का रक्षण॰ तवतक यजमान वावाता(प्यारीराणी)के साथ शयन करै॰ सावित्री करै वीणा गान॰ पारिप्लव शस्त्र का पाठ॰ और धृति होम इत्यादि ज्ञेयमिति सूत्रार्थः॥ देव देवत्यं आर्चीउ॰। आशा-दिशः पालयन्तीति आशापाला हे देवा तुम इस अश्व को रक्षा करो॰ के से कोकि याग के अर्थ प्रोक्षित (प्रोक्षण करि संस्कृत। राजपुत्रादिकही आशापाला हें तदुक्तं शतं वै तल्प्या राजपुत्रा आशापालास्तेभ्य एवैनं परिददातीति शत॰१३॰१॰६॰२॥का॰२०॰३॰४॰ सूर्य अस्तहुए पर अग्नि होम से पहिले अग्नि होत्रार्थ उद्धृत आहवनीय में चतस्र ४ धृति संज्ञा आहुति प्रति मंत्र वर्ष पर्यन्त होमें एवं चत्वारिंशदधिकाचतुर्दश शती १४४० होतीहैं॰ तथाच श्रुतिः संवत्सरमाहुतीर्जुहोति षोडशनवतीरेता वा ऽअश्वस्य बन्धनं ताभिरेवैनं बध्नातीति शत॰१३॰१॰६॰२॥ चत्वारि यजूंषि १॰३दे-त्रु॰२॰दे-पं॰४॰दे-ज॰ अग्निदेवत्यानि। चतुर्थमन्त्रान्ते स्वाहाकार श्रवणात्रिष्वपि स्वाहाकारः प्रयोज्यः॥ अश्वं प्रत्युच्यते॰ हे अश्व यह रमण तेरा हो॥१॥ यहां तुम रमणकरो॥२ यह तेरा सन्तोषहो॥३॥ इस यज्ञ में निजधरण होस्वाहा॥१९॥

अ॰६ काय स्वाहा कस्मै स्वाहा कतमस्मै स्वाहा स्वाहाधिमाधीताय स्वाहा मनः प्रजापतये स्वाहा चित्तं विज्ञातायादित्यै स्वाहा दित्यै मह्यै स्वाहा दित्यै सुमृडीकायै स्वाहा सरस्वत्यै स्वाहा सरस्वत्यै पावकायै स्वाहा सरस्वत्यै बृहत्यै स्वाहा पूष्णे स्वाहा पूष्णे प्रपथ्याय स्वाहा पूष्णे नरंधिषाय स्वाहा त्वष्ट्रे स्वाहा त्वष्ट्रे तुरीपाय स्वाहा त्वष्ट्रे पुरुरूपाय स्वा

हा विष्णवे स्वाहा विष्णवे निभूयपाय स्वाहा विष्णवे शिपिविष्टाय स्वाहा॥२०॥

का॰२०॰४॰३-५॰ चारि ४ आध्वरिक औद्ग्रभणों को होमिकै काय स्वाहेत्याश्वमेधिक तीनि उद्ग्रभणों को होमैं अत औद्ग्रभण होमके अन्तर दीक्षणीया शेष को समाप्त करि कृष्णाजिन दीक्षा तत्र उपवेशनान्त करियेहै। सप्ताह प्रचरन्तीति शत॰१३॰१॰७॰२॰ श्रुतेः सप्ताह दीक्षणीया करियेहै तत्र प्रति दिवसका कर्तव्य कहियेहै अध्वर दीक्षणीया के चारि ४ औद्ग्रभणों (आकूत्यै प्रयुजेत्यादि ४॰७॰) और तीनि ३-तीनि आश्वमेधिको (कायस्वाहेति कण्डिका पठित प्रति दिवस अन्य-अन्य पाठक्रमेण एवं सात ७-सात ७ प्रति दिवस होमिये। कायस्वाहेतिकण्डिकामें पठित सात त्रिकों के मध्य सात दिवसों विषें क्रमेण एक-एक त्रिक होमिये है तहां दूसरे त्रिक के तीनों मन्त्रों की आदि में स्वाहाकार है +॥ औद्ग्रभण संज्ञानि यजूंषि लिङ्गोक्तदेवतानि का य॰ प्रजापतिके अर्थ सुहुतमस्तु॥१॥ कस्मै॰ प्रजापति- मस्तु॥२॥ कतमस्मै॰ श्रेष्ठप्रजापति॰॥३॥१॥ आधान को अधीत (प्राप्त) के अर्थ॥१॥ मन विषें वर्तमान २॥ सर्वों के चित्त साक्षि प्रजापति के अर्थ॥३॥२॥ अखण्डता के अ॰ १॥ पूज्या अदिति के अर्थ॰॥२॥ सुखयित्री अदिति के अर्थ॥३॥३॥ सरस्वति॰ वागधिष्ठात्री के अर्थ॰॥१॥ शोधयित्री सरस्वती के अर्थ॰॥२॥ बडी सरस्वती के अर्थ॥३॥४॥ पूषा के अर्थ॰॥१॥ प्रगत पंथा तत्र भव प्रपथ्यः पूषा के अर्थ॰॥२॥ नरको उदयेन शब्द यति पूषा के अर्थ॰॥३॥५॥ त्वष्टा तनू करने वाले के अर्थ॰॥१॥ तुरीप॰ वेगको रक्षा करने वाले के

+ स्वाहाधिमाधीताय स्वाहेत्यादि

अर्थ॰॥२॥ वज्ररूपी त्वष्टा के अर्थ॰॥३॥६॥ व्यापक विष्णु के अर्थ॰॥१॥ निभूयप (नितरांभूत्वा॰ मत्स्यादि अवतार करि रक्षा करने वाले) विष्णु के अर्थ॰॥२॥ शिपिविष्ट (पशु॰ प्राणियों में अन्तर्यामि रूपेण प्रविष्ट) विष्णु के अर्थ॰॥३॥७॥२०॥

विश्वो॑ दे॒वस्य॑ ने॒तुर्मर्तो॑ वुरीत स॒ख्यम्। विश्वो॑ रा॒य इ॑षुध्यति द्यु॒म्नं वृ॑णीत पु॒ष्यसे॒ स्वाहा॑॥२१॥

का॰२०॰४॰८॰१०॰ सातमी दीक्षणीया में यह विशेष है कि प्रतिदिवस चारि ४ आध्वरिक औद्गृभण होमते हैं तिन चारों के स्थान में छै ६ आग्निक आकूतिं प्रयुजमग्निं स्वाहेति ११॰६६॰ होमि के और आश्वमेधिक तीनि विष्णवे स्वाहेत्यादिक होमि विश्वो देवस्य दशमे औद्गृभण को होमें इति॥ व्याख्याता ४॰८॰॥२१॥

अ॰७ आ ब्रह्म॑न्ब्राह्म॒णो ब्र॑ह्मवर्च॒सी जा॑यता॒मा रा॒ष्ट्रे रा॑ज॒न्यः॑ शूर॑ इष॒व्यो॑ऽतिव्या॒धी म॑हार॒थो जा॑यतां॒ दोग्ध्री॑ धे॒नुर्वोढा॑न॒ड्वाना॒शुः सप्ति॒ः पुर॑न्धि॒र्योषा॑ जि॒ष्णू र॑थे॒ष्ठाः स॒भेयो॒ युवास्य यज॑मानस्य वी॒रो जा॑यतां निका॒मे-नि॑कामे नः प॒र्जन्यो॑ वर्षतु॒ फल॑वत्यो न॒ ओष॑धयः पच्यन्तां योगक्षे॒मो नः॑ कल्पताम्॥२२॥

का॰२०॰४॰११॰ कृष्णाजिन दीक्षा से आरम्भ करि के उखा विषें त्रयो दश समिदाधान पर्यन्त कर्म करि अध्वर्यु ही आब्रह्मन् यह जपे॰ उत्सर्गोपस्थान काल में एक आचार्य आब्रह्मन् इस जप को इच्छा करते हैं यद्वा अश्व के उत्सर्ग काल विषें अर्थात् विभूर्मात्रेति १६

जपके अनन्तर ॥ लिङ्गोक्त देवता महीधरमते उत्कृति छन्दः। हे ब्रह्मन् हमारे देश विषें ब्रह्मवर्चसी (यज्ञाध्ययनशील) ब्राह्मण उत्पन्न हो। और क्षत्रिय ऐसा उत्पन्न हो। कैसा कि शूरः (पराक्रमी) शूर विक्रान्तौ शूरयति शूरः। इषव्य (बाणों से वीधने वाला वा बाण विद्या कुशल। अतिव्याधी (शत्रुभेदनशीलः। महारथः (एक सहस्र को जीते वोह महारथः। दुग्धपूरयित्री धेनुः उत्पन्न हो राष्ट्रे इति सर्वत्र सम्बन्धः। वृषभ (बैल) वहनशील हो। अश्व शीघ्रगामी उ०-हो। स्त्री पुरंधिः (सर्व गुण सम्पन्न शरीरको धारण करने वाली उ०-हो। रथ में स्थित युपुत्सु नर जयनशील उ०हो। इस यजमान का युवा (समर्थ) सभा विषें योग्य वीर पुत्र उ०-हो। किंच हमारे राष्ट्र विषें पर्जन्य (मेघ) निरन्तर कामना में वर्षे। हमारें यवाद्या औषधीएँ फल युक्ता (स्वयमेवपक्व) होवें। हमारा योगक्षेम- योग करि युक्त क्षेम- योग (अलब्ध का लाभ) क्षेम (लब्ध का परिपालन) क्लृप्त हो ॥२२॥

अ०८ प्राणाय स्वाहा पानाय स्वाहा व्यानाय स्वाहा चक्षुषे स्वाहा श्रोत्राय स्वाहा वाचे स्वाहा मनसे स्वाहा ॥२३॥

का०२०·४·३१· आज्यादिकों का प्रति प्रहर विषें एक-एक को क्रमकरिके सर्वरात्र उत्तर वेदिस्थ अग्नि में होम करै प्राणाय स्वाहेत्यादि द्वादशकण्डिकात्मक अनुवाकों से। किंकृत्वा आवर्तम् कि प्राणाय स्वाहेत्यादिक एकशताय स्वाहेत्यन्त मन्त्र गण को आवर्त-आवर्त करि के सर्व रात्रमिति द्वितीया ग्रहण से होमक्रिया का सब रात्रि का संयोग करियें है ततः प्रथम याम में घृत से याग है दूसरे में सक्तुओं से तीसरे में धानों से चौथे में लाजा से। एकस्मै इति द्वादशेऽनुवाके ३४· एकस्मै स्वाहा द्वाभ्यां स्वाहेत्यत्र त्रिभ्यः स्वाहा चतुर्भ्यः

स्वाहा पञ्चभ्यः स्वाहा षड्भ्यः स्वाहा सप्तभ्यः स्वाहा अष्टभ्यः स्वाहा नवभ्यः स्वाहेत्येव मादयो मन्त्राः अपठित हैं परन्तु एक-एक केउच्चय करिके शतपर्यन्तों का प्रयोजन है एकोत्तरा जुहोतीति शत०१३·२·१·५·श्रुति से।व्युष्टा(रात्रि)की समाप्ति विषें व्युष्टायै स्वाहेति एक घृत की आहुति को औरसूर्यके उदय में स्वर्गाय स्वाहेति होमें इति सूत्रार्थः॥लिङ्गोक्त देवतानि यजूꣳषि।प्राणादय इन्द्रिय देवाः॥२३॥

अ·८ प्राच्यै दिशे स्वाहार्वाच्यै दिशे स्वाहा दक्षिणायै दिशे स्वाहार्वाच्यै दिशे स्वाहा प्रतीच्यै दिशे स्वाहार्वाच्यै दिशे स्वाहोदीच्यै दिशे स्वाहार्वाच्यै दिशे स्वाहोर्ध्वायै दिशे स्वाहार्वाच्यै दिशे स्वाहावाच्यै दिशे स्वाहार्वाच्यै दिशे स्वाहा॥२४॥

अ·१० अद्भ्यः स्वाहा वार्भ्यः स्वाहोदकाय स्वाहा तिष्ठन्तीभ्यः स्वाहा स्रवन्तीभ्यः स्वाहा स्यन्दमानाभ्यः स्वाहा कूप्याभ्यः स्वाहा सूद्याभ्यः स्वाहा धार्याभ्यः स्वाहार्णवाय स्वाहा समुद्राय स्वाहा सरिराय स्वाहा॥२५॥

अ·११ वाताय स्वाहा धूमाय स्वाहाभ्राय स्वाहा मेघाय स्वाहा विद्योतमानाय स्वाहा स्तनयते स्वाहावस्फूर्जते स्वाहा वर्षते स्वाहाववर्षते स्वाहोग्रं वर्षते स्वाहा शीघ्रं वर्षते स्वाहोद्गृह्णते स्वाहोद्गृहीताय स्वाहा प्रुष्णते स्वाहा शीकायते स्वाहा प्रुष्वाभ्यः स्वाहा ह्रादुनीभ्यः स्वाहा नीहाराय स्वाहा॥२६॥

अ·१२ अग्नये स्वाहा सोमाय स्वाहेन्द्राय स्वाहा पृथिव्यै स्वाहान्तरिक्षाय स्वाहा दिवे स्वाहा दिग्भ्यः स्वाहाशाभ्यः स्वाहोर्व्यै दिशे स्वा

ह्यावोर्च्यै दिशे स्वाहा ॥२७॥

अ०१३ नक्षत्रेभ्यः स्वाहा नक्षत्रियेभ्यः स्वाहाहोरात्रेभ्यः स्वाहार्ध मासेभ्यः स्वाहा मासेभ्यः स्वाहऽऋतुभ्यः स्वाहार्तवेभ्यः स्वाहा संवत्सराय स्वाहा द्यावापृथिवीभ्याᳬ स्वाहा चन्द्राय स्वाहा सूर्याय स्वाहा रश्मिभ्यः स्वाहा वसुभ्यः स्वाहा रुद्रेभ्यः स्वाहा दित्येभ्यः स्वाहा मरुद्भ्यः स्वाहा विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा मूलेभ्यः स्वाहा शाखाभ्यः स्वाहा वनस्पतिभ्यः स्वाहा पुष्पेभ्यः स्वाहा फलेभ्यः स्वाहौषधीभ्यः स्वाहा ॥२८॥

अ०१४ पृथिव्यै स्वाहान्तरिक्षाय स्वाहा दिवे स्वाहा सूर्याय स्वाहा चन्द्राय स्वाहा नक्षत्रेभ्यः स्वाहाद्भ्यः स्वाहौषधीभ्यः स्वाहा वनस्पतिभ्यः स्वाहा परिप्लवेभ्यः स्वाहा चराचरेभ्यः स्वाहा सरीसृपेभ्यः स्वाहा ॥२९॥

अ०१५ असवे स्वाहा वसवे स्वाहा विभुवे स्वाहा विवस्वते स्वाहा गणश्रिये स्वाहा गणपतये स्वाहाभिभुवे स्वाहाधिपतये स्वाहा शूषाय स्वाहा सᳬसर्पाय स्वाहा चन्द्राय स्वाहा ज्योतिषे स्वाहा मलिम्लुचाय स्वाहा दिवा पतयते स्वाहा ॥३०॥

अ०१६ मधवे स्वाहा माधवाय स्वाहा शुक्राय स्वाहा शुचये स्वाहा नभसे स्वाहा नभस्याय स्वाहेषाय स्वाहोर्जाय स्वाहा सहसे स्वाहा सहस्याय स्वाहा तपसे स्वाहा तपस्याय स्वाहाᳬहसस्पतये स्वाहा ॥३१॥

अ०१७ वाजाय स्वाहा प्रसवाय स्वाहापिजाय स्वाहा क्रतवे स्वाहा

स्वः स्वाहा मूर्ध्ने स्वाहा व्यश्नुविने स्वाहान्त्याय स्वाहान्त्याय भौवनाय स्वाहा भुवनस्य पतये स्वाहाधिपतये स्वाहा प्रजापतये स्वाहा ॥३२॥

अ॰१८ आयुर्यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा प्राणो यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहापानो यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा व्यानो यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहोदानो यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा समानो यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा चक्षुर्यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा श्रोत्रं यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा वाग्यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा मनो यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहात्मा यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा ब्रह्मा यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा ज्योतिर्यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा स्वर्यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा पृष्ठं यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा यज्ञो यज्ञेन कल्पताꣳ स्वाहा ॥३३॥

अ॰१९ एकस्मै स्वाहा द्वाभ्याꣳ स्वाहा शताय स्वाहैकशताय स्वाहा व्युष्ट्यै स्वाहा स्वर्गाय स्वाहा ॥३४॥

इति सꣳहितायामेकोनविꣳशोऽनुवाकः १९

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिनीयायां वाजसनेयसꣳहितायां दीर्घपाठे द्वाविꣳशोऽध्यायः ॥२२॥

प्राच्यैदिग्देवताः ॥२४॥ अद्भ्यः। जलदेवताः ॥२५॥ वाताय। मेघोपयोगिदेवताः ॥२६॥ अग्नये। आग्न्यादयः प्रसिद्धाः ॥२७॥ नक्षत्रेभ्यः। नक्षत्रादयः कालाधिष्ठात्र्यः ॥२८॥ पृथिव्यै। पृथिव्यादयो लोकाधिष्ठात्र्यः ॥२९॥ असवे। असवादयश्च ॥३०॥ मधवे। मध्वादयो मासाधिष्ठा

तार: ॥३१॥ वाजाय। वाजादयोऽन्नाधीशाः ॥३२॥ आयु। यज्ञेनाश्वमेधे भायुः कल्पताम् एवमग्रेऽपि प्रार्थना मन्त्राः ॥३३॥ एकस्मै। संख्याधीशाः। व्युष्टीरात्रिः स्वर्गो दिनम् रात्रिर्वै व्युष्टिरहःस्वर्गोऽहोरात्रे एव तत्प्रीणातीति श्रुतेः १३·२·१·६ ॥ प्राणादयोऽश्वमेधस्यावयविनोऽवयवाः स च प्रजापतेरवयवः स आत्मन इत्यात्मैव स्तूयतेइज्यते इति भावः सर्वमिदं यदयमात्मेति श्रुतेः ॥३४॥

श्रीवेदार्थप्रदीपेन तमोहार्दं निवारयन्

पुमार्थाश्चतुरो देयाद्धर्मपुत्रो युधिष्ठिरः २२

इति गिरिधरभाष्ये एकोनविंशोऽनुवाकः १९

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीशाखाध्येतृव्याघ्रपादान्वय विश्वामित्रपुराधिप श्रीमज्जयकिशोरदेववर्म्मात्मज रौक्मिगोय नृपति गिरिप्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थप्रदीपे गिरिधरभाष्ये अश्वमेधा इति वर्णनो नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥२२॥

हरिः ओम्

ओंनमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं क्षिरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्

स्वानंददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपं परं स्तुमः २३

अ॰ १ हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् । स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥४॥

ॐनमोयाज्ञवल्काय
गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके
त्रयोविंशोऽयमध्यायोवर्ण्यतेआश्वमेधिकः२३

द्वाविंशेहोममन्त्रास्त्रयोविंशेऽध्यायेशिष्टकर्मोच्यते का॰२०॰५॰१॰२॰ प्रातः काल दूसरे दिनमें उक्थ्यसंस्थ दिवसहोताहै तहांमहिमसंज्ञक दो ग्रहोंका आगन्तुत्वसे आग्रयण उक्थ्य के मध्य में ग्रहण करे (अन्तराग्रयणोक्थ्यावागन्तुस्थानं ग्रहाणामिति वचनात्) दोनों के मध्य में पूर्व महिमानको सौवर्ण उलूखल करि के ग्रहण करे॥ व्याख्याता १३॰४॰॥१॥

उपयामगृहीतोऽसि प्रजापतये त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिः सूर्यस्ते महिमा। यस्तेऽहन्त्संवत्सरे महिमा सम्बभूव यस्ते वायावन्तरिक्षे महिमा सम्बभूव यस्ते दिवि सूर्ये महिमा सम्बभूव तस्मै ते महिम्ने प्रजापतयेस्वाहा देवेभ्यः॥२॥ + उ-मि॰अ॰ए-मा॰इ॰य-भ्यः॰उ॰॥२॥

प्रजापत्यं यजुः। उपयाम॰ प्रजापति केअर्थतुम रुचित को हे ग्रह ग्रहण करता हूं॥का॰९॰५॰२५॰एषते योनिरिति ग्रहसादनम्॥या-त्रि॰। यह तेरा स्थान तेरी महिमा (शक्ति) सूर्यः दीपस्येव प्रभा॥का॰२०॰७॰१६॰ पूर्व महिमान ग्रह को होमें वषट्कृते सर्वहुतनम्॥ देवदेवत्यं यजुः। हे महिमन् जो तेरी महिमा दिवस और संवत्सर निमित विषें उत्पन्न हुई वायु और अन्तरिक्ष विषें जो तेरी महिमा उत्पन्नदिवि और सूर्य विषें जो तेरी महिमा उत्पन्न तिस महिम्न प्रजापति और देवताओं

केअर्थ स्वाहा-सुहुत मस्तु॥२॥

अ॰ २ यः प्राणतो निमिषतो महित्वैक इद्राजा जगतो बभूव। य ईशेऽअस्य द्विपदश्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम॥३॥

का॰२०॰५॰२ दूसरे महिमान ग्रह को राजत उलूखल करिके ग्रहण करै॥हिरण्य गर्भदृष्टाक देवत्यात्रिष्टुप्। तिस प्रजापति देवता के अर्थ हमने हवि दिया। तिस किस के कि जो प्रजापतिजीवन करते निमेषण(दृगादि इन्द्रियों के व्यापार)करते अर्थात् सचेतनजगतका एक राजा हुआ तिस महित्व(महाभाग्य)करिके। और जो इस द्विपद(मनुष्य पक्षी आदिकों)और चतुष्पद(हस्ती गवादिकों)प्राणिजातकाऐश्वर्य करता है॥३॥

उपयामगृहीतोऽसि प्रजापतये त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिश्चन्द्रमास्ते महिमा। यस्ते रात्रौ संवत्सरे महिमा सम्बभूव यस्ते पृथिव्यामग्नौ महिमा सम्बभूव यस्ते नक्षत्रेषु चन्द्रमसि महिमा सम्बभूव तस्मै ते महिम्ने प्रजापतये देवेभ्यः स्वाहा॥४॥ +उ-मि।अ॰ग-मा।इ॰य-हा।उ॰॥४॥

उपया मेति व्याख्यातं यजुः२॥सादयति॥या-ज॰।चन्द्रमा तेरी महिमा॥

का॰२०॰७॰२६ वपायागके अन्त में दूसरे महिम्न करिके पूर्व वदिति सर्वहुत महिमान को होमें॥यजुः।हे महिमन् रात्रि और संवत्सर विषें जो तेरी महिमा॰पृथिवी और अग्नि विषें जो॰ नक्षत्र और चन्द्रमा विषें जो॰सर्व व्यापक जो॰तिस महिम्न प्रजापति और देवताओं के अर्थ स्वा-

हा॰ सुकृतमस्तु॥४॥

अ०३ युञ्जन्ति ब्रध्नमरुषं चरन्तं परि तस्थुषः। रोचन्ते रोचना दिवि॥५॥

का०२०।५।११ अश्व को रथ में जोड़े॥ मधुछन्दोदृष्टा आदित्यदेवत्या गायत्री। कर्मों में स्थित ऋत्विज लोग ब्रध्न (आदित्य) को रथ में जोडते हैं। कैसे ब्रध्न कि क्रोध रहित वैदिक कर्म सिद्ध्यर्थ सर्वत्र चलते को। जिस ब्रध्न की दीप्तिएँ आकाश में प्रकाशें हैं वा चन्द्र तारादीनि दीप्तिएँ सूर्य की आधारे प्रकाशें हैं॥५॥

युञ्जन्त्यस्य काम्या हरी विपक्षसा रथे। शोणा धृष्णू नृवाहसा॥६॥

का०२०।५।१२ इतर दोनों अश्वों को जोड़े॥ गायत्री अश्वस्तुतिः। ऋत्विजः हरी अश्वों रथ में जोड़ते हैं। कैसे कि इस अश्वमेधिक अश्व के काम सम्पादनें। नहीं है एक रथचलाने को शक्त इति विपक्षसा (शरीर को ग्रहण करते वा विविध हैं पक्ष जिन्हों के यद्वाविरिति शकुनिनाम तैं पक्षिणः इव पक्ष हैं जिन्हों के। रक्तौ प्रगल्भौ नृणां वोढारौ॥६॥

यद्वातो अपो अगनीगन्प्रियामिन्द्रस्य तन्वम्। एतं स्तोतरनेन पथा पुनरश्वमावर्तयासि नः॥७॥

का०२०।५।१४ चारों अश्वों करि युक्त रथ को अध्वर्यु यजमान आरोहण करि तडागादि जल प्रति जाकर जल विषें अश्व के प्रविष्ट होने में यजमान प्रति पढे॥ बृहती अश्वस्तुतिः। वातसमान वेगो ऽश्वः जिस कारण जलों प्रति आगनीगन् अत्यर्थ गया और इन्द्र के प्यारे शरीर को अत्य

र्थं गया और इन्द्र के प्यारे शरीर को अत्यर्थ गया अतः हेस्तोतः (अध्वर्यो) इस हमारे अश्व को इस मार्ग करि कि जिस मार्ग करि आया फिरि तिसी करि लौटा ओ॥७॥

वसवस्त्वाञ्जन्तु गायत्रेण छन्दसा रुद्रास्त्वाञ्जन्तु त्रैष्टुभेन छन्दसादित्यास्त्वाञ्जन्तु जागतेन छन्दसा। भूर्भुवः स्वर्लाजी३ञ्छाची३न्यव्ये गव्य एतदन्नमत्त देवा एतदन्नमद्धि प्रजापते॥८॥+

का॰२०॰५॰१५॰ जल प्रदेश से देवयजन प्रति आये रथसे छूटे अश्व को महिष्याद्याः तीनोंपत्निएँ यथाक्रम अश्वके पूर्वादिकों को घृत से चुपरें महिषी पूर्वकाय को वसव इति वावाता देह मध्य को रुद्रा इति परिवृक्ता पश्चाद्भागको आदित्या इति मन्त्रेणेति सूत्रार्थः॥लिङ्गोक्त देवत्यानि १॰३॰ आसु-अ॰२॰या-ज॰त्रीणि। हे अश्व आठो वसु देवता गायत्री छन्द करि तुमें स्निग्धकरें॥एकादश रुद्र त्रिष्टुप् छ॰॥ द्वादश आदित्य जगती छ॰॥का॰२०॰५॰१६॰ महिष्याद्याः तीनों पत्निएँ एकाधिक शत-एकाधिकशत सुवर्णमणीओं को जैसे न गिरें तैसे केसरों (शिर स्कन्ध पुच्छ रोमों) में बांधे अर्थात् महिषी अश्व शिर रोमों में भूरिति-१०१ मणीएँ बांधे वावाता ग्रीवा रोमों में भुव इति १०१ परिवृक्ता पुच्छरोमों में स्वरिति १०१ बांधे॥भूर्भुवः स्वः व्याख्याता ३॰५॰३७॥ का॰२०॰५॰१८॰१९॰ सक्तु धाना लाजा रूप रात्रिहुत शेषको अश्व के भक्षार्थ देवे। और जो अश्व न खावै तो जल में डाले॥लाजीन् अश्व देवत्यं यजुः॥लाजाओं का समूह सक्तुओं का समूह यवों का समूह दध्यादि गविओं

+व-मा।अ॰।रु-सा।इ॰।आ-सा।उ॰।भू-ते।क॰॥८॥

का समूह हे देवताओ इस अन्न को खाओ हे प्रजापते इस अन्न कोखा ये-
भ्यो ऽश्वः प्रोक्षितस्तद्रूपो ऽश्वः सम्बोध्यते॥८॥

क॒: स्वि॑देका॒की च॑रति॒ क उ॑ स्वि॒ज्जाय॑ते॒ पुनः॑। किꣳ स्वि॑द्धि॒
मस्य॑ भेष॒जं किम्वा॒वप॑नं म॒हत्॥९॥

का०२०·५·२०· यूपके दक्षिणतः उदङ्मुख ब्रह्मा यूपोत्तरतः दक्षिण
मुख होता को पूछे॥ ब्रह्मोद्ये कर्मणि होतुर्ब्रह्मणश्च प्रश्न प्रति प्रश्न भू-
ताश्च तस्रो ऽनुष्टुभः। स्विदिति वितर्के एक असहायः अकेला कौं
न चलता हे। उपाद पूरणः कः स्वित् विनष्ट होनेपर उत्पन्न होता हे।
किंस्वित् शीतकी औषध हे। किंस्वित् बडा वपने का स्थान हे॥९॥

सूर्य॑ एका॒की च॑रति च॒न्द्रमा॑ जाय॑ते॒ पुन॑:। अ॒ग्निर्हि॒म-
स्य॑ भेष॒जं भूमि॑रा॒वप॑नं म॒हत्॥१०॥

का०२०·५·२१· होता ब्रह्मा प्रति कहे॥ सूर्य अकेला + चलता हे (अने-
न होतृब्रह्माणौ यजमाने ब्रह्मवर्चसं धत्तः) असौ वा आदित्य ए-
काकी चरत्येष ब्रह्मवर्चसं ब्रह्मवर्चसमेवास्मिंस्तद्धत्त इति १३·२·६·
१०· श्रुतेः। चन्द्रमा क्षीण हुआ फिरि करि बढता हे (अनेनायुर्धत्तः)
चन्द्रमा वै जायते पुनरायुरेवास्मिंस्तद्धत्त इति ११· श्रुतेः। हिमकी
औषध अग्नि हे (अनेन तेजोधत्तः) अग्निर्वै हिमस्य भेषजं तेज
एवास्मिंस्तद्धत्त इति १२· श्रुतेः। भूमि (यह लोक) बडा वपने का स्था
न हे (अनेनास्मिन्प्रतिष्ठांधत्तः) अयं वै लोक आवपनं महदस्मिन्ने
व लोके प्रतितिष्ठतीति १३· श्रुतेः॥१०॥

का स्वि॑दासीत्पू॒र्वचि॑त्ति॒: किꣳ स्वि॑दासीद्बृ॒हद्वय॑:। का

स्विदासीत्पिलिप्पिला का स्विदासीत्पिशंगिला ॥ ११ ॥

का० २० ५ २२ होता ब्रह्मा को पूछे ॥ पूर्वचित्तिः- सबों की प्रथम स्मृतिविषया कौन थी वडी वयका पक्षी कौन था। पिलिप्पिला कौन और पिशंगिला कौन थी ॥ ११ ॥

द्यौरासीत्पूर्वचित्तिरश्व आसीद्बृहद्वयः। अविरासीत्पिलिप्पिला रात्री रासीत्पिशंगिला ॥ १२ ॥

का० २० ५ २३ ब्रह्मा होता प्रति कहै ॥ पूर्वस्मरण विषया द्यौः (वृष्टि*) थी। अश्व मेध बृहद्वय था †। अविः (पृथिवी) पिलिप्पिला (चिक्कण ५) थी। रात्रि पिशङ्गिला (रूपोंकी गिलनेवाली ५) थी ॥ १२ ॥

अ० ४ वायुष्ट्वा पचतैरवत्वसितग्रीवश्छागैर्न्यग्रोधश्चमसैः शल्मलिर्वृद्ध्या। एषस्य राथ्यो वृषा पड्भिश्चतुर्भिरेदगन् ब्रह्माकृष्णश्च नोऽवतु नमोऽग्नये ॥ १३ ॥ †

का० २० ६ ७ अद्भ्यस्त्वौषधीभ्य इति प्राकृतेन मन्त्रेण ६ ८ और वायुष्ट्वेत्यारभ्य देवः सविता दधात्वित्यन्तेन १६ आश्वमेधिचारि कण्डिका करि अश्व प्रोक्षण करै ॥ लिङ्गोक्तानि यजूंषि १ या- ब्र० २ ५ या- उ० ३ या- गा० ४ दे- पं० ६ ७ या- अ० ८ दे- त्रि० । हे अश्व वायु पाक करि तुम्हें रक्षा करै (वायु संयोग सें अग्नि शीघ्र पचाती है) ॥ असित है ग्रीवा जिस की धूम से (अग्नि †) छाग करि तुम्हें रक्षा करै ॥ न्यग्रोध चमस (सोमपात्र) करि तुम्हें रक्षा करै ॥ शल्मलि (सेंभर वृक्ष:) वृद्धि करि तुम्हें रक्षा करै ‡ ॥ किंचस्य: (स) एष वृषा (सींचनेवाला अश्व) राथ्य: (रथ विषें साधु) चारि पैरें करि आता है ५ ॥ किंच अकृष्ण:

१ वा- तु। अ० । अ- गै। । इ० । य- से। । उ० । पु- उ्या। कृ० । ता- या । ल० । प- न अ० । ब्र- तु । ई० । न- पे । ऊ० ॥ १३ ॥
* अश्व शब्देनाश्वमेधो लक्ष्यते अश्वमेधेन ... [illegible] ... मेधावयः
† अवतीत्यविः पृथिवी सा वृष्ट्या चिक्कणा भवति ... [illegible] ... १३ २ ६ १६ श्रुत्या ... [illegible]
‡ ... [illegible] ... १३ २ १ ५ तस्माद ... [illegible] ...
५ अश्वस्त्रिभिः पादैस्तिष्ठति चतुर्भिर्गच्छतीति ... [illegible] ...
मेधे ... [illegible] ... इति

(नहीहै कृष्ण॰ लाञ्छनजिसमें वोह)ब्रह्मा (चन्द्रमा †) हमें रक्षा करे वा हमारेऽश्वको रक्षाकरे॥अग्निके अर्थ नमस्कार हो(विघ्नाभावाया-ग्नेर्नतिः क्रियते॥२३॥

सꣳशितो रश्मिना रथः सꣳशितो रश्मिना हयः। सꣳशितोऽअप्स्वप्सुजा ब्रह्मा सोमपुरोगवः॥२४॥

तिस्रोऽश्वदेवत्या नुष्टुब्विराड्गिष्टुभः क्रमेण†।हयः(अश्वः) रश्मि करि संशित शोभित*) है।अप्सुजा(जलमेंहुआ॰अश्व वा जल करि मथित है॥)।कैसाहै कि ब्रह्मा(परिवृढः)सोमपुरोगवः(सोम को आगे करि स्वर्ग लोक को जाताहै ‡)॥२४॥

स्वयं वाजिंस्तन्वं कल्पयस्व स्वयं यजस्व स्वयं जुषस्व। महिमा तेऽन्येन न सन्नशे॥२५॥

हे वाजिन् तू अपने शरीर(रूप)को करि याद्दश मिच्छसीति १३.२.७.११ श्रुतेः (जैसा तू चाहताहै)स्वाराज्यतेरहै इति भावः अतः अपने को पूजि नहीतेरा अन्य पूजने वाला स्वयं जुषस्व(इष्टस्थान को सेवन करि।यतः तेरी महिमाअन्य महिम करि नहीव्याप्तहोत्ती॥२५॥

नवाऽउऽएतन्म्रियसे न रिष्यसि देवाँ२॥ऽइदेषि पथिभिः सुगेभिः। यत्रासते सुकृतो यत्र ते ययुस्तत्र त्वा देवः सविता दधातु॥२६॥

हे अश्व हमलोगों करि जो तू संज्ञपन किया जायगा इस करि तू नही मरता और न विनाश को प्राप्त होता।जिस साधु गमन देवयानमार्गकरि देवताओं प्रति जाताहै।किंच साधु कारिणः मनुष्यजिस लोक में रहतेऔर

† चन्द्रमा वै ब्रह्मा कृष्णाश्चन्द्रमस ऽएवं परिददातीति १३.२.७.७ श्रुतेः॥
† त्रिपदाविराट्।

* सम्पूर्वः श्यतिः शोभनार्थः रथः रश्मिना कृत्वा संशितः दर्शनीयो भवतितस्माद्धयः पर्युतो दर्शनीयतमो भवतीति १३.२.७.८ श्रुतेः॥ ॥ अप्सुयोनिर्वाऽश्व इति १३.२.७.१० श्रुतेः॥
‡ सोमपुरोगव(म) मेवैनꣳ स्वर्गं लोकं गमयतीति ११ श्रुतेः॥

जहां ते सुकृती गये तिस लोक में सविता देवता तुम्हे स्थापन करे +॥१६॥

अग्निः पशुरासीत्तेनायजन्त स एतं लोकमजयद्यस्मिन्नग्निः स ते लोको भविष्यति तं जेष्यसि पिबैता अपः। वायुः पशुरासीत्तेनायजन्त स एतं लोकमजयद्यस्मिन्वायुः स ते लोको भविष्यति तं जेष्यसि पिबैता अपः। सूर्यः पशुरासीत्तेनायजन्त स एतं लोकमजयद्यस्मिन्त्सूर्यः स ते लोको भविष्यति तं जेष्यसि पिबैता अपः॥१७॥

का॰ २०।६।८। अपां पेरुरिति ६।१०। प्राकृत मन्त्र और अग्निः पशुरिति वैकृत मन्त्र करि प्रोक्षणी अश्व के पीने के लिये ग्रहण करे॥ अश्व देवत्यानि त्रीणि यजूंषि। सृष्टि देवताओं का अग्नि पशु हुआथा तिस अग्निरूप पशु करि देवता यजन करते हुए वोह अग्नि पशुभाव को छोडि इस(पृथ्वि) लोक को जीतता हुआ जिस लोक में अग्नि है हे अश्व वोह लोक तेरा होगा तिस लोक को तू जीतेगा यह प्रोक्षणी का जल पी+। वायुः पशु हुआथा सूर्य पशु हुआथा वायुलोक(अन्तरिक्ष) सूर्यलोक स्वर्ग वे भी तेरे होंगे अन्यत्समानम्॥१७॥

अ॰५ प्राणाय स्वाहापानाय स्वाहा व्यानाय स्वाहा। अम्बे अम्बिकेऽम्बालिके न मा नयति कश्चन। ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीम्॥१८॥+

का॰ २।६।११। परिपशव्ये स्वाहा देवेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा ६।११। तीन आहुतियें होमि के प्राणायेत्यादि तीनि आहुतियें होमें एक अश्वमं[illegible] आदि में चारि अन्त में॥ त्रीणि यजूंषि १।३ दे- पं॰ २ दे- [illegible]

+ सवितैनैनं स्वर्गे लोके दधातीति १३।१।७।१२। श्रुतेः।

+ प्राकृत मन्त्र [illegible] आदि॰ शत॰ १३।२।१३ श्रुतेः

+ [illegible]॥१८॥

त्यादि इन आकृतियोंसे अश्व को प्राणवन्त करता है+॥ का० २०·६·१२·
सब पत्नीएँ पशु शोधन के लिये पान्नेजनी हस्ताः पशुओं प्रति प्राप्ति हो-
ते नमस्त ऽ आताने॥८॥ ६·१२· प्राकृत मन्त्र और अम्बे ऽ इत्याश्वमेधिक
मन्त्र को कहै॥ अश्व स्तुतिरनुष्टुभः। पत्न्यः परस्परं वदन्ति हे अम्बे हे
अम्बिके हे अम्बालिके नामान्येतानि कोईक नर(मनुष्य) मुझे नही
प्राप्त कराता नहिं किमर्थं गम्यते तत्राह- अश्वकः(खोटा घोडा) अकु
त्सितोऽपीर्ष्यया कुत्स्यते॰ सुभद्रिका (खोटीस्त्री) सुभद्रिका ईर्ष्यया कु
त्स्यते॰ तिस नारी को लिये सोता है अश्व अन्य को लेकर सोता है इ
ति मया गम्यते न तु मां कश्चिन्नयतीतिभावः। कैसी सुभद्रिका कि का
म्पील नगर में रहती तिसे (तत्र हि विदग्धाः सुरूपा कामिन्या भवन्ति॥१८

गणानां त्वा गणपतिᳩ हवामहे प्रियाणां त्वा प्रियपति
ᳩ हवामहे निधीनां त्वा निधिपतिᳩ हवामहे वसो मम।
आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम्॥१९॥+

का० २०·६·१३· सब पत्नीएँ पान्नेजनी हस्ता हो प्राण शोधन सें पहिले
अश्व को तीनि-तीनि प्रदक्षिणा देवें मध्य में तीन अप्रदक्षिणा फिरें
तीनों मन्त्रों से और वसो ममेति तीनों में अनुषङ्ग है तत्रश्चैवम् प्रथम
गणानां इस मंत्र करि तीनि प्रदक्षिणा फिरें तहां एक मन्त्र पूर्वक दो चुप
केसै फिरि प्रियाणाम् तीनि अप्रदक्षिणा निधीनाम् तीनि प्रदक्षिणा ऐ
सें नव ९ कृत्व इति सूत्रार्थः॥ चत्वारि लिङ्गोक्तानि यजूंषि। हे अश्व
हम तुझे आह्वान करती हैं कैसे तुझे कि गणों के मध्य गणरूपेण पा
लक को। प्रियों वल्लभों के मध्य प्रिय के पालक को निधीओं (सुखनि-

+ ग-म।अ०।आ-तु।इ०॥१९॥२०॥

वीओं के मध्य सुखनिधि के पालक को। हे वसुरूप अश्व मेरापति तू हुआ इति शेषः। का० २०.६.१४ पत्नीओं करि शोधित पशुओं के प्राणों विषें अध्वर्यु यजमान प्राण शोधन करते आहमजानीति मन्त्रेण महिषी अश्व समीप में सोवे॥ अश्व देवत्यम्। हे अश्व गर्भधारक रेत (शुक्र) को मैं षींचि कर डालती हूं और तू गर्भधारक रेत षींचिकर डालि॥१९॥

ता उभौ चतुरः पदः सम्प्रसारयाव स्वर्गे लोके प्रोर्णुवाथां वृषा वाजी रेतोधा रेतो दधातु॥२०॥

पूर्वमन्त्रशेषः। तू और मैं दोनों चारो पैरों को पसारें तेरे दो मेरे दो एवं संवेशन प्रकारः॥ का० २०.६.१५ अधीवास (नीचे और ऊपर से आछादन शाक वस्त्र) करि स्वर्गेलोक इति अश्व महिषी को आछादन करै॥ अध्वर्युर्वदति। हे अश्व महिष्यो तुम स्वर्गलोक इस यज्ञभूमि† में कपडे करि आछादित होओ॥ का० २०.६.१६ महिषी आपही अश्वशिश्न को निकालि वृषा वाजीति अपनी योनि में रखै॥ अश्व देवत्यम्। अश्व मेरे विषें वीर्य स्थापन करै कैसा अश्व कि सींचने वाला वीर्य का धारण कराने वाला॥२०॥

अ० ६ उत्सक्थ्या अव गुदं धेहि समञ्जिं चारया वृषन्। य स्त्रीणां जीवभोजनः॥२१॥

का० २०.६.१७ उत्सक्थ्या इति अश्व को यजमान अभिमन्त्रित करै॥ अश्व देवत्या गायत्री। हे वृषन् (सेक्तः) अश्व महिषी की गुदा के ऊपर वीर्य धारण करि कैसी महिषी कि उत्सक्थ्या (ऊंचीहैं ऊरू जिसकी) तिसकी। कथं तदाह कि लिङ्ग को भले प्रकार योनि में प्रवेश करि जो

† गावै स्वर्गो लोको यत्र पशुं संज्ञपयन्ति। नि० २३.२.८.५ श्रुतेः।

लिङ्ग स्त्रीओं का जीव भोजन है जिस लिङ्ग के योनि में प्रविष्ट होते स्त्रियें जीवती और भोगों को प्राप्त होती हैं तिसै प्रवेश करि ॥२१॥

यका सकौ शकुन्तिका हलगिति वञ्चति। आहन्ति गभे पसो निगल्गलीति धारका ॥२२॥

का॰२०॰६॰१८॰ अध्वर्य्वादयः पञ्च हये- हयेऽसाविति नमोच्चारणपूर्वक हये हये प्रियं वदे- जघन चपले-मन्मथ मोहिनीत्यादि संमुखी करि-करिके दशर्च सम्बन्धिनी दो-दो ऋचाओं करि कुमारी पत्नीओं के साथ उपहास सहित भले प्रकार कहें तहां प्रथम अध्वर्यु कुमारी को पूछता है अर्थात् हये-हये कुमारी यकासकौ शकुन्तिकेति॥ कुमार्यो दि-देवत्या दश तन्मध्ये द्वितीयोपरिष्टाद्बृहती अन्या नवानुष्टुभः। अङ्गुल्या योनिं प्रदर्शयन्नाह। यका (या-जो) असकौ (असौ-यह) शकुन्तिका (अल्पपक्षिणी) इव आहलक् (हले हले) शब्द करती हुई चलती है (स्त्रीओं की शीघ्रगमन में योनि हल हला शब्द करती है। जब कि शकुनि सदृश्या गभ (भग) में लिंग आहन्ति (भले प्रकार जाता है तब धारका लिङ्ग की धारण करने वाली योनि) निगल्गलीति (निरन्तर में वीर्य को करती है, चाहे जितनी पोंछो लिङ्ग के घुसते ही सरला होजाती है) यद्वा शब्दानुकरणम् गल्गल शब्द करती है (जब कि विशेषतः सरला होजाती है तब गल्गल शब्द निकलता है ॥२५॥

यकोऽसकौ शकुन्तक आहलगिति वञ्चति। विवक्षत-इव ते मुखमध्वर्यो मा नस्त्वमभिभाषथाः ॥२३॥

कुमारी अध्वर्यु प्रति कहती है। अङ्गुल्या शिश्नं प्रदर्शयन्त्याह। हे

शब्दानुकरणम्

वर्णविपर्ययः यह भी उलटी बोली-बोली जाती है यथा लोटा सा ओ, ओला आलो।

अध्वर्यो जो यह अल्पपक्षी इव बोलने को इच्छा करता तेरा मुख ऐसे हल हल बोलता इधर उधर चलता है अग्रभाग में सछिद्र लिंग ऐसे तेरा मुख भासै है। अतः हमारे प्रति मति बोलि तुल्यत्वात्॥२३॥

माता च ते पिता च तेऽग्रे वृक्षस्य रोहतः। प्रतिलामीति ते पिता गभे मुष्टिमतं ऽसयत्॥२४॥

ब्रह्मा महिषी माह। हये-हये महिषि तेरे माता और पिता जब कि वृक्षजनित (काष्ठमय) मुञ्च के ऊपर आरोहण करते हुए तब तेरे पिता ने योनि में मुष्टि तुल्य लिङ्ग (छोटा और मोटा दृढ होता है लम्बा पतला लंचिजाता है युक्तत्वात्) को डाला एवं तवोत्पत्ति वा लिङ्ग को उत्थान करि अलंकृत किया प्रतिलामी (तेरे भोग से चिकना हुआ) यह कहि कर इति शेषः॥२४॥

माताच ते पिता च तेऽग्रे वृक्षस्य क्रीडतः। विवक्षत-इव ते मुखं ब्रह्मन्मा त्वं वदो बहु॥२५॥

अनुचरी सहिता महिषी ब्रह्मा प्रति कहती है। हे ब्रह्मन् तेरे माता और पिता ने जब काष्ठमय मुञ्च के ऊपर में रमण किया तब तेरी उत्पत्ति है तवापि तुल्यम् (यत्रोभयोः समोदोषः परिहारोऽपि वा समः। नैकः पर्यनुयोक्तव्यस्तादृगर्थविचारणे इति न्यायात् तुरुकारि यह कहना योग्य नहीं इति भावः। एवं सत्यपि बोलने को इच्छा करता ऐसे तेरा मुख लखिये है इति शेषः। हे ब्रह्मन् तू बहुत मत बोलि॥२५॥

ऊर्ध्वामेनामुच्छ्रापय गिरौ भारं हरन्निव। अथास्यै मध्यमेधतां शीते वाते पुनन्निव॥२६॥

उद्गाता वावातामाह। कंचिन्नरं प्रत्याह। हे नर इस वावाता को ऊँची उ-

ठाओ। कैसे कि जैसे कोई पर्वत के ऊपर भारको आरोहण करते निसैउ-
ठाता है तैसे इसे ऊँची करो। कैसे ऊँची कीजिये तहां कहिता है जैसे इ-
स वावाता की योनि बढिजावे तैसे वीच में पकडि कर उठाओ। दृष्टान्ता-
न्तर माह जैसे शीते वाते पुनन्निव-(धान्य पवन (परवत वाई+) करिके
कृषान धान्य पात्र (छवडा) को उठाता है तैसे॥ २६॥

ऊर्ध्वमेनमुच्छ्रयताद्गिरौ भारꣳ हरन्निव। अथास्य मध्यमेजतु शीते वाते पुनन्निव॥ २७॥

वावातोद्गातारं प्रत्याह। भवतोऽप्येतत्समानम्। हेनर इस उद्गातारको
ऊंचा उठाओ गिरौ भारमिति पूर्ववत्। जैसे इस उद्गाता का लिङ्ग कांपे
लहके शीतेवाते उक्तम्॥ २७॥

यदस्या अꣳहुभेद्याः कृधु स्थूलमुपातसत्। मुष्काविदस्या एजतो गोशफे शकुलाविव॥ २८॥

होता परिवृक्तामाह। जबकि इस परिवृक्ता की छोटी योनि प्रति स्थूललि-
ङ्ग जाता है तब दोंनो वृषण इस की योनि के ऊपर कांपते हैं अर्थात् योनि
के छोटे होंने और लिङ्ग के स्थूल होंने से वृषण वाहिर रहते हैं। तत्र दृष्टा-
न्तः जैसे उदक पूर्ण तडाग में गोके पद के नीचे मत्स्य कांपते हैं। कैसी
इस की कि अंहुभेद्याः (भगविदार्य है जिसकी वा भग भेदियें है जिस
की॥ २८॥

यद्देवासो ललामगुं प्र विष्टीमिनमाविषुः। सक्थ्ना देदिश्यते नारी सत्यस्याक्षिभुवो यथा॥ २९॥

परिवृक्ता होतारमाह। जब देवासः (देवता) क्रीडा करते हैं होत्रादिऋ-

त्विजलोग (ललामगु) लिङ्ग को योनि में प्रवेश कराते हैं। ललामेति सुखनाम॰ सुख को प्राप्त होताहै लिङ्ग वा लिङ्ग योनि में प्रवेश करके उठता पुण्ड्राकारहोताहै। कैसाहै लिङ्ग कि विशेषेण गीला अर्थात् लिङ्ग योनिप्रवेश में भीगिजाताहै। जबकि देवता (शिश्न क्रीडी लोग) लिङ्ग को योनिमेंप्रवेश करतेहैं तब स्त्री ऊरुओं करि अत्यन्त लखियेहै अर्थात् भोगसमय में स्त्रीके सब अङ्गों के पुरुष व्याप्तत्व से ऊरूमात्र सेही लखियेहै कियह स्त्रीहै। तत्र दृष्टान्तः सत्यस्याक्षिभुवो यथा इति सत्य दो प्रकार का आँखों का देखा और कानों का सुना॰ जैसे कोई अक्षिभुवा प्रत्यक्ष सत्य करि अत्यन्त लखियेहै तहां विश्वास होताहै तैसे ऊरुओं करिदेखने से नारी लखिये है इत्यर्थः। श्रोत्रग्राह्येतु सत्ये वक्तु राप्ततमत्वमपेक्षितम्॥ २९॥

यद्धरिणो यवमत्ति न पुष्टं पशु मन्यते। शूद्रा यदर्यजारा न पोषाय धनायति॥ ३०॥

क्षत्ता पालागलीमाह। जबकि हिरण क्षेत्रस्थ धान्य को भक्षणकरता है तबक्षेत्री पशु (हिरण) को पुष्ट हुआ नही मानता अर्थात् मेरे धान्य भक्षण से पशु पुष्ट हुआ यह भला नही जानता किंतु मेरे क्षेत्र को खायाइससे दुःखी होताहै। एवं शूद्रजातिस्त्री अर्यजारा होतीहै अर्थात् वैश्य जब शूद्रा प्रति जाताहै तब शूद्र पुष्टि को नही इच्छा करता (मेरीस्त्री वैश्य के भोग से पुष्ट हुई नही इच्छा करता किंतु व्यभिचारिणी हुई यह दुःखी होताहै॥ ३०॥

यद्धरिणो यवमत्ति न पुष्टं बहु मन्यते। शूद्रो यदर्यायै

जारो न पोषमनु मन्यते॥३१॥

पाला गली क्षत्तारमाह। जव हिरण क्षेत्र खाता है तब बहुत जैसे तैसे पशु को पुष्ट नही मानता इदं भवतोऽपि तुल्यम् इत्यान्विशेषः जब शूद्र वैश्या का जार होता है तब वैश्य पुष्टि को नही मानता अर्थात् मेरी स्त्री पुष्टा हुई यह नही भला मानता किंतु शूद्र (नीच) ने भोगी यह क्लेश पाता है॥३१॥ इति श्लील भाषणं (गालीबकना) समाप्तम्॥

दधिक्राव्णोऽअकारिषं जिष्णोरश्वस्य वाजिनः। सुरभि नो मुखा करत्प्रण आयूꣳषि तारिषत्॥३२॥

का॰२०॰६॰२१॰ महिषी (यजमान की प्रथम परिणीता पत्नी) अश्व समीप में सोती हुई को उठाकर अध्वर्यु ब्रह्मा उद्गाता होता क्षत्ता मन्त्र को पढें॥ वामदेवात्मज दधिक्राव दृष्टाश्व देवत्यानुष्टुप् सुरभिमती। हम अध्वर्य्यादिकों ने बुरा काम किया अश्लील भाषणमिति शेषः। किमर्थम् अश्वके संस्कारायेति शेषः अर्थात् अश्व संस्कार के लिये श्लील भाषण किया। कैसे अश्व के कि दधिक्रावा (मनुष्य को धारण करते चलता है) तिसके। जयनशील के। चलने वाले के। हमारे मुख सुगंधित करें यज्ञ इति शेषः अर्थात् श्लील भाषण से दुर्गन्ध प्राप्त मुखों को यज्ञ सुगंध करे+। किंच हमारे आयूꣳषि (बाल्य यौवन वार्धक्य जीवनों को बढावें-कठवकने गाली देने से मुख में दुर्गन्ध हो जाती और अवस्था घट जाती है इस कारण मुखों में सुगन्ध और जीवन की वृद्धि यज्ञ से प्रार्थना की॥ इति सुरभिमती ऋक्॥३२॥

+सुरभिमतीमृचमन्वाऽऽहुर्वाचमेव पुनतऽइति १३.२.९.९ श्रुतेः॥

अ॰७ गायत्री त्रिष्टुब्जगत्यनुष्टुप्पङ्क्त्या सह। बृहत्युष्णिहा

ककुप्सूचीभिः शम्यन्तु त्वा ॥३३॥

का॰२०॰७॰१॰गायत्री त्रिष्टुबिति षड्चे दो-दोऋचाओं करि महिष्याद्याः तीनों पत्नीएँ ताम्ररूप्यस्वर्णमयी प्रत्येक १०१-१०१-१०१ एकाधिकशत सूचीओं से अश्वके अङ्गमें शासकेमार्गोंकोकरें शासके सुख प्रवेश के लिये सुईयों से वितुन-वितुन के अश्वत्वच को जर्जरी करें॥ अश्वदेवत्याः षड्चः आद्योष्णिक्। हे अश्व गायत्री त्रिष्टुप् जगती अनुष्टुप् पङ्क्त्या करि सहित बृहती उष्णिक् सहित ककुप् ये छन्दांसि इन सूचीओंसे तुम्हें संस्करें (विकरणव्यत्यय असिपथके अर्थ त्वग्भेदन संस्कार है॥३३॥

द्विपदा याश्चतुष्पदास्त्रिपदा याश्च षट्पदाः। विछन्दा याश्च सछन्दाः सूचीभिः शम्यन्तु त्वा॥३४॥

चतस्रोऽनुष्टुभः। दोपद हैं जिन्हों के ते जे चारि पद के जे तीनि पद के जे छै पद के जे छन्द लक्षण हीन जे छन्द लक्षण युक्त ते सब छन्दों की जातियें हे अश्व सू॰॥३४॥

महानाम्न्यो रेवत्यो विश्वा आशाः प्रभूवरीः। मैघीर्विद्युतो वाचः सूचीभिः शम्यन्तु त्वा ॥३५॥

महत् नाम जिन्हों के ते महानाम्नी शाकर्य ऋचाएँ। जिन ऋचाओंमें साम गाया जाता है वे रेवती। सब दिशाएँ। कैसी दिशाएँ कि प्रभूवरीः सब भूतों के धारण करने को समर्थ हैं। मेघसे उठी विजली और वेदलक्षण वाचा। ये सब हे अश्व॰॥३५॥

नार्यस्ते पत्न्यो लोम विचिन्वन्तु मनीषया। देवानां पत्न्यो

दिशः सूचीभिः शम्यन्तु त्वा ॥३६॥

हे अश्व नारियें (स्त्रियें) तेरे रोमों को मन से विचारि उखेडें। केसी स्त्रियें कि यजमान भार्या (महिष्याद्या पत्नि एँ। किंच इन्द्रादि देवताओं की पत्नि एँ प्राच्याद्या दिशाएँ हे अश्व० ॥३६॥

रजता हरिणीः सीसा युजो युज्यन्ते कर्मभिः। अश्वस्य वाजिनस्त्वचि सिमाः शम्यन्तु शम्यन्तीः ॥३७॥

रजताः (रजतमय्यः) हरिणीः (सुवर्णमय्यः) सीसाः (ताम्रमय्यः) तीनि प्रकार की सूचीएँ होती हैं लोहमयी रजतमयी हिरण्मयी दिशाएँ लोहमयी, अवान्तर दिशाएँ रजतमयी, ऊर्ध्वा हिरण्मयी तिन्हों से सीमा करती हैं + सूचीओं का दिग्रूप होने से अश्व संस्कारःक्षमत्व है ते सूचीएँ कर्मों करि अश्वदेह में सीमाकरण योग्या होती हैं। केसी हैं ते कि एकी भूताः। ते सूचीएँ वेगवान् अश्व त्वचा में भले प्रकार रेखाएँ करें। केसी हैं कि संस्कार करने वाली एँ ॥३७॥

कुविदङ्ग यवमन्तो यवं चिद्यथा दान्त्यनुपूर्वं वियूय। इहेहैषां कृणुहि भोजनानि ये बर्हिषो नमउक्तिं यजन्ति ॥३८॥

व्याख्याता १०.३२.अ० ॥३८॥

अ० ८ कस्त्वाछ्यति कस्त्वा विशास्ति कस्ते गात्राणि शम्यति। क उ ते शमिता कविः ॥३९॥

का० २०.७.६. षडृच अनुवाक करि अश्व के उदर को फाडे मेद के उद्धरण के अर्थ वपा के अभाव से उदर मध्यस्थ घृताभ श्वेत मांस को मेद कहिते हैं ॥ अश्वदेवत्या षडृचः आद्या गायत्री। हे अश्व कः (प्रजापति) तु

मैं छेदता हूं। हे अश्व प्रजापति तुम्हें विशास्ति त्वचा काढता है। तेरे गात्रों को शमन करि हवि करता है। और प्रजापति ही मेधावी तेरा शमिता शमन करनेवाला अर्थात् प्रजापति ही सब करता है कुछ मैं नहीं करता हूं ॥३९॥

ऋतवस्त ऋतुथा पर्व शमितारो विशासतु। संवत्सरस्य तेजसा शमीभिः शम्यन्तु त्वा ॥४०॥

पञ्चानुष्टुभः। हे अश्व ऋतुएँ शमितारः ऋतुथा (काल-कालमें) तेरे पर्वों (अस्थिग्रन्थियों) को कर्मोंकरि भिन्न करें। किस करि कि संवत्सरात्मक काल के तेज से। किंच ऋतुएँ तुम्हें पर्वविशासन करि हविकरें ॥४०॥

अर्धमासाः परूंषि ते मासा आछ्यन्तु शम्यन्तः। अहोरात्राणि मरुतो विलिष्टं सूदयन्तु ते ॥४१॥

पखवारे और महीने तिन्हों के अभिमानी देवाः संस्कार करते हे अश्व तेरे पर्वों को भले प्रकार छेदें। किंच अहोरात्राभिमानी देवा और मरुद्देवा तेरे अल्प अङ्गों को व्यर्थ न होने दें ॥४१॥

दैव्या अध्वर्यवस्त्वा छ्यन्तु वि च शासतु। गात्राणि पर्वशस्ते सिमाः कृण्वन्तु शम्यन्तीः ॥४२॥

देव सम्बन्धनी अश्विनीकुमार अध्वर्यु हे अश्व तुम्हें समन्तात् छेदें और हवि करें किंच तेरे शरीरें पर्वों-पर्वों में मर्यादा (रेखा) करें कैसी रेखाएँ कि संस्कुर्वाणाः ॥४२॥

द्यौस्ते पृथिव्यन्तरिक्षं वायुश्छिद्रं पृणातु ते। सूर्यस्ते नक्षत्रैः सह लोकं कृणोतु साधुया ॥४३॥

स्वर्ग पृथिवी अन्तरिक्ष तीन्यों लोकों के अभिमानी देवाः अग्नि वायु सूर्या और वायु (शरीरस्थ प्राणादि) हे अश्व तेरे छिद्रों (न्यूनों) को पूरें किं च नक्षत्रयुक्त सूर्य तुझे उत्तम लोक देवे ॥४३॥

शंते॒ पर॑भ्यो॒ गात्रे॑भ्यः॒ शम॒स्त्वव॑रेभ्यः। शम॒स्थभ्यो॑ म॒ज्जभ्यः॒ शम्व॑स्तु त॒न्वै॑ तव॑ ॥४४॥

हे अश्व तेरे ऊंचे अवयवों (शिरआदिकों) के अर्थ सुख हो। और नीचे गात्रों (पादादिकों) के अर्थ सुख हो। तेरे अस्थों (हड्डों) और मज्जा के अर्थ सुख हो किम्बहुना तेरे सब शरीर का भी सुख हो ॥४४॥

अथ ब्रह्मोद्यम्

अ॰ ८ कः स्वि॑देका॒की च॑रति॒ क उ॑ स्वि॒ज्जाय॑ते॒ पुनः॑। किꣳ स्वि॑द्धि॒मस्य॑ भेष॒जं किम्वा॒वप॑नं म॒हत् ॥४५॥

का॰ २०.७.१०. वपा होम से पहिले चारि ऋचाओं से पूर्ववदुक्ति प्रत्युक्त्या सदके मध्य में जाकर होता और अध्वर्यु संवाद करें॥ अष्टादश ऋचो ब्रह्मोद्य संज्ञाः- ब्रह्मोद्यं परस्परं संवादः आद्याश्चतस्रोऽनुष्टुभः ४५-४८ चतुस्त्रस्त्रिष्टुभः ४९-५२ ततश्चतस्रोऽनुष्टुभः ५३-५६ पुनः षट् त्रिष्टुभः ५७-६२। होताध्वर्युं पृच्छति व्याख्याता ॐ ॥४५॥

सूर्य॑ एका॒की च॑रति च॒न्द्रमा॑ जायते॒ पुनः॑। अ॒ग्निर्हि॒मस्य॑ भेष॒जं भूमि॑रा॒वप॑नं म॒हत् ॥४६॥

अध्वर्यु प्रत्याह। व्याख्याता १०॥४६॥

किꣳ स्वि॒त्सूर्य॑समं॒ ज्योतिः॒ किꣳ स॑मु॒द्रस॑मꣳ सरः॑। किꣳ स्वि॑त्पृथि॒व्यै वर्षी॑यः॒ कस्य॒ मात्रा॒ न वि॑द्यते ॥४७॥

अध्वर्यु होतारं पृच्छति। हे होतः सूर्य मण्डल तुल्य तेज कौन है तिसै कहु। समुद्र समान सर कौन। पृथिवी के सकाशसे वर्षीय(महत्तर) कौन किसका परिमाण नही है॥४७॥

ब्रह्म सूर्यसमं ज्योतिर्द्यौः समुद्र समं सरः। इन्द्रः पृथिव्यै वर्षीयान्गोस्तु मात्रा न विद्यते॥४८॥

होता प्रत्याह। सूर्यसमान ज्योति ब्रह्म(त्रयीलक्षण वा पर) है। समुद्रसम सर द्यौ(अन्तरिक्ष)है क्योंकि वृष्टि होती है। पृथिवी के सकाश से इन्द्र वर्षीयान्(वृद्धतर)है। और गौ(धेनु)का परिमाण नही है(यज्ञ धारकत्वात्)॥४८॥

पृच्छामि त्वा चितये देवसख यदि त्वमत्र मनसा जगन्थ। येषु विष्णुस्त्रिषु पदेष्वेष्टस्तेषु विश्वं भुवनमाविवेशाँ३॥ ॥४९॥

का॰ २०·७·११· ब्रह्मा उद्गाता को पूछे चारि ऋचाओंसे सदमें॥ ब्रह्मा उद्गातारं पृच्छति। हे देवताओं के मित्र उद्गातः तुझे ज्ञान के अर्थ में पूछताहूं यहां मेरे किये प्रश्न में जोकि तू मन करि जानता है। किं पृच्छसीत्यत आह- विष्णु(यज्ञ)जिन तीनों पदों(गार्हपत्याहवनीयदक्षिणाग्नि)में याग करि तर्पित है तिन तीनों पदो में सब भूतजात प्रविष्ठ है वा नही॥४९॥

अपि तेषु त्रिषु पदेष्वस्मि येषु विश्वं भुवनमाविवेश। सद्यः पर्येमि पृथिवीमुत द्यामेकेनाङ्गेन दिवोऽस्य पृष्ठम्॥५०॥

+ भुवनमाविवेश इति क्वचित्पाठः

उद्गाता प्रत्याह। जिन तीनों पदों में सब भूतजात प्रविष्ट है जो तूने पूछा तिन्ही तीनों पदों में मैंभी स्थित हूं और तूभी तहांही है कि मैं ताव देवजानताहूं किंतु पृथिवी द्यां(स्वर्ग)दिवः(स्वर्ग)का उपरि भाग भी सद्यः(स्वक्षणमेव) एकेनाङ्गेन(मन करि)पर्येमि(जानताहूं)किम्पुनर्भूतानि प्रविष्टानीति भावः॥५०॥

केष्वन्तः पुरुष आविवेश कान्यन्तः पुरुषेऽअर्पितानि। एतद्ब्रह्मन्नुपवल्हामसि त्वा किंस्विन्नः प्रतिवोचास्यत्र॥५१॥

उद्गाता ब्रह्माणं पृच्छति। हे ब्रह्मन् पुरुष किन पदार्थों के मध्य में समन्तात् प्रविष्ट है। पुरुष के मध्य में कौन वस्तु स्थापित हैं। एतत् तुम्हे स्पर्धा करि पूछता हूं। इस प्रश्न में क्या तू कहिता है॥५१॥

पञ्चस्वन्तः पुरुष आविवेश तान्यन्तः पुरुषेऽअर्पितानि। एतत्त्वात्र प्रतिमन्वानोऽअस्मि न मायया भवस्युत्तरो मत्॥५२॥

ब्रह्मा प्रत्याह। पुरुष(आत्मा)पांचो प्राणों के मध्य में प्रविष्ट है ते(प्रसिद्ध) श्रोत्राधिकरण पुरुष के मध्य में स्थापित हैं(प्राणात्मना मन्योऽन्यापेक्षासिद्धिरित्यर्थः न चात्मानमन्तरेण प्राणाः ख्यायन्ते न प्राणानन्तरेणात्मेति बह्वृचश्रुतेः यद्वा पांचो भूम्यादि भूतों में आत्मा प्रविष्ट है और ते आत्मा में प्रविष्ट हैं(तानि सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशदिति श्रुतेः॥ हे उद्गातः मैं इस प्रश्न में यह उत्तर देताहूं। किंच बुद्धि करि मुझसे उत्तर अधिक तू नहीं(मुझसे बुद्धिमान् नहीं है॥५२॥

अ०१० का स्विदासीत्पूर्वचित्तिः किंस्विदासीद्बृहद्वयः । का स्विदासीत्पिलिप्पिला का स्विदासीत्पिशंगिला ॥ ५३ ॥

का०२०७.१२. फिरि सद से निकलकर हविर्धान के साम्ने उत्तर वेदि के पीछे बैठकर होता अध्वर्यू चारि ऋचाओं से संवाद करें ॥ होताध्वर्युं पृच्छति । व्याख्याता ११. ॥ ५३ ॥

द्यौरासीत्पूर्वचित्तिरश्व आसीद्बृहद्वयः । अविरासीत्पिलिप्पिला रात्रिरासीत्पिशंगिला ॥ ५४ ॥

अध्वर्यु प्रत्याह । व्याख्याता १२. ॥ ५४ ॥

क ईमरे पिशंगिला क ईं कुरुपिशंगिला । क ईमास्कन्दमर्षति क ईं पन्थां विसर्पति ॥ ५५ ॥

अध्वर्यु होतारं पृच्छति । अरे होतः कौन पिशंगिला और कौन कुरुपिशंगिला और कौन फुद्दी मारि के चलता और कौन मार्ग प्रति सरपट्टा भरता है ॥ ५५ ॥

अजारे पिशंगिला श्वावित्कुरुपिशंगिला । शश आस्कन्दमर्षत्यहिः पन्थां विसर्पति ॥ ५६ ॥

होता प्रत्याह । अरे अध्वर्यो अजा (नित्या माया वा रात्रि) रूप को भक्षण करती है‡ । श्वावित (सेही) कुरु (शब्दानुकरण) पिश (अवयव) कुरु-कुरु शब्द करती हुई मूलाद्यवयवों को निगलती है ५ । शश (सस्सा) फुंदक-फुंदक करि चलता है । सर्प मार्ग को विशेषेण जाता है ॥ ५६ ॥

कत्यस्य विष्ठाः कत्यक्षराणि कति होमासः कतिधा समिद्धः । यज्ञस्य त्वा विदथा पृच्छमत्र कति होतार ऋतु

† अरे इति नीच सम्बोधनम् ।

‡ पिशंगिला (माया) विश्वं गृसते गला वर्ण रूपाणि न इ निगिरति तमसः ।

५ कुरु इति शब्दं कुर्वाणा पिशान्मूलाद्यवयवान्निगिलति पिशंगिला मूलानां शतं कुक्षौ स्थापयति शतं च भक्षयतीति सेधायाः स्वभावः ।

शो यजन्ति ॥५७॥

का॰२०.७.१३. उत्तरो पश्चाद्दुक्तो ब्रह्मा और उद्गाता चारि ऋचाओंसे संवाद करें। ब्रह्मोद्गातारं पृच्छति। इसयज्ञ के कितने विष्ठाः (विशेषेणतिष्ठे हे यज्ञ जिन्हों में ते अन्न हैं। और अक्षर कितने। होम कितने। समिधाएँ कितनी। यज्ञवेदित्व हेतु करि इस स्थान में तुम्हें में पूछता हूं कि ऋतु-ऋतु में कितने होता पूजते हैं॥५७॥

षडस्य विष्ठाः शतमक्षराण्यशीतिर्होमाः समिधो ह तिस्रः। यज्ञस्य ते विदथा प्र ब्रवीमि सप्त होतार ऋतुशो यजन्ति ॥५८॥

उद्गाता प्रत्याह। इस यज्ञ के छे ६ अन्न हैं (सर्वेषामन्नानां षड्रसात्मत्वात्। शत अक्षर हैं (छन्दोंसे यज्ञ निष्पादन करिये हैं और ते छन्द गायत्र्यादि अतिधृत्यन्त चतुर्दश. चतुर्विंशत्यक्षरादि चतुर्वर्णान्तर. तिन्हों की क्रमोत्क्रमगति करिदो मिलनेसेशत अक्षर होते हैं। तथाहि। गायत्री २४ अक्षर अतिधृति ७६ एवं है १००. उष्णिक् २८ धृति ७२ एवं १००. अनुष्टुप् ३२ अत्यष्टि ६८ एवं १००. बृहती ३६ अष्टि ६४ एवं १००. पङ्क्ति ४० अतिशक्वरी ६० एवं १००. त्रिष्टुप् ४४ शक्वरी ५६ एवं १००. जगती ४८ अतिजगती ५२ एवं १०० अनेनाभिप्रायेण शतमक्षराणीत्युक्तम्। अशीतिहोम हैं (अश्वमेधमें इक्कीस २१ यूप हैं तहां अग्निष्ठ मध्यम यूपमें अश्व तू. पर गोमृगों को जोडै इतरों में षोडश पशुओं को तहां बीस २० यूपों में चारि-चारि अशी ८० पशु होते हैं इत्यभिप्रायेणोक्तम् अशीतिर्होमाः। ह (स्फुटं) तीनि ३ समिधाएँ अश्व. तूपर. गोमृग. प्रजापति के पशु हैं त

हूपा समिधाओं से यज्ञ प्रकाशैहै। किंच सप्त॰ होतारः(वषट्कर्तारः) ऋतुयाजों में यजतेहैं ॥५८॥

कोऽअस्य वेद भुवनस्य नाभिं को द्यावापृथिवीऽअन्तरिक्षम्। कः सूर्यस्य वेद बृहतो जनित्रं को वेद चन्द्रमसं यतोजाः ॥५९॥

उद्गाता ब्रह्माणं पृच्छति। हे ब्रह्मन् इस भूतका नाभि(बन्धन स्थान·कारण) कौन जानताहै। द्यावा पृथिवी और अन्तरिक्षको कौं॰-हैं। वडे सूर्यकी उत्पत्ति किससेहै।यतः चन्द्रमाकी उत्पत्ति तिसे कौन जानताहै॥५९॥

वेदाहमस्य भुवनस्य नाभिं वेद द्यावापृथिवीऽअन्तरिक्षम्। वेद सूर्यस्य बृहतो जनित्रमथो वेद चन्द्रमसं यतोजाः ॥६०॥

इस भुवन का कारण मैं जानताहूं परब्रह्मैवजगत्कारणहै। द्यावा पृथिवी और अन्तरिक्ष को ब्रह्मका विकार भूतजानताहूं। वडे सूर्यका उत्पत्ति कारण ब्रह्महीजानताहूं। और यतः परमात्मा से हुआ चन्द्रमाको जानताहूं॥६०॥

पृच्छामि त्वा परमन्तं पृथिव्याः पृच्छामि यत्र भुवनस्य नाभिः। पृच्छामि त्वा वृष्णोऽअश्वस्य रेतः पृच्छामि वाचः परमं व्योम ॥६१॥

का॰२०·७·१४· यजमानोऽध्वर्युं पृच्छति। हे अध्वर्यो पृथिवी का परमन्त (अवधिभूतपर्यन्त) तुझे मैं पूछताहूं। जिसस्थल में भूतजातका कारण वोह भी तुझे पू॰ सींचने वाले अश्वके वीर्यको तु॰ वाणी(त्रयीलक्षण)

